है।[1] इन पुस्तकों का निरीक्षण करने पर यह निष्कर्ष निकलता है कि केवल 'व्यास जी की वाणी' ही व्यास जी लिखित प्रामाणिक रचना है। मालूम पड़ता है कि इसी एक ही कृति के पदों का विभिन्न दीपकों में संग्रह कर अलग-अलग नाम दिये गये हैं। प्रकाशित 'व्यासवाणी' में पद-संख्या ५२६ है और साथ में १४६ साखियाँ और दोहे भी हैं।[2] ये दोनों भागों में विभाजित हैं। प्रथम भाग में 'सिद्धान्त रस' के १०१ पद हैं तथा द्वितीय भाग में 'रस विहार' के ४२५ पद हैं।

'सिद्धान्त रस' के सम्पूर्ण पद सिद्धान्तपरक नहीं हैं। आरम्भ में वृन्दावन मधुपुरी, यमुना महाप्रसाद तथा नाम रूप की स्तुति है। 'श्री साधुन की स्तुति' प्रकरण में समस्त प्रसिद्ध भक्तों का यश-गान है। शेष पदों में विनय विरह, मनोपदेश भक्ति ज्ञान आदि विषयों की चर्चा है। इन पदों में इन्होंने जीवन के व्यवहार-पक्ष का आकलन करते हुए सांसारिक दृष्टि से वस्तुओं का विश्लेषण-विवेचन किया है। इनमें व्यवहार-पक्ष की प्रधानता है। सूक्ष्म सैद्धान्तिक अवगाहन से दूर रहकर लौकिक धरातल पर ही व्यास जी ने अपनी बात कही है।[3] 'रस-विहार' के पदों में राधाकृष्ण की कुंज-क्रीड़ा जल-क्रीड़ा वन-विहार षोडश शृंगार [illegible] मान होली हिंडोला आदि अनेक विषय वर्णित हैं। 'रास पंचाध्यायी' अलग रूप से पद-बद्ध की गई है।

## गदाधर भट्ट : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

चैतन्य सम्प्रदाय के कवियों में श्री गदाधर भट्ट का स्थान मूर्धन्य है। ये राधा कृष्ण के अनन्य उपासक थे और महाप्रभु चैतन्य के समकालीन थे। दुर्भाग्यवश इनके सम्बन्ध में बहुत कम विवरण मिलता है।

गदाधर भट्ट की रचना प्रधानतः पदों के रूप में ही मिलती है। 'मोहिनी वाणी गदाधर भट्ट जी' के नाम से संगृहीत वाणी में पदों के अलावा कुछ संस्कृत के श्लोक और वृन्दावन की प्रशंसा में लिखित २४ रोला छन्दों का 'योगपीठ' भी सम्मिलित है। 'योगपीठ' गदाधर भट्ट जी की वाणी का ही एक अंग है, न कि पृथक रचना जैसे कि कुछ विद्वानों की भ्रान्त धारणा है। यद्यपि वाणी के कुछ पदों में यशोदा नन्द, बधाई, पलना, यमुना, बंशी, वर्षा, बसन्त होली हिंडोला आदि विषय वर्णित हैं, तथापि अधिकांश पदों में राधा-कृष्ण के शृंगार, रास विलास विवाह तथा मान आदि का विस्तार से वर्णन है। एक-दो स्थान पर श्रीकृष्ण की व्रज-गोकुल-लीलाओं का भी वर्णन मिलता है। अन्य पदों में नाम-माहात्म्य तथा दैन्य भाव की भी व्यंजना हुई है। इस संग्रह में छोटे-बड़े सभी प्रकार के पद हैं, जिनकी संख्या ८० के लगभग है।

---

१ व्रजमाधुरी सार—श्री वियोगी हरि, पृ० ११८।
२ श्री व्यास वाणी (पूर्वार्द्ध वक्तव्य) पृ० ५०।
३ राधावल्लभ सम्प्रदाय साहित्य और सिद्धान्त—डा० विजयेन्द्र स्नातक, पृ० १८२।

क्रम से श्री हित जी की प्रशंसा है, तो भी 'श्री हित रस रीति प्र
भक्तजन प्रकरण' आदि कुछ प्रकरणों में राधा-कृष्ण की कुछ
'सेवक वाणी' की प्रशंसा में स्वामी चतुर्भुजदास ने लिखा है —

सेवक वाणी के माँहि आनै ।
ताकी बात रसिक माँहि भानै ॥

मिश्रबन्धुओं ने 'सेवक वाणी' के अतिरिक्त उनके 'भक्ति
नामक एक ग्रन्थ का भी उल्लेख किया है ।[1] परन्तु यह न तो प्रा
उल्लेख 'राधावल्लभ भक्तमाल' और 'साहित्य रत्नावली' में मिलत

## हरिराम व्यास उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

भक्त शिरोमणि व्यास जी का पूरा नाम हरिराम शुक्ल
उनकी उपाधि थी । इनका वर्णन नाभादास के 'भक्तमाल' भगवत
अनन्यमाल' तथा उत्तमदास के 'रसिकमाल' में विस्तार से मिलता
सम्प्रदाय के अनेक कवियों ने अपनी वाणियों में व्यास जी का स्मरण
इनके राधावल्लभीय होने का प्रमाण मिलता है । नाभा जी के 'भक्त
के परिचय में दिये हुए छप्पय का शीर्षक "श्री हरिवंश जी के शिष्
और उत्तमदास कृत 'रसिकमाल' में शीर्षक "श्री हितपदाश्रित व्यास (

हरिराम व्यास जी उच्च कोटि के भक्त और दार्शनिक हो
कुशल कवि भी हैं । संस्कृत के तो वे पूर्ण पंडित थे ही । इनके नाम से
'नवरत्न' तथा 'स्वधर्म पद्धति' विख्यात हैं । नागरी प्रचारिणी सभा
रिपोर्टों में इनके नाम से निम्नलिखित रचनाओं का उल्लेख मिलता है

१—रागमाला[2]—इसमें १०४ श्लोक हैं । यह संगीत-शास्त्र व
२—रस के पद[2]—इसमें ११०० पद हैं ।
३—व्यास जी की वाणी[3]—इसमें १२७२ पद हैं ।
४—पदावली[3]—इसमें ८०७ श्लोक हैं ।
५—रासपंचाध्यायी[4]—इसमें ११९ पद हैं ।
६—व्यास जी की साखी[5]—इसमें २४ पद हैं ।

मिश्रबन्धुओं की दी हुई सूची और नागरी प्रचारिणी सभा की र
में विशेष अन्तर नहीं है । श्री वियोगी हरि के पद-संग्रह में व्यास जी

---

१ मिश्रबन्धु विनोद (प्रथम भाग) पृ० ११२ ।
२. खोज रिपोर्ट, वर्ष १९०६-८-नागरी प्रचारिणी सभा, काशी
३ वही " १९०९ ११ "
४ वही " १९१२ १४ "
५. वही " १९२० २२ "

है।[1] इन पुस्तकों का निरीक्षण करने पर यह निष्कर्ष निकलता है कि केवल 'व्यास जी की वाणी' ही व्यास जी की लिखित प्रामाणिक रचना है। मालूम पड़ता है कि इसी एक ही कृति के पदों का विभिन्न शीर्षकों में संग्रह कर अलग-अलग नाम दिये गये हैं। प्रकाशित 'व्यासवाणी' में पद-संख्या ५२६ है और साथ में १४६ साखियाँ और दोहे भी हैं।[2] ये दोनों भागों में विभाजित हैं। प्रथम भाग में 'सिद्धान्त रस' के १०१ पद हैं तथा द्वितीय भाग में 'रस विहार' के ४२५ पद हैं।

'सिद्धान्त रस' के सम्पूर्ण पद सिद्धान्तपरक नहीं हैं। प्रारम्भ में वृन्दावन मधुपुरी यमुना महाप्रसाद तथा नाम रूप की स्तुति है। श्री साधुन की स्तुति प्रकरण में समस्त प्रसिद्ध भक्तों का यश-गान है। शेष पदों में विनय विरह, मनोपदेश भक्ति भाव आदि विषयों की चर्चा है। इन पदों में इन्होंने जीवन के व्यवहार-पक्ष का आकलन करते हुए सांसारिक दृष्टि से वस्तुओं का विश्लेषण-विवेचन किया है। इनमें व्यवहार-पक्ष की प्रधानता है। सूक्ष्म, सैद्धान्तिक अवगाहन से दूर रहकर लौकिक धरातल पर ही व्यास जी ने अपनी बात कही है।[3] 'रस-विहार' के पदों में राधाकृष्ण की कुंज-क्रीड़ा जल-क्रीड़ा शयन-विहार, षोडस शृंगार नखशिख मान होली हिंडोला आदि अनेक विषय वर्णित हैं। 'रास पंचाध्यायी' अलग रूप से पद-बद्ध की गई है।

## गदाधर भट्ट : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

चैतन्य सम्प्रदाय के कवियों में श्री गदाधर भट्ट का स्थान मूर्धन्य है। ये राधा कृष्ण के अनन्य उपासक थे और महाप्रभु चैतन्य के समकालीन थे। दुर्भाग्यवश इनके सम्बन्ध में बहुत कम विवरण मिलता है।

गदाधर भट्ट की रचना प्रधानतः पदों के रूप में ही मिलती है। 'मोहिनी वाणी गदाधर भट्ट जी' के नाम से संगृहीत वाणी में पदों के अलावा कुछ संस्कृत के गीत और वृन्दावन की प्रशंसा में लिखित २४ रोला छन्दों का 'योगपीठ' भी सम्मिलित है। 'योगपीठ' गदाधर भट्ट जी की वाणी का ही एक भाग है, न कि पृथक रचना जैसे कि कुछ विद्वानों की भ्रान्त धारणा है। यद्यपि रास के कुछ पदों में यशोदा, नन्द, बधाई वन्दना यमुना वंशी वर्षा बसन्त, होली हिंडोला आदि विषय वर्णित हैं, तथापि अधिकांश पदों में राधा-कृष्ण के शृङ्गार, रास विलास विवाह तथा मान आदि का विस्तार से वर्णन है। एक-दो स्थल पर श्रीकृष्ण की व्रज-गोकुल-लीलाओं का भी वर्णन मिलता है। अन्य पदों में नाम-माहात्म्य तथा दैन्य भाव की भी व्यंजना हुई है। इस संग्रह में छोटे-बड़े सभी प्रकार के पद हैं, जिनकी संख्या ८० के लगभग है।

---

१ व्रजमाधुरी सार—श्री वियोगी हरि, पृ० ११८।
२ श्री व्यास वाणी (पूर्वार्ध वक्तव्य) पृ० ४०।
३ राधावल्लभ सम्प्रदाय साहित्य और सिद्धान्त—डा० विजयेन्द्र स्नातक पृ० ३८६।

भट्ट जी संस्कृत के प्रकांड पण्डित थे। अतः इनकी भाषा कहीं-कहीं संस्कृत गर्भित दीख पड़ती है और काव्य-शैली बहुत सुन्दर बन पड़ी है। आलोचक रामचन्द्र शुक्ल ने लिखा है— 'संस्कृत के पूर्ण पंडित होने के कारण शब्दों पर इनका बहुत विस्तृत अधिकार था। इनका पद-विन्यास बहुत ही सुन्दर है।"[1]

## सूरदास मदनमोहन : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

सूरदास मदनमोहन अकबर के दरबार की ओर से नियुक्त संडीले के अमीन थे। इनका असली नाम 'सूरध्वज' था और ये मदनमोहन के अनन्य उपासक थे। अपने नाम के साथ अपने इष्टदेव के नाम की प्रतिष्ठा स्थापित करने के कारण इनका वास्तविक नाम छिप गया और ये 'सूरदास मदनमोहन' के नाम से ही प्रसिद्ध हुए।[2]

सूरदास मदनमोहन के अनेक पद कीर्तन-संग्रहों में मिलते हैं। इनकी कविता सरस और मनोहारिणी तथा नाम सूरदास होने से इनके अनेक पद 'सूरसागर' में घुल-मिल गये हैं। परन्तु इनके समस्त पदों में 'सूरदास मदनमोहन' की छाप मिलती है। 'सुहृद वाणी श्री सूरदास मदनमोहन की' नाम से प्रकाशित संग्रह में इनके १०५ स्फुट पद हैं। डा० सरयूप्रसाद अग्रवाल ने अपने ग्रन्थ में इनके केवल १२ पद दिये हैं और उन्हीं को प्रामाणिक माना है। पदों में बाल रूप बंसी विवाह, साँझी होली, धमार, फाग हिंडोला आदि विषय वर्णित हैं। नख-शिख रास-विलास तथा मान का भी बहुत ही सुन्दर वर्णन मिलता है।

## श्री भट्ट : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

श्री भट्ट निम्बार्क सम्प्रदाय के प्रथम व्रजभाषा कवि थे। इनको निम्बार्काचार्य की तीसवीं पीढ़ी में माना जाता है। श्री महन्त रामकृष्ण दास कृत "श्री गुरु-परम्परा स्तोत्रम्" के अनुसार श्री भट्ट जी के पूर्व साम्प्रदायिक गुरु-परम्परा में १२ आचार्य तथा १७ भक्त हुए थे।[3] ये सम्प्रदाय में व्रजभाषा के प्रथम कुशल कवि ही नहीं बल्कि सम्प्रदाय की उन्नति की आधार-शिला भी माने जाते हैं। श्री वियोगी हरि लिखते हैं— "वास्तव में केशव काश्मीरी जी ने आचार्योचित् वह कार्य किया जिसके कारण निम्बार्क-सम्प्रदाय की नींव सदा के लिए सुदृढ़ हो गयी। आपके शिष्य श्री भट्ट जी ने तो मानों सम्प्रदाय-मन्दिर पर कलश ही रख दिया। गुरुदेव यदि भगवान् के ऐश्वर्य के पूर्ण प्रतिपादक थे तो आप श्री माधुर्य के सच्चे अनुरक्त।"[4]

श्री भट्ट उच्चकोटि के भक्त थे और उन्होंने अन्तिम समय तक सम्प्रदाय की आचार्य गद्दी को सुशोभित किया था। जिस प्रकार स्वामी हरिदास जी के अनुयायी

---

१ हिन्दी साहित्य का इतिहास—पं० रामचन्द्र शुक्ल पृ० २२२।
२ भक्तमाल—पृ० ७५२ ७५३।
३ श्री गुरु-परम्परा स्तोत्रम्—रामकृष्णदास।
४ व्रजमाधुरी सार—श्री वियोगी हरि, पृ० १०८ (संस्करण २०११)।

इन्हें श्री राधाकृष्ण की मुख्य सखियों में से श्री ललिता सखी का अवतार मानते हैं, उसी प्रकार इस सम्प्रदाय के लोग इन्हें श्रीहित सखी का अवतार मानते हैं। श्री रूप रसिक कृत एक छप्पय आपके सम्बन्ध में प्रसिद्ध है:—

जे नर आवे शरण आप भय तिनके हरहीं।
तत्ववार्ता ते होंवे हस्तका मस्तक धरहीं॥

श्री भट्ट संस्कृत तथा ब्रजभाषा—दोनों में प्रकाण्ड पंडित थे। सम्प्रदाय में प्रसिद्ध है कि इन्होंने १० ००० पद ब्रजभाषा में लिखे थे और ये सब शृङ्गार रस के थे। कहा जाता है कि भट्ट जी ने गद्दी स्वीकार करने के पूर्व अपने गुरु केशव काश्मीरी के सम्मुख उन पदों को उपस्थित किया जिनको गुरु ने कलियुग के लोगों के लिए व्यर्थ समझकर यमुना जी में फेंक देने की आज्ञा दी। अब उन १० ००० पदों में केवल ६ पद उपलब्ध हैं जिनको 'यमुना जी का प्रसाद' कहा जाता है।[1]

भट्ट जी ने ब्रजभाषा में 'कृष्ण शरणापत्ति स्तोत्र' नाम से १०० पदों की—एक रचना की थी। यही ग्रन्थ 'आदिवाणी' अथवा 'युगल शतक' के नाम से प्रसिद्ध है। पं० रामचन्द्र शुक्ल जी के अनुसार भट्ट जी ने 'आदि वाणी' और 'युगल शतक' नाम के दो भिन्न ग्रन्थ रचे थे।[2] परन्तु वास्तव में 'आदिवाणी' और 'युगल शतक' एक ही ग्रन्थ के दो नाम हैं। राधा-कृष्ण की 'युगल मूर्ति' की उपासना का प्रतिपादन करने के कारण इसका नाम 'युगल शतक' पड़ा और ब्रजभाषा में रचित प्रथम रचना होने के कारण 'आदिवाणी' नाम इसको प्राप्त है। साम्प्रदायिक मतानुसार 'आदिवाणी' केवल 'युगल-शतक' का ही विशेषण है।[3] जैसे कि नाम से स्पष्ट है, इनमें १०० पद हैं। उनके अलावा अन्त में और दो दोहे दिये गये हैं। एक में रचना-काल का उल्लेख और दूसरे में फल-प्राप्ति की प्रार्थना है। विषय के अनुसार 'युगल शतक' के पद छ भागों में विभाजित हैं —

१—सिद्धान्त सुख
२—ब्रजलीला सुख
३—सेवा सुख
४—सहज सुख,
५—सुरत सुख तथा
६—उत्सव सुख।[4]

इन पदों में भट्ट जी ने राधाकृष्ण के अनुपम सौन्दर्य और ब्रज के आनन्दमय वातावरण में उनकी सरस लीलाओं का सुमधुर तथा सुसंस्कृत ब्रजभाषा में वर्णन किया है।

---

१ श्री युगल-शतक (भूमिका) पृ० ४५, ४६।
२ हिन्दी साहित्य का इतिहास—पृ० २२७।
३ युगल-शतक (भूमिका), पृ० १। ४ ब्रजमाधुरी सार, पृ० १२६।

## हरिव्यास जी : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

श्री हरिव्यास देव श्री आचार्य भट्ट के अन्तरंग और प्रमुख शिष्य थे। आप निम्बार्क सम्प्रदाय की इकतीसवीं पीढ़ी के महान् आचार्य हुए।

व्यास जी के सम्बन्ध में उल्लेख श्री रूप रसिक ने 'हरिव्यास यशामृत' तथा स्वामिनीदास ने 'श्री हरिव्यास पच्चीसी' में किये हैं। 'श्री आचार्य चरित' नामक संस्कृत ग्रन्थ में भी इनकी जीवनी पर्याप्त विस्तार से दी गयी है। नाभादास के भक्तमाल[1] में और प्रियादास की टीका में इनकी उत्कृष्ट वैष्णवता और उद्दाम भक्ति-भावना का वर्णन मिलता है।

हरिव्यास जी माधुर्य भाव के उपासक थे। निम्बार्क सम्प्रदाय के अन्तर्गत होते हुए भी उन्होंने 'रसिक-सम्प्रदाय' नाम से एक शाखा चलायी। इस मत में भगवान् के शृङ्गारी रूप की उपासना की प्रधानता है। इस शाखा के लोग 'हरिव्यासी' के नाम से प्रसिद्ध हैं।

हरिव्यास जी ने संस्कृत में निम्नलिखित ग्रन्थ रचे थे —

१—सिद्धान्त रत्नांजलि,

२—अष्टयाम

३—तत्त्वार्थ पंचक

४—पंचसंस्कार निरूपण

५—प्रेम भक्ति विवर्धिनी—श्री निम्बार्क अष्टोत्तरशत नाम की टीका।

इनकी एक मात्र हिन्दी रचना 'महावाणी' है जिसको इन्होंने अपने गुरु के आदेशानुसार 'युगल शतक' के भाष्य के रूप में लिखा था। 'युगल शतक' एक साधारण ग्रन्थ है तो 'महावाणी' काव्य-गुणों से शोभित एक उत्कृष्ट रचना है। इसमें राधाकृष्ण की नित्य-विहार लीलाओं का बड़ा मार्मिक और हृदयस्पर्शी वर्णन है जो एक भक्त-कवि की आत्मानुभूति की अत्यन्त सुन्दर अभिव्यक्ति है। इसमें भक्त मानसिक दशा के भावावेश में पहुँचकर विषय के साथ तादात्म्य स्थापित कर उसमें पूर्णतः अपने को खो जाता है। 'महावाणी' की भाषा कोमल ब्रजभाषा है जो सुन्दर प्रसाद गुण युक्त श्लेषादि अलंकारों से अर्थ-गाम्भीर्य लिये हुए है।

---

[1] खेचर नर की शिष्य निपट अचरज यह आवै।
विदित बात संसार संतमुख कीरति गावै।
बैरागिन के वृन्द संग स्याम सनेही।
ज्यौं जोगेस्वर मध्य मनो सोभित बैदेही।
श्रीभट्ट चरन रज परसि कै सकल सृष्टि जाकी नई।
श्रीहरिव्यास तेज हरि भजन-बल देवी को दीक्षा दई।

—भक्तमाल छप्पय ७०

हरिव्यास जी पदों में अपना नाम 'हरिप्रिया' रखते थे। इनके पदों की रचना मुक्तक होने पर भी उसका आस्वादन प्रासंगिक रूप में किया जा सकता है। श्री महावाणी' में पाँच सुख हैं —

१—सेवा २—उत्सव ३—सुरत ४—सहज और ५—सिद्धान्त।

'सेवा सुख' में नित्य विहारी श्री राधा-कृष्ण की अष्टयाम सेवा का वर्णन है। प्रारम्भिक ११ पदों में पूर्व आचार्यों का 'सखियों' के रूप में स्मरण किया गया है। 'उत्सव सुख' में नित्य विहार के नैमित्तिक उत्सवों के आनन्द का वर्णन है जिससे सखियों को नित्य नवीन सुख का अनुभव होता है। 'सुरत सुख' राधा और कृष्ण के परस्पर एक-दूसरे के सुख सागर में निमग्न रहने का वर्णन है। 'सहज सुख' में स्वाभाविक प्रेमावस्था में विभोर होने का वर्णन है। श्रीकृष्ण अपना आह्लादिनी शक्ति श्री राधा रानी के साथ नित्य-विहार का सुख वृन्दावन धाम में अनुभव करते हैं। 'सिद्धान्त सुख' का विषय अत्यन्त गम्भीर है। इसमें वैष्णव धर्म के सिद्धान्तों का जैसे उपास्य तत्व, धर्म तत्व सखी नामावली आदि का वर्णन है। इनके अनुसार अपार माधुर्य की मूर्ति सौन्दर्य रस-सिन्धु श्री सर्वेश्वर कृष्णचन्द्र ही एक मात्र परात्पर तत्व हैं और निर्गुण निराकार ब्रह्म उस लीला नायक के विवर्त मात्र हैं। 'सखी नामावली' में प्रधान सखियों तथा उनके उपनामों की चर्चा है। संक्षेप में यही महावाणी' का वर्ण्य-विषय है।

हिन्दी के कृष्ण भक्त कवियों में हरिव्यास जी का सम्मानपूर्ण स्थान है। श्री बलदेव उपाध्याय ने ठीक ही लिखा है —

"निम्बार्क मतावलम्बी कवियों में श्री हरिव्यास देव जी का वही स्थान है जो वल्लभ मतानुयायी भक्तों में सूरदास जी को प्राप्त है। दोनों ही हिन्दी कविता-कामिनी के कलेवर को शोभित करने वाले दो रत्न हैं तथा अपने भक्ति-सम्प्रदाय के भास्वन्त भाल हीरक हैं।"[1]

## परशुराम देव उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

परशुराम देव हरिव्यास जी के द्वादश शिष्यों में सबसे अधिक प्रसिद्ध थे। बड़े भक्त होने के साथ ही एक श्रेष्ठ कवि भी हैं। ये सगुणोपासक तो थे ही। परन्तु निर्गुण ब्रह्म पर भी कबीर की भाँति काव्य-रचना इन्होंने की है। इनके १३ ग्रन्थों का पता चला है —

१—तिथि लीला २—वार लीला ३—बावनी लीला, ४—विप्रमतीसी ५—नाम लीला ६—नक्षत्री ७—रामरसनाम लीला निधि ८—श्रीच निपध लीला ९—हरि लीला १०—लीला समझनी ११—नाथ लीला १२—निज रूप लीला १३—निर्वाण।

---

१ भागवत सम्प्रदाय—आ० बलदेव उपाध्याय, पृ० ३२९।

प्रथम चार ग्रन्थ विषय और नाम-साम्य की दृष्टि से कबीर के कहे जाने वाले इन्हीं नाम वाले ग्रन्थों से कुछ मिलते-जुलते हैं। 'नाम लीला' में महापुरुषों के नाम दिये गये हैं। 'हरिलीला' में भगवान् की लीलाओं का दार्शनिक विवेचन है। 'नक्षत्र लीला' में नक्षत्रों का दार्शनिक निरूपण है। 'निज रूप लीला' में भगवान् के स्वरूप का विवेचन है। 'निर्वाण' में संसार की सारहीनता का परिचय देकर संसार में त्याग और भगवद् भक्ति का उपदेश दिया गया है। इन १२ ग्रन्थों का संग्रह ही 'परशुराम सागर' के नाम से प्रसिद्ध है। इसमें २२०० दोहे और छप्पय छन्द और १००० पद हैं।[1] यह अभी अप्रकाशित है और इसकी एक हस्तलिखित प्रति 'सलेमाबाद' में सुरक्षित है।

रूप रसिक जी : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

निम्बार्क सम्प्रदाय में श्री रूप रसिक जी एक महान् भक्त, दार्शनिक और धर्म प्रचारक के रूप में प्रख्यात हैं। इनके जीवन-वृत्त पर विशेष विवरण कुछ नहीं मिलता।

रूप रसिक की तीन रचनाओं का परिचय हिन्दी-जगत् में मिलता है।[2]

१—वृहदुत्सव मणिमाल
२—हरिव्यास यशामृत और
३—नित्य विहार पदावली।

'वृहदुत्सव मणिमाल' एक वृहद् ग्रन्थ है जिसके पदों की संख्या १६६४ है।[3] इसमें कृष्ण के अतिरिक्त अन्य अवतारों का भी वर्णन है। परन्तु विशेष रूप से राधा कृष्ण के जन्म, मंगल बधाई, नित्य बसन्त, होरी, झूला आदि समस्त उत्सवों का ही विशद वर्णन है। ऐसा प्रतीत होता है कि यह 'महावाणी' के 'उत्सव सुख' का अनुकरण कर लिखा गया है। यद्यपि इन दोनों में दैनिक और वार्षिक उत्सवों का वर्णन मिलता है तो भी 'वृहदुत्सव मणिमाल' में नैमित्तिक उत्सवों को प्रधानता दी गई है।

'हरिव्यास यशामृत' में गुरु-महिमा वर्णित है। इसमें कृष्ण भक्ति के स्वरूप पर भी अनेक पद, दोहे और चौपाइयाँ मिलती हैं।

'नित्य विहार पदावली' में १९० पद हैं, जो नित्य-कुंज-लीला पर लिखे गये हैं। व्रजलीला के पद इसमें नहीं हैं।[4]

स्वामी हरिदास : उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

हिन्दी कृष्ण-काव्य को अलंकृत करने वाले कविरत्नों में सखी-संप्रदाय के

---

१ निम्बार्क-माधुरी, पृ० ७४-७५।
२ वही पृ० ९९।
३ वही पृ० १००।
४ वही पृ० १४१।

प्रवर्तक स्वामी हरिदास का एक महत्त्वपूर्ण स्थान है। स्वामी जी के जन्म-स्थान जन्म संवत्, माता पिता गुरु आदि के विषय में विद्वान् एक मत नहीं हैं।

स्वामी हरिदास जी का कविताकाल संवत् १६०० और १६४४ के बीच पड़ता है। इनकी सम्पूर्ण काव्य रचना पदों के रूप में ही मिलती है। स्वामी जी सिद्धहस्त गायक थे ही अतः इनके पद विविध राग-रागिनियों में गाने योग्य हैं। इनकी रचनाओं के विषय में विद्वानों में मतैक्य नहीं है। डा० रामकुमार वर्मा के अनुसार इनके अनेक संग्रह प्राप्त हुए हैं जिनमें 'हरिदास जी की बानी' तथा 'हरिदास जी के पद' मुख्य हैं।[1] पं० रामचन्द्र शुक्ल ने इनकी तीन रचनाओं का उल्लेख किया है —[2]

१—हरिदास जी को ग्रन्थ

२—स्वामी हरिदास जी के पद तथा

३—हरिदास जी की बानी।

मिश्रबन्धुओं ने और एक ग्रन्थ 'भरथरी वैराग्य' को हरिदास जी कृत माना है।[3] परन्तु इनमें से उपलब्ध होने वाली केवल दो ही रचनाएँ हैं। पहली रचना *सिद्धान्त के पद* है और दूसरी *'केलिमाल'*। ये दोनों *निम्बार्क माधुरी* में प्रकाशित हैं। 'सिद्धान्त के पदों' की संख्या १८ है और 'केलिमाल' के पदों की संख्या १०८ है। शायद इन्हीं दो रचनाओं का उल्लेख डा० दीनदयालु गुप्त ने 'साधारण-सिद्धान्त और रस के पद' से किया है।[4] 'केलिमाल' में युगल रूप राधाकृष्ण के नित्य-विहार नखशिख, मान दान होली, रास आदि विषय वर्णित हैं।

## विट्ठल विपुलदेव उनकी रचनाएँ और वर्ण्य विषय

हरिदासी सम्प्रदाय में श्री विट्ठल विपुलदेव का नाम बहुत प्रसिद्ध है। परन्तु इनके जीवन-वृत्त पर बहुत कम विवरण उपलब्ध है।

श्री विट्ठल विपुल की रचना स्फुट पद हैं जो कीर्तन संग्रहों और राग कल्पद्रुम में प्राप्त होते हैं। इनके ४० पदों में २९ पद 'निम्बार्क माधुरी' में दिये गये हैं।[5] इन पदों के द्वारा उन्होंने स्व सम्प्रदायान्तर्गत परम्परागत रस-सिद्धान्त एवं उपास्य तत्त्व की परिपुष्टि की है। इन पदों में स्वामी हरिदास जी के 'केलिमाल' का सार

---

१ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास (चतुर्थ संस्करण)
—डा० रामकुमार वर्मा, पृ० ५६०।

२ हिन्दी साहित्य का इतिहास—पं० रामचन्द्र शुक्ल पृ० १८६।

३ मिश्रबन्धु विनोद—पृ० ३०२।

४ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय (भाग १)—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० ९९।

५ श्री विट्ठल विपुल प्रताप बल प्रगट सबै यह तमक रवि।
चालिस पद रसमय विरचि गायो विविरस एमक छवि ॥
—निम्बार्क माधुरी, पृ० २२४।

निरूपित है। राधा-कृष्ण के नित्य-विहार झूला मान रास नोंक-झोंक आदि विषय वर्णित हैं।

## मीराबाई उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

कृष्ण भक्ति मीराबाई हिन्दी की सबसे अधिक प्रसिद्ध कवयित्री हैं। इनके ऊपर नयी-पुरानी अनेक पुस्तकें निकल चुकी हैं जिनमें मीरा का जीवन-वृत्तान्त मिलता है। नाभादास कृत 'भक्तमाल' ८४ वैष्णवन की वार्ता' २५२ वैष्णवन की वार्ता' राघवदास कृत 'भक्तमाल' आदि में भी मीरा सम्बन्धी उल्लेख मिलते हैं। मीरा के जन्म-संवत्, निधन-संवत् आदि के विषय में विद्वान् एक मत नहीं हैं।

मीराबाई के नाम से निम्नलिखित रचनाएँ बतायी जाती हैं :—

१—नरसी जी रो माहेरो
२—गीत-गोविन्द की टीका
३—राग गोविन्द
४—सोरठ के पद,
५—मीराबाई की मलार, और
६—गर्वा गीत।

परन्तु 'राग गोविन्द' तथा 'राग सोरठा' के केवल नाम मात्र मिलते हैं। 'नरसी जी रो माहेरो' मीराबाई की रचना नहीं मालूम पड़ती है। इनके पदों में निर्गुण ब्रह्मवाद हठयोग सूफी प्रेम-तत्त्व इत्यादि समकालीन विचार-धाराओं का प्रभाव दीख पड़ता है। इनकी ब्रजभाषा में राजस्थानी का प्रभाव है। कृष्ण से सम्बन्धित पदों में कृष्ण के प्रति मीरा के प्रेम विरह, मिलन आत्म-निवेदन आदि के भाव अभिव्यंजित हैं। कुछ पद रामचरित सम्बन्धी भी हैं।

## रहीम उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

अब्दुर्रहीम खानखाना[1] अकबर के दरबार के श्रेष्ठ कविरत्नों में से हैं। अबुल फज़ल अब्दुल कादिर, बदायूनी अब्दुल बाकी आदि मुसलमान इतिहासकारों के ग्रन्थों में रहीम के जीवन-वृत्त सम्बन्धी विवरण विस्तार से मिलते हैं। ये इतिहास-प्रसिद्ध बैरमखाँ के पुत्र थे।

---

१ हिन्दी के कुछ इतिहासकारों ने हिन्दी भाषा के दो रहीम कवियों का परिचय देने का प्रयास किया है। शिवसिंह सेंगर ने 'शिवसिंह सरोज' में प्रसिद्ध कवि अब्दुर्रहीम खानखाना के अलावा और एक रहीम का उल्लेख किया है जिसके समर्थन में मिरजारोशन का एक छन्द दिया है। इसके आधार पर मिश्रबन्धुओं ने भी हिन्दी के दो रहीम कवि माने हैं परन्तु खानखाना एक ही व्यक्ति थे और वे अकबरी दरबार के प्रसिद्ध कवि रहीम ही हैं। डा० सरयूप्रसाद ने यह सिद्ध किया है। —अकबरी दरबार के हिन्दी कवि पृ० १६५।

पं० रामचन्द्र शुक्ल ने रहीम की निम्नलिखित रचनाएँ बतायी हैं —[1]

१—रहीम दोहावली या सतसई २—बरवै नायिका भेद ३—शृङ्गार सोरठ, ४—मदनाष्टक ५—रास पंचाध्यायी ६—नगर शोभा ७—फुटकल बरवै ८—फुटकल कवित्त सवैये, ९—रहीम काव्य १०—खेटकौतुकम्।

इनके ग्रन्थों में डा० रामकुमार वर्मा के अनुसार 'रहीम दोहावली' बरवै नायिका', 'मदनाष्टक' 'रास पंचाध्यायी और 'शृङ्गार सोरठ' प्रसिद्ध हैं।[2] दोहावली में प्रारम्भ में गंगा-स्तुति है। भक्ति, नीति, उपदेश आदि विषयों की चर्चा है। रहीम की रचनाओं में 'मदनाष्टक' और 'रास पंचाध्यायी दोनों ही कृष्ण-काव्य के अन्तर्गत आती हैं। 'मदनाष्टक' में केवल आठ श्लोक हैं और 'रास पंचाध्यायी' में केवल दो पद ही उपलब्ध हैं।[3]

'मदनाष्टक' रचना में कृष्ण की मुरली के व्यापक प्रभाव कृष्ण-सौन्दर्य से उद्दीप्त गोपी-प्रेम-भावना, गोपियों की विह्वलता और कृष्ण से मिलने की तीव्र आकांक्षा आदि का वर्णन है। "यह सम्पूर्ण वर्णन विप्रलंभ शृङ्गार के अन्तर्गत स्मृति-संचारी के ही रूप में हुआ है। गोपियों में कृष्ण के बंसी-नाद, उनकी रूप माधुरी तथा उनकी मधुर चाल-ढाल तथा बोली ने उनके विरह को और भी उद्दीप्त कर दिया है और वे कृष्ण से मिलने के लिए लालायित हो उठती हैं। रहीम के पदों में कृष्ण के रूप-सौन्दर्य का वर्णन मधुर ब्रजभाषा में हुआ है। पदों की शब्द-योजना श्रुतिमधुर और संगीतात्मक है। भाव और भाषा—दोनों के दृष्टिकोण से ये पद सूरदास के पदों से मिलते हैं। कवित्त और सवैयों में कृष्ण का बाल-रूप-वर्णन उनके गुणों का कथन और साधारण नीति तथा शिक्षा के विषय आये हैं।"[4]

## नरोत्तमदास उनकी रचनाएँ और वर्ण्य-विषय

नरोत्तमदास केवल एक छोटी रचना के बल पर हिन्दी के श्रेष्ठ कवियों की पंक्ति में स्थान पाने वाले अद्वितीय कृष्ण-भक्त थे।

नरोत्तमदास के दो ग्रन्थ कहे जाते हैं—'सुदामा चरित' और ध्रुव चरित। केवल 'सुदामा चरित' प्राप्य है। 'ध्रुव चरित' अभी तक उपलब्ध नहीं हुआ। 'सुदामा चरित' बहुत छोटी रचना होने पर भी इतनी सरस और श्रेष्ठ है कि उसी ने कवि को अमर बना दिया। यह 'चरित-काव्य' है जो अपने वर्ग में 'हिन्दी कृष्ण-काव्य-क्षेत्र' में सर्वश्रेष्ठ है। इसकी कथा श्रीमद्भागवत के दशम स्कन्ध पर आधारित है। यह

---

१ हिन्दी साहित्य का इतिहास (सं० २०१४) पृ० २०२।

२ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास (चतुर्थ संस्करण) —डा० रामकुमार वर्मा पृ० १००।

३ रहीम रत्नावली—मायाशंकर याज्ञिक द्वारा सम्पादित पृ० १२।

४ अकबरी दरबार के हिन्दी कवि—डा० सरयूप्रसाद अग्रवाल, पृ० १०१।

एक खण्ड-काव्य है, जिसमें दोहा, सवैया, और कवित्त छन्दों में सम्बद्ध क्रम से कृष्ण-सुदामा मिलन की कथा का वर्णन है। छन्दों की संख्या १२१ है। इसकी भाषा प्रवाहमयी एवं सरस है और शैली आकर्षक है, जिससे अन्य कवियों को इसी के अनुकरण पर 'सुदामा-चरित' लिखने की प्रेरणा दी।

कृष्ण-काव्य-जगत् में इसकी विशेषता यह है कि यह राधा-कृष्ण की लीलाओं का वर्णन न कर, द्वारकाधीश श्रीकृष्ण के हृदय की कोमलता दयाशीलता और सुदामा के साथ उनकी घनिष्ठ मित्रता का परिचय देता है। इसमें दीन हृदय के बड़े सजीव चित्र अंकित हैं।

# मध्ययुगीन कृष्ण-भक्ति-साहित्य
## को
# प्रभावित करने वाले 'प्रबन्धम्'[1] के तत्व

तमिळ-प्रदेश में छठी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक भक्ति का जो तीव्र आन्दोलन चला उसमें आळ्वारों का योगदान अत्यन्त महत्वपूर्ण है। प्रथम अध्याय में हम यह दिखा चुके हैं किन-किन परिस्थितियों से तमिळ-प्रदेश में भक्ति-आन्दोलन का आविर्भाव हुआ और उसमें आळ्वारों की देन क्या थी? उक्त भक्ति-आन्दोलन को जन-आन्दोलन के रूप में व्यापक और विशाल बनाने का पूरा-पूरा श्रेय आळ्वारों को है। आळ्वार भक्तों ने भक्ति-मार्ग को ही ईश्वर-प्राप्ति का सर्वसुलभ और राज मार्ग घोषित किया। आळ्वारों के भक्ति-प्रधान गीतों में एक अद्भुत शक्ति थी जिसने तमिळ-प्रदेश की समस्त जनता को भक्ति-मार्ग पर आकृष्ट किया। कितने ही भक्त आळ्वारों के सरस और मधुर गीतों को गा-गाकर आत्म-विभोर हो जाते थे। वह युग भक्ति के भावावेश का युग था और भक्ति ही उस युग की सबसे ऊँची आवाज थी। 'बिजली की चमक' के समान आळ्वारों का भक्ति-सन्देश समस्त दक्षिण भारत के कोने-कोने में पहुँच गया। आळ्वारों द्वारा प्रसारित भक्ति की धारा नवीं शताब्दी के बाद भी अव्याहत गति से प्रवहमान रही।

पहले कहा जा चुका है कि छठी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक का काल तमिळ-साहित्य के इतिहास में भक्ति-काल के नाम से अभिहित है। तमिळ को छोड़कर भारत की प्रायः सभी आधुनिक भाषाओं का विकास नवीं शताब्दी के अनन्तर ही हुआ है। दक्षिण की अन्य भाषाओं में भी भक्ति-साहित्य का आविर्भाव अधिकांशतः नवीं शताब्दी के पश्चात् ही हुआ है। नवीं शताब्दी से लेकर सोलहवीं-सत्रहवीं शताब्दी तक के साहित्य को 'मध्ययुगीन साहित्य' की संज्ञा दी जाती है। तमिळ तथा समस्त भारतीय आधुनिक भाषाओं के भक्ति-साहित्य का काल इस मध्य युग में ही पड़ता है।

---

1 'नालायिर दिव्य प्रबन्धम्'—आळ्वारों के पदों का संग्रह।

यह देखा जा चुका है कि छठी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक भक्ति का जो शक्तिशाली आन्दोलन तमिळ-प्रदेश में चला उसने तमिळ में उच्च कोटि के भक्ति-साहित्य को जन्म दिया। तमिळ के इस भक्ति-साहित्य ने दक्षिण की अन्य सगोत्र भाषाओं के भक्ति-साहित्यों को प्रभावित किया हो इसमें आश्चर्य की बात तनिक भी नहीं है। आळ्वारों के पश्चात् आने वाले आचार्यों की परम्परा ने मध्ययुग में भक्ति-आन्दोलन को देशव्यापी बना दिया जिसके फलस्वरूप भारत की विभिन्न भाषाओं में भक्ति-साहित्य का निर्माण हुआ। तमिळ-प्रदेश में छठी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक के काल में जन-आन्दोलन के रूप में जिस भक्ति-आन्दोलन के दर्शन होते हैं, ठीक उसी प्रकार के भक्ति-आन्दोलन की झाँकी मध्ययुगीन तमिळेतर समस्त भारतीय भाषाओं के भक्ति-साहित्यों में मिलती है। इस प्रकार आळ्वारों का भक्ति-साहित्य 'प्रबन्धम्' भक्ति-आन्दोलन का मूल ग्रन्थ ठहरता है।[1] हमारा उद्देश्य यह स्थापित करना नहीं है कि भारतीय भाषाओं के मध्य-युगीन भक्ति-साहित्यों को प्रभावित करने वाला एक मात्र स्रोत 'प्रबन्धम्' है। कई अन्य स्रोतों ने भी प्रभावित किया होगा। परन्तु 'प्रबन्धम्' का जो प्रभाव अन्य साहित्यों पर भक्ति-आन्दोलन के मूल ग्रन्थ के रूप में पड़ा है, वह निर्विवाद है—चाहे तो वह प्रभाव असाक्षात् रहा हो चाहे उस प्रभाव के माध्यम अनेक हों। 'प्रबन्धम्' अतिशय शक्तिशाली आचार-पक्ष और विचार-पक्षों से प्रभावित आचार्यों द्वारा चलाये गये विभिन्न भक्ति-सम्प्रदाय तथा उनके अन्तर्गत रचित भक्ति-साहित्य इसके प्रमाण हैं।

मध्ययुगीन भक्ति-साहित्य को विशेषकर कृष्ण भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले प्रबन्धम् के तत्वों का सामान्य विवेचन प्रस्तुत करना ही यहाँ हमारा उद्देश्य है। इन तत्वों का प्रभाव मध्ययुगीन हिन्दी कृष्ण-भक्ति-साहित्य पर भी देखा जा सकता है, जिसका विवेचन आगे के अध्यायों में किया जायगा। 'प्रबन्धम्' भक्ति-

---

१ "इस प्रकार प्रबन्धम् भक्ति-आन्दोलन का आदि ग्रन्थ बन गया। अभी तक भागवत पुराण ही भक्ति-आन्दोलन का मूल ग्रन्थ समझा जाता है। किन्तु हमारा अनुमान है कि इस आन्दोलन का मूल ग्रन्थ भागवत नहीं प्रबन्धम् है। यह इस कारण कि यद्यपि भागवत और प्रबन्धम्—ये दोनों ग्रन्थ एक ही समय में लिखे गये, फिर भी प्रबन्धम् की बहुत-सी कविताएँ दूसरी-तीसरी सदी से प्रचलित चली आ रही थीं। साथ ही यह भी विचारणीय है कि प्रबन्धम् की कविताएँ जनता की भक्ति-साधना की सीधी अभिव्यक्ति हैं। किन्तु भागवत की रचना पांडित्य के स्तर पर की गयी है। प्रबन्धम् भक्ति-आन्दोलन का मूल ग्रन्थ क्यों माना जाय? इसका संकेत भी भागवत ही देता है, क्योंकि उसका भी मत है कि भक्ति का जन्म दक्षिण भारत में हुआ था।"

—संस्कृति के चार अध्याय (द्वितीय संस्करण) : श्री रामधारीसिंह 'दिनकर' पृ० २१८।

प्रधान ग्रन्थ है। उसके प्रणयन के मूल में भी भक्ति का प्रचार ही था। मध्ययुगीन भक्ति-साहित्य को प्रभावित वाले प्रबन्धम् के भक्ति-तत्वों[1] को दो श्रेणियों में विभाजित किया जा सकता है —

१—सामान्य तत्व २—विशिष्ट तत्व

सामान्य तत्वों के अन्तर्गत हम उन तत्वों को लेंगे जिन्होंने सामान्य रूप से मध्ययुगीन भारतीय भक्ति-साहित्य को प्रभावित किया है। विशिष्ट तत्वों के अन्तगत हम मध्ययुगीन कृष्ण भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले तत्वों को विशेष रूप से लेंगे। सामान्य भक्ति-तत्व तो सगुण भक्ति साहित्य के अन्तर्गत ही नहीं बल्कि निर्गुण भक्ति-साहित्य के अन्तर्गत भी न्यूनाधिक रूप में दृष्टिगोचर होते हैं। ये तत्व भारतीय भक्ति-साहित्य में केवल प्रबन्धम्' से ही गये हों यह बात नहीं है। 'प्रबन्धम्' भी स्वयं वेद तथा गीता से प्रभावित है। परन्तु प्रबन्धम्' का महत्व इस बात में है कि उसके भक्ति-आन्दोलन के विशिष्ट सन्दर्भ में इन तत्वों पर सर्वाधिक जोर दिया और उन्हें भक्ति के आवश्यक तत्व बताये। इन सामान्य तत्वों में परवर्ती भक्ति-साहित्य को विशेष रूप से प्रभावित करने वाले निम्नलिखित कुछ तत्वों को प्रमुख रूप से लेंगे —

१—भक्ति का सर्वोपरि महत्व
२—नाम महिमा
३—स्तुति
४—शरणागति अथवा प्रपत्ति
५—गुरु महिमा
६—सत्संग
७—वैराग्य

## १ भक्ति का सर्वोपरि महत्व

भारतवर्ष में अतिप्राचीन काल से संसार-दुःख से छूटकर मुक्ति-लाभ करने के तीन प्रधान मार्ग प्रचलित रहे हैं —ज्ञान-मार्ग कर्म-मार्ग और भक्ति-मार्ग। देश और काल की परिस्थितियों के अनुसार कभी किसी मार्ग का प्राधान्य रहा है और कभी किसी का। आळ्वार भक्तों के समय तक ज्ञान-मार्ग और योग-मार्ग (कर्म-मार्ग) जन-साधारण के लिए असाध्य जान पड़ने लगे थे। आळ्वार भक्तों ने भक्ति-मार्ग को इतना आसान और सुगम बना दिया कि लोगों ने इसे बड़ी सरलता से अपना लिया

---

१ केवल भक्ति-तत्वों के वर्गीकरण के विषय में डा० विश्वनाथ शुक्ल के 'मध्ययुगीन कृष्ण-भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले श्रीमद्भागवत के सामान्य तत्व' नामक लेख से सहायता ली गयी है।
—धर्मिवर भारती अलीगढ़ विश्वविद्यालय के हिन्दी-संस्कृत विभाग की शोध पत्रिका पृ० ६८-८२।

यहाँ तक कि कर्म और ज्ञान-मार्गों में भी भक्ति को साधन रूप में प्रविष्ट कर लिया गया। "कर्म और भक्ति, ज्ञान के साथ साधन-रूप भक्ति और योग के साथ गुरु की मध्यस्थता-रूप में भक्ति इस प्रकार अन्य मार्गों में भी भक्ति का समन्वय हुआ। स्वतंत्र रूप से तो भक्ति-मार्ग इतना प्रचलित हुआ कि इसकी लहर ने दक्षिण से उठकर सम्पूर्ण उत्तरी भारत को आप्लावित कर दिया।"[1]

प्रबन्धम्' में भक्ति की महत्ता सर्वत्र घोषित की गई है। सभी आळ्वारों ने भक्ति को ही मुक्ति-लाभ का एक मात्र उपाय बताया है। जो भक्ति नहीं करता उसका जन्म लेना ही व्यर्थ है। पेरियाळ्वार ने यहाँ तक कह दिया है कि जो भक्ति नहीं करता वह अपनी माता के गर्भ को कलंक पहुँचाता है।[2] सांसारिक दुःख से छूटकर परमानन्द प्राप्त करने के लिए योग तप इत्यादि सब व्यर्थ है। केवल भक्ति ही वैकुण्ठ-प्राप्ति करा सकती है।[3] भक्ति ही मरण को जीत सकती है। अपने शरीर को नाना कष्ट पहुँचाकर पंचेन्द्रियों को दबाकर कठिन तपस्या करने की आवश्यकता नहीं।[4] वन में जाकर पंचाग्नि मध्य बैठकर योग में लीन रहने से भी कोई प्रयोजन नहीं है।[5] भक्ति मात्र के उदय होने से सारा क्लेश दूर जाता है।

आळ्वारों के अनुसार भगवान् में अनुरक्ति ही भक्ति है। भगवान् का स्मरण मात्र करने से वह भक्त के हृदय में वास करने लगता है। भक्त सतत् भक्ति में ही लीन रहना चाहता है। भक्ति से जो सुख मिलता है, वह स्वर्ग के सुख से भी श्रेष्ठ है।[6] आळ्वारों के अनुसार भक्ति का फल भक्ति ही है। भक्ति प्राप्त होने के पश्चात् किसी भी बात की आवश्यकता नहीं होती। उसे पूर्णानन्द का लाभ होता है। कुल-शेखराळ्वार ने यहाँ तक कह दिया है— हे भगवान्! मैं स्वर्ग की इच्छा नहीं करता केवल तुम्हारी भक्ति करते रहने की मेरी कामना है।"[7] अत आळ्वारों के अनुसार

---

१ अष्टछाप और वल्लभ-सम्प्रदाय (प्रथम संस्करण)—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० ५११।

२ पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ ४ २

३ नान्मुकन तिरुवन्तादि, ७९

४ ऊनवाडा उण्णु उलिर कावलिट्टु
उडलिल पिरियाप्पुलनैन्दुम नोन्दु
तामवाडा वाडा तवम् चेय्यवेंडा
—पेरिय तिरुमोळी १ : २ १

५ कायोडु नीडु कनियुडु, वीसु
कडुंकाल नुकर्न्दु नेडुंकालम् ऐन्दु
तीयोडु निन्ड्र तवम् चेय्यवेंडा
—वही १ २ २

६ तिरुमालै २

७ पेरुमाळ तिरुमोळी, ४ ६

भक्ति साधन ही नहीं बल्कि साध्य भी है।[1] स्पष्ट है कि आळ्वारों ने भक्ति को सर्वोपरि महत्व दिया है। मध्ययुगीन भक्त कवियों ने भी भक्ति को ही सर्वाधिक प्राधान्य प्रदान किया है और ऊपर दिये हुए आळ्वारों के विचारों को दुहराया है।

## २ नाम महिमा

भक्ति के साधन में भगवान् के अनेक नामों में से किसी भी नाम के स्मरण कीर्तन तथा श्रवण को आळ्वार भक्तों ने भारी महत्व बताया है। आळ्वार भक्तों का दृढ़ विश्वास है कि भगवान् के सहस्र नामों में से किसी भी एक का सदा मन में स्मरण तथा ध्यान करने से जिह्वा से उसका कीर्तन-गायन करने से और उसका कानों से श्रवण करने से मन वाणी और कर्म द्वारा होने वाले समस्त पापों का क्षय होता है, मन में पवित्र भाव भर जाते हैं और श्रद्धा की वृद्धि हो जाती है।[2] श्रद्धा से भगवान् की सेवा में संलग्नता आती है और उससे भगवान् की भक्ति प्राप्त होती है। भक्ति से सत्व गुण की वृद्धि होती है और सत्य का साक्षात्कार होता है, तदनन्तर मोक्ष मिलता है। तिरुमंगै आळ्वार अपने एक गीत में कहते हैं— "मैंने उस 'नारायण' नाम को पहचान लिया है जो पवित्रता (अच्छा कुल) प्रदान करने वाला है। वह धन देने वाला है, भक्तों के कष्टों और दुखों को दूर करने वाला है, भगवान् का अनुग्रह प्रदान करने वाला है, शक्ति प्रदान करने वाला है, जन्म देने वाली माता से भी अधिक स्नेह (ममता) दिखाने वाला है वह कल्याण प्रदान करने वाला है।"[2] पेरियाळ्वार का सुझाव है कि बच्चों को भगवान् के सहस्र नामों से एक को रखना चाहिए। नाम की महिमा अनन्त है। भगवान् का नाम बच्चों को रखने से उन्हें बुलाते समय भगवान् का स्मरण भी हो सकता है। इस तरह भगवान् के नामों का उच्चारण सर्वदा हो सकेगा।[3]

---

१ तिरुवाय्मोळी— ९ १ १-८

२ "कुलमतरुम् सेल्वम् तन्दिडुम्
अडियार् पडु तुयरायिनवेल्लाम्
निलन्तरञ्जेय्युम् नीळ्विसुम्बरुळुम्
अरुळोडु पेरुनिलमळिक्कुम्
वलन्तरुम् मट्रुम् तन्दिडुम्
पेट्र तायिनुमायिन सेय्युम्
नलन्तरुम् सोल्लै नान् कण्डु कोण्डेन्
नारायणावेन्नुम् नामम्

—पेरिय तिरुमोळी १ १ ९

३ पेरियाळ्वार ने बच्चों को भगवान् के विभिन्न नाम रखने का उपदेश देते हुए दस पद लिखे हैं। —पेरियाळ्वार तिरुमोळी, ४ ६ १-१०

प्रायः सभी आळ्वारों ने नाम की महिमा गायी है। नाम महिमा पर आळ्वारों के कुछ विचार नीचे प्रस्तुत किये जाते हैं। (विस्तार भय से उद्धरण संक्षेप में ही दिये गये हैं।)

'हमारे पापों और दोषों को "नारायण" नाम विष की तरह मार डालता है।'[1]

'सुन्दर घनश्याम भगवान् का नाम लेने वाला कभी नरक नहीं पहुँच सकता।'[2]

"हे, मन! भगवान् के नामों का उच्चारण करो, तुम्हारा उद्धार होगा।"[3]

"जो भगवान् का नाम-स्मरण करता है वह उसे स्वर्ग तक पहुँचाने वाला है, स्वर्ग उसका पुरस्कार है।"[4]

"जो "नमोनारायण" नाम का उच्चारण करता है उसकी दुर्गति कैसे हो सकती है?'[5]

'भगवान् का नाम सज्जनों को वरदान स्वरूप है। भगवन्नाम को भूलने वाले को मैं मनुष्य की कोटि में मान नहीं सकता।"

'भगवान् का नाम-स्मरण करने से जो आनन्द आता है, उसकी अपेक्षा मुझे इन्द्रलोक पर शासन करने का अधिकार मिल भी जाय उसे नहीं लूँगा।"[6]

'भगवन्नाम की शक्ति से हम यमराज के सिर पर सवार हो सकते हैं।"[7]

मुक्ति के लिए सुलभ साधन भगवान् के नाम के अतिरिक्त कुछ नहीं।"[8]

---

१ "नंदुवल वंदीर नम्मुडैय विनैगळ्
नारायणावेन्नुम् नामम्" —पेरिय तिरुमोऴि १ । १ । १०

२ कण्णुम् इलिय कण्णुदिल कण्णन् नामने
नण्णुदिन नारायणान् तम अन्नै नरकम् पुकाळ।"
—पेरियाळ्वार तिरुमोऴि ४-६-७

३ नामम् पलसोल्लि नारायणावेन्नु
नामंगळुडैय नम्बिक्के।
—मुदल् तिरुवन्दादि ८।

४ नान-डाळ नन्नुरुवेन्नु नारायण तन नामंगळ,
वानताळ मदुवम परेयाळ्गुनान वानत्। —इरण्डाम तिरुवन्दादि, ९

५ मोन्ऱाम तिरुवन्दादि ९१।

६ इच्चुवै तविरयानपोय इन्दिरलोकमाळुम
अच्चुवै पेरिनुम वेण्डेन अरंगमानगरुळाने।" —तिरुमालै २

७ कावलिल पुलनै वैत्तु कलितन्नै कडक्कप्पाय्न्दु
नावलिट्टुऴितरुगिन्ऱोम् नमन् तमर् तलैगळ् मीदे। —तिरुमालै १

८ "पेरिदिन्पम् वायतुम नेञ्जमाल नामम्"
—नान्मुगन तिरुवन्दादि, ६६

"भगवान् के नाम का उच्चारण करने से नरक भी स्वर्ग में परिणत होगा।"[1]

कहने की आवश्यकता नहीं कि आळ्वारों ने भगवन्नाम-माहात्म्य पर विशेष जोर दिया है। मध्यकालीन भक्ति-साहित्य में भी भगवन्नाम की अनन्त महिमा की प्रतिष्ठा हुई है। निर्गुण मार्ग के संत तथा सगुण मार्ग के भक्त—दोनों ने मुक्त कंठ से भगवन्नाम की अमोघ शक्ति का वर्णन किया है। डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी का कहना है—"मध्य युग के भक्तों में भगवान् के नाम का माहात्म्य बहुत अधिक है। मध्य युग की समस्त धर्म-साधना को 'नाम की साधना' कहा जा सकता है। चाहे सगुण मार्ग के भक्त हों चाहे निर्गुण मार्ग के नाम-जप के बारे में किसी को सन्देह नहीं। इस अपार भवसागर में एक मात्र नाम ही नौका रूप है।"[2]

## ३ स्तुति

भगवद्-स्तवन भक्ति का ही एक प्रधान अङ्ग माना गया है। भक्त होकर भगवान् की असीम शक्ति, भगवान् की भक्त-वत्सलता तथा भगवान् के श्रेष्ठ गुणों का बारम्बार स्तवन करने से भक्त को परम शान्ति का अनुभव होता है। स्तुति की परम्परा तो वैदिक ऋचाओं से मिलती है। संस्कृत में तो उच्च कोटि का स्तोत्र साहित्य उपलब्ध होता है ही। कीर्तन भजन भी इस श्रेणी में आते हैं। भगवान् के नाम, गुण माहात्म्य लीला धाम तथा भागवत् भक्ति के यश का प्रेम और श्रद्धा के साथ भजन स्तुति, उच्च स्वर से पाठ तथा गान 'कीर्तन' कहलाता है। भक्ति शास्त्र के आचार्यों ने इस साधन को भी परमानन्द प्राप्ति का एक उपाय कहा है और इसकी बहुत प्रशंसा की है।[3]

आळ्वारों के समस्त पद एक प्रकार से स्तुति-गीत ही हैं। अनेक दशकों में पूरे का पूरा भगवत्-स्तवन ही है। भगवान् के श्रेष्ठ गुणों और उनकी महिमा का गायन कर भक्त अलौकिक आनन्द प्राप्त करता है। भक्त भगवान् की महिमा गाना ही अपना परम धर्म समझता है। वास्तव में बात यह है कि आळ्वार भक्तों ने अपने अधिकांश गीत विभिन्न मन्दिरों में विभूषित भगवान् के अर्चावतार-रूपों की स्तुति में गाये हैं। अतः उनके अधिकांश गीत स्तुति-परक हैं। भक्त भगवान् को कितने ही नामों से सम्बोधित कर, उसकी कितनी ही लीलाओं की प्रशंसा कर स्वयं परम सुख का अनुभव करता है। कहने की आवश्यकता नहीं कि आळ्वारों के स्तुति-गीतों ने भक्तों

---

१ "नरगुम सुर्कमुम पेशा मरकिम निप्पुगग्स केट्टर
नरकमे स्वर्गमागुम नामधेयम नम्बी"
—तिरुमालै १२

२ मध्यकालीन धर्म-साधना—डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी, पृ० ५।

३ अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० २९२।

पर बड़ा ही प्रभाव डाला था। वैष्णव-मन्दिरों में आज भी उनके स्तुति-गीत गाये जाते हैं।

नम्माऴ्वार, तोंडरडिप्पोडियाऴ्वार, पेरियाऴ्वार और कुलशेखराऴ्वार के अनेक पद भगवत् स्तुति परक हैं। कुलशेखराऴ्वार की संस्कृत रचना 'मुकुन्दमाला' तो श्रेष्ठ स्तोत्र ग्रन्थ है ही। संस्कृत के स्तोत्र ग्रन्थों में 'मुकुन्दमाला' का एक महत्वपूर्ण स्थान है। भगवान् की स्तुति करने में भक्त को कितना आनन्द आता है! 'मुकुन्द माला' से दो श्लोक नीचे उद्धृत किये जाते हैं —

"जयतु जयतु देवो देवकीनन्दनोऽयं
जयतु जयतु कृष्णो वृष्णिवंशप्रदीपः
जयतु जयतु मेघ श्यामलः कोमलाङ्गो
जयतु जयतु पृथ्वी भारनाशो मुकुन्दः"[1]

"अनन्त वैकुण्ठ मुकुन्द कृष्ण
गोविन्द दामोदर माधवेति
वक्तु समर्थोऽपि न वक्ति कश्चित्
अहो जनानां व्यसनाभिमुख्यम्"[2]

आऴ्वार भक्तों ने भगवत्-स्तवन की बड़ी आवश्यकता बतायी है। भूतत्ताऴ्वार का कथन है कि भगवान् की स्तुति करने वाले ही जीते हैं।[3] भगवान् के गुणों की लीलाओं की स्तुति करना ही तप करने के समान है।[4] चेर राजा कुलशेखर भगवान् की सेवा में प्रस्तुत होकर उनकी स्तुति करना ही सबसे श्रेष्ठ सुख मानते हैं।[5] पेरियाऴ्वार का कहना है कि जो जिह्वा भगवत्-स्तवन न करे, उससे क्या प्रयोजन है।[6] नम्माऴ्वार ने कहा है कि 'स्तुति के योग्य केवल भगवान् ही हैं। मैं मनुष्यों की स्तुति करने वाले मूर्खों में नहीं हूँ। हे कवि! तुम सर्वेश्वर शक्तिशाली गुण-निधान

---

१ मुकुन्दमाला-कुलशेखराऴ्वार—सम्पादक एम० वी० सी० के० रंगाचारी (काञ्चीवाला) पृ० १।

२ वही पृ० ७।

३ वाऴ्त्तुवार वाऴ्त्तराम्मार्वी-वाऴ्त्तिम्डी
मारन्न तन नामपल वाऴुत्तु दृत्तु म॥
—इरंडाम तिरुवन्तादि २०।

४ एत्ति पणिन्दवन पेर इरियुरम्।
एण्डोळ्ळुम वालि पुरितल तवम्॥
—इरंडाम तिरुवन्तादि ७७

५ एत्ति इरुप्पम तोंटर सेवडी एत्ति वाऴुत्त मेनीयाये —पेरुमाळ तिरुमोऴि २'४।

६ पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि ४ १ १।

भगवान् की स्तुति करो।'[१] पोयगै आळ्वार ने कहा है कि मेरा मुँह भगवान् के अतिरिक्त किसी दूसरे की स्तुति नहीं करेगा।[२]

आळ्वारों के स्तुति-गीतों की एक बड़ी विशेषता उनमें संगीत का समावेश है। संगीत का प्रभाव विश्वव्यापी है। मनुष्य ही नहीं पशु संसार भी संगीत के मुग्धकारी प्रभाव से वंचित नहीं है। आळ्वारों के स्तुतिपरक भक्ति-गीतों को गाते-गाते भक्त बहुधा आनन्दातिरेक से नाच उठते थे। भक्ति के साथ संगीत तथा संगीत के साथ भक्ति—दोनों का एक-दूसरे के सहारे बहुत प्रचार हुआ है। डा० दीनदयालु गुप्त जी के शब्दों में 'ईसा की सातवीं तथा आठवीं शताब्दियों में जब दक्षिण भारत में शिव और विष्णु की भक्ति के भावों का पुनरुत्थान और प्रचार हुआ उस समय यह कार्य धार्मिक गीतों (आळ्वार भक्तों के तमिल-गीत-प्रबन्धम्) द्वारा अधिक मात्रा में हुआ। भक्ति के प्रचार के साथ इन शताब्दियों में संगीत-प्रियता खूब बढ़ी। तमिल-भाषा में उस समय के संगीत के बहुत से नमूने अब भी सुरक्षित हैं। उत्तरी भारत में भी दक्षिण का धार्मिक प्रभाव आया और भक्ति आन्दोलन के साथ संगीत का भी मान बढ़ा।'[३] तात्पर्य यह है कि आळ्वारों के स्तुति गीतों ने मध्ययुगीन भक्त-कवियों को बहुत ही प्रभावित किया है। मध्य युग में कीर्तन भजन की जो परम्परा चल पड़ी उसका मूल स्रोत आळ्वारों का प्रबन्धम् है। मध्य युग के हिन्दी-कृष्ण भक्त-कवियों ने भी गीतात्मक शैली को अपनाया और भगवत्-स्तवन में गीत प्रस्तुत किये।

## ४ शरणागति या प्रपत्ति

आळ्वारों के अनेक पदों में 'शरणागति तत्त्व' पर विशेष जोर दिया गया है। आत्म-दोषों पर पश्चात्ताप प्रकट करना अपनी आत्म महीनता का अनुभव करना भगवान् को ही एक मात्र सहारा समझना और उद्धार की प्रार्थना करते रहना ही प्रपत्ति या शरणागति है। गीता में श्रीकृष्ण का कथन है—'हे, भारत! सब प्रकार उस परमेश्वर की शरण जा। तू उस परमात्मा की कृपा से ही परम शान्ति को और शाश्वत स्थान को प्राप्त होगा।'[४] शरणागति में भगवान् का अनुग्रह विशेष अपेक्षित है। यद्यपि भक्ति और प्रपत्ति—दोनों में भगवान् के अनुग्रह और प्रेम का प्रकर्ष होता है

---

१ तिरुवायमोऴी, १६ ११०।

२ "वाय अवनैयल्लदु वाळ्त्तादु"—पोयगम् तिरुवन्तादि ११।

३ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० ५६५।

४ तमेव शरणं गच्छ सर्वभावेन भारत।
तत्प्रसादात्परां शान्तिं स्थानं प्राप्स्यसि शाश्वतम् ॥ ६२ ॥
सर्वधर्मान्परित्यज्य मामेकं शरणं व्रज।
अहं त्वा सर्व पापेभ्यो मोक्षयिष्यामि मा शुचः ॥ ६६ ॥
—श्रीमद्भगवद्गीता अध्याय १८

और दोनों का फल भगवान् ही है तथापि दोनों में अन्तर यह है कि भक्ति में साधन विशेष का स्वीकार है प्रपत्ति में साधनानुष्ठान का स्वीकार नहीं है केवल भगवान् का स्वीकार है। प्रपत्ति में भगवत्सेवा [1] भगवान् के नाम-जप-कीर्तन आदि निषेध नहीं लेकिन ये कार्य आवश्यक भी नहीं है। सामान्य रूप से शरणागति तत्व के अन्तर्गत स्व-दैन्यों का प्रकाशन भगवान् की भक्तवत्सलता पर दृढ़ विश्वास उद्धार की प्रार्थना भगवान् से शरण की याचना आत्म-समर्पण आदि अंग रूप में आते हैं।[2] आत्म-दोष तथा अपनी अकिंचनता का प्रकाशन करते हुए अभिमान के त्याग दीनता तथा आत्म निवेदन सहित भगवान् से शरण पाने की आर्त पुकार के कितने ही पद आळ्वार भक्तों ने लिखे हैं। तिरुमंगै आळ्वार ने आत्मदोषों का प्रकाशन कर करुणा कलित शब्दों में भगवान् की शरण की याचना की है। उनके कुछ पदों का सार देखिए —

"मैं दुखी हूँ चिंतित हूँ व्याकुल हूँ। सांसारिक मोहजाल में पड़कर मैंने कितने ही स्वर्ण दिन खो दिये हैं। विषय की कामना कर नश्वर पदार्थों की इच्छा कर, नारी के मोह-जाल में पड़कर, चंचल मन से कितने दिन मैंने नष्ट कर डाले। अब

---

१ भक्ति और प्रपत्ति का अन्तर समझाते हुए श्री ए० गोविन्दाचार्य ने लिखा है :—

"One is by Bhakti or loving Him with all energy of one's own will the other by Prapatti or loving him with all the force derived from God Himself when the aspirant Has resigned his own will and dispensations of Providence. In the former case (Bhakti) God does not bind Himself to save, whereas in the latter case (Prapatti) *He binds Himself to save* *Conditions for* the former (Bhakti) are untiring devotion and unceasing worship & C., on the part of the creature—the use of self-will whereas conditions for the latter (Prapatti) are implicit trust and effacement of self-will and proneness to the complete operation of God's will alone. The former (Bhakti) is a slender stream of love proceeding from puny efforts, a creature is capable of *producing in his heart* and this *necessarily subject of many* accidents but the latter (Prapatti) is the mighty flood of Grace pouring down from God the Creater nothing withstanding the rush of the torrent."

—"*Divine Wisdom of Dravid Saints*" pp 207 209

२ 'पांचरात्र' (लक्ष्मी संहिता) में प्रपत्ति के छः अङ्गों का इस प्रकार वर्णन है —

"आनुकूल्यस्य संकल्पः प्रातिकूल्यस्य वर्जनम् ।
रक्षिष्यतीति विश्वासो गोप्तृत्ववरणं तथा ।
आत्मनिक्षेपकार्पण्ये षड्विधा शरणागतिः ॥'

कुलशेखराळ्वार ने भगवान् की शरण को ही एक मात्र सहारा माना है। वे कहते हैं— "मैं बहुत कष्ट भोग रहा हूँ। तुम्हारी शरण के सिवा और कोई शरण नहीं। जिस प्रकार माता के क्रुद्ध होकर त्यागने पर भी शिशु माता के प्रेम पर ही आश्रित है उसी प्रकार हे भगवान्, मैं आप ही के अनुग्रह पर आश्रित हूँ।"[1]

ऊपर के उदाहरणों से यह स्पष्ट हुआ होगा कि आळ्वारों ने शरणागति तत्त्व पर कितना जोर दिया था। आळ्वारों की विचारधारा की पृष्ठभूमि में पनपने वाले श्री रामानुज सम्प्रदाय[2] में आगे चलकर शरणागति या प्रपत्ति तत्त्व को लेकर शास्त्रीय स्तर पर मतभेद हुआ। एक पक्ष के लोग भगवान् के अनुग्रह को सहेतुकी मानने लगे और दूसरे पक्ष वाले उसे निर्हेतुकी मानने लगे। प्रथम पक्ष वाले 'वडकलै' और द्वितीय पक्ष वाले 'तेन्कलै' कहलाने लगे। 'तेन्कलै' पक्ष वाले अपने सिद्धान्तों के विशेष आधार 'प्रबन्धम्' को मानते हैं। 'तेन्कलै' शाखा की प्रपत्ति सम्बन्धी मान्यता को बिल्ली और उसके बच्चे के सम्बन्ध से और वडकलै की मान्यता को बन्दर और उसके बच्चे के सम्बन्ध के उदाहरणों से साधारणतया समझाया जाता है। आश्चर्य की बात है कि श्री वल्लभाचार्य के पुष्टिमार्ग में भी आळ्वारों की यही निर्हेतुकी अनुकम्पा वाली मान्यता स्वीकृत हुई। डा० दीनदयालु गुप्त जी लिखते हैं— 'पुष्टि मार्गीय प्रपत्ति का उदाहरण बिल्ली के बच्चे का दिया जाता है। बिल्ली का बच्चा अपनी माँ को नहीं पकड़ता। बिल्ली ही जहाँ जाती है, बच्चे को मुख में लटकाकर ले जाती है तथा उसकी रक्षा के लिए सदैव उसके पीछे फिरा करती है। उसी प्रकार भगवान् भी भक्त, दीन उपायहीन प्रपन्न शरणागत की रक्षा के लिए अपने कार्य और धर्मों को भी त्यागकर उसके पीछे फिरा करते हैं।"[3]

सारांश यह है कि आळ्वारों के शरणागति-तत्त्व ने परवर्ती भक्ति-साहित्य को बहुत प्रभावित किया है।

## ६. गुरु-महिमा

आध्यात्मिक साधना के सभी मार्गों में गुरु की आवश्यकता और उसकी महिमा का गायन हुआ है। चाहे सगुण मार्ग के भक्त हों चाहे निर्गुण मार्ग के संत हों

---

1 तरुतुयरम् तडायेल् उन् शरणल्लाल् शरणिल्लै,
 विरै कुळुवुम् मलर्पोंळिल् सूळ् वित्तुवक्कोट्टम्माने।
 अरिसिनत्ताल् ईन्रताय् अकट्रिडिनुम् मट्रवळ्तन्
 अरुळ् निनैन्दे अळुम्कुळवि अदुवेपोन्रिरुन्देने।'
 —पेरुमाळ तिरुमोळी ५ । १।

2 प्रस्तुत प्रबन्ध के "आळ्वारों के प्रति श्री रामानुजाचार्य का भाव" शीर्षक वाले परिशिष्ट (परिशिष्ट ४) में इस विषय का विस्तार से विवेचन है—देखें।

3 अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० ६७० ६७१।

चाहे हठयोगी साधक हों चाहे सूफी प्रेमी—सभी ने मुक्तकंठ से आध्यात्मिक साधना में गुरु की आवश्यकता मानी है। गुरु आध्यात्मिक जीवन का पथ प्रदर्शक है। अज्ञान तिमिर में गुरु ज्ञान-दीपक है। गुरु की सहायता के बिना मन का मैल दूर नहीं हो सकता और परमात्मा की प्राप्ति असम्भव है। गुरु की कृपा आत्मा को परमात्मा से मिलने के रास्ते पर ले जाने वाली है। गुरु ईश्वर के सदृश आदरणीय है। कुछ भक्तों ने तो गुरु को ईश्वर से भी अधिक पूज्य बनाया है। आळ्वारों के अनेक पदों में गुरु की महिमा गायी गयी है। मधुर कवि आळ्वार की एक मात्र रचना 'कण्णिनुण्-शिरुत्तांबु' का मुख्य विषय ही गुरु-भक्ति है। सद्गुरु की खोज में भटकने वाले मधुर कवि नम्माळ्वार को गुरु-रूप में पाकर अपने जीवन को धन्य समझते हैं वे गुरु को ईश्वर से भी श्रेष्ठ मानते हैं और गुरु की सेवा को अपना परम धर्म मानते हैं। उनका मत है कि गुरु भगवद्-स्वरूप है। उसे मनसा शरीरादि सम्बन्ध निवेदन करते हुए सर्वदा अनुगमन करते हुए, सर्वदा अनुगमन करते हुए अत्यन्त तुच्छ सेवक के समान दिन रात गुरु की सेवा में लीन रहना चाहिए। गुरु-सेवा से सर्वेश्वर सन्तुष्ट हो जाते हैं। मधुर कवि ने अपने कथन से ही नहीं बल्कि अपने कर्मों द्वारा भी गुरु-भक्ति की महिमा साबित की है। मधुर कवि गुरु की स्तुति में कहते हैं—

"गुरु (नम्माळ्वार) का नाम लेते ही मेरी जिह्वा अमृत आस्वादन का सा आनन्द प्राप्त करती है।'[1]

"वेद के गूढ़ से गूढ़ तत्त्वों को गुरु ने मुझे सरलता से समझाया। श्रेष्ठ गुरु (नम्माळ्वार) की दासता स्वीकार कर मैं अपने को धन्य समझता हूँ।[2] मुझ में वास करने वाले दोषों को गुरु (नम्माळ्वार) ने दूर किया। मैं श्रेष्ठ गुरु की महिमा दिशा दिशा में फैला दूँगा। मैं गुरु की कृपा की याचना करता हूँ।

—(कण्णिनुण् शिरुत्तांबु—७)

"पेरियाळ्वार ने यहाँ तक कह दिया है कि निर्मल तथा सद्गुणों से विभूषित गुरु की कृपा पाकर उनके निर्देशानुसार भगवान् की स्तुति नहीं करने वाला अपनी माँ के गर्भ को कलंक पहुँचाता है।[3]

---

१ " .. .. .. .. ..

नण्णित्तेन् कुरुकूर् नम्बियेन्रक्काल्
अण्णिक्कुम् अमुदूरुम् एन्नावुक्के।"

—कण्णिनुण् शिरुत्तांबु १

२ "मिक्क वेदियर् वेदत्तिन् उट्पोरुळ्
निर्कप्पाडि एन्नेञ्जुळ् निरुत्तिनान्
तक्कसीर् शटकोपन् एन्नम्बिक्कु आट्
पुक्ककादल् अडिमै पयनन्रे। —वही ९

३ पेरियाळ्वार तिरुमोळी—४.४.२

नम्माळ्वार ने भी गुरु की महिमा पर अनेक पद लिखे हैं। चाहे गुरु किसी भी निम्न जाति का हो—'चांडाल' क्यों न हो—गुरु की महिमा अवर्णनीय है और उसकी सेवा करनी चाहिए।[1]

मधुरकवि जैसे वयोवृद्ध ब्राह्मण का निम्न जाति के युवक नम्माळ्वार को गुरु रूप में पूजन करना उस युग में एक क्रान्तिकारी घटना अवश्य रही होगी। स्पष्ट है कि आळ्वार भक्तों ने गुरु को महत्वपूर्ण स्थान दिया है। उन्होंने साथ ही साथ मनुष्य की पहचान जाति से न कर भक्ति और ज्ञान के आधार पर मानकर जाति भेद को मिटाने का सर्वप्रथम प्रयत्न किया है। श्री रामानुजाचार्य के समय में भी आळ्वारों की उदारवृत्ति का प्रभाव समाज पर पड़ा। भक्ति के क्षेत्र में गुरु शिष्य के जाति-भेद को न मानने वाले आळ्वारों के उच्च आदर्शों ने जनता पर अमिट प्रभाव डाला। इस कारण निम्न जातियों का जो सामाजिक उद्धार सम्भव हो सका वह भारत भूमि में निश्चय ही ऐतिहासिक महत्व रखता है।[2] मध्ययुगीन भक्त कवियों ने भी गुरु-भक्ति की आवश्यकता बतायी है और जाति-भेद को मिटाने का सन्देश दिया है।

## ६ सत्संग

'सत्संग' भक्ति की उत्पत्ति एवं विकास के लिए अनुकूल वातावरण उपस्थित करने वाला अद्वितीय साधन माना गया है और बहुधा सत्संग और साधुसंग का उसके रूप में ग्रहण किया जाता है। भक्ति-धर्म में एकान्त निष्ठा बनी रखने के लिए साधु समागम भी आवश्यक है। ज्ञान योग और तप की तरह भक्ति की एकाकी साधना नहीं होती वह व्यक्ति-धर्म ही नहीं है समाज-धर्म है। सांसारिक विषयों के प्रलोभनों से बचने के लिए यह आवश्यक है कि ऐसे समाज में रहा जाए जहां भक्ति विरोधी परिस्थितियाँ नहीं हों। साधु महात्माओं के साथ बैठने से आत्मा को शान्ति मिलती है उनके उपदेशों से पाप-निष्ठा का ह्रास होता है। उनकी सेवा और अनुकरण से भगवान् के ज्ञान का साक्षात्कार होता है। गीता में श्रीकृष्ण का कथन है—"जो भक्त जन निरन्तर मुझ में मन लगाकर मुझी को प्राणों का अर्पण कर सदा मेरी चर्चा

---

1 'कुलम तांगु जातिकल नालिलुम कीलिलिन्दु एत्तनै
नलन्दानिलाद चण्डाल चण्डालर्कलाकिलुम
वलन्दांगु चक्करत्तण्णल मणिवण्णर्कु आलेन्रु उल
कलन्दार अडियार तम अडियार एम्मडियारक्ळे ।"

—तिरुवायमोऴी, ३·७·९

2. " ~the social uplift of the lower classes to which it has led is of great value in the History of India. —"*Out-lines of Indian Philosophy* Prof. Hiriyana p 413

| | |
|---|---|
| १—दास्य भाव | ३—वात्सल्य भाव |
| २—सख्य भाव | ४—माधुर्य भाव। |

'प्रबन्धम्' ने वात्सल्य और मधुर भाव पर ही विशेष जोर दिया है। प्रबन्धम् में प्रीति के इन दोनों भावों की अभिव्यक्ति गोपियों के माध्यम से सबसे अधिक उदात्त रूप में बहुत ही विस्तृत भाव-पटल पर हुई है।

## वात्सल्य भाव

वात्सल्य भाव कृष्ण-भक्ति परम्परा का एक प्रधान तत्व है। आळ्वारों के बाल भाव-चित्रण में वात्सल्य भाव का सुन्दर परिपाक हुआ है। यशोदा के माध्यम से कवियों ने वात्सल्य रस की स्निग्ध धारा प्रवाहित की है। वात्सल्य भाव की प्रीति अन्य सब प्रकार की प्रीतियों से उत्तम कही जा सकती है क्योंकि वह निष्काम प्रीति है। सन्तान के भोले भाले और निष्कपट रूप और गुण पर किस माता-पिता का मन सहज ही नहीं रीझता? अपने कष्ट और स्वार्थ को भूलकर शिशु की परिचर्या में किस माता ने अपने स्वार्थ को नहीं भुला दिया? अपनी सन्तति के विछोह में किस माता-पिता का हृदय नहीं छटपटाता? वात्सल्य भाव एकांगी है क्योंकि स्नेह पात्र के अबोध और अशक्त होने के कारण स्नेही अपने स्नेह के बदले में कुछ नहीं चाहता। शिशु की मीठी-मीठी और तुतली बातें सुनने उसकी क्रीड़ाओं और विविध चेष्टाओं का अवलोकन करने में मातृ-हृदय जिस आनन्द तन्मयता तथा तृप्ति का अनुभव करता है वैसा पितृ-हृदय में नहीं होता।

मातृ रूप की प्रतीक यशोदा है। यशोदा के भाग्य की सराहना करते-करते भक्तों ने अनेक बार उनके सुख की कल्पना देवताओं ऋषियों तथा मुनियों की शक्ति के परे बतलाकर बार-बार मोक्ष ज्ञान इत्यादि पर सगुण भक्ति की इस पुण्य अनुभूति की विजय घोषित की। कृष्ण के शैशव बाल्यकाल और किशोर-काल में यशोदा के मातृ-हृदय का सुन्दर विकास चित्रित है। कृष्ण की बालोचित भोली-भाली उक्तियों के प्रति उनकी गद्गद् भावना उनके नटखटपन के प्रति उनकी खीझ आदि मातृ-हृदय के स्वाभाविक चित्रण हैं। शिशु-कृष्ण की माँ के रूप से लेकर किशोर-कृष्ण की माँ के रूप तक उनका चित्रण अनुपम है। वात्सल्य के संयोग और वियोग—दोनों ही पक्ष आळ्वारों ने दिखाये हैं।

संयोग वात्सल्य के अन्तर्गत बाल-सुलभ-क्रीड़ाओं के सूक्ष्म चित्रण के लिए पेरियाऴ्वार ने शिशु की इन भिन्न वय स्थितियों की कल्पना कर प्रत्येक स्थिति में बालक की स्वाभाविक चेष्टाओं का बड़ा ही सजीव चित्र अंकित किया है। इस विशिष्ट बाल-वर्णन शैली को तमिळ में 'पिळ्ळै तमिळ्' कहते हैं। (इसका विस्तृत परिचय अन्यत्र दिया गया है।) इस पिळ्ळै तमिळ् शैली के जन्म-दाता पेरियाऴ्वार हैं। इस शैली का अनुकरण सैकड़ों परवर्ती कवियों ने किया है। पेरियाऴ्वार ने माता यशोदा

के स्थान पर अपने को कल्पित कर मातृ-हृदय धारण कर वात्सल्य का बड़ा आनन्द लिया है और बड़ी सूक्ष्मता से उसका चित्रण किया है। माता यशोदा के मन के हर उद्गार को उसके प्रत्येक उच्छ्वास-निःश्वास को पेरियाळ्वार ने हृदय-द्रावक मार्मिकता के साथ वर्णित किया है। शिशु कृष्ण के प्रत्येक कोमल अङ्ग को देखकर माता आनन्द से पुलकित होती है और उस सौन्दर्य का पान करने के लिए दूसरों को बुलाती है।[1] कृष्ण जन्म के कुछ ही दिन बाद यशोदा सहेलियों से शिकायत करती है 'पालने में छोड़ें तो ऐसा पद प्रहार करता है कि उसके टूट जाने का डर होने लगता है। गोद में उठा लूँ तो कमर तोड़ देता है। छाती से लगा लूँ तो पेट पकड़ देता है। हे सखी! मुझ से नहीं होती इस बालक की सार-सम्भाल। मैं क्या करूँ ?'"[2] यही माता एक अन्य स्थल पर कहती है —

मेरे लाल के माथे पर आभूषण डोल रहा है। सोने की किंकिणी मधुर झिनकार कर रही है और गोविन्द धूल में घुटनों के बल रेंगता हुआ खेल रहा है।[3] सुन्दर मुख से अमृत लार टपक रही है और मेरा लाड़ला तोतली बोली से तुम्हें पुकार रहा है। हे चन्द्र! तुम मेरे लाल के सौन्दर्य के आगे फीके पड़ जाते हो।"

कान्हा धीरे-धीरे चलने लगता है। कान्हा खिल-खिलाकर हँसता हुआ आकर यशोदा से लिपट जाता है और उसे प्यार करता है। उसके मुँह से इक्षु-रस सी लार की धारा बह रही है। वह शिशु मुस्कान माँ के हृदय में अमृत प्रवाहित कर देता है। एक स्थल पर माता की ममता बोल उठती है —"कृष्ण-जन्म के बाद घर में भी न कहीं सुरक्षित रह पाता न दूध न दही न मक्खन।"[4] कान्हा पड़ोस के बच्चों से झगड़ा करने के बाद चुपके से घर आ जाता है। पड़ोस की स्त्रियाँ रोने वाले बच्चों के साथ यशोदा को घेर लेती हैं और शिकायत करती हैं। उधर यशोदा होहल्ले से परेशान हो रही है और इधर कृष्ण उनका मजा लेता हुआ हँस रहा है। संयोग-

---

१ पेरियाळ्वार तिरुमोळी १-२ १ से १०

२ "किडक्किल तोट्टिल किऴिय उदैत्तिडुम
एडुत्तुक्कोळ्ळिल मरुङ्गैयिऱुत्तिडुम
ओडुक्की पुल्किल उदरत्ते पाय्न्दिडुम
मिडुक्किल्लामैयाल नान मेलिन्देन नङ्गाय"
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी १ १-९।

३ "तन मुगत्तु च्चुट्टि तूङ्ग तूङ्ग तवऴ्न्दुपोय
पोन मुगक् किण्किणियार्प्प पुऴुदियळैकिन्ऱान।"
—वही १ ४ १।

४ "करण्ड मर्त्तोडु तयिरुम वरिदु उरिमेल वैत्तवेण्णै
पिरन्दपिन मुन्नाल्प्पोल्लुडैयेन एय्तिलादे।" —वही २ ४-७।

वात्सल्य के ऐसे कितने ही चित्र पेरियाळ्वार ने प्रस्तुत किये हैं। पहली बार कृष्ण के गाएँ चराने के लिए जंगल की ओर जाने पर मातृ-हृदय छटपटाता है। उसे एक क्षण के लिए भी पुत्र-वियोग असह्य सा लगता है। पेरियाळ्वार ने अनेक स्थलों पर वियोग वात्सल्य का हृदय-द्रावक वर्णन किया है। पुत्र को जन्म देकर तुरन्त उससे वंचित रहने वाली अभागिनी देवकी के मातृ-हृदय के उद्गारों को कुलशेखराळ्वार ने काव्य रूप दे डाला है। शिशु की चेष्टाओं की कल्पना मन ही मन कर देवकी उस सुख से वंचित अपने को कोसती है।[1] वह बच्चे से प्यार करने के लिए प्रतिक्षण तड़पती है।

वात्सल्य रस से रंजित गोपियों को व्रजांगना की संज्ञा दी गई है।[2] वात्सल्य भावना की मुख्य प्रतीक यशोदा ही हैं पर कुछ अन्य गोपियाँ भी इससे ओत प्रोत हैं इन गोपियों में वे व्रजांगनाएँ जिनमें वात्सल्य प्रधान है। कृष्ण की बाल-लीलाओं में उनका हृदय पूर्ण रूपेण रम जाता है। व्रजांगनाओं का यह वात्सल्य भाव बड़ी महत्ता का बताया गया है। यही भक्ति के स्तर में निष्काम रूप धारण करता है। आळ्वारों के वात्सल्य भाव चित्रणों ने परवर्ती कवियों को बहुत ही प्रभावित किया और वात्सल्य भक्ति को भी प्राधान्य प्रदान किया।

## मधुर भाव

प्रबन्धम् में भक्त और भगवान् के बीच स्त्री-पुरुष सम्बन्ध को घोषित करने वाले सैकड़ों पद हैं। लोक में प्रेम के जितने भी भिन्न-भिन्न सम्बन्ध हो सकते हैं उन सबको आळ्वारों ने लोक से हटाकर ईश्वर के साथ जोड़ा है। यहाँ तक कि ऐन्द्रिय विषयों में अनुरक्त लोगों को संसार विषय से हटाने के लिए आळ्वार भक्तों ने ईश्वर को ही उनकी विषय प्राप्ति का साधन बताया है। नम्माळ्वार, तिरुमंगै आळ्वार आदि ने भक्ति में स्त्री भाव को प्रधानता दी है। लोक-पक्ष में जिसे हम शृंगार रस कहते हैं, भक्ति-पक्ष में वही मधुर रस कहलाता है। कृष्ण-भक्ति के क्षेत्र में स्त्री भाव का प्रतिनिधित्व गोपियाँ करती हैं। वे कृष्ण में इतनी तल्लीन हैं कि उनकी काम रूपा प्रीति भी निष्काम होती है। अतः संयोग और वियोग—दोनों ही अवस्थाओं में गोपियों का प्रेम एक रूप है। श्रीकृष्ण के प्रति गोपियों के अनन्य प्रेम को चित्रित करने वाले अनेक प्रसंग 'प्रबन्धम्' में हैं।

भक्ति के क्षेत्र में नायक-नायिका-सम्बन्ध को स्वाभाविक रूप से प्रतिष्ठापित करने वाले आळ्वार भक्त ही थे। आळ्वारों ने ईश्वर से जितने भी सम्बन्ध स्थापित किये

---

१ पेरुमाळ तिरुमोऴि ७-१ से १०।

२ व्रजांगनानुभावाद्‌ "

तथा व्रजांगनानामानुभावेनैवास यद्‌ तासाँईश्वरे पुत्रभावोत्पत्तेः।

तस्मात् सांप्रदायिकत्वम्। —आचार्य वल्लभकृत आनन्दवल्लीटिका

पृ० १४१ पु० स्तो० (द्वि० भाग) सन् १६४८।

है। उसमें नायक-नायिका सम्बन्ध अधिक महत्त्व का है। इस मधुर-भाव को काव्य रूप देने के लिए आळ्वारों ने लौकिक प्रेम-काव्य के क्षेत्र में प्रचलित सभी रूढ़ियों का सहारा लिया है और उनके माध्यम से अलौकिक प्रेम की अभिव्यक्ति की है। आळ्वार पूर्व तमिळ के संघ-साहित्य के लौकिक प्रेम-काव्यों में नायक-नायिका सम्बन्ध के संयोग वियोग—दोनों पक्षों की भिन्न दशाओं का निर्वाह किया गया था, उन सबका आळ्वारों ने प्रयोग कर नायक-नायिका भाव से अर्थात् मधुर भाव से भक्त और ईश्वर के सम्बन्ध को पहली बार अभिव्यक्त किया था। नायक-नायिका के वचन के रूप में प्रेम के नाना प्रकार के प्रसंग प्रस्तुत करने की परम्परा तमिळ के प्राचीन साहित्य में चली आ रही है। अब तमिळ में उपलब्ध सबसे प्राचीन ग्रन्थ 'तोल्काप्पियम्' वैयाकरणिक विषयों के अतिरिक्त कविता की सामग्री का विवरण भी प्रस्तुत करता है। यह ग्रन्थ "अहप्पोरुळ" खण्ड में कविता-विषय का परिचय देकर उन प्रसंगों की ओर संकेत करता है जिनका वर्णन रसानुभूति की परिपुष्टि के लिए आवश्यक है। प्रेमी जीवन से सम्बन्धित प्रसंगों को एक सूत्र में बाँधकर उन्हें नाटक-सरणी से युक्त एक धारावाहिक उपन्यास का रूप दिया गया है। प्रेम काव्य में 'तोल्काप्पियम्' के अनुसार निम्न-लिखित प्रसंगों का क्रमानुसार होना आवश्यक है।[1] सबसे पहले किसी सुन्दर प्राकृतिक वातावरण में नायक-नायिकाओं का मिलन संयोगवश होता है। एक-दूसरे के सौन्दर्य गुण आदि से आकर्षित होते हैं। यह आकर्षण प्रेम में परिवर्तित होता है जो प्रतिदिन विकसित होता रहता है। प्रेमी किसी बहाने से प्रेमिका से मिलने के लिए आता है। प्रेमिका की सखी से सहायता माँगता है, जो दोनों के बार-बार मिलने के लिए अवसर पैदा करती है। प्रेमी-प्रेमिका का गुप्त मिलन होता रहता है और प्रेमी प्रेयसी से गान्धर्व-विवाह भी कर लेता है। प्रेम की बात बढ़ती जाती है और आसपास के लोग वास्तविक स्थिति का—उन दोनों के सम्बन्ध का अनुमान कर लेते हैं। समाचार फैल जाता है और सखी के कथन द्वारा गुरुजनों तक पहुँच जाता है और प्रेमी-प्रेमिका का परिणय मनाने की अनुमति माता-पिता से मिल जाती है। परिणय-पूर्व काल "कळवु" (गान्धर्व वैवाहिक काल) कहलाता है। इस प्रेम-पद्धति के अन्तर्गत नायक-नायिका का प्रथम मिलन, दोनों के एक दूसरे से प्रेम प्रदर्शन, नायक के गुप्त आगमन के कारण मार्ग में सम्भाव्य विपत्तियों का नायिका द्वारा निवेदन आदि अनेक प्रसंग आते हैं। परिणयोत्तर काल "कर्पु" (दाम्पत्य काल) कहलाता है। पति-पत्नी का प्रणय कलह, पति के अपने कार्य निमित्त विदेश चले जाने से पत्नी की विरह-वेदना, विलाप या विरह सहन के उपयुक्त वचन, दोनों का पुनर्मिलन आदि कई प्रसंग इस "कर्पु" प्रेम-पद्धति के अन्तर्गत आते हैं। इस प्रकार के विभिन्न प्रसंगों का विस्तृत वर्णन नायक, नायिका, धाई, सहेली, देखने वाले आदि पात्रों के कथनों के द्वारा इस प्रेम-काव्य-पद्धति में

---

१. विस्तृत विवरण के लिए देखिए— "कळवियल एन्र इरैयनार अहप्पोरुळ।"
प्रकाशक—शैव सिद्धान्त नूर्पतिप्पु कळकम, मद्रास।

प्रस्तुत किया जाता है। एक और बात उल्लेखनीय है कि प्रेमी प्रेमिका के प्रेम-सम्बन्ध का समाचार सुनकर भी उनके माता-पिता उनके विवाह के लिए सहमत नहीं होते तो प्रेमी 'मडल' पर चढ़कर अपने तीव्र प्रेम की परीक्षा देकर प्रेमिका को प्राप्त करने की घोषणा करता है। प्रेमोन्मत्त नायक नगर के किसी चौराहे पर खड़े होकर अपनी प्रेमिका का चित्र दिखाकर यह धमकी देता है कि प्रेमिका के न मिलने पर वह "मडल" पर चढ़कर आत्म-हत्या तक कर डालेगा। ताड़ की तीखी डालियों से बने घोड़े पर सवार होने से शरीर में चोट लगती है और उससे खून बह निकलता है। यह प्रेम की परीक्षा है जिस पर उत्तीर्ण होने पर प्रेमी को प्रेमिका अवश्य मिल जाती है।

आळ्वारों ने प्रेम-काव्य की उपर्युक्त वर्णित पद्धति को पूर्ण-रूपेण अपनाया। संघ-साहित्य के वही नायक-नायिकाओं के कथन, धाई, सहेली तथा दर्शक के कथन आदि प्रसंगों को लेकर आळ्वारों ने प्रेम-सम्बन्ध का सर्वांगीण विवेचन प्रस्तुत किया है। इस पद्धति में प्रेम के दोनों पक्ष—संयोग और वियोग—की सभी दशाओं का सांगोपांग वर्णन किया जाता है। आळ्वारों ने पूर्ववर्ती प्रेम सम्बन्धी काव्य रूढ़ियों से लाभ उठाकर लौकिक प्रेम के स्थान पर अलौकिक प्रेम अर्थात् भक्त और परमात्मा के सम्बन्ध को स्पष्ट किया। इसी कारण प्रबन्धम् में संगृहीत अधिकांश रचनाएँ, विशेषकर नम्माळ्वार, तिरुमंगै आळ्वार, कुलशेखराळ्वार और आंडाळ की रचनाएँ माधुर्य भाव से ओतप्रोत हैं।

आंडाल का स्वतः सिद्ध माधुर्य भाव

जहाँ दूसरे आळ्वारों को भगवान् के प्रति मधुर भाव को व्यक्त करने के लिए स्वयं को स्त्री रूप में कल्पित करने की आवश्यकता थी वहाँ आंडाळ के विषय में उस कल्पना की भी आवश्यकता न थी। वह स्त्री थी। अतः उनका पुरुष रूप भगवान् से प्रेम सीधा था और स्वाभाविक भी। आंडाळ को बचपन से ही "मुरली माधव" ने आकर्षित कर लिया था। वह भगवान् को अपनी पहनी हुई मालाएँ अर्पित करती थी और मुकुर में यह देखा करती थी कि क्या वह लीलानायक को वरने योग्य है? आंडाळ का प्रेम धीरे धीरे बढ़कर पूर्णावस्था को पहुँच जाता है तो उनकी स्थिति कृष्ण-मिलन के लिए भूखी मछली की सी हो जाती है। वह कहती है—"जैसे ब्राह्मणों के यज्ञ में देवताओं को लक्ष्य करके अर्पित की जाने वाली हवि को कोई जंगली सियार घुसकर सूंघ ले वैसे ही चक्रधर शंखधर भगवान् को लक्ष्य करके उभरे हुए मेरे उरोजों को यदि मानवों के उपभोग्य बनाने की चर्चा चली तो हे मन्मथ मैं जीवन धारण नहीं कर सकूंगी।"[1]

1 'वानिडै वाऴुम् अव्वानवर्क्कु मरयवर् वेळ्वियिल् वकुत्त अवि
कानिडै तिरिवदोर् नरि पुहुन्दु कडप्पदुम् मोप्पदुम् सेय्वदोप्प
ऊनिडयाऴी संगु उत्तमर्क्कु उन्नित्तेऴुन्द एन् तडमुलैगळ्
मानिडवर्क्केन्ड्रु पेच्चुप्पडिल् वाऴगिल्लेन् कण्डाय् मन्मदन ॥'

—नाच्चियार तिरुमोऴी १।५

आण्डाळ की कविता प्रेम-पीड़िता नारी की विभिन्न भावावस्थाओं का सुन्दर चित्र है। कभी तो प्रियतम से मिलने की आशा करती है कभी प्रियतम की निष्ठुरता पर करुण-क्रन्दन करती है प्रिय-वियोग विच्छेद में अपनी दयनीय स्थिति का वर्णन करती है। मिलन के लिए तड़पती है। इस प्रकार के कितने ही भावों से आंडाळ के गीत ओतप्रोत है। कोकिल मयूर आदि चेतन तथा मेघ शंख आदि निर्जीव वस्तुओं तक से प्रिय की बातें कर बैठती है और अपना सन्देश प्रियतम तक पहुँचाने का निवेदन उनसे करती है—"मस्त हाथी के समान उठने वाले मेघो! मुक्ता-निधि बरसाने वाले हे धनिया तुम्हीं बताओ! सुन्दर साँवरे की बात क्या रही? हृदय में कामाग्नि जल रही है और मलय पवन के रूप में बाहर भी अग्नि-धारा बह रही है। इस आधी रात में मैं इस तरह दोनों ओर से झुलस रही हूँ। मेरी इस दशा पर तनिक तरस तो खाओ।"[1] हे मेघो! तिरुवेंकट पर्वत पर वास करने वाले शेषशायी भगवान् द्वारा दिया गया वचन कितना विश्वसनीय था। अब वह सत्य से कितना दूर हो गया। वह पुरुष जो लोगों का रक्षक कहलाता है, अकाम 'स्त्री-हत्या' के वध का कारण बना अगर इस प्रकार का अपवाद संसार में फैल जाय तो कौन उसका आदर करेगा।[2]

आण्डाळ की दोनों रचनाएँ—"तिरुप्पावै" और "नाच्चियार तिरुमोळी" मधुर-भाव के अद्वितीय उदाहरण है। तिरुप्पावै में श्रीकृष्ण को प्राप्त करने के निमित्त गोपियों द्वारा पालित व्रतचर्या (कात्यायिनी व्रत) का वर्णन है। "तिरुप्पावै" में आण्डाळ स्वयं गोपी बनकर अन्य सखियों को कात्यायिनी व्रत रखने के लिए आह्वान करती है। "नाच्चियार तिरुमोळी" के छठे दशक में आंडाळ ने स्वप्न में माधव के साथ होने वाले अपने विवाह वर्णन किया है—

> "सखि सुमधुर सपना देखा।
> मधुसूदन को आते देखा॥
> गज सहस्र परसत सब आये।
> पुर मग तोरण से सखि भाये॥

---

१　कामुर निधि वेरियुम मामुकिल्काळ्। वेंकटत्तु
सामर्त्तिनिरंकोण्डु ताजाळन वार्त्तैयेन्ने।
कामत्तीयुळ् पुगुन्दु कदुवप्पट्टु इडैक्कंगुल
एमत्तोर तेन्दलुक्कु इंगिलक्काय नानिरुप्पेने।

—नाच्चियार तिरुमोळी ८ २

२　मतयानै पोलेऴुन्द मामुकिल्काळ् वेंकटत्तै।
पतियाक वाऴ्वीर्काळ्। पाम्पणैयान् वार्त्तैयेन्न॥
गतियेन्रुम् तानावान् कैविट्टाल् आर्सोलुवार्।

—वही, ८ ६

घर-घर पट पर बहु जन मायें।
रच गज सुखासन बहु लायें।।[1]
प्रियतम हरि को आते देखा।
सखि, सुमधुर सपना देखा।।
शंख मृदंग व ढोल बजायें।
मंडप तर मन-मोहन आयें।।
सज्जित मण्डप में प्रिय आयें।
कर में कर ले मेल मिलायें।।
मम प्रिय माधव को आते देखा।
मुझ दासी को अपनाते देखा।।[2]

—(भावानुवाद)

आंडाळ में वे सब बातें देखने को मिलती हैं, जो गोपियों में हैं। आंडाळ ने श्रीकृष्ण की उपासना गोपी भाव से ही की थी। इस प्रकार आंडाळ ने मध्ययुगीन कृष्ण भक्त कवियों के सम्मुख मधुर भाव का एक उच्च आदर्श खड़ा रखा था।

'प्रबन्धम्' में गोपी-प्रेम को चित्रित करने वाले अनेक प्रसंग हैं। गोपियों के इस अनेक-रूप प्रेम की झाँकी प्रमुख रूप से निम्नलिखित प्रसङ्गों में मिलती है —

१—वेणु माधुरी और उसका प्रभाव,
२—रास-लीला (आळवारों की 'कुरवैकूत्तु')
३—राधा (आळवारों की 'नप्पिन्नै') और कृष्ण की केलि-क्रीड़ाएँ
४—भ्रमरगीत (आळवारों का 'भ्रमर-सन्देश')।

'प्रबन्धम्' के इन प्रसङ्गों में वर्णित गोपी-प्रेम को परवर्ती कवियों ने बड़ी तत्परता और निष्ठा के साथ हृदयंगम एवं आत्मसात् कर अपनी सहज प्रतिभा और भक्ति-भावना से उसे और भी नितान्त गम्भीर और हृदयहारी बना दिया।

## १ वेणु-माधुरी और उसका प्रभाव

गोपियों को कृष्ण की ओर आकृष्ट करने में श्रीकृष्ण की मुरली का बड़ा हाथ है। कृष्ण के मुरली-नाद में एक अद्भुत शक्ति है जो समस्त जड़-चेतन जगत् को अपने वश में कर लेती है। 'प्रबन्धम्' में वेणु-माधुरी के प्रभाव का बड़ा ही विस्तृत वर्णन है। परवर्ती कृष्ण भक्त-कवि इससे बहुत प्रभावित हुए हैं और इसका प्रतिपादन भी किया गया है।

मुरली की ध्वनि सभी प्राणियों के मन को हर लेती है। उसका सबसे अधिक प्रभाव गोपियों के हृदय पर पड़ता है। 'पेरियाळ्वार तिरुमोळि' के तीसरे शतक के

---

१ नाच्चियार तिरुमोळि ६-१
२ वही, ६-६

छठे दशक में मुरली-माधुर्य और उसके प्रभाव का सुन्दर वर्णन है, जो संक्षेप में नीचे दिया जाता है —

'कृष्ण ने अपने पवित्र अधर में मुरली को रखकर बजाया। कितना आश्चर्य! उस ध्वनि को सुनते ही कौतूहल से पूरित स्तनवाली गोप कुमारिकाओं के कोमल शरीर पुलकित हो गये और वे प्रभाववश लाज, ससुर आदि के बन्धनों की भी परवाह न कर बाहर आयीं और गुम्फित पुष्प-समूह की तरह एकत्रित हो गयीं।'[1]

'गोविन्द ने अपने चिबुक के बायें भाग को बायें भुज की ओर झुकाकर, दोनों हाथों को मुरली पर रखकर अपनी भृकुटियों को एक विलक्षण प्रकार से कर, हवा भरकर नीचे के ओठ को संकुचित कर वेणु को बजाया। उस समय मृगनयनी मयूर-सम-सुन्दर गोप-कुमारियों के केश-बन्धन छूट गये।[2] (कामवश) अस्त-व्यस्त होने वाले अपने वस्त्रों को अपने करों से सम्भाल कर वे कृष्ण की ओर देखती रहीं।"

'गोविन्द ने जब वेणु-गान किया उस समय उसके नाद-जाल में फँसकर अप्सरायें भी वृन्दावन की ओर आयीं। वृन्दावन में आकर पिघले हुए मन आनन्दाश्रु से पूरित पुष्प-सम-नयन ढीली बनी लट पसीने हुए ललाट से युक्त होकर मग्न होकर वेणु-गान का आस्वादन कर रही थीं।"[3]

---

१ 'नावलम पेरिय दीविनिल वाऴुम मंगैमीरगळ! इदु वोर अर्पुदम केळीर तूवलम्पुरियुडय तिरुमाल तूय वायिल कुऴलोसै वऴिये कोवलर सिरुमियर इळ कोंगै कुदुकलिप्प उडलुळविऴ्न्दु एंगुम कावलुम कडन्दु कयिरुमालै यागि वन्दु कविऴ्न्दु निन्रनरे।'

—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴी ३-६-१

२ 'इडवणरै इडत्तोळोडु चाय्त्तु
  इरुकै कूडप्पुरुवम नेरिन्देर
कुडवयिरु पडवाय कडैकूड
  गोविन्दन कुऴलकोडु ऊदिन पोदु
मडमयिलक्ळोडु मानपिणै पोले
  मंगैमारक्ळ कूंतल अविऴ निन्रनरे।

—वही, ३ ६ २

३ "
वानिळम पडियर वन्दु वन्दीण्डि
  मन मुरुगि मलरक्कण्गळ पनिप्प
तेनळवु सेरि कून्दलविऴ्च्चेन्नि
  वेर्प्पच्चेवि सेर्त्तु निन्रनरे।"

—वही, ३ ६ ३

'कृष्ण के वेणु-नाद को सुनकर तिलोत्तमा उर्वशी रम्भा आदि अप्सरायें भी मोहित हुई और अपने नृत्य गान तक को छोड़कर स्वर्ग और भूलोक के बीच में स्थिर रह गयीं।"[1]

' वेणु-नाद का प्रभाव इतना था कि वीणा बजाने में निपुण तुम्बुरु नारदादि महर्षियों ने वीणा-वादन को तत्काल त्याग दिया। किन्नर गायक देव-जाति के लोग अपने किन्नर वाद्य को आगे न छूने की शपथ कर निवृत्त हो गये।"[2]

कृष्ण की अत्यन्त मृदु उंगलियाँ मुरली के छिद्रों पर थमने लगीं। लाल कमल-सम नेत्र वक्र हो गये। वंशी बजाने के परिश्रम से मुख फेनिल हो गया। भौंहों के ऊपर पसीने की बूंदें जम गयीं। इस प्रकार अंग वैष्टित सौन्दर्य के साथ गोविन्द द्वारा वंशी बजाते समय पक्षियों का समूह नीड़ त्यागकर आ गया और कृष्ण के सामने इस प्रकार फैल गया मानों काटे हुए वृक्षों का वन ही सामने पड़ा हो। गायों के झुण्ड पैर फैलाकर सिर झुकाकर कानों को बिल्कुल हिलने भी नहीं देते थे (क्योंकि कान के हिलने से गानामृत के नष्ट होने का स्वाभाविक भय उन्हें था)।"[3]

---

१ "
मेनकैयोडु तिलोत्तमै अरम्बै
उरुप्पसियवर्कळ् वॆळ्कि मयङ्गि
वानकम् पडियिल् वाय् तिरप्पिन्ड्रि
आडल पाडल् अवै मारिनार् ताने।"
—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि ३ ६ ४

२.
तुम्बुरुवुम् नारदनुम् ओडु
नारदनुम् तम् तम् वीणै मरन्दु
किन्नर मिथुनङ्गळुम् तम् तम्
किन्नरम् तोडुकिल्लोमेन्ऱनरे।'
—वही ३ ६ ५

३ "चिर विरलगळ तडवीप्परिमारवेङ्गळ
गोडश्चेंमाय कोप्पळिप्प
कुरुवर्यप्पुरुवम् कूडलिप्प
गोविन्दन् कुऴल् कोडु ऊदिन पोदु
परवैयिन् गणङ्गळ् कूडु तुरन्दु
वन्दु सूऴ्न्दु पडुकाडु किडप्प
करवैयिन् गणङ्गळ् काल परप्पिट्टु
कविऴ्न्दिरङ्गि चॆवियाट्टा किल्लावे।"
—वही, ३-६-८

"मुरली के सुमधुर नाद को सुनने वाले मृगगण जो समीपवर्ती वनों में चर रहे थे तत्क्षण घास चरने को भी भूल गये। चबाने के लिए मुँह में पहले से रखी घास के धीरे धीरे नीचे गिर जाने का भी ध्यान नहीं करते थे। अमृतमय संगीत-जाल में फँसकर बेसुध हो गये। इधर-उधर लेशमात्र भी न हिलकर गतिहीन हो खींचे हुए चित्र की भाँति निस्तब्ध भाव से खड़े रहे।"[1]

## २ रास-लीला ( आळवारों की 'कुरवैकूत्तु' )

यद्यपि 'प्रबन्धम्' में कहीं भी 'रास' शब्द का प्रयोग नहीं है, तथापि रास-लीला का जैसा वर्णन परवर्ती साहित्य में मिलता है, ठीक उसी का वर्णन 'कुरवैकूत्तु' प्रसंग के अन्तर्गत 'प्रबन्धम्' में मिल जाता है। तमिळ-प्रदेश में कई कथाएँ प्रचलित थीं जिनमें कृष्ण द्वारा गोपियों के साथ किये गये अनेक प्रकार के नृत्यों के उल्लेख हैं। इन नृत्यों में 'कुरवैकूत्तु' का विशिष्ट स्थान प्राचीन तमिळ ग्रन्थों में बतलाया गया है। आळवार पूर्व संघोत्तर काल की रचना 'शिलप्पधिकारम्' में इस 'कुरवैकूत्तु' का उल्लेख है जिसको आळवारों ने 'प्रबन्धम्' में अपनाया है। श्री दीक्षितार 'कुरवैकूत्तु' का परिचय देते हुए लिखते हैं —

"This Kuraval Kuttu, we proceed to identify with Rasa Krida which is described in Bhagavata (X Ch. 33) According to a description in the Silappadicaram, the celebrated Tamil classic of 2nd Century A D seven or nine Cowherdesses engage in it each joining her hands to those of another This dance is said to have been originally danced by Krishna with Cowherdesses "[2]

इसी 'कुरवैकूत्तु' का वर्णन 'प्रबन्धम्' में मिलता है जो रास-लीला से साम्य रखता है। 'प्रबन्धम्' में मिलने वाला रास-लीला-वर्णन संक्षेप में इस प्रकार है — "सुन्दर सुगन्धित वनमाला श्रीकृष्ण के वक्ष पर शोभित है। मयूर-पंख से युक्त मुकुट को सिर पर धारण कर, सुन्दर मृदु वस्त्र को कमर पर बाँधकर कानों पर सुमनों के गुच्छे रखकर सौरभ युक्त कुसुमों से शोभित कुन्तलवाली गोप-कुमारिकाओं के बीच मुरली बजाते हुए[3] उन्हें मोहित कर उनके करों को अपने करों में लेकर[4] नृत्य करते

---

१ 'मरुण्डु मान् पणैनम् मेय्कै मऱन्दु
मेय्न्द पुल्लुम् कडैवाय् वऴिय चोर
इरण्डु पाडुम् तुलुङ्गाप् पुडैपेयरा
एऴुदु चित्तिरङ्गळ् पोलनिन्ऱनवे।"—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि, ३ ६-१

2. Krishna in early Tamil Literature" article by Sri V R R. Dikshitar in Indian Culture" Vol IV (37 38), pp 267 70.

३ पेरुमाळ् तिरुमोऴि ६ १

४ तिरुवाय्मोऴि, ४ २-२

करते[1] आनन्दित होते थे। सहृद दूध और अमृत का-सा आनन्द देते हुए[2] श्रीकृष्ण ने नवयौवना कुमारिकाओं के साथ खेलते-खेलते प्रेम प्रवाह बहाया था।[3]

आळवारों के कुरवैकूत्तु-वर्णन ने परवर्ती संस्कृत साहित्य में रास-लीला की संज्ञा प्राप्त की होगी।[4]

## ३ राधा (आलवारों की "नप्पिन्न") और कृष्ण की केलि-क्रीडाएँ

कृष्ण की प्रेमिकाओं में तमिळ ग्रन्थों में 'नप्पिन्नै' का विशिष्ट स्थान बताया गया है। प्रबन्धम् में ही नहीं बल्कि उससे पूर्व के 'चिंतामणि'' 'सिलप्पधिकारम' "मणिमेखलै", आदि ग्रन्थों में कृष्ण की प्रमुख प्रेमिका 'नप्पिन्नै' का उल्लेख है। आळवारों ने भी 'नप्पिन्नै' का वर्णन कृष्ण की प्रमुख प्रेमिका—गोपी के रूप में वर्णन किया है। कृष्ण-नप्पिन्नै की केलिक्रीड़ाओं को सूचित करने वाले अनेक प्रसंगों का वर्णन प्रबन्धम् में है। तमिळ कथाओं के अनुसार वह लक्ष्मी का अवतार है। कृष्ण ने तत्कालीन प्रथा के अनुसार सात वृषभों को वश में कर कन्याशुल्क के रूप में 'नप्पिन्नै' को प्राप्त किया था। नप्पिन्नै के अपरिमित सौन्दर्य का वर्णन अनेक स्थलों में किया गया है। "सुन्दर कुन्तलवाली मयूर जैसी कोमल देहवाली नप्पिन्न' का उल्लेख पेरियाळवार ने किया है। आंडाळ भी 'तिरुप्पावै' के पदों में जहाँ वे अपने को गोपी मानकर अन्य गोपियों को जगाने का वर्णन करती हैं वहाँ श्रीकृष्ण की प्रमुख प्रेमिका (नप्पिन्नै) का भी उल्लेख करती हैं :—

"आयो यो नप्पिन्नै" देवी !
लक्ष्मी रूपे कुम्भकुचे।
विकसमायपुष्पकुलोमे।
सुम्भक शिरो कुटिल कचे।

---

1. तिरुनेडुन्ताण्डकम १९
2. तिरुवायमोळी ८-८-४
3. पेरिय तिरुमोळी १-८-८
4. "इसके अतिरिक्त 'कुरवैकूत्तु' नामक तमिळ नृत्य-विशेष का भी इसी लीला प्रसंग में उल्लेख है। श्रीकृष्ण इस नृत्य में स्वयं भाग लेते थे। यह नाट्य श्रीकृष्ण की रासलीला का समकक्ष प्रतीत होता है। अतः पाँचवीं-छठी शताब्दी में यह अनुमान लगाया जा सकता है कि दक्षिण के आळवार वैष्णवों में रासलीला और राधाकृष्ण युगल केलि विनोद का कोई न कोई रूप विद्यमान था जो परवर्तीकाल में और स्पष्ट होता गया।'
—राधावल्लभ सम्प्रदाय सिद्धान्त और साहित्य डा० विजयेन्द्र स्नातक
पृ० १८१। १८२

दर्पण-दर्शन अमर-जीवन
तुम प्रियतम को दे करके ॥

॥"[1]

यही 'नप्पिन्नै' परवर्ती संस्कृत साहित्य में तथा उसके माध्यम से मध्ययुगीन कृष्ण-भक्ति-साहित्य में 'राधा' नाम धारण करती है।[2] श्री दीक्षितार ने लिखा है — 'We venture to conjecture that Nappinnai is the Tamil name of Radha.'[3]

## ४ भ्रमर-गीत (आळ्वारों का भ्रमर-सन्देश)

प्रबन्धम् में कृष्ण वियोग में तड़पने वाली नायिका द्वारा कृष्ण के पास सन्देश भेजने के अनेक प्रसंग हैं। जब नायिका नायक के आगमन की प्रतीक्षा कर थक जाती है तब वह कोकिल भ्रमर आदि चेतन प्राणियों से तथा मेघ आदि निर्जीव वस्तुओं से अपनी स्थिति का परिचय देकर निर्दयी स्वामी के पास सन्देश ले जाने की प्रार्थना करती है। इनमें भ्रमर द्वारा सन्देश भेजने के प्रसंगों का उपयोग "तिरुमङ्गै आळ्वार और नम्माळ्वार ने किया है।'[4] इन प्रसंगों में प्रेम-पीड़ित नायिका (गोपियाँ) निर्दयी नायक (श्रीकृष्ण) के पास सन्देश भेजती है। इस सन्देश में नायिका की दुर्दशा का हृदय-द्रावक वर्णन है नायक की निर्दयता कपटपूर्ण व्यवहार आदि का भी उपालंभ भरे शब्दों में वर्णन है। इसी प्रसंग का विस्तार कर परवर्ती कवियों ने 'भ्रमरगीत' काव्य रचा होगा।

---

१ तिरुप्पावै—२० (श्री कस्तूरी रंगाचार्य का अनुवाद)

२ इनमें कृष्ण के साथ रमनेवाली एक प्रमुख गोपी का भी वर्णन है। इस गोपी का नाम 'नप्पिन्नै' है। कल्पना की जा सकती है कि यह राधा ही है।"
—डा० शशि अग्रवाल हिन्दी कृष्ण भक्ति काव्य पर पुराणों का प्रभाव पृ० ११२।

3 V R R Dikshitar "Indian Culture" Vol. IV (37 38) pp. 267 70.

४ (१) पेरिय तिरुमोऴि ९-९ १ से १०
(२) वही, ८ ४ १ से १०
(३) तिरुविरुत्तम ५४

# आलवार भक्त और १६ वीं शती के हिन्दी कृष्ण-भक्त कवि

## भक्ति—तुलनात्मक अध्ययन

### भक्ति की व्याख्या और महिमा

'साधना' और 'उपासना' के अन्य मार्गों की अपेक्षा अधिक भक्ति-पथ की श्रेष्ठता और महत्ता का प्रतिपादन वैष्णव चिंतन-धारा का सबसे ऊँचा स्वर रहा है। 'भक्ति का मूल व्युत्पत्यर्थ है भगवान् का सेवा प्रकार"[1]। किन्तु भक्ति की परिभाषा इस अर्थ तक सीमित नहीं रही। भगवान्, भक्त और उनके सम्बन्धों की विभिन्न व्यवस्थाओं के आधार पर भक्ति के अर्थ में संकोच या विस्तार होता रहा।

भक्ति की सबसे अधिक प्रचलित और सरल परिभाषा भक्तराज शांडिल्य की है, जिसके अनुसार ईश्वर में परा अनुरक्ति ही भक्ति है। शांडिल्य ने आत्मरति के अविरोधी विषय में अनुराग को भी भक्ति कहा है।[3] अविच्छिन्न रूप से शुद्ध आत्म स्वरूप में रत रहना ही आत्म रति है।[4] इस प्रकार जहाँ शांडिल्य की प्रथम परिभाषा ईश्वर के सगुण रूप के उपासकों की दृष्टि से है, वहाँ दूसरी में निर्गुण अव्यक्त की उपासना करने वालों के दृष्टिकोण का भी समावेश है।[5]

"नारद भक्ति-सूत्र" में बताया गया है कि ईश्वर के प्रति परम प्रेम ही भक्ति है।[6] नारद जी ने आगे लिखा है कि "भक्ति अमृत स्वरूपा है, जिसको पाकर मनुष्य सिद्ध और तृप्त हो जाता है जिसे पाकर मनुष्य किसी भी वस्तु की इच्छा नहीं

---

१ यह "भज्" सेवायाम् धातु से भाव में "क्तिन्" प्रत्यय लगाकर बना है।
२ "सा परानुरक्तिरीश्वरे"—शांडिल्य भक्ति-सूत्र २।
३ "आत्मरत्यविरोधेनेति शांडिल्य"—नारद भक्ति सूत्र संख्या १८।
४ प्रेम दर्शन—१८ वें सूत्र की व्याख्या पृ० २४।
५ प्रेम दर्शन—पृ० २४।
६ "सा त्वस्मिन् परम प्रेमरूपा—नारद भक्ति-सूत्र २।

करता। न वह शोक करता है, न वह द्वेष करता है न किसी वस्तु में आसक्त होता है और न उस वस्तु से उत्साहित होता है। वह आत्मानन्द के साक्षात्कार से सांसारिक विषयों से निरपेक्ष होकर मस्त रहता है।[2] नारद जी के मत से कोरा प्रेम भक्ति नहीं है। माहात्म्य ज्ञान अपेक्षित है। कोरा प्रेम जार प्रेम सा है।[2]

श्रीमद्भागवत में भक्ति का लक्षण इस प्रकार दिया गया है— 'मनुष्यों के लिए सर्वश्रेष्ठ धर्म वही है जिसके द्वारा भगवान् कृष्ण में भक्ति हो भक्ति ऐसी हो जिसमें किसी प्रकार की कामना न हो और जो नित्य निरन्तर बनी रहे। ऐसी भक्ति से आनन्द स्वरूप भगवान् की प्राप्ति करके भक्त कृतकृत्य हो है।[3] भागवतकार के अनुसार उस वृत्ति को भक्ति कहते हैं जिससे सांसारिक विषयों का ज्ञान देने वाली इन्द्रियों की स्वाभाविक वृत्ति निष्काम रूप से भगवान् में लग जाय।[4]

श्री निम्बार्काचार्य का मत है कि रूपादि विषयक अर्थात् भगवान् के रूप गुण आदि के विषय में समस्त चित्त को व्याप्त करने वाली मनोवृत्ति ही उत्कृष्ट भक्ति है।[5]

श्री वल्लभाचार्य ने भक्ति की व्याख्या इस प्रकार की है—भगवान् में माहात्म्य ज्ञान पूर्वक सुदृढ़ और सतत स्नेह ही भक्ति है। मुक्ति का इससे अधिक सरल कोई दूसरा उपाय नहीं है।[6]

नारद पांचरात्र के अनुसार प्रेम परिप्लुत मन का भगवान् के प्रति स्वार्थ रहित होकर सदा प्रवाहित होते रहना ही भक्ति है।[7] "भक्ति रसायन" में भक्ति की

---

१ अमृत स्वरूपा च (३) यल्लब्ध्वा पुमान् सिद्धो भवति अमृतो भवति तृप्तो भवति (४) नारद-भक्ति-सूत्र।

२ यत्प्राप्य न किंचिद्वाञ्छति न शोचति न द्वेष्टि न रमते नोत्साही भवति (५)
तत्रापि न माहात्म्यज्ञानविस्मृत्यपवादः (२२) तद्विहीनं जाराणामिव। (२३)
—नारद भक्ति-सूत्र।

३ स वै पुंसां परो धर्मो यतो भक्तिरधोक्षजे।
अहैतुक्यप्रतिहता ययात्मा संप्रसीदति॥—भागवत १ २ ६।

४ भागवत स्कन्ध ३ अध्याय २५ श्लोक ३२ ३३।

५ "इन्द्रिय-वृत्ति सदसद्विषयप्रवणस्वाभाविक-भगवत्स्वरूप
गुणादि विषयक-व्यापकत्ववति मनोवृत्तिः"
—भागवत सम्प्रदाय पं० श्री बलदेव उपाध्याय पृ० १४८ से उद्धृत।

६ माहात्म्य ज्ञान पूर्वस्तु सुदृढः सर्वतोऽधिकः
स्नेहो भक्तिरिति प्रोक्तस्तया मुक्तिर्न चान्यथा।
—तत्त्वार्थदीप निबन्ध ज्ञान सागर बम्बई श्लोक ४६ पृ० १२०।

७ मनोगतिरविच्छिन्ना हरौ प्रेमपरिप्लुता।
अभिसंधिविनिर्मुक्ता भक्तिर्विष्णुवशंकरी॥ —नारद पांचरात्र

व्याख्या इस प्रकार की गयी है—"मन की उस वृत्ति को भक्ति कहते हैं जो आध्यात्मिक साधना से द्रवीभूत होकर भगवान् की ओर प्रवाहित होती है।"[1]

श्री रूप गोस्वामी ने अपने ग्रन्थ—'हरि भक्ति रसामृत सिन्धु' में भक्ति की अत्यन्त विस्तृत व्याख्या प्रस्तुत की है। उन्होंने भक्ति का यह लक्षण दिया है—"श्रीकृष्ण का अनुकूल रूप में अनुशीलन जिसमें अन्य किसी प्रकार की अभिलाषा न हो और ज्ञान कर्म आदि का उस पर आवरण न हो वह भक्ति कहलाती है।"[2]

आचार्य रामचन्द्र शुक्ल ने भक्ति की परिभाषा करते हुए लिखा है—"श्रद्धा और प्रेम के योग का नाम भक्ति है। जब पूज्य भाव की वृद्धि के साथ श्रद्धा भाजन के सामीप्य-लाभ की प्रवृत्ति हो उसकी सत्ता के कई रूपों के साक्षात्कार की वासना हो तब हृदय में भक्ति का प्रादुर्भाव समझना चाहिए।"[3] वास्तव में भक्ति प्रेम का ही स्वरूप है। प्रेम में जिस प्रकार निष्ठा होती है, उसी प्रकार भक्ति में भी होती है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि भक्ति की व्याख्या विद्वानों ने अपने अपने ढंग से की है। सारांशतः यह कहा जा सकता कि ईश्वर के प्रति भक्त का परम प्रेम (अथवा सम्बन्ध) ही भक्ति है जो अहैतुकी है और जो मोक्ष-प्राप्ति के लिए सरल परन्तु राजमार्ग है। निष्कर्ष रूप में कहा जा सकता है कि भक्ति की व्याख्या में आचार्यों ने विशेष रूप से सेवा प्रेम और अनुरक्ति को ध्यान में रखा है।

आळवार भक्तों ने और आलोच्य-कालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने भक्त-जीवन की रम्य झाँकियाँ प्रस्तुत की हैं। आळवारों का नित्य जीवन का क्षण-क्षण तन्मयासक्ति का सजीव उदाहरण था। 'प्रबन्धम्' इसका दिव्य प्रमाण है। अतएव आळवार भक्त भक्ति के वैज्ञानिक विवेचन के चक्कर में नहीं पड़े। आगे आने वाले भक्तों के लिए जो मार्ग उन्होंने उन्मुक्त किया उसी पर चलकर परवर्ती आचार्यों ने जीवन की कृतकृत्यता समझी। अतः 'प्रबन्धम्' को भक्ति का लक्ष्य ग्रन्थ ही मानना चाहिए। भक्ति के लक्षण विवेचन आदि का कार्य परवर्ती आचार्यों का था। फिर भी आळवारों के साहित्य तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के साहित्य में भक्ति के विभिन्न रूप के दर्शन होते ही हैं। भक्ति का शास्त्रीय विवेचन न करने पर भी आळवारों ने तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों ने भक्ति की महिमा का गायन अवश्य किया है। आळवारों ने योग तपस्या आदि को व्यर्थ सिद्ध कर

---

१ द्रुतस्य भगवद्धर्माद् धारावाहिकतां गता।
सर्वेशे मनसो वृत्ति र्भक्तिरित्यभिधीयते ॥ —भक्ति रसायन १।३

२ "अन्याभिलाषिता शून्यं ज्ञानकर्माद्यनावृतम्।
आनुकूल्येन कृष्णानुशीलनं भक्तिरुत्तमा ॥
—हरिभक्ति रसामृत सिन्धु पूर्व विभाग लहरी श्लोक ११।

३ चिन्तामणि (भाग १)—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल पृ० ४० संस्करण १९[illegible]।

भक्ति को ही चरम तथा निश्चित रूप से फल देने वाली कहा है।[1] सांसारिक दुःख से छूटकर परमानन्द प्राप्त करने के लिए योग तप इत्यादि सब व्यर्थ हैं, केवल भक्ति ही वैकुण्ठ-प्राप्ति करा सकती है।[2] भक्ति से जो सुख मिलता है, वह स्वर्ग के सुख से भी श्रेष्ठ है।[3] कलियुग के दुष्प्रभाव को दूर करने के लिए एक मात्र साधन भक्ति है।[4] भक्ति-पथ पर आरूढ़ व्यक्ति कभी नरक नहीं पहुँच सकता।[5] भक्ति के बिना जीवित व्यक्ति अपनी माँ के गर्भ को कलंकित करने वाला है।[6] आळ्वारों के अनुसार वह जीव जीव नहीं है जिसने हरि की भक्ति नहीं की। वह जीव अपराधी है पृथ्वी के लिए भार-स्वरूप है तथा वह जीवित ही नरक भोगी है। नम्माळ्वार ने कहा है कि भगवान् भक्तों के लिए सुलभ हैं, दूसरों के लिए दुर्लभ हैं।[7]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों ने भी मुक्त कंठ से भक्ति की महिमा घोषित की है। सूरदास जी ने कहा है कि भक्ति के बिना भगवान् दुर्लभ हैं।[8] नन्ददास भक्ति की महत्ता का वर्णन करते हुए भगवान् से प्रार्थना करते हैं— हे भगवान् तुम्हारी पीयूषमयी भक्ति के बिना कोई सिद्ध भी मुक्ति नहीं पा सकता। ज्ञानी योगी तथा कर्ममार्गी लोगों को परम पद पाना बहुत कठिन है। अष्टांग विधि के अनुसार कर्म करते हैं। किन्तु अन्त में तुम्हारी शरण आकर और तुम्हारी भक्ति पाकर ही

---

१ पेरिय तिरुमोळी १ २ ९।

२ नान्मुखन तिरुवन्दादि ७६।

३ तिरुवाय मोळी ५ २ १०।

४ तिरुमालै २।

५ इरण्डाम तिरुवन्दादि २१।

६ पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ ४ २।

७ "पत्तुडैयडियवरक्केळियवन पिरर्कळुक्करिय।
वित्तकन मलरमकळ विरुम्बुम नम अरुमपेरलडिकळ
मत्तुर कडै वेण्णै कळविनिल उरविडै यापुण्डु
एत्तिरम उरलिनोडु इणैन्दिरुन्दु एंगिय एळिवे।
—तिरुवायमोळी १ ३ १।

८ रे मन समुझि सोचि बिचारि।
भक्ति बिनु भगवंत दुर्लभ कहत निगम पुकारि।

+ + +

सूर श्री गोविन्द भजन बिनु चले दोऊ कर झारि।
—सूर सागर (प्रथम स्कन्ध) पद संख्या ३०६, ना० प्र० स० काशी।

मुक्ति-धाम प्राप्त करते हैं।"[1] श्री हित हरिवंश मनुष्य शरीर की सार्थकता भक्ति से ही मानते हैं — मानुष को तन पाई भजो रघुनाथ ना।"[2] श्री हरिराम व्यास ने भक्ति को ही भवसागर से पार जाने का एक मात्र उपाय कहा है तथा उन्होंने भक्ति के अतिरिक्त अन्य सभी मार्गों को असत्य माना है— भव तारिबे को एक उपाय।"[3]— साँची भक्ति और सब झूठो।"[4]

## सगुण निर्गुण ब्रह्म और भक्ति

भक्ति जिस उपास्य देव के प्रति होती है, उस आराध्य ब्रह्म के दो रूप माने गये हैं—निर्गुण या परब्रह्म और सगुण या अपरं ब्रह्म। सगुण सविशेष साकार और सोपाधि है निर्गुण गुण विशेषण आकार और उपाधि से परे है। निर्गुण ब्रह्म वह है जिसे किसी विशेषण, चिन्ह या लक्षण से लक्षित नहीं किया जा सकता। सगुण ब्रह्म वह है जिसको किसी गुण चिन्ह या विशेषण द्वारा पहचाना जा सकता है और जिसका स्वरूप हृदयंगम किया जा सकता है। वास्तव में ब्रह्म निराकार भी है और साकार भी। आळ्वार भक्तों ने यद्यपि ब्रह्म के दोनों रूप—सगुण और निर्गुण माने हैं तथापि उन्होंने सगुण ब्रह्म की महत्ता स्थापित की है। पोयगैआळ्वार का कथन है—"भक्त जिस रूप को चाहते हैं, वही उसका रूप है जिस नाम को चाहते हैं, वही उसका नाम है। भक्त जिस ढंग से भी उपासना करें उसी ढंग से विष्णु भगवान् उनका उपास्य बन जाता है।"[5] आळ्वार अन्तर्यामी निर्गुण ब्रह्म का भी वर्णन करते हैं और

---

१ सब विधि कहत ज्ञान है कोई, भक्ति बिना सोउ सिद्ध न होई।
तुम्हरो भगति अमी रस सरवर, मोक्षादिक जाके बस निर्झर।
तिहि तजि के केवल जोग कौं, करत कलेस चित्त सोग कौं।
+ + +
हौ प्रभु बहुतक जोगी, तजि तजि जोग भये मत जोगी।
हठ अष्टांग जोग अनुसरे, ज्ञान [illegible] बहुते तप करे।
पति भग जाति कही तें फिर, तुम कहुँ कर्म समर्पन करे।
तिनकर शुद्ध भयो मन कर्म तब लीनो प्रभु तुम्हरे धर्म।
काया भवन करि पाई भक्ति, जाके संग फिरत तब मुक्ति।
ता करि आतम तत्व कौं पाई बैठे सहज परम गति पाई।
—दशम स्कन्ध अध्याय १८ नन्ददास-ग्रन्थ पृ० २६१।

२ श्रीहित स्फुट वाणी की पृ० १।

३ व्यास वाणी, पृ० ८६।

४ वही, पृ० ८७।

५ "तमरुगन्द एव्वुरुवम् अव्वुरुवम् ताने
तमरुगन्द एप्पेर् मरुप्पेरतमरुगन्द
एव्वण्णम् चिन्दित् इमैयादिरुप्परे
अव्वण्णमाळियानाम।"
—मुदल तिरुवन्दादि ४८।

साथ ही साथ रस रूप सगुण ब्रह्म का भी। किन्तु उन्होंने सगुण ईश्वर की उपासना का ही विशेष महत्व दिया है। आळ्वारों के अधिकांश गीत विभिन्न मन्दिरों में विभूषित भगवान् के अर्चावतार स्वरूपों की स्तुति में रचे गये हैं। उनके आराध्य सगुण ब्रह्म हैं जिनके विशिष्ट गुणों रूपों और शक्तियों का सांगोपांग वर्णन उन्होंने प्रस्तुत किया है। नम्माळ्वार ने सगुण साकार ब्रह्म को ही सर्वसुलभ सिद्ध किया है।[१] अधिकांश आळ्वारों ने सगुण ईश्वर की उपासना का भाव ही अपने पदों में प्रकट किया है। अनेक पदों में उन्होंने अपना यह निश्चित मत तथा अनुभूति प्रकट की है कि सगुण भक्ति व्यावहारिक रूप में सुगम और शीघ्र फल देने वाली है। पेरियाळ्वार को विभिन्न चेष्टाएँ करने वाले घनश्याम भगवान् के बाल-रूप ही अधिक प्रिय हैं। आण्डाळ लीलानायक कृष्ण के मनमोहन रूप पर मुग्ध हैं। स्पष्ट है कि आळ्वार सगुण ब्रह्म के उपासक हैं।

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी सगुण भक्ति पर जोर दिया है और कहीं-कहीं निर्गुण भक्ति पर व्यंग्य कसा है। सूरदास और नन्ददास के भँवर गीतों का गोपी-उद्धव-संवाद इसी सगुण-निर्गुण एवं भक्ति ज्ञान के विवाद को प्रकट करता है। इन कवियों ने सगुण ईश्वर की भक्ति को अधिक प्रभावमयी सिद्ध किया है। सूरसागर के आरम्भ में 'अविगत गति कछु कहत न आवै' वाले पद में सूरदास ने निर्गुणोपासना में होने वाली कठिनाई का उल्लेख किया है। वे कहते हैं—"निर्गुण ईश्वर की गति न तो कहने में आती है और न उस अव्यक्त पर मेरे मन की भावमयी वृत्ति ही ठहरती है। इसलिए सब प्रकार से अव्यक्त ब्रह्म तक पहुँचने में अपने को असमर्थ पाकर मैं सगुण ईश्वर की भक्ति करता हूँ और उनकी लीला के पद गाता हूँ।[२] परमानन्ददास ने भी एक पद में सगुण भक्ति की महिमा का वर्णन करते हुए, निर्गुण उपासना की योग-साधना का काशी में प्रचार करने को कहा है, और कहा है—"भस्म लगाकर उदासी वस्त्र धारण करने वाले संन्यासी लोग काशी में हैं। हम तो यहाँ ब्रज में सुन्दर श्याम के उपासक हैं।"[३] नन्ददास ने भी निर्गुण ईश्वर की

---

१ तिरुवायमोऴि १ ६ १ १०।

२ अविगत गति कछु कहत न आवै।
ज्यौं गूँगे मीठे फल को रस अन्तरगत ही भावै।
परम स्वाद सबही सु निरन्तर अमित तोष उपजावै।
मन-बानी कौं अगम-अगोचर, सो जानै जो पावै।
रूप रेख-गुन-जाति-जुगति-बिनु निरालंब कित धावै।
सब बिधि अगम बिचारहिं तातैं सूर सगुन-पद गावै॥"
—सूर सागर (प्रथम स्कन्ध) प० सं० २ ना० प्र० सभा काशी।

३ धनि धनि वृन्दावन के वासी।
नित प्रति चरन कमल अनुरागी स्यामा स्याम उपासी।
या रस की जो मरम न जानें जाय बसो ना काशी।
—परमानन्द सागर (सं० डा० गोवर्धन नाथ शुक्ल) प० सं० ८१६।

दुर्लभता तथा उसको छोड़कर सगुण ईश्वर की भक्ति को अपनाने का भाव प्रकट किया है।[1]

मीरा के प्रभु तो गिरधर नागर हैं। मीरा ने भगवान् के सगुण रूप को ही स्वीकार किया है। वे कहती हैं —

तू नागर नन्दकुमार, तो सौं लाग्यो नेहरा।
मुरली तेरी मन हर्यो, बिसर्यो सब व्यौहारा।।[2]

और—

मेरो मन बसिगो गिरधर लाल सों।
मोर मुकुट पीताम्बर, गल बैजन्ती माल।
गउअन के संग डोलत, हो जसुमति को लाल।
कालिन्दी के तीर हो, कान्हा गउआं चराय।
× × ×
मीरा के प्रभु गिरधर हो, सुनिये चित्त लाय।
तुम्हरे दरस की भूखी हो मोहि कछु न सोहाय।।[3]

रसखान ने निर्गुण ईश्वर और भक्ति के विषय में कोई कथन नहीं किया। परन्तु उन्होंने जितना भी काव्य लिखा है उससे उनकी भक्ति सगुण ही कही जा सकती है। रसखान के निम्नलिखित सवैये से स्पष्ट है कि उनके इष्ट यही गोपी-वल्लभ कृष्ण हैं:—

'गावैं गुनी गनिका गन्धर्व और सारद सेस सबै गुन गावैं।
नाम अनन्त गनन्त गनेस सो, ब्रह्मा त्रिलोचन पार न पावैं।।

---

१ जब विधि कहत कि निर्गुन ग्यान, तिहिं समान दुर्लभ नहिं आन।
× × × ×
जाके रूप न रेख न चिन्ह, तिहिं लालच धावत है हिया।
सहजहिं शून्य समाधि लगाई, लेत हैं तामैं तुमको पाई।।
पै यह सगुन सरूप तुम्हारो, हर्यो मन लीयो बात हमारी।।
ये सगुन अवतार जु लेत, निजजनहिं प्रतिपालन के हेत।।
नाम रूप गुन कर्म अनन्त, गनत गनत कोऊ लहै न अंत।
× × × ×
तातें सब मर्यादहि अनुसर, तुम्हरी कृपा मनावौं करि।
रूप मोर्य नन्दनन्दन हरिहैं, मधु कटाक्ष चितै रस भरिहैं।।
—नन्ददास ग्रन्थावली (दशम स्कन्ध भाषा) सं० १४, पृ० २९६ ना० प्र० सभा, काशी।

२ मीरा की पदावली—सं० परशुराम चतुर्वेदी पद सं० १०५

३ वही, पद सं० १०५

जोगी जती तपसी अरु सिद्ध निरन्तर जाहि समाधि लगावत।
ताहि अहीर की छोहरियाँ छछिया भर छाछ पै नाच नचावत॥"[1]

## भक्ति के प्रकार

भक्ति को आचार्यों ने प्रमुखतया दो भागों में विभाजित किया है : (१) गौणी भक्ति और (२) परा भक्ति। यह विभाजन भक्ति के साधन और साध्य पक्ष पर आधारित है। मन की एकाग्रता से भगवान् का श्रवण कीर्तन भजनादि भक्ति का 'साधन' पक्ष है। साधन भक्ति में बाह्य साधनों द्वारा साधक-भक्त इष्ट की ओर उन्मुख होता है। भगवान् में परानुरक्ति या सिद्ध दशा की भक्ति उसका साध्य पक्ष है। गौणी भक्ति अर्थात् साधन भक्ति के भी दो भेद हैं—वैधी और रागानुगा।[2] वैधी भक्ति शास्त्रोक्त विधि विधानों द्वारा की जाती है। वैधी भक्ति को कुछ लोग मर्यादा भक्ति भी कहते हैं। इसके अनेक अंग हैं जैसे—साधु-सत्संग कृष्ण हेतु भोगादि त्याग कीर्तन आदि। जिस भाव से भगवान् के प्रेम में अपूर्व रस का आनन्द होता है और जिस प्रेम-भाव से भक्त के हृदय में परम शान्ति और आनन्द उत्पन्न होता है, उसे 'रागानुगा भक्ति' कहते हैं। श्री रूप स्वामी ने रागानुगा भक्ति के भी दो भेद किये हैं—काम रूपा और सम्बन्ध रूपा।[3] वैधी भक्ति और रागानुगा भक्ति—दोनों साधन-पक्ष की हैं।

साधन रूपा भक्ति के पाँच अंग माने गये हैं—

१—उपासक,
२—उपास्य
३—पूजा द्रव्य
४—पूजन विधि और
५—मंत्र-जप।

तन्त्र-ग्रन्थों में मंत्र जप को विशेष महत्व दिया गया है और इसके पाँच तत्व माने गये हैं :—

१—गुरु-तत्व
२—मन्त्र-तत्व
३—मनस्तत्व
४—देवतत्व, तथा
५—ध्यान तत्व।

इन तन्त्र ग्रन्थों में भक्ति का अंग योग का अंग माना है।

---

१ रसखान का अमर काव्य—दुर्गाशंकर मिश्र पृ० ५२
२ "वैधी रागानुगा चेति सा द्विधा साधनाभिधा।"
—श्रीभक्ति रसामृत-सिन्धु (पूर्व विभाग २) श्लोक ५
३ "सा कामरूपा सम्बन्धरूपा चेति भवेद्द्विधा।"
—वही श्लोक ६१

जब सब कामनाओं से रहित होकर भक्त की भगवान् में परानुरक्ति हो जाती है तब वह पराभक्ति कहलाती है। इसमें भक्त पूर्ण शान्ति की अवस्था को पहुँचता है और उसे किसी भी प्रकार की इच्छा नहीं रहती। पराभक्ति साध्य स्वरूपा है। इसमें साध्य (लक्ष्य) की प्राप्ति के अतिरिक्त किसी भी साधन की आवश्यकता नहीं रहती।[1] पराभक्ति ६ प्रकार की मानी गई है :—

१ सिद्धा—हर दशा में भगवान् का स्मरण करते रहना।

२ प्रेमासक्ता—भगवान् के प्रेम में मग्न, उनके संयोग में प्रसन्न और वियोग में विकल होना।

३ निष्कामा—भगवान् के अतिरिक्त अन्य किसी सुख या मोक्ष की चाह न करना।

४ पूर्णा—सारे संसार को ईश्वरमय देखना।

५ अनन्या—अन्य आश्रय त्यागकर एक भगवान् का आश्रय ही लेना।

६ निर्गुणा—अखिल विश्व में एक मात्र भगवान् को सब कुछ समझकर किसी भी भावना से भगवान् में रमना।[2]

परा भक्ति के ये जो ६ भेद हैं, वास्तव में ये भक्ति-भाव के ६ पहलू हैं जो एक-दूसरे से स्वतन्त्र नहीं हैं।

श्रीमद्भागवत में साधक के स्वभावानुसार भक्ति ४ प्रकार की बताई गई है—सात्विकी, राजसी, तामसी तथा निर्गुणा।[3] तामसी भक्ति निम्न कोटि की है। वह क्रोध से हिंसा, दम्भ और मत्सरता को लेकर भेद-दृष्टि से की जाती है।[4] राजसी भक्ति लौकिक विषय, यश और ऐश्वर्य की कामना से भेद-दृष्टिपूर्वक केवल प्रतिमादि के पूजन के रूप में की जाती है।[5] जो भक्त पापों के नाश के लिए अपने पाप-पुण्य सब भगवदर्पित कर देता है और अनन्य भाव से ईश्वर में आसक्ति रखता है वह सात्विक भक्त है।[6] चौथी भक्ति—'निर्गुण भक्ति' को 'सुधा-सार' भक्ति कहा गया है। इसमें किसी वस्तु की कामना नहीं रहती। यह निष्काम भक्ति है। यही अनन्य भक्ति है।

श्रीमद्भागवत के सप्तम स्कन्ध में साधना-पक्ष को ध्यान में रखकर भक्ति के ९ भेद माने गये हैं जो 'नवधा भक्ति' अथवा 'मर्यादा भक्ति' के नाम से प्रसिद्ध हैं। इन 'नवधा भक्ति' के प्रकार हैं—श्रवण, कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन

---

१ प्रेम भक्ति बोध—श्री देवदास जी महाराज पृ० ३०।

२ वही पृ० ४४-४५।

३ श्रीमद्भागवत, (तृतीय स्कन्ध) अध्याय २९, श्लोक ७-१४।

४ श्रीमद्भागवत, ३ २९-८।

५ वही ३ २९-९।

६ वही ३-२९-१०।

दास्य, सख्य और आत्म निवेदन।[1] प्रथम तीन—श्रवण कीर्तन और स्मरण—श्रद्धा और विश्वास की वृत्ति के सहायक हैं। पादसेवन अर्चन वन्दन रूप सम्बन्धी साधन हैं तथा दास्य सख्य और आत्म-निवेदन भाव सम्बन्धी साधन हैं। भक्तों ने पीछे कहे तीन भावों के अतिरिक्त वात्सल्यादि अन्य भाव भी भगवान् के साथ लगाये हैं। दास्य सख्य और आत्म निवेदन 'रागात्मिका भक्ति' से सम्बन्ध रखते हैं और श्रवण कीर्तन स्मरण पादसेवन अर्चन और वन्दन वैधी भक्ति के अंग हैं। अन्तिम आत्म-निवेदन इस नवधा भक्ति की चरम परिणति है। आत्म-निवेदन में साधन और साध्य एक हो जाते हैं। वैधी भक्ति का पर्यवसान रागात्मिका भक्ति होता है और रागात्मिका भक्ति आत्म-निवेदन में पूर्णता को प्राप्त करती है। यही आत्म-निवेदन आत्म-समर्पण में परिवर्तित होता है जिसमें शरणागति का भाव सर्वोपरि रहता है।

ऊपर हमने भक्ति के भेद-प्रभेदों की संक्षिप्त चर्चा प्रस्तुत की है। इस प्रकार भक्ति का लक्षणादि शास्त्रीय विवेचन आचार्यों का कार्य था। ऊपर कहा जा चुका है कि आळ्वार भक्तों ने इस प्रकार भक्ति का शास्त्रीय विवेचन प्रस्तुत नहीं किया है। कहीं भी उन्होंने भक्ति के भेद-प्रभेदों को गिनाने की आवश्यकता नहीं समझी है। यह भी कहा जा चुका है कि 'प्रबन्धम्' भक्ति का लक्ष्य-ग्रन्थ है, लक्षण-ग्रन्थ नहीं। परवर्ती आचार्यों द्वारा किये गये भक्ति के विविध भेदों उपभेदों के उदाहरण प्रबन्धम् में मिल जाते हैं। मध्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कविता में से कुछ ने भक्ति के प्रकारों की चर्चा की है। सूरदास ने भक्ति के चार प्रकारों का उल्लेख किया है—

| | |
|---|---|
| १—सात्विकी | ३—तामसी और |
| २—राजसी | ४—शुद्धा सार।[2] |

सूरदास ने भागवत प्रतिपादित नवधा भक्ति के अतिरिक्त एक प्रेम-लक्षणा भक्ति का भी उल्लेख वल्लभ-मत के अनुसार किया है। उन्होंने इसकी प्रेम लक्षणा भक्ति का उल्लेख इस प्रकार है —

---

१ श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्।
अर्चनं वन्दनं सख्यमात्मनिवेदनम्॥
इति पुंसार्पिता विष्णौ भक्तिश्चेन्नवलक्षणा।
क्रियते भगवत्यद्धा तन्मन्ये धीतमुत्तमम्॥

—श्रीमद्भागवत (सप्तम स्कंध) अध्याय ५ श्लोक २३ २४

२ 'भक्ति चारि प्रकार, सत रज तम गुण शुद्धासार।
भक्ति सात्विकी चाहति मुक्ति, रजोगुणी धन कुटुम्ब अनुरक्ति।
तमोगुणी चाहे या भाई मम बैरी क्यों ही मर जाई।
शुद्धा भक्ति मोक्ष को चाहे मुक्तिहू को नहि अवगाहे॥

—सूरसागर (तृतीय स्कन्ध) ना प्र सभा वाली।

'श्रवण कीर्तन स्मरण पादरत अरचन बन्दन दास ।
सख्य और आत्म-निवेदन, प्रेम लक्षणा जास ॥'

परमानन्ददास ने भी इन भक्तियों का उल्लेख किया है —

"तातें नवधा भक्ति भली ।
जिन जिन कीनी तिनके मन ते नेकु न टरत टली ।
श्रवण परीक्षित तरे राजरिषि कीर्तन करि शुकदेव ।
सुमिरन करि प्रह्लाद निर्भय भयो कमला करी पदसेव ।
पृथु अरचन, सुफलक सुत बंदन दासभाव हनुमन्त ।
सखा भाव अर्जुन बस कीन्हें श्री हरि श्री भगवन्त ।
बलि आत्म समर्पण करि हरि राखे अपने पास ।
अविरल प्रेम भयो गोपिन को बलि परमानन्ददास ॥"[2]

श्री सेवक जी ने स्पष्ट कहा है कि श्रवण कीर्तन आदि नवधा भक्ति के उपरान्त दसवीं प्रेम-लक्षणा भक्ति उपलब्ध होती है और श्री हितहरिवंश ने भी यही किया था —

"श्रवणादिक जितलक्ष योग जप तप तजे ।
छोरी कर्म सकाम सकल तजि सब भजे ।
साधन विधि प्रयास ते सकल छुड़ावहीं ।
श्रवण कथन सुमिरन सेवन चितलावहीं ।
अर्चन बन्दन अरु दासत्तम सख्य और आत्मसमर्पन ।
ये नव लक्षणा भक्ति बढ़ाई तब निज प्रेम लक्षणा भक्ति ॥
'

—श्री हित सुधा सागर (श्री सेवक वाणी जी) पृ० २६१ ।

जैसा ऊपर कहा जा चुका है कि यद्यपि आळवार भक्तों ने भक्ति के भेद नहीं गिनाये हैं तथापि उनकी रचनाओं में भक्ति के विविध रूपों के वर्णन मिलते हैं। जिस 'नवधा भक्ति' की संज्ञा मिली है, उस भक्ति के उदाहरण पर्याप्त मात्रा में 'प्रबन्धम्' में मिल जाते हैं। आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों की रचनाओं में भी नवधा-भक्ति के अनेक उदाहरण हैं। यथा—

## नवधा भक्ति

**श्रवण**

भगवान् के नाम रूप महत्ता गुण तथा उनकी लीलाओं का श्रद्धापूर्वक सुनना या सुनाना श्रवण भक्ति है।[3] श्रवण भक्ति की चरम अवस्था वह है जब बिना

---

१ सूर सारावली तथा सूरसागर, वे० प्रे०, पृ० ५ तथा पृ० ९६ ।
२ परमानन्ददास पद-संग्रह, पद नं० ३१४ ।
३ श्रवणं नाम चरित गुणादीनां श्रुतिर्भवेत् ।
— श्रीहरि भक्ति रसामृत सिन्धु, (पूर्व विभाग) लहरी २, श्लोक १२ ।

भगवान् के गुण और चरित्र को सुने भक्त बेचैन रह जाता है। आळ्वारों की सम्पूर्ण वाणी भगवान् के नाम और लीला सुनने और सुनाने से सम्बन्ध रखती है। लीलाओं का वर्णन कर उनकी समाप्ति में उन्होंने बहुधा उनके सुनने और सुनाने का माहात्म्य बताया है। देखिए—

(१) विष्णु चित्त (पेरियाळ्वार) के इन लीला-गीतों का श्रवण करने वाले वैकुण्ठ-वास प्राप्त करेंगे।[1]

(२) कुलशेखर के इन तमिळ-गीतों का श्रवण करने वालों के कष्ट दूर होंगे।[2]

(३) परकालन् (तिरुमंगै आळ्वार) के इन गीतों का गायन करने वाले भक्तों के पाप मिट जायेंगे।[3]

(४) गोविन्द की लीलाओं का वर्णन करने वाले इन गीतों का गायन कर प्रसन्न होने वाले भक्त को भगवान् की शरण प्राप्त होगी।[4]

अन्य भी आळ्वारों ने श्रवण-भक्ति की महिमा गाई है। नम्माळ्वार का कहना है कि मेरे कान सर्वदा भगवान् की लीला के गान एवं कथा का ही सेवन करेंगे।[5] पोय्गै आळ्वार ने कहा है कि भगवान् के पावन नामों का श्रवण करने वाले नरक नहीं पहुँचेंगे।[6] तोण्डरडिप्पोडि आळ्वार कहते हैं—"अत्यन्त सुन्दर शरीर विद्रुम जैसे मुँह, कमल-दल-लोचन वाले घनश्याम भगवान् के—अच्युत 'देवों के अधिपति' गोकुल नायक आदि नामों के सुनने से जो आनन्द प्राप्त होता है उसकी तुलना में इन्द्रलोक पर शासन करने से प्राप्त होने वाले सुख को भी मैं नहीं चाहता।"[7]

१ अल्लाडिमिनंदेमलंद कारमुकिल विण्णाळुनी विट्टुचित्तन् विरित्त।
सोल्लणिन्द तन्जुडिय पाडल् इवै वल्ल म वल्लार् वीय वैकुन्तम् अमिन्दिस्मरे।
—पेरियाळ्वार तिरुमाळी २ १ १०।

२ कोमार् कोन् कुलशेखरन् सोन्न सोल्
इनु वल्लवकु इल्लैयिडुम्बये। —पेरुमाळ तिरुमोळि ८ ११।

३ कर्मोदार मनुवम वल्लान् कलियनालीमाले
सिन्नेयार पाडल् पाड वाळम् तिरुमाले। —पेरिय तिरुमाळी ६-८ १०।

४ पेरियाळ्वार तिरुमोळी २ ६ ११।

५ "वैदिकन्नाकार् तिरु कोविन्दन मेय्म्मुन कविन्नो"—तिरुवायमोळि ३ ८-६।

६ मुदल तिरुवन्दादि ८७।

७ पच्चैमामलैपोल मेनि पवळवाय् कमलच्चेङ्गण्।
अच्युता अमरर् एरे। आयर्तम् कोळुन्दे। एन्नुम्
इच्चुवै तविर यान् पोय् इन्द्रलोकम् आळुम्।
अच्चुवै पेरिनुम् वेण्डेन् अरंगमानगरुळाने। —तिरुमाले २।

सूरदास, नन्ददास तथा अन्य आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने भी कृष्ण की अनेक लीलाओं का चिन्तन किया है और उन लीलाओं की समाप्ति में बहुधा उनके सुनने और सुनाने का माहात्म्य कहा है। श्रवण भक्ति का प्रभाव सूर के शब्दों में सुनिए —

(१) "जो यह लीला सुनै सुनावै सो हरि भक्ति पाइ सुख पावै।"[1]
(२) "जो यह स्तुति सुनै सुनावै, सूर सो काम-भक्ति को पावै।"[2]
(३) "सूर कह्यो श्री मुख उच्चार, कहै सुनै सो तरै भवपार।"[3]

'रासपंचाध्यायी' की समाप्ति में श्रवण भक्ति की महिमा का वर्णन करते हुए नन्ददास लिखते हैं —

"जो यह लीला गावै चित दै सुनै सुनावै।
प्रेम भक्ति सो पावै अब सबके जिय भावै॥
श्रवन कीर्तन सार-सार सुमिरन को है पुनि।
ज्ञान सार हरि ध्यान सार श्रुतिसार गुथी गुनि॥"[4]

परमानन्ददास कहते हैं —

"श्रवणन कथा श्यामसुन्दर की राम कृष्ण रसना नहि कूरनि।
मानुस जनम कहाँ पावोगे व्याल धरे स्याम चतुर अति॥
जो यह लोक परम सुख राखत अरु परलोक करत प्रतिपाल।
'परमानंददास' को ठाकुर अति गंभीर दीनानाथ दयाल॥"[5]

मीराबाई के काव्य में भी श्रवण भक्ति की महिमा अनेक स्थलों पर बतायी गयी है—

"राम नाम रस पीजै मनुआ राम नाम रस पीजै।
तज कुसंग सतसंग बैठ नित हरि चर्चा सुन लीजै॥"[6]

भक्त अपने प्रिय भगवान् का नाम न केवल भक्तों से ही सुनने की इच्छा रखता है, बल्कि पक्षियों की बोलियों में भी उसी का गुण गान सुनता है। आण्डाळ कहती है— 'पिंजरे में पड़े शुक भी सदा 'गोविन्द' 'गोविन्द' कह कर चिल्लाता है। अगर मैं उसका कुछ नाम को कहा हूँ तो वह बेचारा और भी जोर से 'गोविन्द, गोविन्द'

---

१ सूर सागर (प्रथम स्कन्ध) ना० प्र० सभा काशी।
२ वही, (दशम स्कंध), ना० प्र० सभा काशी।
३ वही (दशम स्कंध) ना० प्र० सभा काशी।
४ नन्ददास ग्रन्थावली रास पंचाध्यायी, पृ० ५४ ना० प्र० सभा काशी।
५ परमानन्दसागर —सं० डा० गो० ना० शुक्ल पद सं० २८१।
६ मीरा की पदावली [illegible]

कहकर भगवान् को पुकारता है।[1] इस प्रकार सूर की एक गोपी भी पपीहे के साथ प्रेम दिखाती हुई कहती है—

> बहुत दिन जीवो पपीहा प्यारो।
> बासर रैन नाम लै बोलत भयो विरहज्वर कारो।
> × × ×
> आपु दुखित पर दुखित जानि जिय चातक नाम तिहारो।
> देखौ सकल विचारि सखी जिय बिछुरन को दुख न्यारो।
> जाहि लगै सोई पै जानै प्रेम बाण अनियारो
> सूरदास प्रभु स्वाति बूंद लगि तज्यो सिंधु करि खारो।"[2]

कीर्तन

भगवान् के नाम गुण माहात्म्य लीला आदि का वर्णन गान तथा उच्च स्वर से पाठ कीर्तन कहलाता है।[3] कीर्तन की महिमा सभी भक्तों ने मुक्त कंठ से स्वीकार की है। आळ्वारों के समस्त पद स्तुतिपरक कीर्तन ही हैं। वैष्णव मन्दिरों में गाने के निमित्त ही वे रचे गये। इन कीर्तनों को गा गाकर भक्त आत्म-विभोर हो जाते थे।

गुण-गान भगवान् का ही हो सकता है। उसी में आनन्द है लौकिक पुरुषों के गुण-गान में नहीं। नम्माळ्वार ने लौकिक पुरुषों का गुण-गान करने वाले कवियों को चेतावनी दी है— हे कवि! तुम नश्वर मनुष्यों का गुण गान भूलकर भी मत करो। उस अनन्त आनन्दवाला भगवान् का गुण-गान करो।[4] पेरियाळ्वार कहते हैं—'भगवान्-स्तवन नहीं करने वाले मनुष्य जो अन्न पीते हैं, जो वस्त्र पहनते हैं उन वस्तुओं का दुर्भाग्य है।[5] भगवान् का गुण-गान (कीर्तन) करने वाले भक्तों के चरणों के स्पर्श से ही यह पृथ्वी धन्य है।[6] पेरियाळ्वार आगे कहते हैं कि मेरी

---

१ 'पूट्टिरुलिरवुम् निन्ऱि एण्णोडुम
पोम्दा। मोविम्दा। एन्ड्रोळिप्पुम
मट्टवळोडुम् पेरुम्मानिन'
उलवक्कुलनेरवामल उयरप्पुडुम" —आण्डाळ तिरुमोऴि १२ ६
२ सूर सागर, (दशम स्कन्ध) ना प्र० सभा काशी।
३ 'नाम लीलागुणादीनामुच्चैर्भाषा तु कीर्तनम्।'
—श्री हरिभक्ति रसामृत सिन्धु पूर्व विभाग २ लहरी श्लोक २१
४ 'वाळ्वान पुगळ्वु पुग वाइमैइल्लपुम पुगळीरनाळ।
कोलना दुरैविमन वडिवु स्वाम तरम कोविल पुन
वस्तुम मणिवण्णन तानैत्तवि कोलवमिन्नो।
—तिरुवायमाऴि ३ ९ ५
५. पेरियाळ्वार तिरुमोऴि ४ ४ १
६ 'नापर्न नरनिगर्नं नविमु तु वारवळ सविरय
पार मुळि पडुम्पाम इनुगवम वाविरयल पेडाते।"
—पेरियाळ्वार तिरुमोऴि ४ ४ ६

जिह्वा भगवान् की स्तुति के अतिरिक्त कुछ नहीं करेगी ।[1] भूतत्ताळ्वार के अनुसार भगवान् के गुणों की सीमाओं की स्तुति करना ही तप करने के समान है ।[2] चेर राजा कुलशेखर भगवान् के नाम-संकीर्तन में सतत लगे भक्तों की सेवा करने में ही श्रेष्ठ सुख मानते हैं ।[3]

आळवारों के स्तुति-गीतों की एक बड़ी विशेषता उनमें संगीत का समावेश है । संगीत का प्रभाव विश्वव्यापी है । आळवारों के स्तुति परक भक्ति गीतों को गाते-गाते भक्त बहुधा भावातिरेक से नाच उठते थे । विभिन्न राग रागनियों में गाने योग्य आळवारों के कीर्तनों ने जनता पर अमिट प्रभाव डाला है ।

सूर आदि अष्टछाप भक्तों का सम्पूर्ण काव्य भी भक्ति के कीर्तन साधन और उसका बड़ा अंश प्रेम भक्ति के पद रूप में ही लिखा गया है । अष्टछाप-भक्त पद रचयिता ही नहीं थे, बल्कि उच्च कोटि के गायक भी थे । अतः उनकी कीर्तन भक्ति का नमूना उनका सम्पूर्ण काव्य ही है । कीर्तन की महिमा और उसके प्रभाव का वर्णन सूरदास इस प्रकार करते हैं —"गोपाल के गुण गान से जो आनन्द मिलता है उसके आगे जप तप तथा तीर्थाटन क्या चीज है ? हरि-कीर्तन से पुरुषार्थ मिलता और तीन लोक का सुख तुच्छ प्रतीत होगा ।"[4] परमानन्ददास के मत में भगवान् कृष्ण की कथा का श्रवण गुणों का कीर्तन आदि भक्ति के साधन मङ्गलदायक हैं ।[5]

---

१ 'नावकु वल्लैयल्लाल मरियादु
मानरमुकैन एन वचनम्दु
"—पेरियाळ्वार तिरुमोळि ५ १ १

२ "एती पंजिन्तवन पेरै इरिमुच एप्पोमुकुम
पाति युरैप्पत तवम् ।"—इरण्डाम तिरुवन्दादि ७७

३ मालमुम्बेळा मालमैतुम् मर्दनु मेहत्तुम्म तोळ्नु
एली इन्नुरम सौंदर पैयदी ऐली मास्तमेन नोंचमे ।
—पेरुमाळ तिरुमोळि २ ४

४ जो सुख होत गुपालहि गाये ।
सो नहिं होत जप तप के कीने कोटिक तीरथ न्हाये ।
दिये लेत नहिं चारि पदारथ चरण कमल चित लाये ।
तीन लोक तृण सम करि लेखत नन्दनन्दन उर आये ।
बंसी वट वृन्दावन यमुना तजि बैकुण्ठ को जावे ।
सूरदास हरि को सुमिरन करि बहुरि न भव जल आवे ।
—सूरसागर सं० सूर समिति पद सं० ३४१ ।

५ मंगल माधौ नाम उचार ।
मंगल वदन कमल कर मंगल मंगल जन की सदा संभार ।।

मीराबाई ने कहा है— भगवान् के नाम लेने और गुणगान करने से पाप नष्ट जायेंगे और जन्म सफल होगा।"[1]

## स्मरण

भगवान् के नाम उनके गुण माहात्म्य उनकी सर्वव्यापकता लीला आदि का सदा ध्यान रखना तथा उन्हीं के स्मरण में लीन रहना 'स्मरण भक्ति है।[2] इस भक्ति के साधन में भगवान् के नाम का जप विशेष महत्व रखता है। साधक की चित्तवृत्ति इस ध्यान में इतनी रम जानी चाहिए कि चलते-फिरते खाते-पीते इष्टदेव ही का स्मरण बराबर आना चाहिए। स्मरण भक्ति का उदाहरण नम्माळ्वार से सुनिए। वे कहते हैं—जो जल मैं पीता हूँ जो भात खाता हूँ जो पान खाता हूँ सभी वस्तुएँ कृष्णमयी होती हैं सभी में भगवान् का स्मरण आता है।[3] स्मरण भक्ति की महिमा प्रायः सभी भक्तों ने कही है। पेरियाळ्वार कहते हैं कि जो भगवान् का नाम स्मरण नहीं करते वे बड़े पापी हैं। जिस व्यक्ति का मन भगवान् का स्मरण नहीं करता वह व्यक्ति इस पृथ्वी के लिए भार-स्वरूप है।[4] पोयगै आळ्वार का कथन है कि प्रातःकाल से लेकर श्रेष्ठ भक्त जिसका स्मरण करते हैं जिसका जप करते हैं, वह भगवान् का ही नाम है।[5] पेयाळ्वार कहते हैं कि भगवान् का स्मरण मन में

देखत मंगल पूजत मंगल गावत मंगल चरित उदार।
मंगल चरण कमल मुनि मंगल कीरति अमल निधान।
प्रमुदित मंगल ध्यान धरत मुनि मंगल मति परमानंददास॥
—परमानन्द सागर में डा० गोवर्धन नाथ शुक्ल पद सं० ९८७।

1. मेरा मन रामहि राम रटै रे।
राम नाम जप लीजै प्राणी कोटिक पाप कटै रे।
—मीरा की पदावली में परशुराम चतुर्वेदी पद सं० २००।

2. "ध्यानं रूपगुणक्रीडासेवादेः सुष्ठु चिन्तनम्।"
—हरिभक्ति रसामृत सिन्धु पूर्व विभाग लहरी २ श्लोक ११।

3. उण्णुम सोरु परुहुम नीर तिन्नुम वेट्रिलैयुमेल्लाम
कण्णन एम्पेरुमानेन्रु कण्गळ नीर मल्हि
मण्णिनुळ अवन सीर वळम मिक्कवनूर विनवि
तिण्णम एन इळमान पुहुमूर तिरुक्कोळूरे। —तिरुवायमोळी ६-७-१।

4. नेमि पेर तडक्कैयाननै निनैप्पिलावलि नेंजुडै
पूमि-पारंगळुण्णुम सोट्रिनै वाङ्गि पुल्लै तिणिमिने।
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४-४-२।

5. वानै उणुमु उमब्रमरर्गळुम मण्णोरु
मेनेत्तावरवोर वेदपदुम-वीरेकम।

एक बार करने मात्र से भगवान् मन में वास कर उठते हैं।[1] कृपा-सिन्धु भगवान् का नाम-स्मरण नहीं करने वाले व्यक्तियों को मनुष्यों की कोटि में मानने को तैयार नहीं हैं।[2] उनके अनुसार वे मनुष्य निम्नकोटि के प्राणी हैं। तोंडरडिप्पोडि आळ्वार की मान्यता है कि भगवान् के नाम का स्मरण करने वाला नरक नहीं पहुँच सकता।[3]

वात्सल्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी स्मरण भक्ति का पर्याप्त महत्व माना है। हरि-स्मरण भक्ति के विषय में सूरदास जी का कहना है— 'सब को हरि भगवान् का स्मरण करना चाहिए। हरि-स्मरण से सब सुख प्राप्त होते हैं। श्रुति और स्मृति सब का मत है कि भगवान् के चरणों में चित्त लगाओ। हरि-स्मरण के बिना मुक्ति नहीं है। दिन रात उसी का स्मरण करो। मेरे विचार में सौ बातों की बात यह है कि हरि का स्मरण करो।"[4]

परमानन्ददास ने अपनी स्मरण भक्ति का परिचय देते हुए कहा है कि मैं सदैव यशोदा नन्दन का ही चिंतन करता हूँ।[5] परमानन्ददास जी का एक और प्रसिद्ध पद है जिसमें कवि ने कहा है— 'हे हरि मुझे तुम्हारी लीला की याद आती है।

---

मोरांडिप्पार्गडिमे मोतुवतुम मोर्पमतुम
पेराळी कोण्डान पेयर।" —मुदल तिरुवन्तादि ६६

1 "नैवास निमम्बरिवनेमुम निर्वपेदु एन।
नैजमे! पेवाय निर्विधुकास नेजत्
पेराद् मिर्दुन पेरुमान एन कोलो?
मोराद् निर्पंद् उर्मंद्।" —मून्ड्राम तिरुवन्तादि ८१

2 "विरमात्तु एतुतुनयाम वॅरम्मास नामम
मरन्तारै मानिडमार्वेमन।।" —इरंडाम तिरुवन्तादि ८४

3 तिरुमालै, १२

4 'हरि हरि हरि सुमिरो सब कोई हरि सुमिरत सब सुख होई।
हरि समान द्वितीय नहिं कोई, हरि चरननि रातो चित मोई।।
श्रुति स्मृति सब देखो कोई, हरि सुमिरत होई सो होई।
हरि हरि हरि सुमिरो सब कोई, बिन हरि सुमिरन मुक्ति न होई।।
—सूर सागर (द्वितीय स्कन्ध) पद सं ४९२१ ना० प्र० सभा काशी

5. जहिं जहिं चरन कमल माधो तहीं तहीं मन मोर।
× × ×
चितन करौं जसोदा नन्दन मुदित सांझ अरु भोर।
× × ×
परमानन्ददास की जीवनि गोपिनि नट नन्दकिशोर।।
—परमानन्द सागर (सं० डा० गोवर्धन नाथ शुक्ल) प० सं० ८४९

तुम्हारी मोहिनी मूर्ति मेरे मन के भीतर-ही भीतर अनेक चित्र उपस्थित कर रही है। तुम्हीं बताओ जिसको तुम एक बार अपना संयोग दे देते हो वह तुम्हारी बंक अवलोकन और मृदु मुस्कान को कैसे भूल सकता है? तुम्हारी याद कभी प्रगाढ़ आलिंगन का सुख देती है तो कभी तुम्हारे मधुर स्वर में मिलकर गाने लगती है। जब तुम छिप जाते हो तो याद में मरी चेतना 'कहाँ हो, कहाँ हो' कहकर इधर-उधर दौड़ने लगती है। कभी मेरी अन्तरात्मा नैन मूँदकर तुम्हें सर्वस्व अर्पण करती हुई वनमाला पहनाती है। इसी प्रकार मैं श्याम के ध्यान में विरह की घड़ियों को बिता रही हूँ।[1]

पाद-सेवन

जो लोक-सेवा एक स्वाभाविक सेवक अपने स्वामी की करता है और श्रद्धा पूर्वक स्वामी के चरणों में अपने मन को लगाता है, भगवान् के प्रति भक्त की ठीक उसी प्रकार की सेवा पाद-सेवा है। लोक में सेवक का जो व्यवहार अपने स्वामी के प्रति होता है, वैसा कार्य भगवान् के लिए भक्त को करना चाहिए। इस सेवा के लिए भगवान् का बाह्य अथवा मानस प्रत्यक्ष स्वरूप होना आवश्यक है। पाद-सेवन की आरम्भिक अवस्था—मूर्तिपूजा, गुरुपूजा तथा वैष्णव पूजा में होती है। इन सेवा के अभ्यासों के बाद जब भक्त को दास्य प्रेम में एकाग्रता आ जाती है तब वह मानसिक जगत् में भगवान् के अलौकिक चरणों की सेवा करता है। इस प्रकार बाह्य तथा मानसिक— दोनों प्रकार के पाद-सेवन से लोकापत्य का भाव छूट जाता है और भक्त में भगवान् के प्रति दीनता और अकिंचनता का भाव जागृत होता जाता है।[2] लोक के प्रति वह उदासीन होकर नितान्त निरपेक्ष हो जाता है।

आळ्वार भक्तों ने विभिन्न वैष्णव मन्दिरों में विराजमान भगवान् के अर्चा-विग्रहों की पाद-सेवा की थी। गुरु-स्तुति में लिखे गये मधुर कवि आळ्वार के 'कण्णिनुण्

---

१ हरि तेरी लीला की सुधि आवति।
कमल नैन मन मोहनी मूरति मन मन चित्र बनावति।
एक बार जाय मिलत मयाकरि सो कैसे बिसरावति।
मृदु मुसकानि बंक अवलोकनि चाली मनोहर भावति।
कबहुक निबड़ तिमिर आलिंगन कबहुक, पिक स्वर गावति।
कबहुक सम्भ्रम क्वासि' 'क्वासि' करि संगहीन उठि धावति।
कबहुक नयन मूँदि अन्तरगति वनमाला पहिरावति।
परमानन्द प्रभु स्याम ध्यान करि ऐसे विरह गंवावति।।

—परमानन्द सागर (डा० गो० ना० गुप्त) पद सं० २६४

कहा जाता है कि इस 'क्वासि' क्वासि' वाले पद को सुनकर आचार्य वल्लभ अपना देहानुसन्धान भूल बैठे थे। —लेखक

२ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ५७८

तिरुताइ' के पद पुष्प पात्र सेवा भक्ति के उदाहरण हैं। इसी प्रकार कुलशेखराळ्वार[1] जैसे भक्तों ने भगवद् भक्तों के प्रति भी सेवा और श्रद्धा का भाव प्रकट किया है और उनको साक्षात् भगवान् का स्वरूप कहा है। इन भक्तों ने मानसिक पाद-सेवा-साधन में कृष्ण के चरणों को हृदय मन्दिर में स्थापित कर उनकी प्रेम और श्रद्धा से पूजा की है। पोयगै आळ्वार कहते हैं—'हे भगवान्! अगर मैं किसी की चाह करूँगा तो वह आपके चरणों की सेवा ही है। मैं आपके चरणों को अपने सिर पर धारण करूँगा (इसमें मुझे गौरव है) ।'[2]

नम्माळ्वार कहते हैं—"भगवान् के श्रीचरणों की स्तुति न करने वालों को जन्म-मरण रोग-दुःख आदि का कष्ट भोगना पड़ता है।"[3] नम्माळ्वार ने एक दूसरे पद में कहा है— 'हे भगवान्! आपके चरणों के सिवा मुझे और कोई शरण नहीं दीखती। मेरे प्राण भी आप ही के हैं।'[4] भूतताळ्वार अपने मन को संबोधित करके कहते हैं—"हे मन! तू भी वैकुंठवासी के चरण कमलों पर जाकर लग जा।"[5]

"पुरुषोत्तम के चरण ही तेरा एक मात्र सहारा है। सदा तू उसी का स्मरण

---

१ पेरुमाळ तिरुमोळि १ ३ और
'नास्था धर्मे न वसुनिचये नैव कामोपभोगे
यद्यद्भव्यं भवतु भगवान् पूर्वकर्मानुरूपम्
एतत्प्रार्थ्यं मम बहुमतं जन्म जन्मान्तरेऽपि
त्वत्पादाम्भोरुह युगगता निश्चला भक्तिरस्तु।" —मुकुन्दमाला श्लोक ४
"नित्यं त्वच्चरणारविन्दयुगल ध्यानामृता स्वादिनां
अस्माकम् सरसीरुहाक्ष सततं सम्पद्यतां जीवितम्।" —वही श्लोक २०

२. "नाडिनुम निनडिये नाडुवेन नाडोरुम
पाडिनुम निन्पुकले पाडुवेन-सूडिनुम
पोन्नांगिएन्निनान पादाडिये पुरुवेङ्
एन्नाकिल एन्ने एनक्कु।" —मुदल तिरुवन्तादि ८८

३ 'पिरप्पिरप्पु मूप्पु पिणि तुरन्दु पिन्नुम
इरक्कुम इन्पुर्रवेन्नुम-मरप्पोन्नाम
एवने एक्कुम्नाम एन्नुवने ? मनक्कडवान
पादमे पेराप्पवर्।" —पेरिय तिरुवन्तादि ८०

४ "मारेनक्कु निन्पादमे सरणाकत्तोसिन्दाय उनक्कोर
माट नानोन्रिलेन एनदाविमुम उनदे।"
—तिरुवायमोळि ५ : ७ : १०

५ ' पोदु वासमे। पोदु
नविवेंकटवन मलरडिक्कु वैरुम
पनिवेंकटवन वेराय्।" —इरण्डाम तिरुवन्तादि ७२

कर, सेवा कर ।"[1] तिरुमंगै आळ्वार कहते हैं— 'हे भगवान् ! अपने गीतों की माला आपके चरणों पर अर्पित कर, अथवा आप ही का स्मरण कर, मैं आपकी शरण में आया हूँ ।'[2]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी पाद-सेवा का महत्त्व बताया है । सूरदास जी ने कई पदों में दास्य भाव से भगवान् के पाद-सेवक होने का उपदेश दिया है । जिन चरणों की पाद-सेवा सूरदास जी अपने मन-मन्दिर में करते थे उनके विषय में कहते हैं :—

"भजि मन नन्द नन्दन चरन ।
परम पंकज अति मनोहर सकल सुख के करन ।
सनक संकर ध्यान ध्यावत निगम अबरन बरन ।
सेष सारद रिषि सुनारद संत चिंतत चरन ।
पद पराग प्रताप दुर्लभ रमा को हित करन ।
परसि गंगा भई पावन तिहूँपुर धर धरन ।
× × ×
सूर भज चरनारबिंदनि मिटैं न जनम मरन ।।[3]

परमानन्ददास पाद-सेवा की महत्ता बतलाते हुए कहते हैं— मदन गोपाल की सेवा मुक्ति से भी अधिक मीठी है । भक्ति के रसिक इस सेवा के रस को जानते हैं । उन्होंने भगवान् की चरण-सेवा के सम्मुख सब धर्मों को बहा दिया और वे श्रवण कथन स्मरण तथा ईश्वर गुण-गान का साधन करते रहते हैं । "इन रसिक भक्तों के दृष्टान्त से प्रेरित होकर परमानन्ददास ने भी भगवान् के चरणों में तथा उनकी लीला में प्रेम बढ़ाया है ।"[4]

---

1 'उर कण्णाय अम्मेते ! उत्तमन अर्पोतम्
उदककाय तोण्ड कमलमलर्नास—उदककाय ।"
—इरण्टाम तिरुवन्तादि ७७

2 'वाविमालैर सोमचलर मलकोण्ड अन
पावये परवी मार्पणिमु एन
मार्विमाल अमु उन तिरुवडियडैन्देन ।"
—पेरिय तिरुमोऴि १ ९-८

3 सूर सागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० १०८ ना० प्र० सभा काशी ।

4 "सेवा मदन गोपाल की मुक्ति हू तें मीठी ।
जाने रसिक उपासिका शुक मुख जिन दीठी ।
चरन कमल रज मन बसी धर्म बहाए ।
श्रवण कथन, चिन्तन बढ्यो पावन गुन गाए ।

मीराबाई का निम्नलिखित प्रसिद्ध पद पाद-सेवा की ओर संकेत करता है —

"मन रे परस हरि के चरण ।
सुभग शीतल कमल कोमल, त्रिविध ज्वाला हरण ।
जिण चरण प्रहलाद परसे, इन्द्र पदवी धरण ।
जिण चरण ध्रुव अटल कीने, राखि अपनी सरण ।
जिण चरण ब्रह्माण्ड भेट्यो नखसिखां सिरी धरण ।
जिण चरण प्रभु परस लीने, तरी गौतम घरण ।
जिण चरण कालो नाग नाथ्यो गोपलीला करण ।
जिण चरण गोबरधन धार्यो, इन्द्र को गर्व हरण ।
दासि मीरा लाल गिरधर, अगम तारण तरण ।"[1]

### अर्चन

श्रद्धा तथा आदर के साथ भगवान् के स्वरूप की पूजा अर्चन भक्ति कहलाती है। अर्चावतार रूप में भगवान् मन्दिर की मूर्ति में सद्गुरु और भक्त जनों में विराजते हैं। इन तीनों रूपों को भगवान् का स्वरूप समझकर भक्त अपनी प्रिय से प्रिय वस्तु उन्हें अर्पित करता है। भक्त अपने प्रेम को प्रदर्शित करने के लिए जो भी कार्य करता है उसमें त्याग का भाव प्रधान रूप से निहित है। मानसिक अर्चना में भगवान् का ध्यान और आत्म-समर्पण पर्याप्त है। उसमें बाह्य उपचारों की आवश्यकता नहीं है। परन्तु स्थूल रूप की पूजा में अनेक उपचारों की आवश्यकता है। चन्दन पुष्प धूप दीप, नैवेद्य ताम्बूल आदि के समर्पण द्वारा अर्चन भक्ति की जाती है। इस प्रकार की अर्चन भक्ति के उल्लेख आळ्वारों की रचनाओं में मिलते हैं। नम्माळ्वार कहते हैं— 'हे भक्तों! केवल पुष्प फल जल धूप आदि अर्पित कर भगवान् की पूजा करना भी पर्याप्त है।'[2] नम्माळ्वार का यह कथन गीता वाक्य —

"पत्रं पुष्पं फलं तोयं यो मे भक्त्या प्रयच्छति ।
तदहं भक्त्युपहृतमश्नामि प्रयतात्मनः ॥"[3]

---

बेद पुरान निरखि के रस लियो निचोई ।
नाम करत आनन्द भयो डार्यो सब छोई ।
परमानन्द विचारि के परमारथ साध्यो ।
राम कृष्ण पद प्रेम बाढ्यो लीला रस बाध्यो ।"

—परमानन्दसागर पद संख्या ८३१

१ मीरा की पदावली पद संख्या १।

२ "परिवदिल ईसनैप्पाडि विरिवदुमेवलुरवीर
पिरिवकैयिन्रि नन्नीर तूय पुरिवदुम पुकै पूवे ।'
—तिरुवायमोळी १ ६ १

३ गीता अध्याय ९ श्लोक २६

से प्रभावित दीख पड़ता है। एक दूसरे पद में नम्माळ्वार का उपदेश है— 'सुन्दर सुमन जल धूप दीप समेत भगवान् की अर्चना करनी चाहिए।[1] हृदय को द्रवित कर जल चन्दन धूप दीप आदि अर्पित कर पूजा करने पर भक्त की कामना पूरी होती है।'[2] भूतत्ताळ्वार का कहना है— 'चन्दन आभूषण वस्त्र सौरभ युक्त सफेद फूल आदि अर्पित करने के साथ ही पूजा कर भगवान् के चरणों की वन्दना करनी चाहिए।[3] पोयगै आळ्वार अर्चन भक्ति का उल्लेख इस प्रकार करते हैं— वेंकट पर्वत में वेद-पारायण में निपुण ब्राह्मण जल धूप दीप पुष्प वस्त्र आदि अर्पित कर दिशा दिशा में भगवान् की पूजा करते रहते हैं।[4]

आलोच्य काल के कतिपय हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अर्चन भक्ति का महत्व दिखलाया है। सूरदास जी ने सूरसागर के नवम स्कन्ध में अम्बरीष की कथा में अर्चन-भक्ति का उल्लेख किया है। परमानन्ददास गोपीरूप में अपने इष्टदेव को छाक (कलेऊ) अर्पित करने के लिए उनका आह्वान करते हैं और कहते हैं—'हे मोहन! मैं तुम्हारी छाक लेकर आई हूँ। तुम्हें बुलाते-बुलाते हार गई। तुम कहाँ हो? मैं राह भूल गई थी बड़ी कठिनाई से तुम्हें खोज पाई और पूछते-पूछते यहाँ तक आ पाई हूँ। उसी समय तुम्हारी बंशी का मधुर नाद मेरे कानों में पड़ा। देखो मेरे अंगों में पसीना आ गया है, और मेरा अंचल भीग गया है।'[5] इस गोपी-कथना में परमानन्ददास का ही हृदय मानसिक जगत् में अन्योक्ति रूप से अपने इष्ट देव को अर्पण भक्ति भेंट कर रहा है।

---

१ 'तोऴुदु मामलर नीर सुडर धूपम कोण्डु
एऴुदुमेन्नुम इदुमिकैयावलित
पऴुदिल तोल पुगऴ पाम्पणैप्पळ्ळियान
तऴुवुमार मरियेन तनतान्कळ।

—तिरुवायमोऴि १ ३-९

२ तिरुवाय मोऴि १ ५ २

३ 'वरैच्चन्दनक्कुऴम्बुम वान कलनुम पट्टुम
विरैय्योलिय वेण्मलर्पुम-तिरैत्त कलोन्दु
मारिपडप्प मिन्नु मणिनरडियिणये
मोरिप्पणिवुदुम।'

—इरण्डाम तिरुवन्तादि ७१

४ 'वणंगप्पेरेवन्ती वाहवारच्चळ नानुम
पूवै विळक्कुम पुगुम्पुम एरि दिसै दिसैयिम
वेदियरनाऴ वेन्दुरजुम वेंकटमे। वेन्दगम
कडियचाय मानुरम्बूर।

—मुदल तिरुवन्तादि ७०

५ तुमको टेर टेर मैं हारी।
कहाँ धौं रहे सकल मम मोहन लेहो न छाक तुम्हारी॥

नन्ददास ने भी 'श्याम सगाई' में जहाँ चरण ले कृष्ण को पूजा कराई है और 'रूप मंजरी' में रूपमंजरी के हृदय-मन्दिर में आराध्य देव कृष्ण की स्मृति द्वारा पूजा करने का उल्लेख किया है वहाँ उन्होंने अर्चन भक्ति का रूप दर्शाया है।

वन्दन

भगवान् के माहात्म्य को हृदय में धारण कर उनकी स्तुति करना नतमस्तक होकर विनय करना तथा उनको प्रणाम करना वन्दन भक्ति है। बहुधा अर्चन वन्दन साथ-साथ हुआ करते हैं। लौकिक व्यवहार में बड़ों के प्रति जो विनय और आदर सूचक प्रणाम करते हैं वही सम्मान और विनय भक्त भगवान् के प्रति प्रदर्शित करते हैं। कीर्तन करते समय जब भक्तों के हृदय में प्रेम-रस प्रवाहित होता है, तब वे नाच उठते हैं। आळ्वारों की जीवनियों से यह जाना जा सकता है कि वे भगवान् का नाम संकीर्तन तथा वन्दन कर उन्मत्त की तरह कभी रो पड़ते कभी हँसते कभी गाते और कभी नाचते थे। उनकी विचित्र प्रेम दशा को देखकर लोग उन्हें पागल तक समझ लेते थे। कुलशेखराळ्वार ने ऐसी भगवद् प्रेमोन्मत्त दशा की कामना की है[1]। पेरियाळ्वार कहते हैं— दिन रात भगवान् का ध्यान कर, नत मस्तक होकर, हाथ जोड़कर भगवान् की वन्दना करते रहने वाले भक्त जिस नगर में रहते हों, वहाँ के लोगों ने बड़ा भाग्य प्राप्त किया है।[2] राजा कुलशेखर की कामना यही है— 'श्रीरंगम के मन्दिर में शोभित भगवान् की स्तुति तब तक करूँगा जब तक जिह्वा थक न जाय। मैं उस दिन की कामना करता हूँ जब कि मैं हाथ जोड़कर पुष्प अर्पित कर भगवान् की वन्दना में लीन हो जाऊँ।[3]"

---

भूल परी बाबत मारग में क्यों हूँ मैं न पैंडो पायो।
घूमत घूमत यहाँ लौं आई तब तुम बेनु बजायो॥
देखो मेरे अंग को पसीना उर को अंचल भीनो।
'परमानन्द प्रभु' प्रीति बाल के चाय आलिंगन दीनो॥

—परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शु०) पद सं० ६४

१ पेरुमाळ तिरुमोळी २ १

२ "कुरम्बमोंड्राविलालोम बेन्ड्र कूडियाडि विळाल्वेडु
विरन्डु नाममर्वोर इराप्पकल एत्ति नाळ तिरुक्कोट्टियूर
करन्दु मुकिल वण्णनैक्कंजनै कोण्डु कै तोळुम पत्तरवळ
इरन्दवूरिलिरुक्कुम मानिडर एत्तवम् सेय्दार कोलो।"

—पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ ४-

१

पणियरमत्तरवणैयिल पळ्ळिकोळ्ळुम
कोयिलै मायुर पजुत्ती धन तन केंवळ
कोयम्मलर तूइ एन्ड्र कोलो कूप्पुम नाळे ?'

—पेरुमाळ तिरुमोळी १ :

पेयाळवार अपने मन को संबोधित कर कहते हैं— हे मन ! नृसिंहावतार कर अपनी भक्तवत्सलता को दिखाने वाले विष्णु भगवान् के चरणों की वन्दना कर उनकी स्तुति कर।[1] पोयगै आळ्वार का कथन है कि भगवान् के सहस्र नामों का स्मरण कर हाथ जोड़कर वन्दन करने वाले भक्त कभी नरक नहीं पहुँचते, उन्हें कोई कष्ट नहीं सतायेगा वे कुमार्ग पर जा नहीं सकते।[2]

आलोच्य कालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने भी वन्दन भक्ति की महिमा का वर्णन किया है। सूर के काव्य का एक अंश उनकी वन्दन भक्ति के भाव को प्रकट करता है। विनय प्रार्थना तथा स्तुति के भावों को प्रकट करने वाले उनके पद वन्दन भक्ति के उदाहरण हैं। सूर ने निम्नलिखित पद में भगवान् की कृपा की याचना कर उनके चरणों की वन्दना की है —

"चरन-कमल बंदौं हरि-राइ।
जाकी कृपा पंगु गिरि लंघै अंधे कौं सब कछु दरसाइ।
बहिरौ सुनै गूँग पुनि बोलै रंक चलै सिर छत्र धराइ।
सूरदास स्वामी करुनामय, बार बार बंदौं तिहिं पाइ।।"[3]

नन्ददास ने भी अपने कई ग्रन्थों को कृष्ण की वन्दना और स्तुति के साथ प्रारम्भ किया है। रस-मंजरी, मान-मंजरी, अनेकार्थ-मंजरी, रूप-मंजरी, सिद्धान्त पंचाध्यायी, दशम स्कन्ध भाषा आदि ग्रन्थों के प्रारम्भ में कवि ने कृष्ण की वन्दना की है।

परमानन्ददास कहते हैं— मैं जगदीश के उन चरण कमलों की वन्दना करता हूँ जो गायों के पीछे दौड़ते थे। जिन धूल से भरे पदों को गोपियों ने हृदय से लगा रखा है और शम्भु एवं चतुरानन ने हृदय-कमल में स्थिर कर रखा है। जो पद

---

१ "नरुम्बिलेनुम मॉलियोगुम तरियाय
इरणूर इरणियन आगम पुडिन्नेनुम
शितप्पियनार तिरुमाल तिरुनडिये
वॉदत्त एम्नेञ्जे ! वाळत्त।"

—मून्नाम तिरुवन्दादि ६१

२ "विर्नेयाम पळदणकार वैसरिकिल वेराद
तिर्मैयुम तीमक तिरुनाम चेल्लार-निनैवर
नरियामैक्कोयान्गे आयिरम पेर चेरुम
नरिगामैयर्के तोतुरवान।"

—मुदल तिरुवन्दादि ६१

३ सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० १, ना० प्र० सभा, काशी।

कमल रमा के हृदय के भूषण हैं जो तीन लोक-पावन कर्ता हैं उन चरण-कमलों की वन्दना करता हूँ।"[1]

मीराबाई ने भी अपने अनेक पदों में गिरधर की वन्दना की है —

"हमारो प्रणाम बाँके बिहारी को।
मोर मुकुट माथे तिलक बिराजे कुण्डल अलकाकारी को।
अधर मधुर धर बंसी बजावै, रीझ रिझावै राधा प्यारी को।
यह छवि देख मगन भई मीरा मोहन गिरिधर धारी को।'[2]

## दास्य सख्य और आत्म-निवेदन

नवधा भक्ति के अन्तिम तीन अंग—दास्य सख्य और आत्म-निवेदन भावों से सम्बन्ध रखते हैं। अतः इन भक्तियों का वर्णन आगे 'भक्ति के विभिन्न भाव' के अन्तर्गत किया गया है।

## प्रेम रूपा भक्ति

आळवार भक्तों के अनुसार भगवान् सभी भावों से भजनीय हैं।[3] नम्माळ्वार और पोयगै आळ्वार का मत है कि भक्त अपनी इच्छा और रुचि के अनुसार किसी भी प्रकार से भगवान् की अर्चना कर सकते हैं। पोयगै आळ्वार कहते हैं कि भक्त भगवान् के जिस रूप को चाहते हैं वही उसका रूप है। भक्त जिस ढंग से भी उपासना करें, उसी ढंग से विष्णु भगवान् उनका उपास्य बन जाता है।[4] फिर भी आळ्वारों ने भक्ति में मुख्य स्थान प्रेम को दिया है। आळवारों के लिए प्रेम भक्ति का पर्यायवाची है। भूतताळ्वार कहते हैं— प्रेम के दिये में अभिलाषा का घी डालकर स्निग्ध हृदय की बाती लगाकर स्नेह द्रवित आत्मा के साथ मैंने नारायण के सम्मुख ज्ञान-दीप जलाया।[5] आळ्वारों के द्वारा प्रतिपादित भक्ति प्रेम-रूपा

---

१ चरन कमल बन्दौं जगदीस के जे गोधन संग धाए।
जे पद कमल धूरि लपटाने कर गहि गोपिन उर लाए॥
जे पद कमल सम्भु चतुरानन हृदै कमल अन्तर राखे।
जे पद कमल रमा उर भूषन वेद भागवत मुनि भाखे॥
जे पद कमल लोकत्रय पावन बलि राजा के पीठ धरे।
सो पद कमल 'दास परमानन्द' गावत प्रेम पीयूष भरे॥
—परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल) पद सं० १

२ मीरा की पदावली पद सं० २

३ तिरुवायमोळी १ ३:२

४ मुदल तिरुवन्तादि ४४

५ 'अन्बे तगळिया आर्वमे नेय्याग
इन्बुरुगु चिन्तै इडु तिरिया—नन्बुरुगि

भक्ति है। इस लोक में प्रेम-सम्बन्ध के जितने भी रूप हो सकते हैं, उतने ही भावों का प्रकट करने वाले भक्ति के प्रकार हो सकते हैं। आळ्वारों ने भगवान् के साथ सब प्रकार के प्रेम सम्बन्ध स्थापित किए हैं। भगवान् के प्रति उत्कट प्रेम को प्रकट करने वाले आळ्वारों के कितने ही पद हैं। भक्ति को प्रेम-सम्बन्ध में परिवर्तित कर आळ्वार भक्तों ने मध्ययुगीन भक्त कवियों के लिए एक आदर्श छोड़ रखा था।

मध्य युग में भक्ति का विशद विवेचन करने वाले श्री रूप गोस्वामी ने प्रेम तथा भक्ति को सर्वोत्कृष्ट स्थान दिया है। उनके दोनों ग्रन्थ 'उज्ज्वल नीलमणि" तथा "भक्ति रसामृत सिन्धु' भक्ति के उत्कृष्ट लक्षण ग्रन्थ हैं।

श्री रूप गोस्वामी ने भक्ति का विभाजन निम्न प्रकार से किया है और प्रेम भक्ति को सर्वोपरि महत्व दिया है —




भक्ति मात्र सामान्य भक्ति है। उत्तमा भक्ति उत्कृष्ट भक्ति है। उत्तमा भक्ति के छः गुण हैं[1] —

१—क्लेश दूर करने की शक्ति। भक्ति के द्वारा समस्त क्लेश दूर किए जा सकते हैं जो पाप-जनित हैं अथवा अविद्या जनित हैं।

२—शुभ एवं कल्याण करने की शक्ति। इसके द्वारा सद्गुणों की और सुख की उत्पत्ति होती है।

३—मोक्ष के प्रति उदासीनता उत्पन्न करने की शक्ति।

४—प्राप्ति में कठिनाई अर्थात् ध्येय की प्राप्ति में दुर्लभता।

ज्ञानच्चुडर विळक्केट्रिनेन् नारणर्कु
ज्ञान तमिळ पुरिन्द नान।"
—इरण्डाम् तिरुवन्दादि १

१ अन्याभिलाषिताशून्यं ज्ञानकर्माद्यनावृतम्।
आनुकूल्येन कृष्णानुशीलनं भक्तिरुत्तमा॥
—भक्तिरसामृतसिन्धु, पूर्व विभाग १, श्लोक १

५—सान्द्रानन्द की विशेषात्मकता के प्रति तन्मयता।

६—श्री कृष्ण को आकर्षित कर वश में रखने की शक्ति।

उत्तमा भक्ति का प्रथम सोपान साधन भक्ति है। साधन भक्ति में भक्त बाह्य साधना द्वारा इष्टदेव की ओर उन्मुख होता है। (इन साधनों की चर्चा पीछे हो चुकी है।) साधना भक्ति के द्वारा भाव रूपा भक्ति की प्राप्ति होती है। उसका लक्षण इस प्रकार किया गया है—परमेश्वर की ह्लादिनी, संधिनी और संवित नामक जो तीन शक्तियाँ हैं उनमें से प्रथम का दोनों से प्रेम रूप में प्रकट होने वाला अंश शुद्ध तत्व कहलाता है। वही भाव है। उससे हृदय में असंख्य अभिलाषाओं का उदय होने लगता है। भाव से अभिलाषाओं की किरणें सूर्य से सूर्य की किरणों के समान ही फूटती हैं जो समस्त वृत्तियों को अपने रंग में रंग लेती हैं।[1]

भाव भक्ति का जब परिपाक होता है तब वह रस रूप प्रेमा भक्ति में परिणत होती है। भाव जब परिपक्व हो जाता है 'सान्द्रात्मा' हो जाता है तब भाव प्रेम में बदल जाता है और चित्त सम हो जाता है और चित्त में 'अनन्य ममता' उत्पन्न हो जाती है। यह प्रेम-भक्ति या तो वैधी भाव या रागानुगा भाव—दोनों से ही उत्पन्न हो जाती है। परन्तु यह इष्टदेव के 'प्रसाद' से भी उत्पन्न हो जाती है। इष्टदेव का यह प्रसाद अथवा कृपा 'केवल' हो सकता है अथवा माहात्म्य ज्ञान से हो सकता है। प्रेम भक्ति का उदय इस प्रकार होता है—सर्वप्रथम श्रद्धा इससे साधु-संग इससे भजन क्रिया इससे अनर्थ-निवृत्ति इससे निष्ठा इससे रुचि इससे आसक्ति इससे भाव और उससे प्रेम का उदय होता है।[2]

ऊपर कही गयी भक्ति की कोटियों में प्रेम-भक्ति का सर्वोच्च स्थान है। 'नारद भक्ति-सूत्र' में प्रेम भक्ति का विशद विवेचन किया गया है। इस भक्ति को पाकर मनुष्य सिद्ध हो जाता है अमर हो जाता है तृप्त हो जाता है और भगवान् के अतिरिक्त उसे किसी भी बात की चिन्ता नहीं रहती।[3] यह प्रेमा भक्ति परा भक्ति भी कहलाती है और इसी को 'प्रेमानन्द' कहते हैं। इसमें भक्त की चित्तवृत्ति और कर्मगति का प्रवाह अविच्छिन्न रूप से भगवान् की ओर प्रवाहित होता रहता है और उसकी समस्त क्रियायें ईश्वरोन्मुख होती हैं।

'नारद भक्ति-सूत्र' में प्रेम रूपा भक्ति के सम्बन्ध में ११ आसक्तियों का उल्लेख किया गया है जिसके कारण वह एक होकर भी ११ प्रकार की होती है। यथा—

---

१ शुद्ध सत्व विशेषात्मा प्रेम सूर्यांशु साम्य भाक्।
रुचिभिश्चित्तमासृण्यकृदसौ भाव उच्यते॥
—भक्ति रसामृत सिन्धु पूर्व विभाग लहरी ३ श्लोक २

२ हिन्दी और बंगाली वैष्णव कवि—डा० रत्नकुमारी पृ० २७६

३ नारद भक्ति-सूत्र सूत्र ४

१—गुण माहात्म्यासक्ति
२—रूपासक्ति
३—पूजासक्ति
४—स्मरणासक्ति,
५—दास्यासक्ति
६—सख्यासक्ति,
७—कान्तासक्ति,
८—वात्सल्यासक्ति,
९—आत्मनिवेदनासक्ति,
१०—तन्मयासक्ति
११—परम विरहासक्ति।

प्रेमा भक्ति की पराकाष्ठा पर पहुँचते हुए भक्तों में ये सभी आसक्तियाँ स्वयं ही आ जाती हैं, जैसा कि ब्रज की गोपियों में। प्रेम-भक्ति में सर्वोत्कृष्ट होने के कारण ही गोपियों का उदाहरण शाण्डिल्य नारद आदि भक्ति-आचार्यों ने प्रस्तुत किया है। परन्तु सभी अन्य भक्तों में कोई न कोई आसक्ति विद्यमान रहती है। चूँकि भक्ति का स्वभाव प्रवृत्ति है इसलिए प्रवृत्ति की प्रगाढ़ता भक्ति मार्ग का उत्कर्ष विधायक गुण है। और आसक्ति से भी प्रवृत्ति प्रगाढ़ बनती है। अतः भगवान् में जितनी आसक्ति होगी उतनी ही भक्ति श्रेष्ठ होगी। दास्य भाव से मधुर भाव की प्रगाढ़ता है। भक्ति के सभी लक्षणों में आसक्ति का समावेश है। जो आसक्ति निवृत्ति मार्ग में दोष है वही भक्ति मार्ग का गुण है। यहाँ यह भी उल्लेखनीय है कि भक्ति में उक्त विविध आसक्तियों में से सबका उदय आकस्मिक और क्रमिक होता है। जब तक कि भगवदनुग्रह न हो अपनी-अपनी चित्तवृत्ति शक्ति एवं रुचि के अनुसार एक या एकाधिक आसक्तियाँ परमात्मा के प्रति प्रेम का कारण होती हैं। ये आसक्तियाँ एक ही प्रेम-बीज से प्रस्फुट भिन्न-भिन्न वल्लरियाँ हैं। सबका समान महत्व समझना चाहिए।

हमने ऊपर प्रेम-रूपा भक्ति का संक्षिप्त विवेचन प्रस्तुत किया है। आळ्वार भक्तों और मध्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों में प्रेम-रूपा भक्ति की प्रधानता थी। प्रेम-रूपा भक्ति के जो विविध रूप ऊपर दर्शाये गये हैं, वे सब दोनों क्षेत्रों के भक्तों की भक्ति में देखने को मिल जाते हैं। प्रेम-रूपा भक्ति की जो ११ आसक्तियाँ नारद भक्ति-सूत्र में बतायी गयी हैं उनको व्यक्त करने वाले अनेक पद आळ्वारों के और मध्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के मिलते हैं। हम प्रत्येक आसक्ति के कुछ उदाहरण दोनों क्षेत्रों के भक्त-कवियों के काव्यों में से नीचे देते हैं। यथा—

---

१ शाण्डिल्य भक्ति सूत्र १४।
२. नारद भक्ति सूत्र २१।

१ गुण माहात्म्यासक्ति—ईश्वर के गुण और उनकी महत्ता का ज्ञान और उनके प्रति रागात्मकता प्रेमा भक्ति में 'गुण माहात्म्यासक्ति' कहलाती है। यह प्रेमा भक्ति का प्रथम सोपान है। इस भाव को आळ्वारों ने तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने विनय भगवान् की भक्तवत्सलता दास भाव संहार-लीला आदि प्रसंगों में व्यक्त किया है। आंडाळ 'तिरुप्पावै' में भगवान् के गुणों पर मोहित होकर कहती है— हे, तीनों लोकों को मापने वाले! तुम्हारे चरणों की स्तुति करती हूँ। लंका-जाकर दाय की स्थापना करने वाले! तुम्हारी शक्ति की स्तुति करती हूँ। हे कपट, शकट के भंजनकारी! तुम्हारे शुभ-यश की जय हो। बछड़े (के रूप में आये राक्षस) को पत्थर-सम फेंकने वाले! तुम्हारे पद कमलों की वन्दना करती हूँ। गिरि को धरकर छत्र बनाने वाले! तुम्हारे अपरिमित गुणों की कीर्ति गाती हूँ। हे विक्रम धारी! तैंतीस देवगणों के भय का हरने वाले ओ महामायी! सर्वशक्तिमान्! शत्रु ताप करने वाले! विमल शुद्ध रूप धरकर भक्त-पाप हरने वाले।[२] तिरुमालिशै आळ्वार भगवान् के गुणों की महिमा गाते हैं— "भगवान् पवित्रता के आकर हैं, आदि प्रभु हैं, महान् हैं। मुझ दास को स्वीकार करने वाले विमल हैं। नीति के गिरिवर हैं। दया सिन्धु हैं।"[३]

हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के अनेक पदों में गुणमाहात्म्यासक्ति व्यक्त हुई है। सूरदास जी का निम्न पद देखिए :—

हमतो दुहूँ भाँति फल पायो।
जो ब्रजनाथ मिलै तो नीको, नातरु जगत जस गायो॥
कहाँ हम या गोकुल की गोपी बरनहीन घटि जाति।
कहाँ वे श्री कमला के स्वामी मिलि बैठी इक पाँति॥
निगम ज्ञान मुनि ध्यान अगोचर, ते भए घोष निवासी।
ता ऊपर अब हो देखि धौं, मुक्ति कौन की दासी॥

---

१ "अन्रु इव्वुलकम् अळन्ताय्। अडि पोट्री
सेन्रु अ तेन्निलंकै सेट्राय्। तिरल् पोट्री
पोन्रुच्चकटम् उदैत्ताय्। पुकळ् पोट्री
कन्रु कुणिला एरिन्दाय्। कळल् पोट्री
कुन्रु कुडैया एडुत्ताय्। गुणम् पोट्री।"—तिरुप्पावै २४

२ मुप्पत्तु मूवर अमरर्कु मुन्सेन्रु
कप्पम् तविर्कुम कलिये। तुयिलेळाय
सेप्पमुडैयाय। तिरलुडैयाय। सेट्रार्कु
वेप्पम कोडुक्कुम विमला। तुयिलेळाय। —वही २०

३ अमलनादिपिरान, १

जोग कथा ऊधो पालागौं मति कहौ बारम्बार ।
सूर स्याम तजि आन भजे जो ताकी जननी छार ॥"[1]

मीराबाई के निम्न पद में आराध्य के माहात्म्य की स्पष्ट अभिव्यक्ति है —

मन रे परस हरि के चरन ।
"सुभग सीतल कँवल कोमल त्रिविध ज्वाला हरन ।
जिण चरण प्रह्लाद परसे इन्द्र पदवी धरन ।
जिण चरण ध्रुव अटल कीन्हें राखि अपनी सरन ।
जिण चरण ब्रह्मांड भेट्यो, नख सिखा सिरी धरन ।
× × ×
जिण चरण गोवरधन धार्यो, इन्द्र पद को गव हरन ।
दासि मीरा लाल गिरधर, अगम तारणतरण ॥[2]

२ रूपासक्ति—गुण माहात्म्य का ज्ञान भक्त के हृदय में आस्था जगाता है। जब यह आस्था रूप-सौन्दर्य के दर्शन से अनुराग में परिणत होती है, तब वह रूपासक्ति कहलाती है। आळ्वारों की रचनाओं में रूपासक्ति का बहुत ही प्रबल रूप व्यक्त हुआ है। तिरुमंगै और तोंडरडिप्पोडि आळ्वार जैसे भक्तों की जीवनियों से प्रकट है कि उनके भक्तिमार्ग पर आने से पहले उनकी लोक-वृत्ति रूप सौन्दर्योपासिनी थी जो लोक से मुड़कर कालान्तर में आराध्य के रूप में जुड़ गयी। नन्ददास रसखान आदि हिन्दी कवियों की जीवनियों से भी यह प्रकट है। आण्डाळ और मीरा में यह आसक्ति अपनी पूर्णता के साथ व्याप्त है। प्रिय के सुन्दर वदन, उनके कमल-नयन लोचन और उनकी बाँकी चितवन ने आण्डाळ और मीरा को मोहित कर लिया है। पेरियाळ्वार की एक गोपी अपनी सखी से कहती है—हे सखी ! पावन माथे पर सिन्दूर का तिलक शोभित है। अति मनोहर कमलपाद से अलंकृत कृष्ण गगन तक पहुँचने वाली मधुर मुरली-ध्वनि को निकालते हुए आ रहा है। उसके रूप ने मुझे मोह लिया है। अनुपम सौन्दर्य वाला यह कृष्ण मेरे अत्यधिक प्रेम और प्रेम भाव को ठीक समझते हुए भी यदि वह मार्ग में आयेगा तो मैं अपने वेन्द को उसके द्वारा चोरी ले जाने का अपराध उस पर लगाकर (बहाने से ही) उसे रोक लूँगी और उसके मोती के समान सुन्दर एवं मन्दहास युक्त अधरों को देखूँगी[3]।" मीरा

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० ४८१४ ना० प्र० सभा काशी।
२ मीरा की पदावली पद सं० १
३ निमुरमिलंगत्तल निरुमेंट्रिमेल
निर्तलय कोलम्बुम तिलपुळ्ळुम

अम्मनोम्दिसाद वायम्पिळ्ळै
वरिवरितम्बु इम्मोवि पोरुमारिल
पन्नु कोणरानेल् वर्ळेत वेल
पवडवाय मुरुवलुम काण्मोम तोळी।'—पेरियाळ्वार तिरुमाळि ३ ४ ६

अन्यत्र कहती है 'कृष्ण के सौन्दर्य की समानता कौन कर सकता है ? मैंने ऐसी सौन्दर्य-रूप-राशि कहीं भी नहीं देखी। मेरे हाथ के कंकण भी नीचे गिर रहे हैं। मेरे वस्त्र[1] भी अस्तव्यस्त हो रहे हैं। (काम वश) मेरे स्तन भी मेरे वश में नहीं है।' आण्डाळ कहती है—'श्री रंगम् के मेरे प्रियतम सुन्दर केश वाले हैं, सुन्दर नयन वाले हैं, सुन्दर वदन वाले हैं। (मेरा मन उनके रूप पर इतना आसक्त है कि) मेरे हाथ के कंकण स्वयं गिर रहे हैं।[2]"

हिन्दी-कृष्ण भक्त कवि परमानन्ददास के निम्नलिखित पद में आराध्य के मोहन रूप पर आसक्ति प्रकट हुई है —

'पिय मुख देखत ही पै रहिए।
नैननि को सुख कहत न आवै या कारन सब सहिए॥
सुनहु गोपाल लाल पांइ लागौं भलो पोच सौ कहिये।
हों आसक्त भई या रूप कइ भाग तें लहिये॥
तुम बहु नायक चतुर सिरोमनि मेरी बाँह दृढ गहिये।
परमानन्द स्वामी' मन मोहन तुम ही निरवहिए॥[3]

सूरदास ने निम्नलिखित पद में हरि के रूप-सौन्दर्य का चित्र खींचा है —

(सखि री) कैसे कहौं हरि के रूप रसहि।
अपने तन में भेद बहुत बिधि, रसना जानै न नैन दसहि॥
जिन देखत वे आहि बचन बिनु जिनहि बचन दरसन न तिसहि।
बिनु बानी ये उमँगि प्रेम जल, सुमिरि-सुमिरि वा रूप जसहि॥
बार-बार पछितात यहै कहि कहा करौं जो बिधि न बसहि।
सूर सकल अंगनि की यह गति क्यौं समझाव छपद पसुहि॥[4]

मीरा तो मदन मोहन के रूप पर मुग्ध हो चुकी है। गिरधर नागर ने के रूप ने उन्हें मोह लिया है। मीरा कहती है :—

---

1. एदु म इवर्नयोप्पारे यंनाय।
कण्टरियेनडी। कमुकोनाय
शोगु म मिस्सरावले कळप्पु
तुकिलेगिवळ मुमधुम एन कमलिस्सवे।—पेरियाळ्वार तिरुमोळि, १ ८ २

2. एळिलुडैय अम्मनमीर। एन्नरगसिलमुडैय
कुळलळकर, वायळकर कण्णळकर कोप्पूळिल
एळुकमलप्पूवळकर एम्मानार एन्नुडैय
कळलवळैयैत्तामुम कळलवळैयाक्किनरे।
—नाच्चियार तिरुमोळि ११ २

3. परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० गुप्त) पृ० सं० १२२, पद सं० ३१९

4. सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० ४११८ ना० प्र० सभा काशी।

निपट बंकट छब अटके।
म्हारे नैणा निपट बंकट छब अटके।
देख्यां रूप मदनमोहन री, पियत पियूख न मटके।
बारिज भवां अलक मतवारी, नैण रूप रस अटके।
टेढ्या कट टेढे करि मुरली टेढ्या पाग लर लटके।
मीरा प्रभु रे रूप लुभाणी गिरधर नागर नटके।'[1]

३ पूजासक्ति—कृष्ण की पूजा में अनुराग पूजासक्ति रूपा प्रेमा भक्ति है। आळ्वार भक्तों ने तथा आलोच्य कालीन हिन्दी-कृष्ण भक्त कवियों ने इस भाव की भक्ति स्तुतियों में की है। अर्चन वन्दन आदि में लीन होना भी पूजासक्ति है। नवधा भक्ति के विवेचन में पीछे इसका उल्लेख हो चुका है।

४ स्मरणासक्ति—निरन्तर प्रभु के ध्यान में ही लीन रहना स्मरणासक्ति रूपा प्रेमा भक्ति है। प्रिय के वियोग पर सर्वदा उसी का स्मरण कर, अन्य सब कुछ भूलकर विह्वल होने की अवस्था है। इस आसक्ति को व्यक्त करने वाले अनेक पद दोनों क्षेत्रों के कवियों के काव्यों में मिलते हैं। इस आसक्ति का वर्णन विस्तार से आगे माधुर्य भाव के अन्तर्गत किया गया है।

५ दास्यासक्ति—भगवान् के माहात्म्य की स्वीकृति का अनिवार्य परिणाम भक्ति के क्षेत्र में दास्य भाव की जागृति है। यही दास्य भक्ति है। इसमें आलंबन की महत्ता के साथ आश्रय अपनी लघुता का अनुभव भी करता है। कवियों के विनय पदों में यह भाव व्यक्त हुआ है। आगे 'दास्य भाव' के अन्तर्गत इसका विवेचन होगा।

६ सख्यासक्ति—सख्य भाव से की जाने वाली भक्ति सख्यासक्ति रूपा प्रेमा भक्ति है। 'सख्य भाव' के अन्तर्गत आगे इस भक्ति का परिचय दिया गया है।

७ कान्तासक्ति—स्त्री-पुरुष में प्रेमभाव की जैसी व्यापकता और तीव्रता है, उसी भाव से भगवान् की भक्ति करना 'कान्तासक्ति' कहलाती है। गोपी-कृष्ण संयोग तथा रास-लीला के पदों में इस भाव की अभिव्यक्ति हुई है। 'मधुर भाव' के अन्तर्गत आगे हम इसका विवेचन प्रस्तुत करेंगे।

८ वात्सल्यासक्ति—यह वात्सल्य प्रेमभाव की भक्ति है। कृष्ण की बाल लीला तथा यशोदा-विरह में यह भाव व्यक्त हुआ है। वात्सल्य भाव के अन्तर्गत इस आसक्ति का विस्तृत परिचय दिया गया है।

९ निवेदनासक्ति—आळ्वार भक्तों के अनेक पद आत्मनिवेदन के रूप में ही बने हैं। दोनों क्षेत्रों के कवियों के विनय और विरह—दोनों प्रकार के पदों में इस आसक्ति की अभिव्यक्ति हुई है।

---

1 मीरा की पदावली सं० परशुराम चतुर्वेदी पद सं० १० पृ० १०३।

१० तन्मयासक्ति—प्रेम की प्रगाढ़ अवस्था में प्रेमी भक्त की समस्त चेतना प्रियतम में केन्द्रित हो जाती है। जब तक प्रेमी अपने प्रेमास्पद में अपने को इतना लीन न कर दे कि उठते-बैठते खाते-पीते सोते जागते वह उसी के ध्यान में मग्न रहे, तब तक उसे सिद्धि प्राप्त नहीं हो सकती। यह तन्मयता प्रेमाभक्ति की जान है। गोपियों की तन्मय अवस्था को प्रकट करने वाले आळ्वारों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के पदों में तन्मयासक्ति व्यक्त हुई है। 'मधुर भाव' के अन्तर्गत आगे इसका विवेचन किया गया है।

११ परम विरहासक्ति—भगवान् से बिछुड़ने की परम दुःखपूर्ण अनुभूति और उससे पुनर्मिलन की उत्कट अभिलाषा 'परमविरहासक्ति' है। यह प्रेम भक्ति मधुर-भाव तथा वात्सल्य भाव के वियोग पक्ष में व्यक्त हुई है। कवियों के विरह भाव के पदों में प्रिय के वियोग में तड़प कर मिलन के लिए तरसने वाली आत्मा के दर्शन होते हैं।

## भक्ति-रस और भक्ति के विविध भाव

भरत मुनि ने अपने 'नाट्य शास्त्र' में रसों की संख्या नौ मानी है। परन्तु उन्होंने भक्ति को कोई स्वतन्त्र रस नहीं माना। काव्यप्रकाशकार मम्मट ने भी भक्ति को कोई रस न मानकर केवल भाव ही माना है। पण्डितराज जगन्नाथ भी भक्ति को भाव मात्र मानने की रूढ़ि को छोड़ नहीं सके। भक्ति-रस का पूर्ण विवेचन करने और भाव को रस रूप में प्रतिष्ठित करने का श्रेय आचार्य रूप गोस्वामी जी को है, जिन्होंने अपने भक्ति-विषयक ग्रन्थ 'भक्तिरसामृतसिन्धु' में इस रस का विशद विवेचन प्रस्तुत किया है।

भक्ति रस की निष्पत्ति किस तरह होती है और कहाँ होती है ? यह विचार णीय है। श्री रूप गोस्वामी ने भक्ति रस को दो प्रकार का माना है—

(१) मुख्य भक्ति-रस और
(२) गौण भक्ति-रस।

मुख्य भक्ति-रस के अन्तर्गत शान्त प्रीति, प्रेम वत्सल और मधुर बताये गये हैं, और गौण भक्ति-रस के उन्होंने सात भेद—हास्य अद्भुत वीर, करुण रौद्र भयानक तथा बीभत्स—किये हैं।[१] भक्ति रस की निष्पत्ति के सम्बन्ध में श्री रूप गोस्वामी ने कहा है—"विभाव अनुभाव आदि की परिपुष्टि से भक्ति परम रस-रूपा हो जाती है। विभाव अनुभाव, सात्त्विक भाव तथा व्यभिचारी भावों से भक्तों के हृदय में स्वादत्व को प्राप्त कराई गई जो कृष्ण रति-रूप स्थायीभाव है वह भक्ति में परिणत होता

१ हरिभक्तिरसामृतसिन्धु, दक्षिण विभाग लहरी ५, श्लोक ८६-८८ सार पृ० १०८ १०६।

उन्माद अपस्मार, व्याधि मोह मति आलस्य व्रीडा स्मृति वितर्क चिन्ता मति, धृति हर्ष औत्सुक्य अमर्ष असूया आदि। ये संचारी भाव कभी तो कृष्ण रस से स्वतन्त्र होते हैं और कभी परतन्त्र।[1]

५ स्थायी भाव—स्थायी भाव के भी भेद हैं—रति हास शोक क्रोध, उत्साह भय जुगुप्सा विस्मय और निर्वेद। वैष्णव भक्ति रस का मुख्य स्थायी भाव श्रीकृष्ण-विषयक 'रति' है।

मम्मट आदि अलंकारियों ने जहाँ भक्ति को 'भाव' की कोटि में ही रखा वहाँ वैष्णव लोग उसे 'रस' ही मानते हैं।[2]

## भक्ति के विविध भाव

कहा जा चुका है कि लोक में मानव प्रेम के जितने रूप हैं उन सभी प्रीति सम्बन्धों को भक्तों ने भगवान् के साथ जोड़ा है और उसी के अनुसार भक्ति के भावों का नामकरण भी कर दिया है। इन भावों में दास्य भाव सख्य भाव वात्सल्य भाव और मधुर भाव विशेष उल्लेखनीय हैं। भक्ति के इन चार भावों के अतिरिक्त पाँचवाँ भाव 'शान्त भक्ति' का भी है। इन भावों को 'रस' की संज्ञा भी दी जाती है।

## दास्य भाव की भक्ति

दास्य भक्ति के अन्तर्गत उन सभी भावों की व्यंजना होती है जिन्हें एक स्वामि भक्त सेवक आज्ञापालक पुत्र और शिष्य अपने प्रभु माता-पिता, और गुरु के प्रति विभिन्न परिस्थितियों में प्रकट किया करता है। अपने इष्टदेव को अपना दयालु प्रभु, पिता गुरु समझकर भक्त उनके सामने अपनी अज्ञानता दीनता अपने दुर्गुण दोष आदि का वर्णन करने में अपनी रक्षा और उद्धार के लिए नाना प्रकार से याचना करने में विशेष आनन्द पाते हैं। भक्त भगवान् की सर्व सामर्थ्य को ध्यान में रखकर उन पर अपनी अनन्याश्रयता प्रकट कर नाना प्रकार से उनकी कीर्ति का गान करते हुए उनकी कृपादृष्टि पाने के लिए सदा कातर रहते हैं। भगवान् के चरणों में आत्मसमर्पण कर अपने उद्धार की प्रार्थना करते हैं। उनकी शरण में रहते हुए उन्हीं में विलीन हो जाने के शुभ अवसर की प्रतीक्षा में सदा रहते हैं।

आळवार भक्तों में तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्णभक्त कवियों में कुछ ने दास्य भाव से भक्ति की है। इनके पदों में दास्य भक्ति के अंग—आत्मग्लानि प्रपत्ति विनय, याचना दीनता समर्पण तथा भगवान् की सामर्थ्य की अनुभूति आदि के भाव व्यंजित हैं। जिसमें आळवार अपने को भगवान् का दास कहने में अत्यन्त आनन्द पाते हैं। वे कहते हैं—"हे मन! तुम धन्य हो। दूसरे लोगों के कथन की ओर ध्यान

1 भक्तिरसामृत सिन्धु द० वि० लहरी ४।१
2 "निबद्ध भागवतरसमाख्यम्।"—भागवत भक्ति-प्रधान ग्रन्थ है। उसमें भक्ति रस-रूप में ही प्रतिपादित हुई है।

न देकर तुमने गोपाल कृष्ण की दासता स्वीकार कर ली है। पहले निम्न मनुष्यों की संगति में रहकर भगवान् से विमुख रहने वाले मन ! आज तुमने उस भगवान् की दासता स्वीकार कर ली है जिसकी स्तुति ब्रह्मा शिव इन्द्र आदि देव सदा अनगिनत भक्त नित्य करते रहते हैं।"[1] तिरुमलिसै आळ्वार कहते हैं— हे भगवान् ! तुम मेरे लिए प्रेम-मूर्ति हो। अमृत हो। मेरे लिये सब कुछ हो। मुझ इस दास के लिये सर्वदानन्द हो। हे केशव ! मैं तुम्हारा आज्ञाकारी दास हूँ। मुझ पर तुम कृपा करते रहो। आज और कल ही नहीं सर्वदा तुम्हारा अनुग्रह ही मेरा सर्वस्व है। मैं भली-भाँति समझ गया हूँ कि तुम्हारे सिवा और कोई सहारा नहीं।"[2]

नम्माळ्वार कहते हैं— 'हम तो भगवान् के दास हैं, चिरकाल से। पीढ़ियों से उनके दास रहते आए हैं। उस परम पिता की दोष रहित सेवा करने में कल्याण है।"[3]

---

१ "सेमम सेप्पिल वियिम पेरियनेन्नुम चिलर पेशक्केट्रिरुक्क
दे एन नेंजमेन्नाय। एनक्कु मोन्नु म चोल्लाये
मामर नायकक्कु इन्रु अडिमै तोळिल पूण्डाये।"

—पेरिय तिरुमोळि २ १-८

'वानिड वानवर वणिन्गोत्ती काणिन्नार
नाडु तामरैमेनुम इंगुनुम, अमरर्गोनुम निन्रेत्तम् वेंकडत्तु
माडुदत्तवनुक्कु इन्रु अडिमैतोळिल पूण्डाये।

—वही २ १ ६

२ "अन्नायाय अत्तनुमानाय अडियनुक्कु
इन्नायाय एत्ताळुम मीनायाय पोन्नाये
केसवा ! विळ्ळरोळियेन केडवने। केडिन्री
आळ्वारक्कु अडियेन नानाळ।"

—नान्मुगन तिरुवन्दादि १६

'इन्राक नाळैयाक इनिचिन्नाळुम
निन्राक निन्नरुळ एन्पालदे-नन्राक
नान उन्नै अन्रि इलेन कण्डाय-नारणने!
नी एन्नै अन्रियिले।"

—वही, ७

३ ओळिविल कालमेल्लाम उडनाय मन्नि
वळुविला अडिमै चेय्यवेण्डुम नाम
तेळि पुरुवी तिरुवेंकडत्तु
एळिल कोळ चोति एन्दै तन्दै तन्दैक्के।"

—तिरुवायमोळि ३ ३ १

एक अन्य स्थल पर वे कहते हैं—"हे भगवान्! तुम मेरे पिता हो माता हो—मेरे सब कुछ तुम्हीं हो।"[1]

आत्मदोष प्रकट कर तोण्डरडिप्पोडि आळवार दैन्य भाव से भगवान् की शरण की याचना करते हैं। तड़पते हुए भक्त-हृदय की करुण-पुकार इन पदों में हमें सुनाई पड़ती है। वे कहते हैं—"मेरा अपना कोई घर नहीं। अपनी कोई जमीन नहीं और पूछने वाला कोई बन्धु भी नहीं। फिर भी हे करुणामूर्ति! इस पार्थिव जीवन में आपके चरणों की शरण मैंने ग्रहण नहीं की। हे घनश्याम भगवान्! अब तो भारी क्रन्दन करता हूँ। कोई है मुझे अवलम्ब देने वाला?[2] मेरे मन में थोड़ी सी पवित्रता नहीं मुँह से एक भी हित वचन नहीं निकलता। क्रोध के कारण मैं द्वेषबुद्धि का दमन कर नहीं पाता हूँ। किन्तु दूसरों पर बुरी दृष्टि डालकर कटुवचन बोल देता हूँ। हे तुलसी मालाधारी! मेरी अब क्या दशा होगी? कहिये मुझ पर शासन करने वाले महाप्रभु।'[3] हे भगवान्! तुम्हारे दर्शन को प्राप्त करने के भाव से विमुख रहने वाले लोगों की संगति में मैं रहा, मैं मूर्ख हूँ। मूर्खों में भी निम्न कोटि का हूँ। अब आपकी शरण में आया हूँ।[4] सुन्दर स्त्रियों के प्रेम-पाश में, रूप-जाल में बन्द रहकर झूठे संसार में अपने सारे समय को मैंने गँवा दिया। मैं झूठा हूँ नीच हूँ। अब आपकी शरण आया हूँ।[5]

---

१ "पेट्रा ताय नी पिरप्पित्त तन्दै नी।" —पेरिय तिरुवन्दादि ५

२ ''ऊरिलेन काणियिल्लै उरवु मट्रोरुवरिल्लै
पारिलनिन्पाद मूलम पट्रिलेन परम मूर्ति
कारोळिवण्णने! कण्णने! कदरुगिन्ड्रेन!
आरुळर? कळैकण अम्मा! अरंगमानगरुळाने। —तिरुमालै, २९

३ मनत्तिल शारमिल्लै वायिलोरिन्सोलिल्लै
शिनत्तिनाल सेट्रम नोक्कि तीविळि विळिवन वाळा
पुनत्तुळाय मालैयाने। पोन्नी सूळ तिरुवरंगा।
एनक्कुरनिकदि येन्सोल्लाय? एन्नैयाळुडै कोवे। —वही ३०

४ वर्त्तिक्कळमय मैनिनळ्ळने। उम्मैक्काणुम
मार्गमोन्रुमिल्ला मनिसरिल तुरिनाय
मूर्खनेन वन्दु निन्ड्रेन मूर्खनेन मूर्खनेने। —तिरुमालै, ३३

५. मेय्येल्लाम पोकविट्टु विरिकुळलारिल पट्टु
पोय्येल्लाम पोदिन्दु कोण्ड पोय्यनेन वन्दु निन्ड्रे
ऐयने। अरंगने। उन्नरुळेन्नुम आसै तन्नाल
पोय्यनेन वन्दु निन्ड्रेन पोय्यनेन पोय्यनेने। —वही, ३४

तिरुमंगै आळ्वार दास्य भाव से भगवान् की कृपा की याचना करते हुए कहते हैं— मैं दुखी हूँ, चिंतित हूँ, व्याकुल हूँ। सांसारिक मोह-जाल में पड़कर मैंने कितने ही व्यर्थ दिन खो दिये हैं। विजय की कामना कर नश्वर पदार्थों की इच्छा कर नारी के मोह-जाल में पड़कर, चंचल मन से कितने दिन मैंने नष्ट कर डाले। ” अब क्या करूँ ? हे भगवान्! मैं चोर हूँ, कपटाचरण करने वाला हूँ, मन माने मार्ग पर चलने वाला हूँ, विद्याहीन हूँ, सत्यहीन हूँ। अब आपकी दया की कामना करता हूँ।[1] हे करुणानिधान! अन्त में मैं आपके पास आया हूँ। इस अकिंचन की रक्षा करो। ” कुलशेखराळ्वार ने भगवान् की शरण को ही एक मात्र सहारा माना है। वे कहते हैं— मैं बहुत कष्ट भोग रहा हूँ। हे भगवान्! तुम्हारी शरण के अतिरिक्त और कोई शरण नहीं। जिस प्रकार माता के क्रुद्ध होकर त्यागने पर भी शिशु माता के प्रेम पर आश्रित है उसी प्रकार मैं भी आप ही के अनुग्रह पर आश्रित हूँ।[3]

आण्डाळ ने भी एक स्थान पर स्वयं को 'गोविन्द' की दासी कहा है।[4]

दास्य भक्ति से ओत-प्रोत सूरदास के अनेक पद मिलते हैं। दास्य भाव को प्रकट करते हुए सूर कहते हैं— 'नन्दनन्दन की शरण में आकर मेरा मृत्यु भय छूट गया। मैंने अन्य भक्ति के चिह्नों को मेट कर कृष्ण भक्ति के चिह्न धारण कर लिये हैं। मस्तक पर तिलक भाल में तुलसी पत्र और कण्ठ में बनमाला आदि चिह्नों को देखकर मुझे लोग श्याम का दास कहते हैं। यह सुनकर मेरा मन प्रसन्न होता है। सबसे बड़ा

---

१ "वेमने वेडी मीडिने पेरुन्दो
तेरिवैमारवमे मरुवि
कनमार कष्ट कलविनुम पलुवाय
मोळियम कळिय यमारुकळ"   —पेरिय तिरुमोळी १ १ १
पॆन्दुमे वेडो मीळमोरु किर्दकी
पेर्दरार कलविये करुदि
तिन्दुवा तिरन्ता नेरिवनैयुडमेन एन चेय्देन ?   —वही १ १ ४
' कळ्वनेनानेन पडिरु सेय्दिरुप्पेन
कण्डवातिरितन्देनेलुम
तेळिविलेनानेन चेल्कदियमेलेन
तिरुवेनतिरवरुळ पेट्रेन।   —वही १ १ ५

२ पडुम अोन्दुयिनैन पायमे अरनु वारिवानेन
पडुमेन कर्दकेनेन तरियेन तारुकोण्डरुळाये।   —वही १-९-९

३ पेरुमाळ तिरुमोळी ५ १

४ नाच्चियार तिरुमोळी १ ८

सुख तो मुझे यह है कि मैं दासवृत्ति से भगवान् की जूठन प्रसाद रूप में पाता हूँ।'[१]
अपने दोषों को प्रकट कर सूर ईश्वर से शरण की याचना करते हुए कहते हैं —

"अब मैं नाच्यौ बहुत गुपाल

काम क्रोध को पहिर चोलना कंठ विषय की माल।
महामोह के नूपुर बाजत निंदा शब्द रसाल।
भरम भर्‌यो मन भयो पखावज चलत कुसंगत चाल।
तृष्णा नाद करत घट भीतर नाना विधि दै ताल।
माया को कटि फेंटा बांध्यो लोभ तिलक दियो भाल।
कोटिक कला काछि दिखराई जल थल सुधि नहि काल।
सूरदास की सबै अविद्या दूरि करो नन्दलाल॥"[२]

परमानन्ददास दास्य भाव से विनय करते हैं—"हे कृपावन्त स्वामी! आप मुझे भी अपने चरण-कमलों का मधुप बना लीजिये मेरी आप से यही प्रार्थना है—

'अपने चरन कमल को मधुकर हमहू काहे न करहु जू।
कृपावन्त भगवंत गुसाईं इहि बिनती चित धरहु जू।
सीतल आतपत्र की छाया वर मंजुल सुखकारी जू।
पदम प्रकास नैन अनियारे कृपा कटाक्ष मुरारी जू।
परमानन्ददास' रस लोभी भाग्य बिना क्यों पावै जू।
जाको प्रगट रमापति स्वामी सो तुम्हरे ढिग आवै जू।"[३]

मीराबाई कहती है—

हरि म्हारा जीवण प्राण अधार।
और आसिरो णा म्हारा थे बिण तीणूं लोक मझार।
थे बिण म्हाणे जग णा सुहावां, निरख्यां सब संसार।
मीरा रे प्रभु दासी रावली लीज्यो नेक निहार।[४]

सूरदास मदनमोहन इस प्रकार विनय करते हैं—

मेरी गति तुम हो अनेक तोष पाऊँ।[५]
चरन-कमल-नख-मनि पर विषै-सुख बहाऊँ।
पाहन को ऐसो प्रभु तौ न अनत जाऊँ॥

---

१ सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० १७१ ना० प्र० सभा काशी।
२ वही (प्रथम स्कन्ध) पद सं० १५३ ना० प्र० सभा काशी।
३ परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० गुप्त) पद सं० ८७२, पृ० ३०६
४ मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० ४ नवां संस्करण।
५ व्रज माधुरी सार, पृ० १०२

## सख्य भाव की भक्ति

लौकिक व्यवहार में जो मित्रता का आदर्श उपस्थित किया जाता है, उसी आदर्श भाव को सख्य भक्ति में भक्त भगवान् के प्रति रखता है। मित्रता के उच्च आदर्श के अनुसार मित्रों में परस्पर किसी प्रकार के स्वार्थ की अपेक्षा नहीं रहती। अतएव सख्य भाव द्वारा निस्वार्थ भक्ति की पुष्टि पूर्ण रूप से होती है। जिस प्रकार वात्सल्य भक्ति के अन्तर्गत भक्त भगवान् के साथ पूरी स्वतन्त्रता से व्यवहार करता है, उसी प्रकार सख्य भाव की भक्ति में भक्त भगवान् के सम्मुख अपने हृदय की बातों को व्यक्त करने में किसी भी प्रकार संकोच भय अथवा छोटे बड़े का अनुभव नहीं करता। क्योंकि दोनों के बीच जो सम्बन्ध स्थापित होता है उसमें समानता के भाव की पूर्ण प्रतिष्ठा है। यही सख्य भाव की भक्ति का महत्व है। 'नारद भक्ति-सूत्र' में प्रमासक्ति के ग्यारह भेदों में सख्यासक्ति भी एक है जिसका उल्लेख हम पीछे कर चुके हैं।

कृष्ण के बालोचित विभिन्न खेल तथा गोचारण समय के कृष्ण गोप और ग्वालों के परस्पर व्यवहार और उनके प्रीति भोज आदि प्रसंगों में सख्य प्रेम के चित्र भक्त कवियों ने अंकित किये हैं। आळ्वार भक्तों के काव्यों में सख्य भक्ति भाव की अभिव्यक्ति करने वाले प्रसंग बहुत कम हैं। किन्तु आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्यों में सख्य भक्ति के प्रसंग प्रचुर मात्रा में हैं।

कृष्ण सखाओं को अपनी मधुर लीलाओं में भी अपने साथ रखते हैं। माखन चोरी में वे अपने सखाओं से सहायता लेते हैं।[1] गोचारण प्रसंग में सख्य प्रेम प्रधान रूप में प्रकट होता है। सख्य प्रेम के वशीभूत होकर कृष्ण अपने सखाओं के साथ ही गाएँ चराते हैं और उनके सुख के लिए आमोद-प्रमोद भरे खेल खेलते हैं। उनके साथ गाते हैं और नाचते हैं। सखाओं के साथ बैठकर भोजन भी कर लेते हैं।[2] इन प्रसंगों में कवियों ने सख्य भक्ति की ओर संकेत किया है।

गोप बालकों के साथ वन से लौटने के प्रसंग का वर्णन करते हुए पेरियाऴ्वार कहते हैं— मुरली की मधुर ध्वनि सर्वत्र व्याप्त होकर सुनने वाले को मोहित कर रही है। विभिन्न बाजों को बजाते हुए आने वाले गोप बालकों की बड़ी गोष्ठी के साथ कृष्ण भी आ रहा है।[3] कृष्ण के मित्र—ग्वाल बालक छोटी तलवार, धनुष

---

१ पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि २ ६

२ नाच्चियार तिरुमोऴि १२ ६

३ तलैक्कुम शॅरुक्कुम तरुम्पी एंगुम
तण्णुमै एक्कम मत्तळित्ताळीली
कुऴल्कळुम गीतमुमाकी एंगुम
मोऴियम वर्तितु कुट्टम वरु
" " ।

—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि १ ४ १ ।

सीसाखण्ड एवं उत्तरीय को उसके अपेक्षित समय में देने के लिए हाथ में तैयार रखकर उसके पीछे आ रहे हैं। स्वयं कृष्ण तो अपने एक हाथ से अपने प्राण-समान मित्र किसी बालक के हाथ का अवलम्बन करते हुए और दूसरे हाथ में गायों को बुलाने के साधन शंख को धारण कर व्रज लौट रहा है। मोर पंख से शोभित केश-पाश से युक्त कृष्ण अपने गोप सखाओं की गोष्ठी में आगे ठहरकर नाना प्रकार से गान व नृत्य करते हुए आ रहा है।"[1]

हिन्दी के अष्टछाप कवियों में सख्य भक्ति के सुन्दर उदाहरण कृष्ण की बाल लीला और गोचारण-लीला के अतिरिक्त 'सुदामा दरिद्र भंजन' नामक प्रसंग में मिलते हैं। इस प्रसंग में सूर ने भगवान् को सबसे बड़ा मित्र कहा है और सख्य भक्ति की महत्ता का उल्लेख किया है। सुदामा मित्रभाव से कृष्ण के पास आये। उस समय कृष्ण ने सुदामा के साथ श्रेष्ठ मित्र का सा व्यवहार किया —

दूरि तें देखे बलबीर,
अपने बाल सखा सुदामा मलिन बसन अरु छीन सरीर।
पौढ़े हुते प्रर्यंक परम रुचि रुक्मिनी चमर डोलावत तीर।
उठि अकुलाइ अगमने लीने मिलत नैन भरि आए नीर।[2]

तथा—

ऐसी प्रीति की बलि जाऊँ।
सिंहासन तजि चले मिलन को सुनत सुदामा नाऊँ।[3]

गोचारण प्रसंग में सूर की सख्य भक्ति का और भी प्रगाढ़ रूप प्रकट हुआ है। सख्य प्रेम के वशीभूत होकर सूर के कृष्ण भगवान् सखा भक्तों के साथ गाय चराते हैं। उनके सुख के लिए आमोद-प्रमोद भरे खेल रचते हैं —

---

१ "पशिनत्तुप्पड़ाक कवेनाळ चाट्टी
पवनकच्चुन्दोप्पस तर्ळ मुवे
मुत्तं मल नवमलर वॅर्स मसारचिमु
मस्सापर चुळ्ळम मुवे
।" —पेरियाळ्वार तिरुमोली ३ ८ २

'पुरिवेपुम तेरिविस्सम मेष्टु कोमुम
मेलाडेपुम तोळमार कोष्डो
मोर कयाल मोरसन तन तोळ्मॅमिट्
मामिरयिमम मोळमुरित्त पॅगम
' —वही ३ ८ ३

२ सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० ४८४६ पृ० १६८६ ना० प्र० सभा काशी।
३ " ( " ), " ४८४८ पृ० १६८६, "

"बरनत बन्दावन हरि माई।
सखा लिए संग सबल श्री दामा डोलत हैं सुखदाई।
क्रीड़ा करत जहाँ तहाँ सब मिलि आनन्द बढ़ाइ-बढ़ाइ।
बगरि गईं गइयाँ बन बीथिनि बैठी प्रति अकुलाइ।
कोऊ भए ग्वाल गाइ बन घेरन कोऊ भए बछरा लिवाइ।
भागुहि रहे अकेले बन में [illegible] हलधर रहे आइ।
बंसीवट शीतल जमुना तट धरतिहिं परम सुखदाई।
सूर स्याम तब बैठि बिचारत सखा कहाँ बिरमाई।[1]

नन्ददास के कुछ पद भी कृष्ण की गोचारण तथा छाक-लीला के हैं। परन्तु
म उतना प्रगाढ़ रूप नहीं है जितना सूर में है। नन्ददास के 'सुदामा चरित' के
न्तिम छन्द में सख्य भक्ति की महत्ता पर कहा गया है— जो सुदामा की तरह
ख्य भाव का मर्मज्ञ उसको सब सुख प्राप्त होगा।"

"ऐसे जो कोऊ हरि को भजै हरि उदारता से सुख लेवे।"[2]

परमानन्ददास की रचनाओं में सख्य भक्ति का भावपूर्ण वर्णन हुआ है। सख्य
क्ति का रसास्वादन करते हुए भाव रूप से परमानन्द गोचारण और छाक के पदों
अपने सखा कृष्ण से कहते हैं —

आज दधि मीठो मदन गोपाल।
भावत मोहि तिहारो झूठो चंचल नयन बिसाल।
आने पात बनाये दोना दिये सबन को बाँट।
जिन नहीं पायो सुनो रे भैया मेरी हथेरी चाट॥
बहुत दिनन हम बसे कुमुदवन कृष्ण तिहारे साथ।
ऐसो स्वाद हम कबहुँ न चाख्यो सुन गोकुल के नाथ॥
आपुन हँसत हँसावत ग्वालन मानुस लीला रूप।
'परमानन्द प्रभु' हम सब जानत तुम त्रिभुवन के भूप॥[3]

वात्सल्य-भाव की भक्ति

वात्सल्य भाव की भक्ति अन्य सब प्रकार की भक्तियों से उत्तम मानी जा
ती भी है क्योंकि वात्सल्य भाव भक्ति का शुद्ध भाव है। इसमें निष्काम प्रेम का भाव
उपस्थित रहता है। इस प्रकार की प्रीति की भक्ति के अभ्यास से साधन की आरम्भिक
अवस्था में लौकिक कामनाएँ सभी क्षीण हो छूट जाती हैं। वात्सल्य प्रेम में स्नेह-पात्र
के अबोध और अशक्त होने के कारण स्नेही को उसमें बदले में कुछ प्राप्त करने की

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० १११८ पृ० ४१४ ना० प्र० सभा काशी।
२ नन्ददास ग्रन्थावली (सुदामा चरित) पृ० ४१५ ना० प्र० सभा काशी।
३ परमानन्द सागर (सं० गो० ना० गुप्त) पद सं० ६४३ पृ० २२८

इच्छा नहीं रह जाती। वात्सल्य भाव की सुचिता, सुकुमारता तथा प्रबलता का अनुभव पितृ-हृदय की अपेक्षा मातृ-हृदय ही अधिक करता है। यही कारण है कि वात्सल्य भाव की भक्ति करने वाले भक्त ने अपने को यशोदा की स्थिति में अधिक रखा है।

आळ्वार भक्तों में पेरियाळ्वार ने वात्सल्य भाव के बहुत ही सुन्दर चित्र अंकित किये हैं। जितने विस्तृत और विशद रूप में बाल्य जीवन का चित्रण पेरियाळ्वार ने किया है उतने विस्तृत रूप में तमिळ के किसी दूसरे कवि ने नहीं किया है। शैशव से लेकर कौमार्य-अवस्था तक के क्रम से सजे हुए बाल जीवन के जितने चित्र मौजूद हैं। पेरियाळ्वार ने केवल बाहरी रूपों और चेष्टाओं का ही विस्तृत और सूक्ष्म वर्णन नहीं किया है बल्कि बालकों की अन्तःप्रकृति में पूरा प्रवेश किया है और बाल भावों की सुन्दर स्वाभाविक व्यंजना की है। डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी जी ने महाकवि सूरदास के विषय में जो लिखा है वह पेरियाळ्वार के विषय में भी सत्य है। द्विवेदी जी ने लिखा है—"यशोदा के वात्सल्य में वह सब कुछ है जो 'माता' शब्द को इतना महिमाशाली बनाए हुए है। यशोदा के बहाने सूरदास ने मातृ-हृदय का ऐसा स्वाभाविक सरल और हृदयग्राही चित्र खींचा है कि आश्चर्य होता है। माता संसार का ऐसा पवित्र रहस्य है जिसे कवि के अतिरिक्त और किसी को व्याख्या करने का अधिकार नहीं। सूरदास जहाँ पुत्रवती जननी के प्रेम प्लावित हृदय को छूने में समर्थ हुए हैं, वहाँ वियोगिनी माता के करुण विगलित हृदय को छूने में भी समर्थ हुए हैं।"[1] यों कहा जा सकता है कि सूरदास हिन्दी के पेरियाळ्वार तमिळ के सूरदास हैं।

पेरियाळ्वार ने अपनी लघु रचना 'तिरुप्पल्लाण्डु' में भगवान् को शिशु रूप में कल्पित कर उन्हें वात्सल्य भाव से कई सहस्र वर्ष जीवित रहने का आशीर्वाद दिया है—जय हो प्रभो! जय हो! तुम्हारी भुजाओं ने चाणूर और मुष्टिक नामक मल्लों को पछाड़ा है। इन्द्र नीलमणि सदृश कांतियुक्त दिव्य मंगलमय शरीर धारी। तुम्हारा मंगल हो! अनेक शत सहस्र कोटि वर्षों तक तुम्हारे चरण-कमलों की शोभा बनी रहे! तुम, चिरायु हो।"[2]

माता यशोदा के हृदय में प्रत्येक व्यापार का उसके प्रत्येक उच्छ्वास को पेरियाळ्वार ने बड़ी मार्मिकता के साथ दर्शाया है। कृष्ण-जन्म के कुछ दिनों के बाद यशोदा अपनी सहेलियों से कहती है—पालने में छोटा ऐसा पद प्रहार करता है कि

---

१ सूर साहित्य—डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी पृ० १२६ १३०।

२ "पल्लाण्डु पल्लाण्डु पल्लायिरत्ताण्डु
पल कोटि नूरायिरम
मल्लाण्ड तिण्तोळ मणि वण्णा। उन
सेव्वडि शेव्वितिरुक्काप्पु।"

—तिरुप्पल्लाण्डु, १।

इसे दुःख मत दो। हे पुष्पहीन भ्रमरो जल्दी आ जाओ।[1] "मेरे लाल के सुन्दर मुख से अमृत सम सार टपक रही है। मेरा बालक तोतली बोली से तुम्हें पुकार रहा है। मेरे सर्वप्रिय दुलारे के या बुलाने पर भी तुम नहीं आओगे तो तुम्हें मैं बहरा समझूँगी।"[2]

माता की लोरी गाकर शिशु के सुलाने में कितना आनन्द है! कान्हा धीरे धीरे पैरों पर चलने लगा। यशोदा बैठी है। कान्हा खिलखिलाकर हँसता हुआ आकर उससे लिपट जाता है और उसे प्यार करता है। उसके मुँह से मधु-रस की धार की धारा प्रवाहित है। वह शिशु-मुस्कान माँ के हृदय में अमृत प्रवाहित कर देता है।[3] बच्चे को स्तन-पान कराने के लिए माता बुलाती है—"मेरे लाल! कमल-पत्र पर मोती सम पड़ी ओस-बूँदों की तरह तुम्हारे मुख-कमल पर पसीने की बूँदें हैं। फिर भी तुम धूल में खेल रहे हो। जल्दी दूध पीने आ जाओ। दौड़ते हुए आओ जिससे कि तुम्हारी किंकिणी निनादित हो उठे। गाते हुए, झूमते हुए, नाचते हुए आओ। लौट मत जाओ। दूध पी लो।"[4]

---

१ मोरसलै मेसिरन्नु उम्मेये तुन्दि वासहुम काल
तरुक्तीरिविवैल चन्विरा। वामल पेय्यावे
मवक्कुवेराव ममलमालेयेल वा कम्बाय।

—पेरियाळ्वार तिरुमोळी १४४

२ मळलिमवायिम मधुवपूरल तेळिवुरा
मळमेमुद्राव इळ मोल्माल कमेवकुबुकिन्नुल
कुळकम विरीवरम कूवकूल मी पोविवेल
पुर्ठ पिलावाकाले लिन पेबीपुकर मामती।

—वही, १४५

३ कमकुदम सिरम्वालोत्‌री कणु कण विरल्‌वसु
मुम्मनु मिण्डु मुतम तम्म पन मुविल कम्मन तिरुमावंम
तन्नेम्मेइ कु तन मामसुवम तन्नु एम्मैराळिपिविकन्ड्रान

—वही १-७-४

४ पंकमसप्पोवकलिल अलि कोठ मुत्तम सिन्तिमार्पोल
चेंकमल मुखम वियर्पतीम वेरनु इम्मुदुरल्‌ दे
मदमेल्नाम पुळ तियाक मळय वेंटाम ग्रम्म! शिम्म
मदमरंकु मधुवळित ममरर शोवे। मुल मुनावे।

—वही, २२१

और—

पोरपोव किंकिणीवळ ओलिवकुमोळप्पाणियाले
चाहिप्पाही वरविमकुर्ये पर्वानापमेकु इरम्वेन

बाल-सुलभ चेष्टाओं का तो पेरियाळ्वार ने सूक्ष्म वर्णन प्रस्तुत किया है। कान्हा पड़ोस के बच्चों से झगड़ा करने के बाद चुपके से घर आ जाता है। पड़ोसिनें अपने रोने वाले बच्चों को साथ लेकर यशोदा को घेर लेती हैं और शिकायत करती हैं। कान्हा हँस रहा है। कान्हा पड़ोस के घरों से मक्खन चुराकर ही नहीं खाता बल्कि खाने के बाद खाली घड़ों को पत्थर पर दे मारता है और उनके टूटकर बिखरने की आवाज पर खुश होकर तालियाँ बजाता हुआ नाच उठता है। पड़ोसिनें यशोदा से इसकी शिकायतें करती हैं।[1]

पहली बार जब कान्हा गौएँ चराने के लिए वन की ओर जाता है, तब यशोदा का तड़पना और सायंकाल को ठीक समय बालक के लौटने तक उसकी चिन्ता और घबराहट का वर्णन हृदय-द्रावक है। पुत्र वियोग एक क्षण के लिए भी माता को असह्य है। यशोदा अपने को कोसती हुई कहती है— 'अंजनवर्ण वाले मेरे दुलारे को मैंने बड़े सवेरे ही स्नान कराकर वन भेज दिया। गायों को चराने के लिए वन में चलते समय उसके कोमल चरणों को कष्ट पहुँचेगा। उसको वहाँ रखकर उसकी नाना चेष्टाओं को देखते ही रहने के बदले मुझ पापिनी ने उसको वन भेज दिया हाय![2] उसके वहाँ रहने पर भले ही सुन्दर केशवाली गोपिकाएँ आकर उसकी क्रूर चेष्टाओं की शिकायत मुझ से करें मैं उसकी परवाह नहीं करती। नयन-प्रिय पुत्र को मैंने अनजाने वन में बछड़ों को चराने भेज दिया। पापिनी हूँ मैं हाय![3] जब कान्हा वन से लौटता है, तो माता के आनन्द की सीमा नहीं रहती और वह गर्व के साथ कहती है कि इस पुत्र को प्राप्त कर मैं धन्य हूँ।[4]

> माणिक्माडी मनैविल्मयु मनगुणेनु हूर्तवाळी
> कोवीरोडी पोय विड्डारे। अन्तो। नी पुनैगुवाये।
>
> —पेरियाळ्वार तिरुमोळी २-२ १०

---

१ पेरियाळ्वार तिरुमोळी ३-२ १

२ अंजनवण्णनै आयर् कोलक्कोळुन्दिनै
मञ्जनमाट्टी मनैकळ् तोऱुम् तिरियामे
कञ्जनैक्काय्न्द कऴलडि नोवक्कन्ऱिन् पिन्
एन् पेयप्पिरन्द कोवलैप् पोक्किनेन् एल्ले पावमे।

—वही ३-२ १

३ वण्णक्करुङ्कुऴल् मादर् वन्दु अलर् तूऱ्ऱिड
पण्णिप्पलचेय्दु इप्पाडि एङ्गुम् तिरियामे
कण्णुक्कु इनियानैक् कानदरिडैक् कन्ऱिन् पिन्
एण्णरुञ्जीर् पिरानैप् पोक्किनेन् एल्ले पावमे।

—वही ३ २ २

४ पेरियाळ्वार तिरुमोळी, ३-३ १

माता यशोदा के मातृ हृदय का चित्र तो अनेक कवियों ने अंकित किया है। परन्तु उस अभागिनी देवकी की ओर जिसको विधि की विडम्बना से पुत्र को जन्म देते ही पुत्र से बिछुड़ना पड़ा कवियों का ध्यान कम गया है। उस (काव्य-क्षेत्र में) उपेक्षिता नारी का मन पुत्र वियोग में किन बातों का स्मरण कर तड़पता होगा इसका बड़ा ही हृदय-द्रावक वर्णन कुलशेखराळ्वार ने प्रस्तुत किया है। देवकी विलाप करती है—'हे प्रिय पुत्र ! तुम्हें पालने में लिटाकर लोरी गाते-गाते सुलाने का भाग्य मुझे नहीं मिला। मैं अभागिनी हूँ। अंजन लगे हुए सुन्दर नयन आभूषण से अलंकृत कोमल कांति युक्त शरीर वाले बालक का आलिंगन करने का भाग्य मुझे नहीं मिला।" तुम्हारे कोमल करों से खिलखाकर 'बाबा" कहकर पुकारते हुए सुनने का भाग्य नन्द को मिला, मेरे पतिदेव (वसुदेव) को नहीं मिला। तुम्हारी बाल-चेष्टाओं को देखकर पुलकित होने का सौभाग्य यशोदा को मिला मुझे नहीं। मैं अभागिनी हूँ।' (इत्यादि)[1]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों में सूरदास और परमानन्द ने विशेष रूप से बाल-लीला के पद बहुत गाये हैं। सूर सागर में कृष्ण की बाल-लीला तथा कृष्ण वियोग में यशोदा विरह के संपूर्ण पद सूर की वात्सल्य भक्ति के प्रमाण हैं। सूर का मातृ-हृदय बाल रस की अभिलाषा कर कह उठता है —

"मेरो माखुरियो गोपाल बेगि बड़ो किन होई
इहि मुख मधुर वचन हँसि कबहुँ जननि कहोगे मोहि।

---

१ ऐनयोर पुळ्ळैन मळन तालेलो
एन्ड्रेन्नु अम्म एनकारिवै मिरव
तालोलित्तिरुम तिरुविल्लियित्तान
वायरित्त कजयारिन तावे। —पेरुमाळ तिरुमोळी ७ १

...

मळस्थिर चोविळ विरलमेस्म
मळ्योर, समन्नु मालेमिकिरळ
शिवर्वे कणिवाम्मैप्पुरैमेन अम्मे।
वेळना ! केवुवेन केवुवेने। —वही ७ २

उलीयालमेन्दुरैम्म शिवोरेळ।
विरलिनुस पळवळन्मिनुस नाद्र
नम्बन पेरुमन मनिवळैयित्ता
म वळवोम अनुवेवन पेट्रिलने। —वही ७ ३

निरविसेल थोम्न म पेट्रिनेन एन्नाव
वेवर्तर्म यशोद पेट्रुळ्ळ।

—वही ७ ५

यह लालसा अधिक दिन दिन प्रति कबहुँ ईस करै,
मो देखत कबहुँ हँसि माधव पगु द्वै धरनि धरै।
हलधर संग फिरैं जब आँगन चरन शब्द सुख पाऊँ
छिन छिन क्षुधित जान पय कारन हौं हठि निकट बुलाऊँ।
आगम निगम नेति करि गायो शिव उनमान न पायो,
सूरदास बालक रस लीला मन अभिलाष बढ़ायो।"[२]

कृष्ण का बाल-सौन्दर्य भी अनोखा है। यशोदा ही नहीं बल्कि ब्रज की सभी माताएँ उस सौन्दर्य पर मुग्ध हैं। सूर कहते हैं कि उस अपार सुन्दरता-सिन्धु की केवल एक बूँद ग्रहण करने की शक्ति ही उनकी अकिंचन अनुभूति में है —

'सजन हौं या छबि ऊपर वारी
बाल गोपाल लगौ इन नैननि रोग बलाइ तुम्हारी।
लट लटकनि मोहन मसि बिंदुका तिलक भाल सुखकारी।
मनहुँ कमल अलि शावक पंगति उड़त मधुप छबि न्यारी।
लोचन ललित कपोलनि काजर छबि उपजत अधिकारी।
सुख में सुख की छबि बाढ़ति हँसत दै दै किलकारी।
अल्प दसन कलबल करि बोलनि बुधि नहिं परत बिचारी।
निकसति जोति अधरनि के बीच ह्वै मानौ बिधु में बीजु उज्यारी।
सुन्दरता को पार न पावति रूप देखि महतारी
सूर सिन्धु की बूँद भई मिलि मति गति दृष्टि हमारी॥[1]

सूर के वियोग-वात्सल्य-वर्णनों में वात्सल्य भक्ति अगाध रूप में प्रकट हुई है। कृष्ण के अक्रूर के साथ मथुरा चले जाने पर पुत्र-वियोग में यशोदा छटपटाने लगीं। उनकी स्थिति का वर्णन सूर के शब्दों में सुनिए—

"जसोदा बार बार यौं भाखै।
है कोउ ब्रज में हितू हमारौ चलत गुपालहिं राखै।
कहा काज मेरे छगन मगन कौं नृप मधुपुरी बुलायौ।
सुफलक-सुत मेरे प्रान हरन कौं काल रूप ह्वै आयौ।
बरु यह गोधन हरौ कंस सब मोहिं बंदि लै मेलौ।
इतनोई सुख कमल नयन मेरी अँखियनि आगे खेलौ।
बासर बदन बिलोकत जीवौं निसि निज अंकम लाऊँ।
तिहिं बिछुरत जौ जियौं कर्मबस तौ हँसि काहि बुलाऊँ।
कमल नयन गुन टेरत-टेरत अधर बदन कुम्हिलानी।
सूर कहाँ लगि प्रगटि जनाऊँ दुखित नंद जू की रानी॥"[२]

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध) ना० प्र० सभा काशी।
२ वही (दशम स्कन्ध) पद सं० ७६, पृ० २९२ ना० प्र० सभा काशी।
३ " ( " ) पद सं० ३९९१ पृ० १२७३ ना० प्र० सभा काशी।

बाल-कृष्ण की छवि पर मुग्ध परमानन्द दास कहते हैं —

बाल विनोद गोपाल के देखत मोहि भाव ।
प्रेम पुलकि आनन्द भरी जसुमति गुन गावै ॥
बलि समेत मन साँवरो आँगन में आव ।
बदन चूमि गोद लियो मुख आनि खिलावै ॥
सिव विरंचि मुनि देवता जाको पार न पावै ।
सो 'परमानन्द' ग्वाल कौं हँसि भलो मनाव ॥[1]

सूर के समान ही वात्सल्य के विरह की अनुभूति परमानन्द दास को भी होती है । वे कहते हैं —

'गोपाल बिन कैसे रहिबो ।
दूभर मन उठाइ गोद ले लाल कौन सों कहिबो ॥
श्री मधुपुरी बिलम नायत हैं सोच दुख तन सहिबो ।
'परमानन्द स्वामी' कों तजिकै सरन कौन की गहिबो ॥"[2]

## मधुर भाव की भक्ति

लोक में प्रीति के विभिन्न सम्बन्धों में स्त्री-पुरुष के प्रेम में विशेष आकर्षण है । स्त्री-पुरुष की परस्पर प्रीति को काव्य शास्त्र में 'शृङ्गार रस' की संज्ञा दी गई है और उसका स्थायी भाव 'रति' माना गया है । लोकानुभूत स्त्री-पुरुष के प्रेम-सम्बन्ध की व्यापकता को देखकर भक्तों ने भी ईश्वर के प्रति अपने आध्यात्मिक सम्बन्ध की अनुभूतियों को लौकिक शृङ्गार की भाषा और अन्योक्तियों में प्रकट किया है । लोक-पक्ष में जो शृङ्गार रस है वह भक्ति-शास्त्र में 'मधुर रस' कहलाता है । भाव विभाव अनुभाव, व्यभिचारी आदि शृङ्गार के जितने भी अंग हैं, वे मधुर रस के भी अंग माने गये हैं । अन्तर इतना है कि मधुर रस' के अन्तगत आलम्बन लौकिक नायक न होकर ईश्वर का कोई अवतार होता है । एक और अन्तर यह है कि शृङ्गार रस तथा शृङ्गार रसाभास—ये दोनों मधुर रस के अन्तर्गत हैं । श्री रूपगोस्वामी ने 'भक्तिरसामृतसिन्धु' में विस्तार से इस मधुर रस की व्याख्या की है । शृङ्गार रस के दोनों पक्षों (संयोग और वियोग) की अवस्थाएँ भी मधुर रस के अन्तर्गत स्वीकृत हुई हैं । तात्पर्य यह है कि मनोवैज्ञानिक दृष्टि से देखने पर शृङ्गार रस और मधुर रस में विशेष अन्तर नहीं रह जाता । दोनों प्रकार के रसों के परिपाक के लिए जिस चित्तवृत्ति की आवश्यकता है, वह एक ही है । मनुष्य की मनोवृत्ति स्वभाव से ही अन्य प्राणियों की तरह इन्द्रिय-सुख की ओर आकृष्ट रहती है । भक्तों ने इसी मनोवृत्ति

---

१ परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल), पद सं० ८०
२ वही ( „ „ ) पद सं० २४० पृ० १०२

को इन्द्रिय सुख से हटाकर ईश्वर की ओर उन्मुख किया है। माना है कि लौकिक वस्तु या व्यक्ति के संसर्ग से जो सुख इन्द्रियों को मिल सकता है, उसका मूल-स्रोत ईश्वर में ही विद्यमान है। इसी कारण भक्ति-साधना में मधुर भाव को महत्त्वपूर्ण स्थान मिला है।

भारतीय मनीषियों का मत है कि भक्त में परमात्मा के प्रति उतना तीव्र प्रेम होना चाहिए जितना स्त्री के हृदय में पुरुष के प्रति। स्त्री भाव के प्रेम में ही आत्मोत्सर्ग और आत्म विस्मृति की अवस्था पूर्ण रूप में आती है। पाश्चात्य विद्वानों का भी यही मत है। श्री जेराल्ड वान लिखते हैं —

"In the male mind there is predominances of reason concern with active the practical, with doing direction is centrifugal, looking to external achievement In the female mind there is predominances of intuition receptivity concern for being rather than doing direction is centripetal, the well-doing of the object of love rather than well-doing of other external things"[1]

यही कारण है कि भक्ति में स्त्री भाव की बड़ी प्रतिष्ठा हुई है। आळ्वार भक्तों तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों की रचनाओं में स्त्री-भाव से होने वाली भक्ति का अधिक परिचय मिलता है। भक्त कवियों ने अपने को स्त्री-रूप में कल्पित कर परमात्मा-पुरुष के प्रति तीव्र प्रेम प्रकट किया है। इन कवियों के लिखे अनेकानेक पदों में इस स्त्री भाव की भक्ति की अभिव्यक्ति हुई है।

कृष्ण-भक्ति-काव्य में कृष्ण से माधुर्य भाव का प्रेम करने वाली दो प्रकार की गोपियां वर्णित हैं। एक तो वे कुमारिकाएँ थीं जिन्होंने आरम्भ से ही कृष्ण पर मुग्ध होकर उन्हें अपना पति माना था और उनमें से कुछ का उनसे वरण भी हो गया था। दूसरी वे थीं जो विवाहिता थीं और जिन्होंने पर पुरुष कृष्ण से प्रेम किया था। गोपियों को आळ्वार भक्तों ने तथा विशेषकर पुष्टिमार्गीय अष्टछाप-कवियों ने बहुधा स्वकीया ही चित्रित किया है। यद्यपि कुछ गोपियों का कृष्ण से विवाह नहीं हुआ था, तो भी वे लोक लाज कुल-कानि छोड़कर कृष्ण से प्रेम करती थीं। और अपने मनोराज्य स्वाराज्य में अपने को कृष्ण-कान्ता ही मानती थीं। जहाँ गोपियों के मान और खण्डिता के भाव कवियों ने प्रकट किये हैं, वहाँ भी उन्होंने गोपियों को स्वकीया ही रखा है। आळ्वारों की राधा 'नप्पिन्नै' तथा हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों की राधिका भी कृष्ण की विवाहिता पत्नी के रूप में ही चित्रित है।

आंडाळ तो स्वयं को कृष्ण की पत्नी के रूप में मानती थीं। वे कहती हैं— 'यौवन सुषमा से पूरित मेरा यह शरीर उस चक्रधारी पुरुषोत्तम के लिए ही अर्पित है। उस पुरुषोत्तम पतिदेव को लक्ष्य करके उभरे हुए मेरे उरोजों को यदि दूसरे के

1 *"St. Thomas Aquinas"* : Gerald Vann, p 5 ff (London, 1940)

उपभोग्य बनाने की (दूसरे के साथ विवाह होने की) बात चली तो मैं जीवित नहीं रहूँगी।"[1] आंडाळ ने स्वप्न में 'माधव' के साथ होने वाले अपने विवाह का भी बड़ा ही सरस वर्णन किया है— 'दुंदुभियों का नाद उठ रहा था। शंख ध्वनि सुनाई दे रही थी। उस समय जगमगाती मुक्तावलियों से अलंकृत मण्डप में पुरुषोत्तम ने आकर मुझे अपनाया।'[2] हिन्दी कवयित्री मीरा के अनेक पद स्वकीया प्रेम को प्रकट करते हैं। मीरा स्पष्ट रूप से कहती हैं —

मेरे तो गिरिधर गोपाल, दूसरो न कोई।
जाके सिर मोर मुकुट मेरो पति सोई॥[3]

और—

मैं तो गिरिधर के घर जाऊँ।
गिरिधर म्हारो साँचो प्रीतम देखत रूप लुभाऊँ॥
× × ×
मेरी उनकी प्रीति पुराणी उण बिन पल न रहाऊँ।
× × ×
मीरा के प्रभु गिरिधर नागर बार-बार बलि जाऊँ॥[4]

एक स्थान पर स्वकीया भाव से सूर की गोपी उद्धव से कहती है—

हम अलि गोकुल नाथ अराध्यो।
मन, बच, क्रम हरि सों धरि पतिव्रत प्रेम जोग तप साध्यो॥
मातु-पिता हित, प्रीति, निगम पथ तजि दुख सुख भ्रम नाख्यो।
मानापमान परम परितोषी सुस्थल थिति मन राख्यो॥[5]

प्रेम में पूर्वराग की अवस्था नायक के गुण-श्रवण अथवा स्वप्न चित्र या साक्षात् रूप-दर्शन से होती है। जब नायिका के हृदय में रति उत्पन्न होती है, तब उसे प्रिय-मिलन की लालसा होती है। इस अवस्था में विरह की दशाएँ भी नायिका के मन में उपस्थित होती हैं। कभी प्रिय की रूप-माधुरी उसे लुभाती है। कभी प्रिय की स्मृति कभी आठ-आठ की चिन्ता उसे सताती है। कभी सहज उन्माद और विह्वलता आदि भाव मन को मथ डालते हैं। इन दशाओं को चित्रित करने वाले अनेक पद आळ्वारों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के मिलते हैं।

किशोर-कृष्ण के रूप लावण्य ने व्रज की गोप-कुमारियों को मुग्ध कर डाला है। पेरियाळ्वार की गोपी कहती है—'हे सखि! मुरली में मधुर ध्वनि निकालते

---

१ नाच्चियार तिरुमोळि १ ४

२ वही, ६ १

३ मीरा की पदावली पद सं० १८

४ वही पद सं० ३०

५. सूर सागर (दशम स्कन्ध), पद सं० ४१४८, ना० प्र० सभा, काशी।

हुए आते घनस्याम के अतुल सौन्दर्य पर मैं इतनी मुग्ध हो गयी हूँ कि अनजाने ही मेरे हाथ के कङ्कण स्वयं गिर रहे हैं। मेरे वसन भी अस्त-व्यस्त हो रहे हैं और मेरे स्तन भी मेरे वश में नहीं हैं।"[1]

कृष्ण के रूप-माधुर्य पर मुग्ध गोपी की दशा का वर्णन उसकी माँ करती है— "कमल दल लोचन सुन्दर वदन कृष्ण को गली में मुरली बजाते हुए गाते-नाचते आते देखकर उसके सौन्दर्य पर मेरी पुत्री इतनी मोहित हो गयी कि उसका शरीर अब क्षीण हो रहा है।"[2]

कुलशेखराळ्वार की एक गोपी कहती है— 'सुन्दर सुरभित सुमनों से सदा अलंकृत केशवाली कई सुन्दरियों से युक्त इस गाँव में जब मैंने तुम्हारे आलिंगन की लालसा प्रकट की थी तो तुमने यमुना तट पर मिलने को कहा था। तुम्हारी बात पर विश्वास कर अब इस ठंडक में यमुना-तट पर मैं तुम्हारी प्रतीक्षा कर रही हूँ। हे घनस्याम! तुमने झूठ ही कहा था?"[3]

सूर की गोपी कहती है—

आवति ही जमुना भरि पानी।
स्याम बरन काहू को ढोटा निरखि बदन घर-गैल भुलानी॥
मैं उन तन मन मोहन चितयौ, तबही तें उन हाथ बिकानी।
उर धकधकी टकटकी लागी, तन व्याकुल मुख फुरति न बानी॥
कह्यौ मोहन मोहिनि तू को है, मोहि नाहीं तोसौं पहिचानी।
सूरदास प्रभु मोहन देखत, जनु बारिद बूँद हिरानी॥[4]

और—

सुन्दर बोलत आवत बैन।
ना जानौं तिहि समय सखी री सब तन स्रवन कि नैन॥

---

१ पॆरियाळ्वार तिरुमोळी ३-७-४

२

कोल चॆन्तामरैक्कण् मिळिर
कुनुकुनुत्तियिसैपाडि कुनित्तु आयरोडु
आलित्तु वरकिन्ऱ आयप्पिळ्ळै
अळकु कण्डु एन मकळयर्किन्ऱते॥ —पॆरियाळ्वार तिरुमोळी ३ ४-७

३ एर्मलर् पूङ्कुळलायर् मादर् एनैप्पलरुळ्ळ इव्वूरिल् उन तन
मार्वु तळुवतर्कु आसैयिन्मै अरिन्दरिन्दे उन तन पॊय्यै कॆट्टु
कूर्मळै पोल पनिक्कुळत्तेरी कूति नडुङ्गि यमुनै आट्रिल्
वार्मणर्कुन्ऱिल् पुलर निन्ऱेन् वासुदेवा। उन वरवु पार्त्ते।
—पॆरुमाळ तिरुमोळी ६ १

४ सूरसागर (दशम स्कन्ध), पद सं २०१० ना० प्र० सभा काशी।

रोम रोम में मग्न सुरति की, नख सिख लौं चख ऐन।
हते नाम बानी चपलता, सुनी न समुझी सैन॥
तब तजि लाज कहूं चित सों पल न लगत चित चैन।
सुनहु सूर यह सांच कि सजनी, सुपन किधौं दिन रैन॥[1]

शृङ्गार रति की उत्कट पूर्वराग-अवस्था में प्रेमी लोग लोक-लाज और कुल मर्यादा का भी उल्लंघन कर देते हैं। पहले कहा जा चुका है कि तिरुमंगै आळ्वार तथा नम्माळ्वार ने लौकिक प्रेमकाव्य की सभी रूढ़ियों के सहारे अलौकिक प्रेम की पद्धति चलाई थी। जब नायक को नायिका की प्राप्ति करने में बाधा आ पड़ती है, तो वह 'मडल'[2] पर चढ़कर अपने तीव्र प्रेम की परीक्षा देकर नायिका को प्राप्त करना चाहता है। यह तमिळ लौकिक प्रेम-काव्य की एक रूढ़ि है। इसके अनुसार केवल पुरुष ही 'मडल' पर चढ़ सकता है। इस अवस्था में वह लोक-लाज, कुल-मर्यादा का ही अतिक्रमण करता है। भक्त कवियों ने इस स्थिति का वर्णन नायिका के विषय में भी कर दिया है। नायिका लोक-लाज कुल-मर्यादा की परवाह न कर अपने प्रेम को प्रकट करने के लिए 'मडल' पर चढ़ने को तैयार हो जाती है। तिरुमंगै आळ्वार की दो रचनाएँ 'चिरिय तिरुमडल' और 'पेरिय तिरुमडल' नायिका की इस स्थिति का वर्णन प्रस्तुत करती हैं।

व्रज की गोपिकाओं ने भी प्रेम की उत्कट अवस्था में पूर्ण रूप से लाज-लाज का त्याग कर दिया। हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी गोपी प्रेम' द्वारा अपनी प्रेम लक्षणा भक्ति का परिचय देते हुए लोक-लाज और कुल-मर्यादा की उपेक्षा का भाव प्रकट किया है। इस आशय को प्रकट करने वाला सूर का निम्न पद द्रष्टव्य है:—

माई री गोविन्द सों प्रीति करत तब ही काहे न हटकी री,
यह तौ अब बात फैलि गई बीज बर कीरी।
घर घर नित यहै घैर बानी घट घट की
मैं तो यह सबै सही लोक लाज पटकी।
मद कैसे हस्ती समान फिरति प्रेम लटकी,
खेलत में चूकि जाति होति कला नट की।
जल रजु मिलि गांठ परी रसना हरि रट की,
छोरे ते नहीं छूटति कहक बैर भटकी।
मेटे क्यौंहू न मिटति छाप परी टटकी,
सूरदास प्रभु की छबि हिरदै मेरे अटकी।[3]

मधुर प्रेम की उत्कट अवस्था में मीरा भी सूर आदि की गोपियों की तरह

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० २१२८ ना० प्र० सभा काशी।
२ 'मडल' का परिचय पीछे दिया जा चुका है।
३ सूरसागर, (दशम स्कन्ध) वे० प्रे०, पृ० २६६

कुल-मर्यादा का त्याग कर देती है। मीरा के कुटुम्बियों के 'कुलनासी' तक कहने में भी वे विचलित नहीं होती। मीरा को ऐसी बदनामी भी प्रेम की तीव्रता में मीठी लगती है—

"राणा जी म्हाने या बदनामी लगे मीठी।
कोई निन्दो कोई बिन्दो, मैं चलूंगी चाल अपुठी।"[1]

## मधुर प्रेम का संयोग-सुख

प्रेम की पूर्वराग-अवस्था में जब प्रेम परिपक्वता और दृढ़ता को प्राप्त करता है, तब प्रेमियों का मिलन होता है। यह संयोगावस्था वास्तविक मिलन में अथवा मानसिक जगत् के काल्पनिक मिलन में प्रकट हो सकती है। गोपीकृष्ण मिलन की भिन्न-भिन्न अवस्थाओं के मनन और अपने व्यक्तित्व के गोपीभाव में आरोप द्वारा भक्त कवियों ने इष्टदेव के सान्निध्य तथा संयोग की अनुभूति पाने का अभ्यास किया है। प्रेम के जो उत्कर्षक भाव होते हैं, जो संचारी रूप से मुख्य भाव के सहायक होते हैं तथा कुछ वस्तुएँ और व्यापार भी जो उद्दीपन विभाव रूप में प्रेम की वृद्धि करते हैं, उन सबका समावेश दोनों वर्गों के भक्त कवियों (आळवार और हिन्दी कृष्ण-भक्त कवि) ने अपने काव्यों में किया है।

आण्डाळ संयोग-सुख की इच्छा से प्रेरित होकर शंख को सम्बोधित कर कहती है— 'लालसावश मैं पूछती हूँ। हे सफेद शंख ! जरा बताओ तो मेघ वर्ण 'माधव' के अधर रस का स्वाद है कैसा ? कापूर या कमल सा सुगन्ध युक्त अथवा मधुर मिठास भरा ? बताओ तो हे धवल ! माधव के प्रवाल सम अधर का रस है कैसा ?

संयोगावस्था में मानकर बैठने वाली गोपी कहती है— 'सुन्दर केशवाली एक कुमारिका पर कटाक्ष कर, दूसरी एक को मिलन का वादा देकर, तुम अन्य किसी के प्रेम-पाश में संयोग-सुख प्राप्त करते हो। तुमने जो वचन मुझे दिया था वह झूठा है। कैसी है तुम्हारी माया ?[2] बिजली सम पतली कमर वाली सुन्दरी का साथ लेकर गली में तुम चले छिप छिप के। उसके घूँघट हटा कर चूमने को भी मैंने देखा।

---

१ मीरा की पदावली (सं परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० ३१ नवाँ संस्करण।

२ करुप्पूरम नारुमो ? कमलप्पूनारुमो ?
तिरुप्पवळ चेव्वाय तान तित्तित्तिरुक्कुमो ?
मरुप्पोचित्त माधवन तन वाइच्चुवै नारुम
विरुप्पुट्रुक्केट्किन्रेन चोल्लाळी वेण्शंगे।

—नाच्चियार तिरुमोळी ७ १

३ करुमलर्क्कूंतलोरुत्ती तन्नै कडैक्कणित्तु आंगे योरुत्ती तन पाल।
मरुवि मन वैत्तु मरुपोरुत्तिक्कु उरैत्तु ओरु पोय्यैक्कु पोय् कुरित्तु

उस समय संयोगानन्द के लिये किसी दूसरी को आँखों से बुलाते भी मैंने देखा। क्यों उसे छोड़कर मेरे पास आये हो? वहीं जाओ।[1] तुमने मुझसे कुंज में आने को कहा था। जब मैं आयी तो किसी दूसरी के प्रेम-पाश में तुम्हें देखा। मुझे देखकर तुम कुछ गुनगुनाने लगे। तुम्हारा हीला-हवाला मैं समझती हूँ। आगे जब तुम मेरे पास आओगे, तब मैं इसका बदला लूँगी।[2]

चीर-हरण के प्रसंग में भी कृष्ण के वात्सल्यपूर्ण लीला कौतुक और गोपियों के प्रेमपूर्ण उपालम्भ आदि के द्वारा गोपियों के माधुर्य भाव की व्यंजना की गई है।[3]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कविता में प्रेम के संयोग-पक्ष का वर्णन आळ्वारों की अपेक्षा अधिक विस्तार से किया है। नीचे उद्धृत पद मधुर भक्ति के संयोग-सुख को प्रकट करने वाले सूरदास जी के पद हैं —

> राधा सकुच स्याम मुख हेरति
> चमकावली दैन के आवति जब ही को प्रिय फेरति।
> बाहु-बाहु मुख तें कहि भाषत, कर तें कर नहिं छूटत।
> उतहि सखी भावत सकुचानी इतहि स्याम मुख जूटत।
> सुख दुख हरष कछु नहिं जानति स्याम महारस माती,
> सूर उतहि चमकावलि इक टक उनही के रंग राती।[4]

तथा—

> स्याम हँसि बोले प्रभुता डारि
> बारम्बार विनय कर जोरत कोटि पट गोद पसारि।

---

पुरिकुळल् नंगै मोरुत्ति तन्नै पुनरी अवळुडुय मेयुपवत्तं
मद तिरत्ताय ? उनक्कतीपुरे कळ्ळक्कुताल उन तम मार्य ताले।

—पेरुमाळ तिरुमोळी ६ १

१ मिमोल पुण्णैयवळ् क्कोण्डुवोविक्कळ् वाय तन मीविपुरे
पामोल वाईवु पुळनिट्टु पोविन्दु पोतु नाल कष्णु निमुंज
कण्पुद्वळ् मो कण्णलिट्टु कै विलिविकण्डुम कण्णेन
एमक्कु अवर्ळ विट्टु इगु वमा इमम मगे मइ नम्बी।

—वही, ६ : ५

२ एम्मे वरकवेन पुरिलित्तु इममामु स्न विम वरर मित्तळ
भमि अवर्ळ पुसरम्पुरु मई नवणु उळरा मैविळ साय
पोमिर वाईयं ऍ विम तांपी वोपुपवणमकाट्टी की पोविपेनुम
इमम एन कयकत् ईमोव माळ वदवियेम एन विमन सीवम माने।

—वही, ६ : ८

३ नाचियार तिरुमोळी ३। १—१०

४ सूरसागर (दशम स्कन्ध), पद सं० २७७६, ना० प्र० सभा, काशी।

तुम सम्मुख मैं विमुख तुम्हारो मैं अपराध तुम साध
बन्ध-बन्ध कहि-कहि युवतिन की आप करत अनुराध।
मोको भयो एक चित हूँ के मिवरि लोक कुल कानि
सुरपति मैं तोरि तिनका सों मोहीं मिल कर आनि।
जाके हाथ पैर पस जाको सो पल आह्यो कुमारि,
सुर कृपा पुरुष सो बोले गिरि गोवर्धन धारि॥[1]

मीरा बाई ने अपने प्रियतम-मिलन के अनेक चित्र अंकित किये हैं। वे कहती हैं —

सहेलियाँ साजन घरि आया हो।
बहुत दिना की जोवती विरहणि पिव पाया हो॥

और—

म्हारा ओलगिया घर आया जी।
तन की ताप मिटी सुख पाया हिलमिल मंगल गाया जी॥[2]

नन्ददास ने भी गोपी-कृष्ण के संयोग का वर्णन कुछ पदों में किया है :—

आज मेरे धाम आए री नागर नंद किशोर।
धन्य दिवस अब रात री सजनी धन्य भाग सिरमोर।
मगल गाओ चौक पुराओ बन्दनवार सजावहु पौर।
नन्ददास प्रभु संग रस बसकर जागत करहु भोर॥[3]

## मधुर भक्ति का वियोग-पक्ष

प्रेम की परीक्षा वियोग में होती है। प्रेम की संयोगावस्था के सुख का महत्त्व विरह की वेदना ही कराती है। प्रेम की तीव्रता प्रिय के प्रति विशेष आकर्षण उसके अभाव में सर्वत्र उसका ध्यान और मिलन-लालसा की पुष्टि इस विरह भाव की भिन्न भिन्न अवस्थाओं की अनुभूति से होती है। लौकिक प्रेम से कहीं अधिक बड़ी चढ़ी व्याकुलता की मधुर भावना पतित पावनी गंगा की तरह भक्त की हृदय-भूमि में उसके भावों को, उसके कर्मों को पवित्र करती है।[4] नारद भक्ति-सूत्र" में भी भक्ति की ग्यारह आसक्तियों में 'परम विरहासक्ति' अधिक महत्त्व की बतायी गयी है।

आळवार भक्तों ने काव्य में प्रेम के संयोग-पक्ष की अपेक्षा वियोग-पक्ष का वर्णन बहुत अधिक है। आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में सूरदास आदि ने प्रेम की वियोगावस्था का बड़ा मार्मिक वर्णन किया है। दोनों क्षेत्रों के कवियों में

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद सं० १६२१
२ मीराबाई की पदावली—पद सं० ११२
३ नन्ददास ग्रन्थावली, पदावली—पद सं० १२
४ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० ६८०।

विरह की तीव्रता प्रदर्शित करने के लिए काव्य-शास्त्र में कही हुई वियोग की सभी अवस्थाओं जैसे—अभिलाषा चिन्ता स्मृति प्रलाप उन्माद व्याधि जड़ता आदि तथा विरह-वेदना से प्रभावित शारीरिक तथा मानसिक व्यापारों जैसे—मलिनता, पाण्डुता, कृशता अरुचि दीनता तन्मयता आदि के बड़े ही हृदयग्राही वर्णन किये हैं। विस्तार भय से केवल कुछ ही उदाहरण नीचे देते हैं —

आंडाळ वियोग में कोकिल से कहती है— मेरे शरीर की हड्डियाँ पिघल रही हैं। भाले के समान ये लम्बे-लम्बे नयन कभी बन्द नहीं होते। निशि-दिन इनसे अश्रुधारा बहती है। दुःख-सागर में डूबकर बिना गोविन्द नामक नाव के मैं कष्ट भोगती हूँ। हे कोकिल! तू कदाचित् इस व्याधि से परिचित है जिसका जन्म प्रियजन विच्छेद से होता है। कांचन-सम कांति युक्त शरीर वाले मेरे प्रियतम को यहाँ आने का निमन्त्रण दे दे।[1]

नम्माळ्वार तथा तिरुमंगै आळ्वार ने मातृ-वचन द्वारा विरह में नायिका की दशा का वर्णन कराया है —

'मेरी पुत्री का मन द्रवित हो गया है। उसकी आँखें भर आती हैं और वह दीर्घ निःश्वास लेती रहती है। खाना-पीना तो वह बिलकुल भूल गयी है। नींद का त्याग तो वह पहले ही कर चुकी है। वह सर्वदा प्रियतम के नाम को ही रटती रहती है। वह अपनी सहेलियों से कहती है कि मुझे मेरे प्रियतम के पास ले जाओ। हाय री भाग्यहीनता! ऐसी पुत्री मेरी है जो मेरे शासन में सीमित नहीं रह सकती और इस कारण लोक में मुझ पर कलंक सा लग गया है।[2]

"वियोग दुःख में वह अपनी सहेलियों तक से मुस्करा कर बातें नहीं करती। अपने स्तनों पर चन्दन नहीं लगाती। नयनों में अंजन नहीं लगाती। अपने कुन्तल को पुष्पों से अलंकृत नहीं करती। सदा प्रियतम का ही नाम रटती रहती है।'[3]

—

१ एन्बुरुगि इनवेल नेडुङ्कण्गळ् इमै पोरुन्दा पल नाळुम्
तुन्बक्कडल पुक्कु वैकुन्दनेन्बदोर् तोणी पेरादु उऴल्किन्ऱ न
अन्बुडैयारै पिरिवुऱु नोय् अदु नीयुम् अऱिदि कुयिले।
पोन्पुरै मेनिक्करुळक्कोडियुडै पुण्णियनै वरक्कूवाय्।

—नाच्चियार तिरुमोऴि ५ ४

२ आविलुम् उम पेरगी मलोरवळ्
उणवुम् निनैत्तिल् सुक निनैम्नु
कारणं पेरिदु वैयार कुडियाळ्
कमल नेडु कण् तुयिल मरन्ताळ्।

—पेरिय तिरुमोऴि २ ७ २

३ कुळम्बु पुरवम् सोऴियु मरन्ताळ्
नुम मुग वामु कोण्डु अणियाळ्

नम्माळ्वार की नायिका कहती है — 'हे मन्द मारुत ! अब मुझे तुम्हारे प्रति कोई आकर्षण नहीं रहा। मेरे हृदय को तो प्रियतम ले गया। अब तुम काहे को सताते हो ? शीतल होकर भी जलाते क्यों हो ?'[1] (वियोग में) एक-एक क्षण एक-एक युग के समान लगता है। हृदय वियोग में टुकड़ा-टुकड़ा हो जाता है। मेरा शरीर क्षीण होता जाता है। आश्चर्य है कि मैं प्रिय वियोग में कैसे जीवित हूँ ?'[2]

नायिका समुद्र को देखकर कहती है — 'हे समुद्र ! दिन रात तुम गरजते रहते हो मानो हृदय को द्रवित कर वेदना-तरंगों को लहराकर रोते रहते हो ? क्या तुम्हारी भी मेरी जैसी दशा हो गयी है ? तुम किस के वियोग में इस तरह रोते हो ?'[3] वियोगिनी नायिका कहती है— 'सारा जगत् दीर्घ निद्रा में मग्न है। सर्वत्र सन्नाटे का साम्राज्य है। विशाल सागर की तरह अन्धकार मेरे चारों ओर फैला हुआ है। इस नीरव रजनी में मैं ही केवल जाग रही हूँ। अगर मेरा प्रियतम न आए तो कौन मुझे सान्त्वना दे सकेगा ?'[4]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में सूरदास ने मधुर भक्ति के वियोग पक्ष का पर्याप्त वर्णन किया है। विरह की महत्ता बतलाते हुए सूर कहते हैं —

---

मुडक्कुष्ठ कुदर्द वरुम्बिमी एमुवळ
कोल मम्मलर कुळ्कु मामियाळ। —पेरिय तिरुमोळि ८-७-२

१ तनि नेंजम मुन्नवर पुळ्ळ कवर्न्दनु तन्नवुळ्ळाद
इनि नेंजम इङु कवर्वदु यामिलम नी नडुवे
मुनिवल मेरुन्दी मुळै मुवताम मुदि मुडु मुळारन्दु
पनिवलमारुदमे ! एम्मदाविपनिप्पियदवे ?

—तिरुविरुत्तम ४

२ पनिनिप्पियस्वाक उयम तम वाडै इत्ताम इन्नूर
पनिप्पियत वेत्ताम तनियु एरियीयुम ।”

—वही ५

३ कामुरुवंमरवोडु एनने ! इराप्पकल
नी मुट्रुकुम तुयिलसाय नेंजुरुकि एंगुतियाल
ती मुट्रुप्पिलंकै कडिनाम ताळ नवम्
या मुट्रुम उरुवायो ? वाळी कनै कडले।

—तिरुवायमोळि २ १ : ३

४ मरेत्ताम तुञ्जी उलकेल्लाम नळियिरुळाय
मीरेत्ताम तेरी ओर नीळिरवाय नीण्डताल
पारेत्ताम उण्ड अम्मान्यवाल वाराताल
यार ? एन्नै ! वल्वमपेन प्राविकाप्पार इनि।

—वही २ ४ १

ऊधौ बिरही प्रेमु करै।
ज्यौं बिनु पुट पट गहत न रंग कौं, रंग न रसै परै॥
ज्यौं धर दहै बीज अंकुर गिरि, तौ सत फरनि फरै।
ज्यौं घट अनल दहत तन अपनौ, पुनि पय अमी भरै॥
ज्यौं रन सूर सहै सर सन्मुख तौ रवि रथहु अरै।
सूर गुपाल प्रेम-पथ चलि करि क्यौं दुख सुखनि डरै॥[1]

विरहावस्था में गोपियों की भाव-दशा को सूर का निम्नलिखित पद स्पष्ट करता है —

निसि दिन बरसत नैन हमारे।
सदा रहति बरषा रितु हम पर जब तें स्याम सिधारे॥
दृग अंजन न रहत निसि बासर, कर कपोल भये कारे।
कंचुकि-पट सूखत नहिं कबहूँ उर बिच बहत पनारे॥
आँसू-सलिल सबै भइ काया पल न जात रिस टारे।
सूरदास प्रभु यहै परेखौ, गोकुल काहें बिसारे॥[2]

विरहोन्माद में उनको नाना प्रकार की भावनाओं से रंजित होकर कभी-कभी एक ही वस्तु भिन्न भिन्न रूप में दिखाई देती है। उमड़े हुए बादल विरहिणियों के लिए कैसे भीषण दीख पड़ते हैं —

देखियत चहुँ दिसि तें घन घोरे।
मानौ मत्त मदन के हथियनि बलकरि बंधन तोरे॥
स्याम सुभग तन चुवत गंडमद, बरषत थोरे-थोरे।
रुकत न पवन महावत हू पै, मुरत न अंकुस मोरे॥
मनौ निकसि बग-पाँति-दंत, उर अवधि सरोवर फोरे।
बिनु बेसा बल निकसि नयन जल, कुच कंचुकि बंद बोरे॥
तब तिहिं समय आनि ऐरावति, ब्रजपति सौं कर जोरे।
अब सुनि सूर कान्ह-केहरि बिनु, गरत गात जसें ओरे॥[3]

परमानन्ददास ने विरह के विषय में कहा —

बिरह अगिनिदहित प्रीति को चोज,
बिनु लागे कैसे जानत है इन नैननि को रोज।
स्याम मनोहर बिछुरे सखी री बैरी भयो मनोज
परमानन्द बिछुरे जे मर ते हैं राजा भोज।

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध), पद सं० ४६०४ ना० प्र० सभा काशी।
२ वही ( „ ) पद सं० ३८५४ ना० प्र० सभा काशी।
३ वही ( „ ), पद सं० ३९२१, ना० प्र० सभा काशी।

परमानन्ददास के निम्नलिखित पद में गोपियों के विरहोद्‌गार प्रकट हुए हैं—

मारग माधो को जोवै,
यह अनुहारि न देख्यो कोऊ जो नैनन दुख खोवै।
बाल विनोद किये नवनन्दन सुमिरि सुमिरि गुन रोवैं,
बासर पति गृह काज न भावै निस भरि नींद न सोवै।
प्रन्तरगति की बिथा मानसी सो तन अधिक बियोवै।
परमानन्ददास गोविन्द बिन गोकुल जननु उजोवै।[1]

मीरा का समस्त काव्य एक प्रकार से विरह-काव्य है। मीरा के विरह में आन्तरिक वेदना का समावेश अधिक है :—

प्रभु जी थे कहाँ गया नेहड़ो लगाय।
छोड़्या म्हाँ विस्वास संगाती, प्रेम री बाती बलाय॥
विरह समंद में छोड़ गया छो, नेह री नाव चलाय।
मीरा रे प्रभु कबरे मिलोगे, थे बिन रह्या न जाय॥[2]

× × ×

और—

रमैया बिन नींद न आवै।
नींद न आवै विरह सतावै प्रेम की आँच डुलावै।
बिन पिया जोत मन्दिर अंधियारी दीपक दाय न आवै।
पिया बिन मेरी सेज अलूनी जागत रैण बिहावै।[3]

× × ×

पीया बिन रह्यों ण जावां।
तन मन जीवन प्रीतम वार्‌यां।
निस दिन जोवां बाट कब कब पुकारां।
मीरा रे प्रभु आसा थारी दासी कंठ लगावां॥[4]

शान्ता-भक्ति

हरिभक्तिरसामृतसिन्धु' में श्री रूपगोस्वामी ने कहा है कि जहाँ सुख-दुख न हो, द्वेष और मत्सरता नहीं हो, समस्त प्राणियों में सम-भाव हो—वहीं शान्त रस रहता है।[5]

---

१ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—पृ ६८१ से उद्धृत।
२ मीरा की पदावली—पं परशुराम चतुर्वेदी, पद सं ९४ (नवाँ संस्करण)।
३ वही " ७४ ( " )
४ वही " , ७१ ( , )
५. नास्ति यत्र सुखं दुःखं न द्वेषो न च मत्सरः।
समः सर्वेषु भूतेषु स शान्तः प्रथितो रसः॥
—भक्तिरसामृतसिन्धु, पश्चिम विभाग लहरी १ पृ० ३२१

'संसार की अनित्यता, आत्मभाव का त्याग और ईश्वर भक्ति अथवा ज्ञान द्वारा प्राप्त की गई चित्त की स्थिर अवस्था से जिस परमानन्द को भक्त अथवा ज्ञानी पाता है, वही शान्त भाव है और काव्य में व्यक्त होकर काव्य शास्त्र के अनुसार शान्त रस है। सत्संग उपदेश भक्ति अथवा ज्ञान सम्बन्धी शास्त्रों का विचार इस रस के उद्दीपन विभाव हैं। चित्त शान्ति को बढ़ाने वाले पवित्र विचार और भाव जैसे निर्पेक्षता निरहंकारिता आदि संचारी हैं और रोमांच प्रकम्पादि हर्ष-द्योतक चिह्न अनुभाव हैं।'[1]

आळवार भक्तों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों के सूरदास आदि के पदों में जहाँ वैराग्य, आत्म प्रबोध, विनय, आत्म विवेचन आदि भावों की अभिव्यक्ति हुई है वहाँ शान्त रस की धारा प्रवाहमान है। प्रथम तीन आळवार—पोयगै आळवार, भूतत्ताळवार, पेयाळवार की भक्ति प्रमुखतया शान्ता भक्ति है। शान्ता भक्ति के कुछ उदाहरण नीचे देते हैं —

पेयाळवार कहते हैं—'रे मन! भगवान् के नामों का उच्चारण करो तुम्हारा उद्धार अवश्य होगा।'[2]

तोंडरडिप्पोडि आळवार कहते हैं—"मेरे मन में थोड़ी सी पवित्रता नहीं है। मुँह से मधुवचन ही निकलता है। क्रोध के कारण मैं ईर्ष्या का दमन नहीं कर पाता। मुझ पर शासन करने वाले महाप्रभु! मेरा उद्धार हो सकता है?"[3]

तिरुमंगै आळवार कहते हैं—"मैं आज समझ गया कि बीबी-बच्चे और बन्धु मेरी सहायता नहीं कर सकते। हे भगवान्! तुम्हारे अनुग्रह रूपी तलवार से सांसारिक बन्धनों को मैंने काट दिया। पंचेन्द्रियों से लड़कर मैंने विजय प्राप्त की। अब मैंने अपने को आपकी सेवा में अर्पित कर दिया है।"[4] 'सुन्दरियों की संगति में रहकर सुख भोगने वाले तथा बड़े-बड़े राज्यों पर शासन करने वाले सभी मर गये। लौटकर नहीं आये। तब मैं क्यों वैवाहिक जीवन के सुखों की कामना करूँ? अब मैं आपके पास आया हूँ।"[5]

---

१ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ६१०।

२ मुन्द्राम तिरुवंतादि ८। ३ तिरुमालै ३०।

४ पिरिन्देन पेटूमक्कळ पेन्टिरेन्रिवर पिन्नुवनायु
अरिन्देन नी पणित्त अरुळ मुम पोरुळाळ् एनि
एरिन्देन ऐम्पुलन्कळ् कडर् तीर पुरिन्दु अन्नु
शेरिन्देन तिरुवडिक्के तिरुविण्णकर मेयवने।
— पेरिय तिरुमोऴि ६-४

५ पाण्डेन वण्डरयुम कुळलार्कळ् पल्लायिरवर
मीण्डार वंयवेर्मणाल मरुवरिय तूलमुटैय
माण्डार्गळ् मण्डार मण्णो। मर्म वाळ्क्कै तम्मे
वेण्डेन तिरुनरैयूर निन्ऱाय् तिरुविण्णकर मेयवने।
—वही १२२

तिरुमंगै आळवार उपदेश देते हैं—"रे मन ! याद रखो ! बुढ़ापा आयगा। कुन्तल वाली ललनाएँ मिलकर तुम पर हँसेंगी। तुम्हें खाँसते देखकर वे तुम्हारा परिहास करेंगी।' [1] शरीर क्षीण हो जायगा और मुँह से शब्द कठिनाई से निकल पायेंगे। पीठ कूबड़ हो जायगी और तुम्हें लाठी के सहारे चलना पड़ेगा। तब तुम पर सुन्दरियाँ ताना मारेंगी।" "ऐसी दशा के आने के पहले ही अभी से भगवान् का स्मरण कर मुक्त बन जाओ। रे, मन ! समझ लो।' [2]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवियों में अन्य भक्तों की अपेक्षा सूरदास और परमानन्ददास ने शान्ता भक्ति के भाव को व्यक्त करने वाले पद अधिक संख्या में लिखे हैं।

सूरदास कहते हैं—

नमो-नमो हे कृपानिधान।
चितवत कृपाकटाक्ष तुम्हारी मिटि गयौ तम-अज्ञान।
मोह निसा कौ लेस रह्यौ नहिं भयौ बिबेक बिहान।
आतम रूप सकल घट दरस्यौ उदय कियौ रबि-ज्ञान।
मैं-मेरी अब रही न मेरैं छुट्यौ देह-अभिमान।
भावै परौ आजुही यह तन भावै रहौ अमान।
मेरैं जिय अब यहै लालसा लीला श्री भगवान।
स्रवन करौं निसि-बासर हित सौं सूर तुम्हारौ गान।[3]

और—

सकल तजि भजि मन चरन मुरारि।
स्रुति सुमृति मुनि जन सब भाषत मैं हूँ कहत पुकारि।
जैसे सुपने सोइ देखियत तैसी यह संसार।
जात बिलै ह्वै छिनक मात्र मैं उघरत नैन-किंवार।
बारम्बार कहत मैं तोसौं जनम-जुआ जनि हारि।
पाछैं भई सु भई सूर जन अजहूँ समुझि सम्हारि।[4]

---

१　कोंगुकुळलार कुडिमियैक्कॊण्डु सिरित्तु ईर
इरुमिन् ? इरुमि एन्बार् मुन्नेनिन्नु ओरुमूक
सिरुक्कॆरिकाल वॆण्डुरैयाल् तेंबुरै
मरुल् मरेंपुर वाम तोळ्पुम एगुनेंजमे।　　—पेरिय तिरुमोळि ९ ४-२

२　कणि वेन्दिसंकुममय नक्कापर कावन्दीमिरिक्क
कुनिवेन्दु नम कोलित तळन्दु दर्दू वायमुम।
　　　　　　　　　　　　—वही ९ ४-६

३　सूरसागर (द्वितीय स्कन्ध) पद सं० ३७६ पृ० १२४ ना० प्र० सभा काशी।
४　वही (　　) ३७४ पृ० १२४ 〃 〃

परमानन्ददास के निम्नलिखित पद में शान्ता भक्ति का भाव व्यक्त हुआ है—

त मन का पुरान सुनि कीना।
अनपायनी भगति नहिं उपजी भूखे दान न दीना ।।
काम न बिसर्यौ क्रोध न बिसर्यौ लोभ न छूट्यौ देवा।
मोह मलिनता मनै नहिं छूटी निफल भई सब सेवा ।।
बाट पारि घर मूसि बिरानो पेट भरे अपराधी।
जेहि परलोक जाय अपकीरति सोइ अविद्या साधी ।।
हिंसा तो मनतें नहिं छूटी जीव दया नहिं पाली।
परमानन्द साधु संगति मिलि कथा पुनीत न चाली ।।[1]

## भक्ति में शरणागति तत्त्व

तृतीय अध्याय में हम मध्ययुगीन भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले "प्रपत्तम्" के सामान्य तत्त्वों के अन्तर्गत शरणागति तत्त्व का उल्लेख कर चुके हैं। अनन्य साध्य भगवत्प्राप्ति में विश्वासपूर्वक भगवान् को ही एक मात्र उपाय समझ कर प्रार्थना करते रहने वाले साधनहीन व्यक्ति की प्रार्थना में निहित निश्चयात्मिका बुद्धि ही प्रपत्ति या शरणागति का स्वरूप है। आळ्वारों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के अनेक पदों में इस शरणागति तत्त्व की अभिव्यक्ति हुई है। इस भक्ति में भगवत्प्राप्ति के लिए भक्त साधन पर नहीं बल्कि भगवान् के अनुग्रह पर निर्भर रहता है। भूतत्ताळ्वार कहते हैं— मनुष्य एक खेत को जोत सकता है। परन्तु भगवान् के अनुग्रह के बिना वह खेत भर नहीं सकती अर्थात् भगवान् के अनुग्रह रूपी वर्षा-जल के बिना वह खेत भर नहीं सकती। (इसी तरह भगवान् के अनुग्रह पर ही मनुष्य के प्रयत्न सफल होते हैं।")[2]

तिरुमलिसै आळ्वार का कथन है— हे भगवान्! समस्त विश्व में तुम्हीं हो। सब तुम्हारे अनुग्रह पर ही निर्भर है। कृपासिन्धु भगवान् तुम हो। तुम्हीं भक्तों के हृदय में भक्ति के बीज बोते हो।"[3]

विस्तार भय से शरणागति तत्त्व को व्यक्त करने वाले आळ्वारों के केवल एक-दो पद ही नीचे देते हैं। तोण्डरडिप्पोडियाळ्वार कहते हैं— मेरा अपना कोई घर नहीं जमीन नहीं दूसरे नाता बन्धु नहीं। फिर भी हे करुणामूर्ति! इस पार्थिव जीवन में आपके चरणों की सुदृढ़ शरण मैंने ग्रहण नहीं की। अब मैं निराश्रय हूँ। भारी क्रन्दन करता हूँ। मुझे आप अपनी शरण में लीजिए।"[4] कुलशेखराळ्वार ने

१ परमानन्दसागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल) प० सं० ६० ।
२ इरण्डाम तिरुवन्तादि १९ ।
३ नान्मुखन तिरुवन्तादि ९० और ३ ।
४ तिरुमालै—२१

भगवान् की शरण को ही एक मात्र सहारा कहा है— हे भगवान्! मैं बहुत कष्ट भोग रहा हूँ। तुम्हारी शरण के सिवा और कोई शरण मुझे नहीं है। जिस तरह माता के क्रुद्ध होकर त्यागने पर भी शिशु माता के प्रेम पर ही आश्रित है उस तरह मैं श्रीआप ही के अनुग्रह पर आश्रित हूँ।'[1]

भगवान् से शरण पाने के लिए प्रार्थना करते हुए सूरदास कहते हैं— हे प्रभु! मैं आपकी शरण में आया हूँ। मैं साधनहीन हूँ अपने पापकर्मों के भार से भयभीत हूँ। अब आपके द्वार पर आकर खड़ा हूँ। अब मुझे आपकी शरण का ही भरोसा है। शरण आये की लज्जा रखिए।[2]

एक दूसरे पद में सूर कहते हैं—"हे प्रभु! मेरे गुण अवगुणों की ओर ध्यान न दीजिए। मैंने योग यज्ञ जप तप व्रत आदि कोई शुभ कर्म नहीं किया। आपके भजन का भी मुझे बल नहीं है। परन्तु आप दयानिधि हैं कृपासिन्धु हैं। मुझे आप अपनी शरण में लें।'[3]

---

१ पेरुमाळ तिरुमोळि ५ : १

२ सरन आए की प्रभु लाज धरिए।
सच्यौ नाहिं धर्म सुचि सील, तप व्रत कछू, कहा मुख लै तुम्हें बिनै करिए।
कछू चाहौं कह्यौं, सकुचि मन मैं रहौं, आपने कर्म लखि त्रास आवै।
यहै निज सार, आधार मेरौ यहै, पतित-पावन बिरद बेद गावै।
जन्म तैं एक टक लागि आसा रही, बिषय-बिष खात नहिं तृप्ति मानी।
जो छिया छरद करि सकल संतनि तजी, तासु तैं मूढ़-मति प्रीति ठानी।
पाप-मारग जिते सबै कीन्हें तिते, बच्यौ नहिं कोउ जहँ सुरति मेरी।
सूर अवगुन भर्यौ, आइ द्वारैं पर्यौ, तकै गोपाल अब सरन तेरी॥
—सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० ११ ना० प्र० सभा काशी।

३ प्रभु मेरे अवगुन न बिचारौ।
कीजै लाज सरन आए की रबि-सुत त्रास निवारौ।
जोग-जग्य-जप-तप नहिं कीन्हौ बेद बिमल नहिं भाख्यौ।
अति रस-लुब्ध स्वान जूठनि ज्यौं अनत नाहिं चित राख्यौ।
जिहिं-जिहिं जोनि फिर्यौ संकट-बस तिहिं-तिहिं यहै कमायौ।
काम-क्रोध-मद-लोभ-ग्रसित ह्वै बिषय परम बिष खायौ।
जो गिरिपति मसि घोरि उदधि मैं लै सुरतरु बिधि हाथ।
मम कृत दोष लिखै बसुधा भरि, तऊ नहिं मिति नाथ।
तुमहिं समान और नहिं दूजौ काहि भजौं हौं दीन।
कामी कुटिल कुचील कुदरसन अपराधी, मतिहीन।
तुम तौ अखिल, अनंत दयानिधि अबिनासी सुख रासि।
भजन-प्रताप नाहिं मैं जान्यौ, पर्यौ मोह की फाँसि।

परमानन्ददास शरणागति की महिमा का वर्णन करते हुए कहते हैं—"जो भगवान् की शरण में गये, उनको भगवान् ने अंगीकार कर लिया। उनके सभी विघ्नों को भगवान् ने दूर किया और उन्हें अभय कर दिया। भगवान् अपनी शरण में आये हुए भक्तों की रक्षा अवश्य करते हैं।"[1]

### भगवान् के सामीप्य की कामना

भगवान् की सेवा में प्रस्तुत होकर किसी भी रूप में भगवान् के सामीप्य को प्राप्त करने के भाव कुछ आळवार भक्तों ने तथा हिन्दी के कुछ कृष्ण भक्त कवियों ने व्यक्त किये हैं। कुलशेखराळ्वार अगले जन्म में ही सही, भगवान् की सामीप्य प्राप्ति की कामना कर प्रार्थना करते हैं—

'मुझे पुन' मांस-संपुष्ट नश्वर नर जीवन धारण करने की कामना नहीं है। मैं अपने को धन्य समझूँगा यदि उस वेंकटाचल में जिसमें कि चिपधारी भगवान् का निवास है अगले जन्म में एक बगुला बनने का सौभाग्य प्राप्त हो।[2]

मुझे चाह नहीं कि असीम अनुपम सुख सम्पत्ति अथवा अप्सर रमणियों के विलासलास्यों से पूर्ण मादक स्वर्गीय आनन्द प्राप्त करूँ। मुझे चाह नहीं कि नितान्त चिरायु व अतुलतम राज भोग प्राप्त करूँ। मैं अपने को धन्य समझूँगा अगर उस

---

तुम सरवग्य सबै बिधि समरथ, असरन-सरन मुरारि।
मोह-समुद्र सूर बूड़त, लीजै भुजा पसारि।
—सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० १११ ना० प्र० सभा, काशी।

१ जाको तुम अंगीकार कियो
तिनके कोटि बिघन सब टारे अभय प्रताप दियो।
यह लालसा भई प्रहलादै सबहि निसंक कियो।
निकसे खम्भ मध्य तें नरहरि आसुर दलि लियो।
× × ×
मृतक भये हरि सबै जिवाए दृष्टिहि अमृत पियो।
परमानन्द भगत के बस सो उपमा कौन दियो।
—अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ६७४ से उद्धृत

२ ऊनेर् सेल्वत्तु उडम्पिरवि यान् वेंडेन्
आनेरेळ्वेन्ड्रान् अडिमैतिरमल्लाल
कूनेर् चंगमिडत्तान् तन् वेंकडत्तु
कोनेरि वाऴुम् कुरुकाय् पिरप्पेने।
—पेरुमाळ तिरुमोऴी ४ १

वेंकटाचल की जिसमें मधु रसोज्ज्वल मादक कुसुम मंजरियों से पूर्ण नन्दन वनोपम उद्यान हैं, निर्मल निर्झरिणी में एक मीन होने का परम सौभाग्य प्राप्त हो।"[1]

"क्षीर सागर की धवल तरंगों को परिपूत करके प्रोत्साहित भगवान् वेंकटवासी के पावन पद-कमलों के दर्शनार्थ गीत-रस-लहरी में निमज्जित भ्रमर-समूह के झंकार गुंजित वेंकट गिरि की वाटिका में एक चंपक कुसुम बन जाऊँ।"[2]

महापापियों को भी अपनी शरण में लेने वाले कृपा-सिन्धु भगवान्! हे अनाघन्त श्रेष्ठ महान् वेंकटवासी! मैं तुम्हारे मन्दिर का वह सोपान बन जाऊँ जिस पर चढ़कर अप्सराएँ देव और मरुद्गण तुम्हारे दर्शनार्थ मन्दिर में प्रवेश करते हैं।[3]

'संसार भर का शासक होने पर भी अथवा उर्वशी जैसी अप्सर-रमणियों को प्राप्त करने पर भी मुझे सन्तोष न होगा। मुझे केवल चाह इस बात की है कि अगले जन्म में वेंकटवासी भगवान् की सेवा में प्रस्तुत कुछ भी हो जाऊँ।"[4]

कुलशेखराळ्वार के पदों में निहित यही भाव रसखान के निम्न पदों में द्रष्टव्य है। देखिए, कितनी समानता है :—

---

१ आनाद चेल्वत् तरम्बैयरकळ्तर्कुळ
वानाळुम् चेल्वमुम मण्णरसुम याम वेंडेम
तेनार पूञ्चोलै तिरुवेंकटच्चुनैयिल
मीनाय पिरक्कुम विदियुडैयेनावेने।
—पेरुमाळ तिरुमोळी ४ : ?

२ कोोलमदमळियैक्कुलमु तन्मार्कळ्कुळ
कम्पुयिलुम मायोन कळलिणैकाण कान्तरकु
पम्पकरम वरिवण्डाल पण्णाकुम वेंकटत्
चेम्पकमाह तिरुं'म तिरुडयेनावेने।
—वही ४ ४

३ वेडियाय वल्विनेकळ तीर्क्कुम तिरुमाले
नेडियोने! वेंकटवा! निन्कोयिलिनि वाचल
अडियारुम वानवरुम अरम्बैयरुमकिडन्तियंकुम
पडियाय किडन्तु उन्पवळवाय काण्बेने।
—वही ४ : १

४ उम्बरुलकाण्डु ओरु कुडैक्कीळ उरुप्पसि तन
अपोर्कलैयल्कुल पेरुम आदरियेन
चेंपवळवायान तिरुवेंकटमेन्नुम
एम्पेरुमान पोन्मलै येल एतेनुमावेने।
—वही ४ १०

"मानुष हौं तो वही 'रसखान', बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन।
जो पसु हौं तो कहा बस मेरो, चरौं नित नंद की धेनु मँझारन॥
पाहन हौं तो वही गिरि को, जो धर्यो कर छत्र पुरंदर धारन।
जो खग हौं तो बसेरो करौं मिलि कालिंदी कूल कदम्ब की डारन॥[1]
"जो रसना-रसना बिलसै तेहि देहु सदा निज नाम उचारन।
मो कर नीकी करैं करनी, जु पै कुंज कुटीरन देहु बुहारन॥
सिद्धि समृद्धि सबै 'रसखान' लहौं ब्रज रेनुका अंग सँवारन।
खास निवास मिलै जु पै तौ वही कालिंदी कूल कदम्ब की डारन॥[2]
"या लकुटी अरु कामरिया पर, राज तिहूँपुर को तजि डारौं।
आठहुँ सिद्धि नवो निधि को सुख नंद की गाय चराय बिसारौं॥
'रसखानि' कबौं इन आँखिन सौं ब्रज के बन बाग तड़ाग निहारौं।
कोटिक हू कलधौत के धाम करील की कुंजन ऊपर वारौं॥"[3]

अनन्याश्रय और भगवान् की भक्तवत्सलता

केवल अपने एक इष्ट का ही आश्रय ग्रहण करना अनन्याश्रय कहलाता है। भक्तों का विश्वास है कि एकान्त प्रेम के बिना प्रेम की उत्कृष्ट स्फूर्ति नहीं होती। अनन्याश्रय भाव को व्यक्त करने वाले पद आळवारों ने तथा हिन्दी-कृष्ण भक्त कवियों ने लिखे हैं। तोंडरडिप्पोडियाळवार का कथन है— हे मतिहीन मनुष्य लोगो! गोविन्द के अतिरिक्त कोई अन्य देवता भी है क्या? किसी संकट-ग्रस्त समय के सिवाय अन्य समयों में तुम लोग एक ही जगन्नाथ को पहचान नहीं पाते। समझ लीजिए, कोई उनसे महान् नहीं है। उनके अतिरिक्त अन्य देवता वास्तविक नहीं है। जिस भगवान् ने संकट-ग्रस्त अवसर पर गायों का संरक्षण किया था उस गोपालक पुरुषोत्तम मेरे प्रभु के चरणों की ही वन्दना कीजिए।"[4]

सूरदास अनन्याश्रयता प्रकट करते हुए कहते हैं —

तुम बिनु भूलोइ भूलो डोलत।
लालचि लागि कोटि देवनि के फिरत कपाटनि खोलत॥

---

१ रसखानि का अमर काव्य (सं० दुर्गाशंकर मिश्र) पृ० ४५
२ वही पृ० ४५
३ वही, पृ० ४५
४ 'मट्टुम् ओर् दैवमुण्डो? मतियिला मानिडङ्गाळ्।
उट्रपोदन्ऱि नीङ्गळ् ओरुवनॆन्ऱुणरमाट्टीर्
अट्रमे ओन्ऱरियीर् अवनल्लाल् दैवमिल्लै
कट्रिनम् मेयत्त ऎन्दै कळलिणै पणिमिन् नीरे॥
—तिरुमालै, ८

> जब लगि सरबस दीजै उनकौं, तबहीं लगि यह प्रीति।
> फल मोचत फिरि जात मुकर ह्वै यह दैवन की रीति॥
> एकनि कौं जिय-बलि दै पूजै पूजत नैकु न तूठे।
> तब पहिचानि सबनि कौं छाँड़ि, नख-सिख लौं सब झूठे॥
> कंचन-मनि तजि काँचहिं सैंतत या माया के लीन्हे।
> चारि पदारथ हू कौ दाता सु तौ बिसर्जन कीन्हे॥
> तुम कृतज्ञ करुनामय केसव अखिल लोक के नायक।
> 'सूरदास' हम दृढ़ करि पकरे, अब यह चरन सहायक॥[1]

परमानन्ददास कहते हैं —

> कहुते देवी कहुते देवा कौन कौन को मनाऊँ।
> हौं अधीन स्यामसुन्दर कौ चरन कमल पावन चितु गाऊँ॥
> लोक लोक प्रति सब कोऊ ठाकुर अपने अपने के सुखदायक।
> मोहि बड़ु अवर और मुरली गोपी बल्लभ गोकुल नायक॥
> देव मधुर मानव मुनि ग्यानी हरि को दियो सबै कोऊ पावै।
> हौं बलिहारी 'दास परमानन्द' अपना ठाकुर काहे न भावै॥[2]

जब भक्त अनन्य भाव से भगवान् को भजता है, तब वह निश्चिन्त होकर उन पर निर्भर भी होता है। भक्त को यह दृढ़ विश्वास हो जाता है कि भगवान् पर निर्भर होने से वे उसे अंगीकार कर लेते हैं। फिर उसका कोई कुछ बिगाड़ नहीं सकता। भक्त को भगवान् की भक्तवत्सलता का बड़ा सहारा है। भक्त उनकी दया और कृपा पर भरोसा रखता है। इन भावों को व्यक्त करने वाले अनेक पद आळ्वारों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के मिल जाते हैं।

कुलशेखराळ्वार ने लिखा है कि भक्त को किस प्रकार भगवान् पर निर्भर रहना चाहिए जिससे कि वह भक्तवत्सल भगवान् की दया का पात्र हो सकता है। कुलशेखराळ्वार का कहना है —

"अत्यधिक क्रोध से शिशु को जन्म देने वाली माता के त्यागने पर भी माता का ही स्मरण कर रोने वाले (माता के प्रेम पर आश्रित बच्चे के समान) बच्चे के समान।"[3]

---

१ सूर विनय पदावली (सं० प्रभुदयाल मीतल), पद सं० पृ० २१
२ परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल) पद सं० ८७७
३ "अरिविलमत्ताल ईन्ऱताय अकर्ऱिडिनुम मऱ्ऱवळ तन।
अरुळ्निनैन्दे अऴुम् कुऴविअदुवे पोन्ऱिरुन्देने।"
—पेरुमाळ तिरुमोऴी ५ : १

'अपने पति के द्वारा बहुत सताने पर भी उसका त्याग नहीं कर उसी की सेवा में तत्पर रहने वाली सत्कुलोत्पन्ना पत्नी के समान।'[1]

"राजा के द्वारा बहुत अन्याय और कष्ट भोगने पर भी उस पर निर्भर रहने वाली प्रजा के समान।"[2]

"आयुधों से चीर-फाड़कर कष्ट देने पर भी अपनी ही भलाई के लिए करने वाले वैद्य के प्रति स्नेह रखने वाले रोगी के समान।'[3]

यह विचार पाश्चात्य कवि श्री टी॰ एस॰ इलियट की एक कविता में भी देखने को मिलता है। देखिए, कितनी समानता है। प्रसंग वश श्री इलियट की कविता की उन पंक्तियों को उद्धृत करते हैं :—

> 'The wounded surgeon plies the steel
> That questions the distempered part,
> Beneath the bleeding hands we feel
> The sharp compassion of the healers art
> Resolving the enigma of the fever chart.
>
> —East Coker ' *Four Quartrets*",
> by T S Eliot, p 20

'सघन समुद्र ही समुद्र को पाकर, किनारे को देख न सकने के कारण निराश होकर बार-बार जहाज के खम्भे पर ही लौटने वाले (जहाज के) पक्षी के समान।'[4]

"अत्यधिक प्रकाश और गरमी लगाने पर भी केवल सूरज की किरणों पर ही खिलने वाले कमल के समान।"[5]

—

१ कण्डारिकळ्वनवे कादलन ताम चेय्दिडिनुम
कोण्डानैयल्लाल अरियाक्कुलमकळ पोल।"
—पेरुमाळ तिरुमोळि ५ : २

२ "तान नोक्कादु एत्तुयरम चेय्दिडिनुम तारवेन्दन
कोल नोक्कि वाळुम कुडि पोन्दिरुन्देने।'
—वही ५

३ "वाळाल अरुत्तु चुडिनुम मरुत्तुवन पाल
माळाद कादल नोयाळन पोल मायत्ताल"
—वही ५ ४

४ "एङ्गुम पोय करै काणादु एरिकडल वाइमीण्डेयुम
वंगत्तिन कूम्बेरुम मापरवै पोन्रेने।"
—वही ५ ५

५ चेन्दळले वन्दु अळलैच्चेय्दिडिनुम चेङ्कमलम
अन्तरम्चेर वेङ्कदिरोर्कल्लाल अलरावाल

मैं केवल हूँ भगवान्! आपकी दया पर निर्भर हूँ। मेरा मन अन्यत्र सुख नहीं पायेगा।"

कुलशेखर ने जितनी उपमाओं से अपने और भगवान् के सम्बन्ध को प्रकट व्यक्त किया उनके दर्शन अन्यत्र दुर्लभ हैं। हिन्दी के कृष्ण भक्त-कवियों में केवल सूरदास जी के एक पद में उपर्युक्त प्रकार के विचार व्यक्त हुए हैं। सूरदास कहते हैं:—

"मेरो मन अनत कहाँ सुख पावै।
जैसें उड़ि जहाज कौ पच्छी, फिरि जहाज पर आवै॥
कमल-नैन कौ छाँड़ि महातम और देव कौं ध्यावै।
परम गंग कौं छाँड़ि पियासौ दुरमति कूप खनावै॥
जिहिं मधुकर अंबुज-रस चाख्यौ, क्यों करील-फल भावै।
'सूरदास' प्रभु कामधेनु तजि छेरी कौन दुहावै॥"[1]

## भक्ति की सार्वजनीनता

आळ्वार भक्तों की यह मान्यता थी कि भक्तों में जाति विद्या रूप कुल धन और क्रियादि का भेद नहीं होना चाहिए और भक्ति के क्षेत्र में ऊँच-नीच का विचार त्यागना चाहिए। आळ्वार भक्तों ने अपनी इस विचारधारा को व्यावहारिक जगत् में भी प्रकट किया है। बारह आळ्वारों में कुछ निम्न जाति के थे कुछ बहुत ही गरीब थे। उस प्राचीनकाल में अगर मधुर कवि जैसे ब्राह्मण भक्त नम्माळ्वार जैसे निम्न जाति के व्यक्ति को गुरु रूप में स्वीकार कर सकता था तो इससे और उच्च आदर्श क्या हो सकता है?

तोंडरडिप्पोडी आळ्वार कहते हैं— 'विशुद्ध भक्ति-मार्ग पर चलने वाले निर्मल भक्त लोग चाहे निम्न जाति के क्यों न हों अगर वे भगवान् के भक्त (दास) हैं तो उनकी सेवा अवश्य कीजिए, उन्हें दीजिए और उनसे लीजिए। वे लोग भगवान् के सदृश पूजनीय हैं।"[2] चारों वेदों में प्रवीण होकर, मनुष्यों के नेता बनकर फिरने

वेन्तुयरवीडुमिविडुम विदुवसकोटुन्मा ! उन
अन्तमिल सीर्कस्माल अकमुर्ळय मोहूँगे ।

—पेरुमाळ तिरुमोळी ५ ६

---

१ सूर विनय पदावली—सं० प्रभुदयाल मीतल पद सं २१ पृ० ९७

२ पळुदिला वोळुकलाट्टुप्पल चतुप्पेदिमार्गळ !
इळिकुलत्तवर्गळेलुम एम्मडियार्गळागिल
तोळुमिनीर कोडुमिन कोळ्मिन एन्ड्रु निन्नोडुम वोक्क
वळिपड अरुळिनायपोल मदिळ तिरुवरंगत्ताने ।

—तिरुमालै, ४२

वाले ब्राह्मण लोग भी अगर भक्तों (निम्न जाति के) की अवहेलना करेंगे तो वे उसी क्षण (भक्तों की अवहेलना करते समय) नीच से नीच जाति के हो जाते हैं।"[1]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी भक्तों में ऊँच नीच के विचार को त्याज्य को कहा है। सूरदास जी कहते हैं —

"कहौ शुक श्री भागवत विचार।
जाति पाँति कोउ पूछत नाहीं श्रीपति के दरबार।"[2]
'बैठत सबै सभा हरि जू की ! कौन बड़ो को छोट ?
सूरदास पारस के परसे मिटति लोहे की खोट॥'[3]

भक्तवर हरिराम व्यास के अनुसार भक्ति और जाति में बैर है।

"व्यास जाति तजि भक्ति कर, कहत भागवत टेरि।
जातिहि भक्तिहि ना बनै ज्यों केरा ढिग बेरि॥"[4]

श्री हित हरिवंश भक्ति के क्षेत्र में विप्र-शूद्र का भेद नहीं मानते। वे कहते हैं —

"जहाँ श्री हरिवंश प्रेम उन्माद।
कुल बिन ग्रहौं कौन सौ बाद।
सहज प्रेम रस लखि पावक।
रंक ईश समुझत नाहीं।
विप्र शूद्र न कौन कुल जात।
सुनहु रसिक हरिवंश विलास।"[5]

## गुरु महिमा, सत्संग और वैराग्य

आळ्वारों भक्तों ने भक्ति-साधना में गुरु का महत्त्वपूर्ण स्थान माना है। उन्होंने गुरु को ईश्वर सदृश बताया है। सत्संग और वैराग्य की आवश्यकता पर भी उन्होंने जोर दिया है। (तृतीय अध्याय में मध्ययुगीन भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले 'प्रबन्धम्' के सामान्य तत्वों का विवेचन करते समय आळ्वारों के शरणागती

---

१ अमरवोरंगमाऱुम् वेदमोर् नान्गुम् ओदि
तमर्गळिल् तलैवराय चातियन्तणर्गळेलुम्
नुमर्गळैप् पऴिप्परेल नोडिप्पोऴुदाळविस अगि
अवर्गळ् नाम पुलैयर पोलुम अरंगमानगरुळाने।

—तिरुमालै, ४३

२ सूरसागर (प्रथम स्कन्ध), पद सं० २३१ ना० प्र० सभा काशी।

३ वही ( " ) पद सं० २३२ " "

४ व्यासवाणी, पृ० १८६

५. श्री हित चौरासी सेवक वाणी, पृ० ५२

विचारों पर प्रकाश डाल चुके हैं। अतः यहाँ संक्षेप में आळ्वारों के विचारों की तुलना आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के तत्सम्बन्धी विचारों से करेंगे।)

## गुरु महिमा

मधुर कवि गुरु की स्तुति करते हुए कहते हैं—"गुरु (नम्माळ्वार) का नाम लेते ही मेरी जिह्वा अमृत का आस्वादन सा आनन्द प्राप्त करती है। वेद के गूढ़ से गूढ़ तत्वों को गुरु ने ही मुझे सरलता से समझाया। श्रेष्ठ गुरु की दासता स्वीकार कर मैं अपने को धन्य समझता हूँ। मुझ में वास करने वाले समस्त दोषों को गुरु ने ही दूर किया। मैं श्रेष्ठ गुरु की महिमा दिशा-दिशा में फैला दूँगा। मैं गुरु की कृपा की भावना करता हूँ।"[1]

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी गुरु की महिमा स्वीकार की है। सूरदास जी कहते हैं—

> गुरु बिनु ऐसी कौन करै ?
> माला-तिलक मनोहर बाना, लै सिर छत्र धरै।
> भवसागर तें बूड़त राखै, दीपक हाथ धरै।
> सूर स्याम गुरु ऐसो समरथ छिन में लै उधरै ॥[2]

और—

> हरि गुरु एक रूप नृप जानि। यामैं कछु सन्देह न आनि।
> गुरु प्रसन्न हरि परसन होइ। गुरु के दुखित दुखित हरि होइ।[3]

हितहरिवंश मनुष्य के कल्याण के लिए गुरु-चरणों का आश्रय ग्रहण करना आवश्यक समझते हैं—

> जय श्री हितहरिवंश विचारि के अनुसर वेद गुरु चरण गहि।[4]

## सत्संग

सत्संग की कामना कर राजा कुलशेखर ने कहा है—"अमृत-सम भगवान् की स्तुति कर, भगवान् को अन्तःकरण में धारण कर, भगवान् का गुण-गान कर नाचते नाचते थक जाने वाले भक्तों के मंडल में जा मिलने का सौभाग्य मुझे कब प्राप्त होगा ?"[5] भगवान् की दिव्य लीलाओं का आनन्दाश्रु बहाकर, अश्रुधारा से भीगने वाले भगवान् के मन्दिर के प्रांगण में नाचने वाले श्रेष्ठ साधुजनों की चरण धूलि को मैं अपने मस्तक पर लगाऊँगा।"[6]

---

१ कण्णिणुण् सिरुत्ताम्बु १ ८, ७।
२ सूरसागर, (षष्ठ स्कन्ध) पद सं० ४१७ ना० प्र० सभा काशी।
३ वही ( ) पद सं० ४१६ द्वितीय संस्करण।
४ श्री हित स्फुट वाणी श्री पृ० ९।
५ पेरुमाळ तिरुमोळि २ १
६ वही २ १

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी सत्संग की आवश्यकता बताई है। सूरदास जी ने एक पद में साधु-संगति को मुक्ति का अंश कहा है—

> सुवा चलि ता बन को रस पीजै।
> जा बन राम-नाम अमृत-रस श्रवन पात्र भरि लीजै।
> बन बारानसि मुक्ति-क्षेत्र है, चलि तोकों दिखराऊँ।
> सूरदास साधुनि की संगति बड़े भाग्य जो पाऊँ॥[1]

हितहरिवंश जी ने भी सत्संग की महिमा स्वीकार की है—

> तबहिं राख सतसंग में जबहिं प्रेम रस भेव।
> सुख चाहत हरिवंश हित कृष्ण कल्पतरु सेव।[2]

हरिराम व्यास सत्संग को महत्त्व देते हुए कहते हैं—

> करौ सेवा साधुन ही सौं संग।
> पलि पलि जाय असाधु संग ते काम करत चित भंग।
> हरि ते हरिदासनि की सेवा परम भक्ति को अंग॥[3]

और—

> साधु सरोवरहु को सो फूल।
> जिनकी संगति भक्ति देति, हरि हरत सकल भ्रमसूल।[4]

वैराग्य

भक्ति-पथ के पथिक के लिए सांसारिक विषयों को तथा उन विषयों से सम्बन्ध रखने वाले पदार्थों का त्याग कर उनके प्रति वैराग्य भाव रखना परमावश्यक है। आळ्वारों ने वैराग्य की आवश्यकता पर बहुत कहा है। वे सभी स्वयं वैराग्यपूर्ण जीवन बिताते थे। (इसका विस्तृत विवेचन तृतीय अध्याय में हो चुका है।)

हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों ने भी भक्ति-पथ में वैराग्यपूर्ण जीवन बिताने की आवश्यकता प्रकट की है। सूर ने अनेक पदों में सांसारिक सम्बन्धों की निस्सारता प्रदर्शित की है—

> हरि हौं महापतित अभिमानी।
> परमारथ सौं विरत, विषय रत भाव भगति नहिं नेकहु जानी।
> निसि-दिन दुखित मनोरथ करि-करि, पावतहूँ तृष्ना न बुझानी।[5]

---

१ सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) पद सं० ३४०, ना० प्र० सभा काशी।
२ श्री हित स्फुटवाणी जी, पृ० ११।
३ श्री व्यासवाणी पृ० ६४।
४ वही पृ० ६५।
५ सूरसागर (प्रथम स्कन्ध), पद सं० १८६ ना० प्र० सभा द्वितीय संस्करण।

हितहरिवंश ने सांसारिक विषय रस का प्रपंच छोड़ने का आग्रह किया है—

'सकहि तौ सब परपंच तजि, कृष्ण-कृष्ण गोविन्द कहि।'[1]

स्वामी हरिदास ने माया मद, गुन मद तथा यौवन मद—सभी को मिथ्या कहा है और संसार की नश्वरता का परिचय दिया है—

जौलौं जीवै तौलौं हरि भजि रे मन और बात सब बादि।
दिवस चारि के हलाभला में तू कहा लेइगो लादि।
माया मद, गुन मद जोबन मद भूल्यो नगर विवादि।
कहि "श्री हरिदास" लोभ चरपट भयो काहे की लगै फिरादि।[2]

---

१ श्री हित स्फुटवाणी जी, पृ० ६
२ निम्बार्क माधुरी, पृ० २०४

# दार्शनिक विचार और रहस्यात्मक दृष्टिकोण

## तुलनात्मक अध्ययन

भारत 'अध्यात्म' और 'दर्शन' का देश रहा है। यहाँ चिरकाल से वेदान्त अथवा ब्रह्मज्ञान की एक अजस्र धारा प्रवाहित होती आयी है जिसमें अवगाहन कर विभिन्न युगीन भारतीय ऋषि मुनियों, धर्मात्माओं और दार्शनिक विद्वानों ने आनन्द और शांति का अनुभव किया है। इस देश में अनेक दार्शनिक आचार्य हुए हैं, जिन्होंने दार्शनिक तत्वों का शास्त्रीय निरूपण प्रस्तुत कर अलग-अलग संप्रदायों का संगठन किया है। प्रायः सभी आचार्यों ने "प्रस्थान त्रयी" पर भाष्य प्रस्तुत करके अपने अपने भक्ति-संप्रदायों की प्रामाणिकता से पुष्टि किया। ईश्वर, जगत्, जीव, माया आदि के विषय में अपने तर्क-सम्मत विचारों को व्यक्त कर अपने सिद्धान्तों के प्रचार के लिए विविध ग्रन्थों को रचकर संप्रदाय का संगठन करना ही आचार्यों का लक्ष्य रहा। भक्त के लिए दार्शनिक होना अनिवार्य नहीं है। भक्त के भावाविष्ट उद्गारों में निःसृत भक्ति-भावों में ईश्वर, जगत् सम्बन्धी विचारों का आभास अनायास ही मिल जाता है। किन्तु भक्तों का झुकाव शास्त्रीय धरातल पर सिद्धान्तों के विवेचन की ओर नहीं होता। यही भक्त और एक दार्शनिक आचार्य में सामान्य अन्तर है।

आळ्वार वस्तुतः दार्शनिक नहीं थे। वे भक्त और रस-सिद्ध कवि थे। उनका लक्ष्य—दार्शनिक सिद्धान्तों की विवेचना नहीं था। भगवान् की भक्ति में विभोर उनके हृदय की तन्त्री से जो गान स्वतः प्रस्फुटित हुए, उनका संकलन ही प्रबन्ध है। प्रबन्धों में ब्रह्म, जीव, जगत आदि के विषय में सिद्धान्तपरक विवेचन नहीं है। परन्तु यत्र-तत्र आनुषंगिक चर्चा है। आळ्वारों का काव्य—भाव और भक्ति-प्रधान है। उनके पदों में ईश्वर का निरूपण है। उन्होंने ब्रह्म के भावगुणों का पुनः गान किया है। उन्हीं पदों के उल्लेखों से आळ्वारों के विचारों की दार्शनिक स्थिति का परिचय मिल जाता है। यह स्पष्ट रखना आवश्यक है कि आळ्वारों का ज्ञान निश्चित रूप से आचार्य

चतुष्टय के काल से पर्याप्त पूर्व का है। अतः यह स्वाभाविक ही है कि आळ्वारों की भक्ति-प्रधान विचारधारा ने परवर्ती आचार्यों को न्यूनाधिक रूप में प्रभावित किया हो। परवर्ती आचार्यों की भक्ति संबलित दार्शनिक विचारधारा का मूल-स्रोत आळ्वार साहित्य में देखा जा सकता है। चूँकि श्री रामानुजाचार्य का काल आळ्वारों के ठीक बाद में पड़ता है अतः उनके विशिष्टाद्वैतवादी दर्शन पर तो आळ्वारों का सीधा प्रभाव है ही।[1] परवर्ती भक्ति-सिद्धान्तों पर उनका उतना प्रभाव नहीं पड़ा जितना कि विशिष्टाद्वैतवादी दर्शन पर। वैसे तो विशिष्टाद्वैतवादी दर्शन की नींव भी नाथमुनि के समय में ही पड़ चुकी थी। श्री नाथमुनि ने ही प्रथम बार 'प्रबन्धम्' का संपादन कर उसकी विचार-धारा का कुछ शास्त्रीय विवेचन प्रस्तुत किया था। नाथमुनि के पश्चात् आने वाले आचार्यों ने उस विचारधारा को सुव्यवस्थित रूप प्रदान कर उसे एक दार्शनिक भूमि पर लाकर खड़ा कर दिया जिसके फलस्वरूप विशिष्टाद्वैतवादी दर्शन का स्वरूप स्थिर हुआ। यहाँ हमारा उद्देश्य यह स्पष्ट करना मात्र है कि सभी दार्शनिक संप्रदायों का आविर्भाव आळ्वारों के पश्चात् ही हुआ है और आळ्वारों ने किसी विशिष्ट संप्रदाय की विचार-धारा की चहारदीवारी में बन्द रहकर कविता नहीं की थी।

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्ति-काव्य विभिन्न भक्ति-संप्रदायों[2] की छाया में पल्लवित हुआ है। सम्प्रदाय और उसके अनुयायी कवियों में अंगांगि भाव रहता है,

---

1 "The Alvars provided the soil out of which Ramanuja s teaching naturally sprang and in which later it could bear frint. He is not really (as has been erroneously asserted) the 'morning star of the Bhakti movement, that is a name far more fitly given to Alvars; but in him bhakti shines in the full splendour of a great philosolchical exposition.
—J S M Hooer *"The Hymns of Alvars* pp 7-8.

"उपनीय तु यः शिष्यं वेदमध्यापयेत् द्विजः।
सरहस्यं सकल्पं च तमाचार्यं प्रचक्षते ॥"

अथवा

आचार्यवान्पुरुषोवेद।"

उपर्युक्त परिभाषा के कारण आळ्वार भक्त यद्यपि आचार्यों की कोटि में नहीं आते तो भी उन्हें भक्त्याचार्य मानने में कोई हानि नहीं है। भक्ति-सिद्धान्त के स्वरूप को सुस्पष्ट करने में उनका बड़ा भारी हाथ रहा है। उनसे परवर्ती संतों, भक्तों और आचार्यों को भक्ति लाभ हुआ। अतः आळ्वारों को भक्त्याचार्य मानने में कोई आपत्ति नहीं होनी चाहिए।

"भक्त्याचार्योऽपि निर्दिष्टो भक्तिप्रचार्यसंभवात्"—सुद्धाद्वैत मार्तण्ड ८८।

२ वल्लभ संप्रदाय राधावल्लभ संप्रदाय निम्बार्क संप्रदाय गौड़ीय संप्रदाय आदि।

सर्वथा अभेद नहीं। अतः संप्रदाय की दार्शनिक मान्यताओं में और कवियों द्वारा व्यक्त सिद्धान्तों में समानता के साथ कहीं-कहीं असमानता भी देखने को मिलती है। मध्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य विभिन्न सम्प्रदायों के सिद्धान्तों से अनुप्राणित अवश्य रहा किन्तु सबका सर्वथा अनुयायी नहीं। यह आचार्य और कवि के व्यक्तित्व की भिन्नता का स्वाभाविक परिणाम है। अनेक कवि ऐसे हैं जिन्होंने मान्यताओं के आग्रह को दृढ़ता के साथ ग्रहण किया है। कुछ कवि ऐसे भी हैं जो सिद्धान्त पक्ष के प्रति उदासीन रहे हैं और अंशतः स्वतन्त्र भी। यही कारण है कि विभिन्न सम्प्रदायों की छाया में पलने पर भी कवियों की विचारधाराओं में बहुत कुछ समानता देखने को मिलती है।

## ब्रह्म

### आळवारों के ब्रह्म-सम्बन्धी विचार

यों तो बारह आळवार भक्तों ने ही ब्रह्म के स्वरूप गुण आदि के विषय में कुछ न कुछ अवश्य कहा है फिर भी नम्माळवार और तिरुमलिशै आळवार ने जितने विस्तार से ब्रह्म के विषय में कहा है उतने विस्तार से अन्य आळवारों ने नहीं। सामान्यतः सभी आळवार भक्तों ने अपने इष्टदेव कृष्ण को परब्रह्म विष्णु के अवतार के रूप में चित्रित किया है। वे ही पुरुषोत्तम हैं। वे ही इस विश्व के कारण हैं। वे आदि-अनादि अन्तर्यामी हैं। वे अंश और कला रूप में असंख्य रूप धारण करते हैं। ब्रह्म होकर भी भक्तों का उद्धार करने के निमित्त देह धारण करते हैं। अतः आळवारों द्वारा वे अवतारी और अवतार—दोनों ही रूपों में ग्रहण किए गये हैं। जीव रूप में तथा जगत् में जो कुछ है, वह उन्हीं का अंश है। वे ही अक्षर ब्रह्म रूप हैं। आळवार भक्तों ने ब्रह्म के रस रूप और सौन्दर्यतम रूप का भी वर्णन किया है। उन्होंने ब्रह्म के सगुण और निर्गुण—दोनों रूप माने हैं।

आळवार भक्तों के इष्टदेव 'ब्रह्म' सर्वशक्तिमान् हैं अद्वितीय हैं। सब देवताओं से श्रेष्ठ वे ही हैं। नम्माळवार कहते हैं—"मेरे भगवान् ही सर्वलोक रक्षक हैं वे ही सर्वश्रेष्ठ हैं उनकी तुलना किसी से नहीं हो सकती। उनके अतिरिक्त और कोई देव ही नहीं है। शिव ब्रह्मा इन्द्र आदि सबों के पालक वे ही हैं।"[1] वही परञ्ज्योति हैं,

---

१ नऴ्न्मति चर्ङ्ङम नाल्मुखक्कडवुळ, तळिरीळियिमयवर तलैवनुम मुदला। यावकुलहुम यावरम तनप्पाल, निममनीर तीकाम धुरर्िदविनुमुम। मलर सुडर मिरवम विरितुकम ममक मोद वोक्ळ पुम्पाळिन्दी मुळुदुम। परप्पळक्कतमु योरानितेयोर्र एन
वैत्मामामनेमस्लाघु
योरमारेषम् मर्ड्रमोमामे ?"—तिरुवाय्मोळि एट्ट ७

तिरुमंगै आळ्वार ब्रह्म के विषय में कहते हैं—'भगवान् वेदों के सार हैं।[1] वही सबके आदि हैं[2] वही अन्त हैं और वे ही सर्वलोक रक्षक हैं।[3] पेरियाळ्वार के इष्टदेव केशव पुरुषोत्तम भगवान् हैं। परम ज्योति हैं।[4] वे महान् हैं, वेदों के अधिपति हैं। सम्पूर्ण लोकों के रक्षक हैं।[5] क्षीर सागर में शयन करने वाले परम मूर्ति हैं। जगत् की सृष्टि करने के लिए ब्रह्मा की सृष्टि की संहार करने के हेतु यम की सृष्टि की।[6] वे ही कारण हैं, अविनाशी हैं और परम पुरुष हैं।[7]

आण्डाळ कहती हैं—"चारों वेदों में वही वर्णित हैं। वही वेदों के अभीष्ट हैं।[8] वे सब वस्तुओं से परे हैं। उन्हें पूर्ण रूप से समझने की शक्ति किसी में नहीं है। वही वेदों के सार-तत्व हैं एक मात्र सत्य-तत्व हैं।[9]

---

१ 'पन्नुलासमरप्पम पोरुळानिय
परमनिडम ।" —पेरिय तिरुमोळी १-१२

२ "मौलियानिय वेदमामुनिवासर तोट्टाम उरेस ।
मदुककु आदियायिरुन्दाय ।" —वही १ १-२

३ "अन्तमाय अन्तमाकी अमररैयुमनाकी ।
अन्तमाय आदियाकी अरुमरैयवयुम आनाय ।" —वही ४ ६-२

४ "केशवा ! पुरुषोत्तमा ! किळ कोत्तियाय ।"
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ ४ १०

५ वेदरक्ष नायकने ! एम्माने !
एवलिसेम्पुरेयिम्मुदे ।
एळ लकुम्मुडयाय ! एम्मप्पा ।" —वही ४ १० ७

६ "पेयरविनर्च पार्कडलुळ
पल्लिकोमृन्तिन्नू परम मूर्ति ।
उय्य उलकु पडक्क वेंडो
उन्तियिल तोट्टिनाय नान्मुखर्न
वयलनिवर्रे पीयेन्ट्रपी
कालमैयुम उडने पडैत्ताय ।" —वही ८ १ ५

७ 'उळिप्पताय ! कालि मुळ्ळेती
कप माकरी कोम विडुत्ताने ।
कारका ! कळलेकडक्ताले !
एम्पिराय ! " ।" —वही ४ १० १

८ नाच्चियार तिरुमोळी ४ १०

९. "एप्पोरुट्टुम निन्ट्र आकुम एरुतान्नु नाम्मरैयिन ।
चोपोरुळाय निन्नार एन मेय्प्पोरुळुम कोंडारे । —वही, ११ ६

कुलशेखराळवार का कथन है— "देव असुर और पिशाचों के सृष्टि-कर्त्ता वे ही हैं। सबों की स्तुति के पात्र वे ही हैं।"[1] वे महान् हैं। ब्रह्मा शिव इन्द्र उन्हीं की स्तुति करते हैं। वेदों द्वारा उन्हीं की महिमा गायी जाती है।[2]

आळवार भक्तों के अनुसार ब्रह्म निर्गुण भी है और सगुण भी इसी को भगवान् का विरुद्ध धर्माश्रयत्व कहा है। नम्माळवार कहते हैं—"मेरे इष्टदेव सर्वत्र व्याप्त हैं, अन्तर्यामी हैं। नरक स्वर्गों के अधिपति हैं। मित्रता शत्रुता से परे हैं। अमृत सम हैं। मेरे रक्षक हैं। वे अपने सगुण रूप में तिरुविण्णगर (स्थान विशेष) में विराजमान हैं।[3] सुख-दुःख कलह-सन्तोष सबसे परे अव्यक्त भगवान् अपने सगुण रूप में तिरुविण्णगर में विराजमान हैं।[4] पुण्य-पाप मिलन वियोग आदि के प्रभाव से परे सत्य तत्त्व भगवान् अपने सगुण रूप में तिरुविण्णगर में विराजते हैं।[5]

पेरियाळवार कहते हैं—"जिनकी स्तुति करने में वेद भी नहीं सकते वही यशोदा द्वारा ऊखल से (अपने सगुण रूप में) बंधे जाते हैं।[6] नम्माळवार 'पेरिय तिरुमन्तादि' के एक पद में इस प्रकार भगवान् से प्रश्न करते हैं— आकाश भूमि सबको अपने में धारण करने वाले हे भगवान्। इतने बड़ होकर भी मेरे मन

१ 'देवरैयुम असुररैयुम पिशेश्कळैयुम पडैत्तवने।
यावरुम वन्दु अडि वणंक अरंगनगरत् तुयिन्रवने।"
—पेरुमाळ तिरुमोळी ८ १

२ "पिरैमेय चडैयानुम पिरमनुम इन्दिरनुम
मुरयाय पेरुवेळ्वी कुरै मुडिप्पान मरैयानान।" —वही ४ ८

३ 'नल्कुरवुम चेल्वुम नरहुम सुवर्क्कमुमाय।
वेल्पगैयुम नट्पुम विडमुम अमुदमुमाय
पल्वकैयुम परन्द पेरुमान एन्नैयाल्वान
चेल्वम मल्कुडि तिरुविण्णगरर् सेर्न्द पिरान।"
—तिरुवायमोळी ६ ३ १

४ 'कट्ड इन्बम तन्बम कलवकळक्क म तेयुमाय
तुन्बमुम तन्मैयुम तक्कमुम निलैयुमाय
कम्बुमोडैयरिम पेरुमान एन्नैयाल्वानूर
तेन्तिरैप्पुनल् सूळ तिरुविण्णगर नन्नगरे।"
—वही ६ ३ २

५ वही ६ ३ ३

६ 'मारायुम वेदम यवनु तुदव मार्क्कमिल
देरार पर्व कल्पिट्टात् कट्टुण्ट एम्पेरुमान।"
—"भगवानै नळर्त मकर" (पी पी भी आचार्य कृत) पृ० १२
से उद्धृत।

मार्ग से मेरे अन्दर आपने प्रवेश कर लिया है। अब बताओ मैं बड़ा हूँ कि तुम ?[1]

पोयगै आळ्वार का कथन है कि भगवान् अन्तर्यामी है। जो उसका स्मरण करता है वह उसके मन में वास करता है।[2] पेयाळ्वार कहते हैं कि भगवान् के रूप, रंग को कोई नहीं जानता है (अर्थात् ब्रह्म रूप, रंग से परे निर्गुण है)।[3] इसके अतिरिक्त आपका कहना है—"भक्त जिस रूप को चाहते हैं, वही उसका रूप है। भक्त जिस ढंग से उपासना करे, उसी ढंग से ब्रह्म उसका उपास्य बन जाता है।"[4]

पेयाळ्वार कहते हैं—"वह ईश्वर है। पृथ्वी आकाश आठों दिशाओं में वैसाई सर्वत्र अन्तर्निहित है। पर आश्चर्य है कि उसका निवास मेरे हृदय में है।[5] नम्माळ्वार तो सारे जगत् को कृष्णमय देखते हैं। वे कहते हैं— जो जल हम पीते हैं जो भात हम खाते हैं, जो पान हम खाते हैं—सब में भगवान् की आभा झलकती है।[6]

## ब्रह्म का आनन्द (रस) रूप

आळ्वार भक्तों ने ब्रह्म को आनन्द रूप या रस रूप माना है।[7] पेरियाळ्वार अपने इष्टदेव को 'सुन्दर मूर्ति' कहकर पुकारते हैं।[8] तिरुमंगै आळ्वार

---

१ पेरिय तिरुवन्तादि ७५

२ उळन्कण्डाय नन्नॆञ्जे। उत्तमनॆन्ऱुम
उळन्कण्डाय-उळ्ळुवारुळ्ळत्तु उळन्कण्डाय।" —मुदल तिरुवन्तादि ९९

३ 'तिरम वैक्किनुं पिरंगु पनियुं करितेम्,
इऱैयुरुवम यामऱियोम ।" —मून्ड्राम तिरुवन्तादि २६

४ तमरुक्कर ताम काम परिन्तावारेली
इमरिओरुम्यैरमानैन्दु पुनरमिर्प
नातिपुम वैत्त म तोळ्वार उत्ताक्ळ्ळ
मूर्तिपुणे मुदल।" —मुदल तिरुवन्तादि १४

५ इऱैयाय निलमागी एलित्तगिमुम तागाय
मऱैयाय मरुवीरुळाय तागाय—
उळ्ळितिमुळ्ळे उळ्ळन।" —मून्ड्राम तिरुवन्तादि ११

६ उण्णुम सोऱु परुकु नीर तिन्नुम वेट्रिलैयुमेल्लाम
कण्णन एम्पेरुमान् एन्ऱु कण्कळ नीर मल्गी
मण्णिनुळ अवन नीर कळुम तिरुनगरुर तिरुवी
तिण्णम एन इळमान पुकुवर तिरुक्कोळूरे ॥" —तिरुवायमोऴी ६ ७ १

७ "Visistadvaita is the only philosophy of religion that recognises the eternal value of beauty and recognises Brahman as the beautiful and blissful. —*The Philosophy of Visistadvaita,* Prof P N Srinivasachari, p. 219

८ 'वण्णम अऴकिय नम्बी' —पेरियाऴ्वार तिरुमोऴी १ ४ ६

कहते हैं कि भगवान् आनन्द रूप हैं, शहद के समान मधुर रस रूप हैं।[1] तिरुप्पाण आळ्वार कहते— मेरे जिन नयनों ने अमृत-तुल्य रस रूप भगवान् के दर्शन किये हैं वे किसी दूसरी वस्तु को नहीं देखेंगे।[2]

### अवतार

आळ्वारों के अनुसार परब्रह्म विष्णु विभिन्न युगों में लोकोद्धार के लिए अवतार लेते हैं। जब पृथ्वी में अधर्म फैल जाता है और अज्ञान अन्धकार पृथ्वी को कवलित करता है तब कृपासिंधु भगवान् अपनी करुणा को प्रकट करने के हेतु अवतार लेते हैं। आळ्वार भक्तों ने अपने इष्टदेव कृष्ण को परब्रह्म विष्णु के अवतार के रूप में ही वर्णन माना है। कृष्णावतार के कारण बताते हुए आळ्वार कहते हैं— देवलोक के देवगणों की वेदना को दूर करने के लिए[3] पृथ्वी तथा पृथ्वी पर रहने वाले मनुष्यों के उद्धार के लिए,[4] पृथ्वी के बोझ को कम करने के लिए[5] भूदेवी के कष्ट को दूर करने के लिए,[6] देवगणों की प्रार्थना पर[7] साधु सज्जनों को सताने वाले कंस का वध करने के लिए[8] क्षीरसागर वासी श्री विष्णु का श्रीकृष्ण के रूप में अवतार हुआ।

### ब्रह्म के पाँच रूप (उपासना और ध्यान हेतु)

आळ्वार भक्तों के भक्ति-साहित्य का आद्योपान्त अध्ययन करने से यह जाना जा सकता है कि उन्होंने उपासना और ध्यान के लिए ब्रह्म के पाँच रूप माने हैं।

१ परब्रह्म रूप—आळ्वारों ने ब्रह्म का विवेचन निम्न प्रकार से किया है—

"ब्रह्म अमर है, आदि पुरुष है[9] तीन देवों (त्रिमूर्ति) में श्रेष्ठ है।[10] मुनिजन आदि उन्हीं की स्तुति करते हैं।[11] वे पवित्र हैं, परम मेधावी हैं, परमात्मा हैं।[12] श्रेष्ठ गुणों से युक्त महान् हैं। स्तुति के पात्र केवल वही हैं।[13]

---

१ 'पाविनै पञ्चवत्तै पेय्योनै ।"—तिरुक्कुरुन्ताण्डकम् ६
२ "कण्डर कोन अणियरङ्गन एन्नमुदिनैक
 कण्ड कण्कळ मट्रोन्ट्रिनैक् काणावे।"—अमलनादिपिरान १०
३ पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४-६ १
४ पेरुमाळ तिरुमोळी १ १०
५ पेरिय तिरुमोळी ५ १०-८     ६ वही, ७-८-२
७ तिरुवाय्मोळी ९-४ ५     ८ वही ९-२ ५
९ अमलनादिपिरान १
१० मूवरिल मुदल्वनाय मुरुवर्"—तिरुनेडुत्ताण्डकम् ६
११ विळ मिय मुनिवरात विळु मुम कीर्तिर्मनिपाय"—पेरिय तिरुमोळी २ १ २
१२ पवित्रने परमयेष्टि परमात्माने। —तिरुप्पल्लाण्डु, १२
१३ "पारात्तुम पारातुं याळी""""।"—तिरुच्चन्दविरुत्तम् ९६

२ व्यूह रूप—आळ्वार ब्रह्म के व्यूह-रूप की ओर इस प्रकार संकेत करते हैं—"मुनि श्रेष्ठ ज्ञानी—परमात्मा ने तीन बनकर पवित्र रूप धारण किये जिनकी स्तुति वेद करते हैं।[1] प्रथम बार ब्रह्म के पवित्र रूप तीन बताते हैं।"[2]

३ अन्तर्यामी रूप—निम्नलिखित उद्धरण ब्रह्म के अन्तर्यामी रूप को स्पष्ट करने वाले हैं —

(क) शरीर में प्राण के समान मिलकर वास करने वाले भगवान्।"[3]

(ख) 'जो उनका स्मरण करते हैं, उनके हृदय में भगवान् वास करता है।'[4]

(ग) 'अपने रूप को ही मेरे रूप में धारण करने वाले मेरे पिता।"[5]

"हृदय में वास करने वाले ब्रह्म।'

४ विभव रूप—यह भगवान् के विभिन्न अवतारों से सम्बन्ध रखता है। आळ्वारों ने विष्णु भगवान् के विभिन्न अवतारों का वर्णन किया (इसका पहले उल्लेख किया जा चुका है)।

५ अर्चावतार रूप—इस रूप में ब्रह्म मूर्तियों में वास करता है। आळ्वार भक्तों ने विभिन्न मन्दिरों में स्थित भगवद् विग्रहों को ब्रह्म के अर्चावतार-रूप में ही देखा था।[6] तिरुमंगै आळ्वार कहते हैं— वही भगवान् जिसकी स्तुति वेद और सुर लोक करते हैं वही भगवान् जिसने कच्छप मत्स्यावतार धारण किए, वट्ट पुयङ्कर (स्थान विशेष) के मन्दिर में वास करता है।[7] वाराहवतार जैसे वामन तीनों लोकों को मापने वाले महाबली का उद्धार करने वाले चारों वेद से स्तुति प्राप्त करने वाले

---

१ 'मनिवममूर्ति मूवराकि वेदम विरित्त ऐंत पुनितन—पेरिय तिरुमोळि २ -८

२ "मूवराय निन्र ऒरुवन मून्रुरुवाय"—पेरिय तिरुवन्तादि ७२

३ "उडलमिसै उयिरेन करन्तेंगुम परन्दुळान"—तिरुवायमोळि, १ १ ७

४ "विन्त तलिवा मुनिन निन्दीर"—पेरिय तिरुमोळि ४-६ १

५ 'तम्मुरुवे एम्मुरुविल निन्दु एन्तै' —तिरुनेडुन्ताण्डकम १

६ "The Visistadvaitin equates the Brahman and the Antaryamu of the Upanishads with Vasudeva of Pancharatra, the Bhagawan of the Puranas, the Avatar of Ithihasas and the arca of the Alvars — *The Philosophy of Visistadvaita*' Prof P N Srinivasachari, p 162.

७ वेदमुरैत इमयोर वणंगुम
　तम्मु पुरुट्टुरवाय मिनिमयु मायनी वेलविदित मयपडुत्त
　समरणार व स इवरार वोल ? पुम पडुवपरत्त एम्बुरे ॥
　　　　　　　　　　—पेरिय तिरुमोळि २-८ २

भगवान् श्रीरामविण्णगर (स्थान विशेष) में विराजते हैं।"[1] नम्माऴ्वार कहते हैं कि वेदों से वर्णित ब्रह्म तिरुमालिरुञ्चोलै के मन्दिर में विराजमान हैं।[2] आऴ्वार भक्तों के इन कथनों से उनके द्वारा ब्रह्म के अर्चावतार स्वरूप को मानने की बात स्पष्ट होती है।

### ब्रह्म का विराट् रूप

'ब्रह्म' शब्द के तात्पर्य में ही उसके बृहत् और विराट् होने का अर्थ निहित है। ब्रह्म के इस विराट् रूप का वर्णन ऋग्वेद के पुरुष-सूक्त, अनेक उपनिषदों और गीतादि ग्रन्थों में मिलता है। कृष्ण को ब्रह्म स्वीकार करने वाले आऴ्वार भक्तों ने भी कृष्ण के विराट् रूप का वर्णन किया है। पेरियाऴ्वार ने यशोदा के द्वारा कृष्ण के मुँह में सम्पूर्ण लोकों के दर्शन करने का उल्लेख किया है।[3] मृत्तिका भक्षण तथा जमुहाई लेने के समय भी कवि ने समस्त सृष्टि को उनके मुख के अन्तर्गत प्रदर्शित किया है जो ब्रह्म के विराट् रूप का ही प्रतिपादन करता है। पोय्गै आऴ्वार आश्चर्य चकित होकर कहते हैं— 'पृथ्वी पर्वत समुद्र मारुत आकाश—सबको निगलने वाले हे असीम भगवान्! क्या उस दिन आपका मुँह इतना बड़ा था?'[4] पोय्गै आऴ्वार अन्यत्र कहते हैं— जो भगवान् पृथ्वी वायु, अग्नि आदि विराट् रूप वाले हैं, वही गजेन्द्र के कष्ट को दूर करने दौड़ चले थे।'[5]

### अन्य उपाधियाँ

आऴ्वार भक्तों ने ब्रह्म की अनेकानेक उपाधियों का मुक्त हृदय से वर्णन किया

---

१ वीर कुरुक्स्य इव निलम मुक्ते मल वैभ्ती
  हलकनैत म ईरविमालोरुन्को सोम्ब्रुम
  —पेरिय तिरुमोऴि १ ४-१

२ "वेद मुम विरित्ताम विळम्बिय कोयिल
  मालुम ममिल वेर मालिव चोलै।"
  —तिरुवायमोऴि २ १०-१०

३ वैयुम वानुम विमित्, वटार नीरे
  वैय वाट्टी पसु विर पोक्कनात
  ऐय मायक्किसाळ्न्कु मंगीतिह
  यमम्किन्न म कंडलव विवर्ळ वायुळे।'
  —पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि १ १ ६

४ मण्णुम मलैयुम मरिकडलुम मारुतमुम
  विण्णुम विळ्ङ्गियदु मेय्योम्पर-एन्निल
  अत्तनाव्दु यन्द श्रीरामीयामनाकु वन्द्र एन
  पुनरक्कुम उन्दो ? उन वाय।"
  —मुदल तिरुवन्तादि १०

५ इरैयुम निलनुम इरुविसुम्बुम कालुम
  अरैपुनलुम चेंतीयुमायान—पिरैमरुप्पिन

है, जिनमें दार्शनिक दृष्टि के अतिरिक्त भावात्मकता का भी पर्याप्त योग है। तिरुप्पाण ब्रह्म के विषय में कहते हैं—"ब्रह्म अमल है, आदि पुरुष है भक्तों के रक्षक है, विमल है, देवों के अधिपति है, निर्मल है शीतल है।"[1] तिरुमंगै आळवार कहते हैं—"भगवान् पवित्र है, महात्मा है, पुण्यमूर्ति है देवाधिपति है, अकेले रहने वाले है, भक्तों के लिए मधुर है, मेरे स्वामी है।'[2] तिरुमलिसै आळवार कहते हैं—'हे भगवान्! आज मैं समझ गया हूँ समस्त सृष्टि के कारण तुम हो। जो कुछ ज्ञान मैंने प्राप्त किया है, तुम उसका सार हो। आगे जो कुछ मैं सीखूं वा वह भी तुम्हीं हो। अच्छे कर्म करने वाले तुम नारायण हो।'[3] नम्माळ्वार कहते हैं— ज्ञानी लोग सब हरि की स्तुति करते हैं क्योंकि वे जानते हैं कि भगवान् ही समस्त रोगों को दूर करने वाली औषध है।"[4] नम्माळ्वार भगवान् को बड़े दानी, भक्त-वत्सल भी कहते हैं।[5]

---

वैकम माल यानी पडु तुयरम कात्तळित्त
वैकम माल कण्डाय तैळी ॥"

—मुदल तिरुवन्तादि २६

१ 'अमलनादिपिरान अडियार्कु एन्नैयाट्पडुत्त
विमलन विण्णवर कोन विरैयार पोळिल वेंकटवन
निमलन निम्मलन नीतियानवन नोल मदिळ रंगत्तम्मान तिरु
कमल पादम वन्दु एन कण्णिनुळ्ळनवोक्किन्नवे।"

—अमलनादिपिरान पद १

२ 'पुनितन पूविनाकि पुकराकि वेदम विरित्तुरैत्त
पुनितन पूर्वकल्यान अण्णल पुण्णियम विण्णवर कोन
तनियन वेयन तानोरुवना नित्तुम तन्नडियार्कु
इनियन एन्नै एम्पेरुमान एन्नुळ्ळ निकल्लामे।'

—पेरिय तिरुमाळ्ळी २ २ ८

३ "इनियरिन्तेन ईचर्कु म नान्मुखर्कु म देवम्
इनियरिन्तेन एम्पेरुमान। उन्नै-अतियरिन्तेन
कारणन नी कट्रवै नी कर्पवै नी नर्किरिवे
नारणन नो नन्किरिन्तेन नान।'

—नान्मुगन तिरुवन्तादि ९९

४ "परिमनर एल्लाम अरियै वणंगी
परिमनर ओडवल वल्लुम मरुन्ने।"

—ज्ञान तिलकम् (श्री पी० श्री० आचार्य कृत पृ० ४ से उद्धृत)

५ "वल्लने! मधुसूदना! एन मरकतमलैये उन्नै मिनैन्तु
एळ्ळल तनत एंतय! उन्नै एवनन विलुवेन?"

—तिरुवायमोळी, २ ६ ४

**आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के ब्रह्म-सम्बन्धी विचार**

१ कविवर सूरदास जी के इष्टदेव पूर्ण पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण हैं। उनके सगुण और निर्गुण—दोनों रूप हैं। परब्रह्म श्रीकृष्ण समस्त विश्व के कारण हैं। वे आदि अनादि अनूप और सर्वान्तर्यामी हैं।[1] वे ही अंश और कला-रूप में असंख्य रूप धारण करते हैं। जीव रूप में जगत् रूप में और सम्पूर्ण देवता रूप में जो कुछ भी इस जगत् में है वह सब उन्हीं का अंश है। वे ही अक्षर-ब्रह्म रूप हैं और वे ही ब्रह्मा विष्णु और शिव हैं। वे सम्पूर्ण रूप उन्हीं से अंश रूप बनकर प्रसूत हैं।

पूर्ण पुरुषोत्तम ब्रह्म रस-रूप है। ब्रह्म को सगुण और निर्गुण—दोनों बताकर सूर ने ब्रह्म के विरुद्ध-धर्मत्व के भाव को स्वीकार किया है। सगुण रूप में वे युगल रूप से नित्य रास-विहार करते हैं। उनका सौन्दर्य अमित है। उनके अनेक रूप हैं। सूर ने ब्रह्म प्रकृति पुरुष आदि की अभिन्नता स्वीकार करते हुए कृष्ण और परब्रह्म का एकीकरण किया है।[2] सूर के अनुसार आत्मराम ब्रह्म ने ही अपनी इच्छा से अपनी अंश रूप सृष्टि का प्रसार किया। सूर कहते हैं —

अविगत, आदि अनन्त अनूपम अलख पुरुष अविनासी।
पूरन ब्रह्म प्रकट पुरुषोत्तम नित निज लोक विलासी॥
जहँ वृन्दावन आदि अजिर जहँ कुंज-लता विस्तार।
तहँ विहरत प्रिय-प्रीतम दोऊ निगम भृंग गुंजार॥

---

१ (क) अविगत आदि अनंत अनूपम अलख पुरुष अविनासी।
पूरन ब्रह्म प्रकट पुरुषोत्तम नित निज लोक विलासी।—(सूरसागर)
(ख) आदि सनातन परब्रह्म प्रभु घट-घट अन्तरयामी।
सो तुम्हरे अवतरे आनि कै, सूरदास के स्वामी।"
—(वही १।८६ पृ २१०)
(ग) आदि सनातन, हरि अविनासी। सदा निरन्तर घटघट वासी।
पूरन ब्रह्म, पुरान बखानें। चतुरानन सिव अन्त न जानें॥
—(वही १।१ पृ० २५१)
(घ) 'पूरन ब्रह्म सनातन वेई मैं मुख्य संसार।"
—(वही १०।१७४ पृ० ५५५)

२ 'सदा एक रस एक अखंडित आदि अनादि अनूप।
कोटिकल्प बीतत नहिं जानत विहरत युगल-स्वरूप।
सकल तत्व ब्रह्मांड देव पुनि माया सब विधि काल।
प्रकृति पुरुष श्रीपति नारायन सब हैं अंश गुपाल।'
—सूर सारावली (वे प्रे पृ० १८) अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ४७ से उद्धृत।

जहँ गोवर्धन पर्वत मनिमय, सघन कंदरा सार।
गोपिन मंडल मध्य विराजत निसि दिन करत बिहार॥
खेलत-खेलत चित में आई सृष्टि करन विस्तार।
अपने आप करि प्रकट कियो है हरि पुरुष अवतार॥[1]

जिस ब्रह्म के सगुण और निर्गुण—दोनों रूप हैं, वही इस जगत् में अवतार भी धारण करता है। निर्गुण ब्रह्म ध्यान की वस्तु है परन्तु उपासना की नहीं।[2] वह ज्ञान से जाना जा सकता है, पर उससे प्रेम किया नहीं जा सकता। बिना प्रेम के भक्त को सन्तोष नहीं। अतः निर्गुण ब्रह्म भक्तों के लिए सगुण बनकर आता है। वेद-उपनिषद् जिसे निर्गुण बताते हैं वही सगुण होकर नन्द की दाँवरि में बँधता है।[3] कृष्ण पूर्णावतार हैं, जब-जब दानव प्रकट हुए हैं तब-तब कृष्ण ने अवतार धरकर असुरों का संहार किया। यद्यपि वे परम हंस अच्युत अबगति अविनाशी परमानन्द हैं, तो भी शरीर धारण करके भू का भार हरते हैं।[4]

सूरदास ने परब्रह्म कृष्ण के विराट् रूप का वर्णन किया है और विराट् आरती की भी योजना की है —

नैननि निरखि स्याम स्वरूप।
रह्यो घट-घट व्यापि सोई ज्योति रूप अनूप।

---

१ सूर सारावली, १

२. अविगत गति कछु कहत न आवै।
ज्यों गूँगे मीठे फल को रस अन्तरगत ही भावै॥

मन-बानी को अगम-अगोचर सो जानै जो पावै।
रूप-रेख-गुन-जाति-जुगति बिनु निरालंब कित धावै॥
सब बिधि अगम बिचारहिं तातें सूर सगुन पद गावै॥—सूरसागर १।२ पृ० १

३ (क) वेद उपनिषद् जासु कौं निगुनहिं बतावै।
सोई सगुन ह्वै नन्द की दाँवरी बँधावै।"— वही १।४ पृ० २
(ख) "हँसत गोपाल नन्द के आगे नन्द स्वरूप न जान्यौ।
निर्गुन ब्रह्म सगुन लीलाधर सोई सुत करि मान्यौ॥
—वही १०। ६१ पृ० १४९

४ (क) जब जब हरि माया तें दानव प्रगट भये हैं आय।
तब तब धरि अवतार कृष्ण ने कीन्हों असुर संहार।'
—सूर सारावली (सू० सा० व प्रे०) पृ० २
(ख) तुम अच्युत अविगत अविनासी। परमानन्द सदा सुख रासी।
तुम तनु धारि हर्यौ भुव भार, नमो नमो तुम्हें बारम्बार॥
—सूरसागर १०।४२९७ पृ० १३०९

चरन सप्त पताल जाके सीस है आकास।
सूर चन्द्र नक्षत्र पावक सर्व तासु प्रकास।[1]

और—हरि जू की आरती बनी।
मही सराव सप्त सागर घृत बाती शैल घनी।
रवि ससि ज्योति जगत परिपूरण हरत तिमिर रजनी।
उड़त फूल उडुगन नभ अन्तर अंजन घटा घनी।[2]

परब्रह्म युक्ति से अगोचर और समस्त विरुद्ध धर्मों के आश्रय हैं। वे अणु से भी सूक्ष्म हैं और महान् से भी महान् हैं। वे सर्वव्यापक अचल तथा कूटस्थ होते हुए भी चल, अन्दर होते भी बाहर, निकट होते हुए भी दूर, फल प्रदाता होते हुए भी एक रस और सर्व समर्थ हैं। भक्त-कवि सूर की यह धारणा उनकी निम्नलिखित पंक्तियों से स्पष्ट होती है—

अक्षर, अच्युत निराकार, अविगत है सोई।
मानि मनत नहिं जाहि, जाहि जानहिं प्रभु कोई॥[3]

और—

कोटि ब्रह्माण्ड करत छिन भीतर हरत बिलम्ब न लाव।
ताको लिये नन्द की रानी नाना रूप खिलावै॥[4]

२ परमानन्ददास के अनुसार श्रीकृष्ण ही साक्षात् परब्रह्म परमात्मा हैं, कृष्ण ही एक से अनेक रूप धारण करते हैं और उन्हीं को वेद नेति-नेति कहते हैं।[5] परब्रह्म गुण रहित और सगुण—दोनों हैं। निर्गुण ब्रह्म ही सगुण रूप धारण करता है।

परमानन्ददास ईश्वर के रस-रूप के उपासक थे। वे कहते हैं— 'कृष्ण रस रूप हैं अर्थात् उनका संपूर्ण विग्रह रस-निर्मित है। उनका नाम भी रस-रूप है। उसी रस-रूप का उपासक परमानन्ददास है, जिसके हृदय में उस कृष्ण के प्रति प्रेम का

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ३७०, पृ १२१
२ वही ( ) ३७१ पृ १२१
३ सूरसागर पद सं० १०६३ पृ १११
४ वही पद सं० ७४४ पृ० २ १
५ मोहन नन्दराय कुमार।
प्रकट ब्रह्म निकुञ्ज नायक भक्त हित अवतार।
...
'दास परमानन्द' प्रभु हरि निगम बोलत नैन॥
—परमानन्द सागर (सं डा गो ना० शुक्ल) पद सं० ५७

प्रवाह बह रहा है।[1] परमानन्द दास कहते हैं— 'कृष्ण गुण के सागर हैं और सन्तों के सर्वस्व हैं। ब्रह्मा रुद्र इन्द्र आदि देव उनका मनन करते हैं। पूर्ण पुरुषोत्तम श्रीकृष्ण ही सबके स्वामी हैं वे ही इस जगत में लीला अवतार रूप में आते हैं।'[2] परमानन्द आगे यह भी कहते हैं— 'ये मुख्य तीन देवता—ब्रह्मा विष्णु महेश—कृष्ण के ही गुणावतार हैं और ये अनेक प्रकार के वर देने में समर्थ हैं। परन्तु मेरे तो उपास्य देव राधिका वल्लभ श्रीकृष्ण ही हैं।'[3]

नन्ददास के इष्टदेव श्रीकृष्ण परमब्रह्म हैं, परमात्मा और स्वामी हैं।[4] यह ब्रह्माण्ड ज्ञान-विज्ञान के प्रकाशक सच्चिदानन्द नन्दनन्दन हैं। कृष्ण प्रकट पुरुषोत्तम पूर्ण ब्रह्म अविनाशी अलख पुरुष हैं। इनकी शोभा अपार है वे अविगत हैं आदि अन्त

---

१ रसिक सिरोमनि नंदनंदन।
रसमय रूप अनूप बिराजति गोपबधू जन जीवन धन॥
नैननि में रस चितवनि में रस बातनि में रस उमगत अंग अंगु।
गावनि में रस मिलवनि में रस बेनु मधुर रस प्रगट पावन बनु।
जिहि रस मत फिरत मुनि मधुकर सो रस संचित ब्रज वृन्दावन।
स्याम धाम रस रसिक उपासित प्रेम प्रवाह सु "परमानन्द" मन।
—परमानन्द सागर, पद सं० ८२६

२ संतन को सरबसु गुन सागर नागर नंद कुमार।
परम कृपाल जसोदा नंदन जीवन प्रान आधार।
ब्रह्मा, रुद्र इन्द्रादि देवता जाको करत विचार।
पुरुषोत्तम सबही के ठाकुर यह लीला अवतार॥
सरन-गच्छ को भव डर नाहीं बिधि निषेध नहिं भार।
—वही पद सं० ८२

३ मोहि भावै देवाधिदेवा।
सुन्दर स्याम कमल दल लोचन गोकुलनाथ एक है सेवा॥
जो जानिये सकल अरदायक गुन विविध कीजिये सेवा।
तीन मुख्य देवता—ब्रह्मा, विष्णु अरु महादेवा॥
सदा चक्र सारंग गदा कर वर अनुभुज आनन्दकन्दा।
गोपीनाथ राधिका वल्लभ ताहि उपासत "परमानन्दा"।
—वही पद सं० ८५६

४ कृष्ण सनातन परम ब्रह्म परमातम स्वामी।
—नन्ददास सिद्धान्त-पंचाध्यायी पृ० १८६

से हीन है।[1] कृष्ण अद्भुत रूप वाले हैं, परमात्मा हैं, सर्वान्तर्यामी हैं।[2] वे प्राणियों के रक्षक पालक और उनके कर्मों को देखने वाले हैं। वे अवतार लेकर भू का भार हरण करते हैं।[3]

नन्ददास के अनुसार ईश्वर अजन्मा है—"अज कहिए, जगदीश।"[4] और वह अनन्त रूप होते हुए एक है—'हरि अनन्त अरु एक।'[5] वह जगत् का निमित्त और उपादान—दोनों कारण है—

"जो प्रभु ज्योति जगतमय कारन करन अभेव।
विघन हरन सब सुख करन नमो-नमो तिहि देव॥"[6]

४ मीराबाई ने कृष्ण को 'अविनाशी' की संज्ञा दी है। मीरा ने एक स्थल पर लिखा है कि भगवान् श्रीकृष्ण मेरे हृदयेश हैं। चाहे सूर्य चन्द्र पृथ्वी जल आकाश का नाश हो जाय परन्तु कृष्ण स्थिर ही रहेंगे।[7] और अन्यत्र कहती हैं—

"प्रभु तुम पूरन ब्रह्म हो पूरन पद दीजै हो।
मीरां व्याकुल विरहिणी अपनी करि लीजै हो॥"[8]

---

१ जैसेई कृष्ण अखण्ड रूप, चिद्रूप उदारा।
—नन्ददास सिद्धान्त-पंचाध्यायी पृ० १६१

(क) परम धाम श्रीकृष्ण ध्यान निवास प्रकासी।
—वही पृ० १८४

(ख) सघन सच्चिदानन्द नंद नंदन ईश्वर बात।
—वही, पृ० १८४

२ मोहन अद्भुत रूप
परमात्मा परब्रह्म, सबन के अन्तर्यामी।
नारायन भगवान धर्म करि सबके स्वामी।
—वही अ० १ पृ० १९६

३ यद युग युग अवतार धरत नारायन सोई।
सबको आश्रय अवधि-भूत नंद नन्दन सोई॥
—वही पृ० १८३

४ नन्ददास ग्रन्थावली (ना० प्र० सभा काशी) अनेकार्थ मंजरी

५ वही ( „ „ )

६ वही „ ( ), पृ० ४६

७ मेरा पिया मेरे हिय बसत है, ना कहुँ आती जाती।
चंदा जायगा सूरज जायगा जायगी धरणि अकासी।
पवन पाणी दोनूं ही जायेंगे अटल रहे अविनासी॥
—मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पृ० ८ प्रथम संस्करण

८ मीरा की पदावली। (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० १२६

५ स्वामी हरिव्यास जी अपने इष्टदेव को ही परमात्मा परब्रह्म मानते हैं—

'परमातम परब्रह्म करि बिस्तारन जगजाल ।
जगपालन जय-जय सदा रास बिहारीलाल ।''[1]

हरिव्यास जी ने ब्रह्म को रस-रूप और नित्य माना है—

नित्य बिहरत जहाँ नित्य कीसोर दोउ
नित्य सहचरिन संग नित्य नवरंग ।
नित्य रस रास उल्लास आनन्द जय
नित्य प्रतिकास परकास अंग-अंग ।[2]

६ रसखान के कृष्ण भी विष्णु के अवतार ब्रह्मा और शिव से श्रेष्ठ तथा पूर्ण ब्रह्म हैं। उन्होंने अपने काव्य में अनेक स्थानों पर श्रीकृष्ण को परब्रह्म के रूप में चित्रित किया है। उनके आराध्य श्रीकृष्ण सर्वोपरि हैं। कई स्थानों पर उन्होंने 'शंकर से सुर जाहि भजें' आदि कहा है। एक स्थान पर वे कृष्ण का महत्त्व दिखाते हुए कहते हैं—

गावै गुनी गनिका गन्धर्व और सारद सेस सबै गुन गावत ।
नाम अनंत गनंत गनेस ज्यों ब्रह्मा त्रिलोचन पार न पावत ॥
जोगी जती तपसी अरु सिद्ध निरन्तर जाहि समाधि लगावत ।
ताहि अहीर की छोहरियाँ छछिया भरि छाछ पै नाच नचावत ॥[3]

७ नरोत्तमदास ने श्रीकृष्ण को परम दयालु और अन्तर्यामी ब्रह्म के रूप में चित्रित किया है—

अन्तरयामी आप हरि जानि भक्त की पीर ।
सोचत न ठाढ़ो कियो नहीं धोमती तीर ॥[4]

और वे वही ब्रह्म हैं जिनके चरण से समस्त जगत् का संताप नष्ट होता है—

जिनके चरनन को सलिल हरत जगत संताप ।
पाय सुदामा विप्र के, धोवत हैं हरि आप ॥[5]

निष्कर्ष

आळवारों के और आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के ब्रह्म सम्बन्धी विचारों के अनुशीलन तथा परीक्षण से यह निष्कर्ष निकलता है कि दोनों का क

१ निम्बार्क माधुरी पृ० ६१
२ वही पृ० ६०
३ रसखान का अमर काव्य—(दुर्गाशंकर मिश्र) पृ० ९१
४ सुदामा चरित—नरोत्तमदास (के० प्र०) दोहा सं० १२
५ वही दोहा सं० २१

कवियों के विचारों में बहुत दूर तक साम्य है। आळ्वारों की अपेक्षा हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों के काव्य में दार्शनिक विवेचन की मात्रा अधिक है, क्योंकि आळ्वारों के पश्चात् ही दार्शनिक विवेचन की पद्धति प्रबल हुई। आळ्वारों के और हिन्दी के अष्टछापी कवियों के ब्रह्म-सम्बन्धी विचारों को मोटे तौर पर देखने से यह अन्तर देखा जा सकता है कि जहाँ आळ्वारों के अनुसार श्रीकृष्ण परब्रह्म विष्णु के अवतार हैं, वहाँ हिन्दी के अष्टछापी कवियों ने श्रीकृष्ण को परब्रह्म माना है और विष्णु को उन्हीं का अंश माना है।[1]

## जीव

### आळ्वारों के जीव विषयक विचार

आळ्वार भक्तों ने जितने विस्तार से ईश्वर के विषय में अपने विचार प्रकट किये हैं, उतने विस्तार से उन्होंने जीव के विषय में विवेचन प्रस्तुत नहीं किया है। फिर भी उनके कुछ पदों से ईश्वर और जीव के सम्बन्ध जीव-स्वरूप और जीव की शक्ति-सामर्थ्य आदि के विषय में कुछ परिचय अवश्य मिल जाता है। आळ्वार भक्तों ने जीव और ब्रह्म का सम्बन्ध अंश और अंशी शेष-शेषी शरीर शरीरी के रूप में माना है। आळ्वारों के ये जीव-ब्रह्म सम्बन्धी विचार विशिष्टाद्वैतवादी दर्शन में मिलते हैं।

श्री पी एम० श्री निवासाचार्य अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'दि फिलासफी आफ विशिष्टाद्वैत' में लिखते हैं—"The truth of Brahman as the Sarivin of all beings is clearly intuited by the Alvars."[2]

नम्माळ्वार के अनुसार जीव सब भगवान् से उत्पन्न किये गये हैं। वही उनके स्वामी है।[3] सभी जीव भगवान् की अपनी संपत्ति हैं। ये जीव भगवान् पर आधारित हैं। वही इन जीवों में वास करता है।[4]

---

१ "एते चांशकलाः पुंसः कृष्णस्तु भगवान् स्वयम्
इन्द्रारि व्याकुलं लोकं मृडयन्ति युगे-युगे।" —भागवत १।३।२८

2 *The Philosophy of Visistadvaita*
—Prof P N Srinivasachari p 246.

३ "तिरुमिन मुदलुम शीवु वेहलु उम्मुयिर
शीवुडयानिदे शीवु शेहमिले।" —तिरुवाय मोऴि १ २ १
"नीर नुमदॆन्ड्रिवै वेर मुदल माय्त्तु इरै
सेर्मिन उयिरुक्कु अदन् नेर निऱैयिल्लै।" —वही १ २ ३

४ "शिल मीतिरुप्पाय। मलैमेल निर्पाय कडऱ्चेर्प्पाय।
मण मीतुऱप्पाय। इवट्रुळ् उम् मरैन्तुऱैवाय।
एण मीतुयन्द् पुरत्तप्पाय। एनतावी
यळ मीतावी उणामुडी वोऴिप्पायो ?" —वही ६-९ ५

तिरुमलिसई आळ्वार ने जीव और ब्रह्म के बीच अंश और अंशी का सम्बन्धी बताते हुए कहा है—"समुद्र में तरंग उठती हैं और वे उसी में समा जाती हैं। तरंगों का समुद्र से अलग अस्तित्व नहीं है।[1] उसी तरह जीव भी भगवान् से जन्म लेते हैं और अन्त में उसी में लीन हो जाते हैं। उनका अलग अस्तित्व नहीं है। जीव भगवान् के अंश-रूप हैं।[2]

नम्माळ्वार ने सभी वस्तुओं में भगवान् के निहित रहने का भाव अपने एक पद में प्रकट किया है—"जो जल हम पीते हैं, जो भात हम खाते हैं जो पान हम हम खाते हैं—सबमें उसी का समावेश है। सारा जगत कृष्णमय है।"[3]

अंश रूप जीव अन्त में अंशी रूप ब्रह्म में लीन हो जाता है इस तत्व को स्पष्ट करते हुए मधुर आळ्वार कहते हैं —

"जिस तरह सरिता सागर की ओर प्रवाहित है सुमन सूर्य की किरणों की प्रतीक्षा में है उसी तरह जीव भी भगवान् में लीन होने के लिए उन्मुख है।"[4]

तिरुमर्ग आळ्वार का कहना है कि "जिस प्रकार परम तपे हुए लोहे पर पानी की बूँदें डालने से वे स्वयं आकृष्ट होकर लोहे में विलीन हो जाती हैं (और फिर उनका अलग अस्तित्व नहीं रहता) उसी प्रकार मैं (जीव) भगवान् में लीन हो जाना चाहता हूँ।"[5]

---

१ सामुद्रोहि तरङ्गः क्वचनसमुद्रो न तारंगः।

—आचार्य शंकर कृत 'षट्पदी'

२ "तन्नुळ्ळे तिरैत्तेळुम् तरंगवेण्तडकडल
तन्नुळ्ळे तिरैत्तेळुन्दु अडङ्गुकिन्र् तन्मैपोल
निन्नुळ्ळे पिरन्दिरन्दु निर्पवुम् तिरिपवुम्
निन्नुळ्ळे यडङ्गुकिन्र नीर्मै निन् कण् निन्रते।"

—तिरुच्चन्दविरुत्तम् १०

३ "उण्णुम् चोरु परुगुनीर तिन्नुम् वेट्रिलैयुमेल्लाम्।
कण्णन्" ... ॥

—तिरुवायमोळि ६-७-१

४ "वेयरम् कडकडसे धाद्र योरुपू
उयरम् कतिरवने नोक्कुम्-उयिरम्
तरमनये नोक्कुम् योग सार्मैयान केळ कम
धोरवनेये नोक्कुम् उणर्वु। ... ..."

—मुदल तिरुवन्दादि ९७

५. "इरुम्बनन्गुळ नीर पोल एन्नेण्णाकुलम् एन तम।
मरुम्बेराप्पुरुविल्लुदु पतिमै कुमुदु अरुगु पोलेन॥"

—तिरुक्कुरुन्दाण्डगम् ५

परब्रह्म का अंश-रूप जीव इस संसार की माया में पड़कर अपने सत्य स्वरूप को विस्मृत कर जाता है। यह जीव अपनी आत्मा में स्थित किन्तु प्रच्छन्न आनन्दांश और ईश्वरीय ऐश्वर्यादि गुणों को भूल जाता है। घट-घट में व्याप्त ईश्वर के अन्तर्यामी स्वरूप से यह अनभिज्ञ रहता है। वह यह भी नहीं जानता कि मैं परब्रह्म का अंश हूँ। अविद्या के कारण वह यह ज्ञान नहीं पाता कि मुझे क्या करना चाहिए और क्या नहीं करना चाहिए।[1] यदि किसी प्रकार से ज्ञान से भक्ति से अथवा भगवान् की कृपा से यह माया-यवनिका छूट जाती है तो जीव फिर अपने आनन्द स्वरूप में आ जाता है।

## हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के जीव-सम्बन्धी विचार

आळवार भक्तों के और आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के जीव सम्बन्धी विचारों में बहुत समानता है। हिन्दी कृष्ण भक्त कवि भी आळवारों की तरह जीव और ईश्वर के बीच अंश-अंशी सम्बन्ध को मानते हैं। कविवर सूरदास जी का मत है कि ब्रह्म ही अपने चित् अंश से अनेक जीव रूप में स्थित है। जीव और ईश्वर की अद्वैतता का भाव सूर ने कई स्थानों पर व्यक्त किया है।[2] सूर ने जीव को भगवान् की चेतन-शक्ति का ही स्वरूप माना है। एक ही भगवान् की ही चेतन-ज्योति घट-घट में व्याप्त है। सूर कहते हैं कि समस्त तत्त्व प्रकृति पुरुष देवता तथा सम्पूर्ण जीव गोपाल कृष्ण के अंश हैं।[3] स्पष्ट है कि सूर ने ईश्वर और जीव के अंशी—अंश सम्बन्ध का समर्थन किया है।

श्रीकृष्ण का अंश रूप जीव इस संसार की माया में पड़कर अपने सत्य स्वरूप को भूल जाता है। यह भ्रम और अविद्यावश अपने ईश्वरीय अंश-रूप सत्य रूप को विस्मृत कर इन्द्रिय धर्म आदि को अपनी आत्मा का धर्म समझने लगता है। यही भ्रम उसके दुःख और राग द्वेष का कारण है। सूरदास कहते हैं— 'जीव का दुःख सुख तो तनु के संग होता है। ज्ञानी जीव अपने को असिप्त मानता है। जीव कर्म बन्धन में पड़कर अनेक शरीर धारण करता है। अज्ञानी इन देहों को देखकर भुलावे

---

१ "इवॅयप्पु` नरुल इवॅयप्पु` तीय
इवॅयेप्पीवै पजिमेलुम-इवॅयेल्लाम
एसाल्ल मर्दप्पु मीक्कोमाघु इवॅयवने
एम्मान्न पेयर्पालघु एन ?" —पेरिय तिरुवन्दादि १

२ 'सहस रूप बहुरूप पुनि एक रूप पुनि दोय।
—सूर सारावली सूरसागर (वें प्र०) पृ १४

३ 'सकल तत्त्व ब्रह्माण्ड देव पुनि माया सब विधि काल।
प्रकृति पुरुष श्रीपति नारायण सब हैं अंश गुपाल।
—सूर सारावली, (सू० सा० वें० प्रे ) पृ० १८

में पड़ जाता है। परन्तु ज्ञानी शरीर के भेदों को नहीं मानता सब जीवों को एक रस मानता है। आत्मा तो अजन्मा और अविनाशी है, उसके लिए सबसे बड़ी फाँसी अहंता, ममता ही है।"[1]

सूर कहते हैं— ईश्वर के अंश रूप जीव का स्वरूप पाँच भौतिक शरीर नहीं है। ईश्वर के समान ही यह जीव नित्य है और जन्म-मरण के बन्धन में नहीं पड़ता है। जीव चेतन है वह प्रत्येक घट में है। घट उत्पन्न होते हैं और फिर नष्ट हो जाते हैं। किन्तु चेतन जीव नित्य रहता है, जिस प्रकार प्रत्येक घट में सूर्य का प्रकाश रहता है, परन्तु उस घट के नष्ट हो जाने पर सूर्य नष्ट नहीं होता वह नित्य ही रहता है। ईश्वर का अभिन्न अखेद रूप जो है वही सब घटों में एक रूप से स्थित है। जो आत्मा इन्द्रियों को चेतन करती है वह ईश्वर का ही रूप है।"[2]

नन्ददास ने जीव को ब्रह्म के अंश-रूप में मानकर एक पद में कहा है— "व्यक्त-अव्यक्त का अनुपम विश्व है, उसमें के सब भूतों के तुम विस्तार हो। तुम सब के परमेश्वर और स्वामी हो। समस्त विश्व तुम्हारे हाथ है। तुमसे हम सब उसी

१ जिम करि कर्म जन्म बहु पावै। फिरत-फिरत बहुते श्रम आवै॥
जब कबहूँ न क्रम परिहरै। जाते भाजो फिरिबो टरै॥
तन स्थूल अरु दूसर होई। परमातम कौ पै नहिं दोइ॥
तनु मिथ्या छन भंगुर जानो। चेतन जीव सदा थिर मानो॥
जिम की सुख-दुख तन सम होई। जो बिचारे तन के सब सोई॥
देह अभिमानी जीवहिं जानै। ज्ञानी तनु अनित्य करि मानै॥

× × × ×

जीव कर्म करि बहु तन पावै। अज्ञानी तिहिं देखि भुलावै॥
ज्ञानी सदा एक रस जानै। तन के भेद भेद नहिं मानै॥
आतम अजन्म सदा अविनाशी। ताकौं देह-मोह बड़ फाँसी॥
—सूर सागर ३।४ पद सं० ४११ पृ० १२१ १२४

२ (क) चेतन घट-घट है या भाइ। ज्यों घट-घट रवि प्रभा लखाइ।
घट उपज बहुरो नसि जाइ। रवि नित रहै एकहीं भाइ॥
—वही पद सं० १९४, पृ० ११४

(ख) अभिन्न अखेद रूप मम जान। जो सब घट है एक समान।
मिथ्या तन की मोह निवार। जासु रही भावै गृह-बार।
करत इन्द्रियनि चेतन जोइ। मम स्वरूप जानौ तुम सोइ।
—वही, पद सं० १९४ पृ० ११२

प्रकार उत्पन्न होते हैं जिस प्रकार अग्नि से स्फुलिंग उत्पन्न होते हैं। मैं तुम्हारा दास हूँ। मेरा जन्म तुम से है।"[1]

परमानन्ददास भी ईश्वर-जीव की अद्वैतता और उनका अंशी-अंश सम्बन्ध मानते हैं। वे कहते हैं— लोगों ने अपने अंशी गोपाल की स्मृति भुला दी और उन्होंने संसार को ही सत्य मान लिया है। जो योगी हैं वे योगाभ्यास करें, ज्ञानी ज्ञान करें कर्ममार्गी कर्म में लगें किन्तु हमारा व्रत तो अपने गोपाल का गुणगान करने का है।"[2] इससे ईश्वर-जीव की अद्वैतता और उनके अंशी-अंश सम्बन्ध का भाव प्रकट होता है।

एक स्थान पर मीराबाई ने भी जीव और ईश्वर की अद्वैतता स्वीकार कर कहा है—

"तुम बिच हम बिच अन्तर नाहीं जैसे सूरज घामा।"[3]

मीरा ने आत्म-समर्पण और आत्म-विस्मृति के द्वारा अपने इष्ट की सहानुभूति को आमन्त्रित करते हुए उस अज्ञात तक पहुँचने का प्रयत्न किया है। मीरा के अनेक पदों में जीव को परमात्मा से मिलने की तीव्र आकांक्षा प्रकट होती है—

'प्रभु जी थे कहाँ गया नेहड़ा लगाय।
× × ×
मीरा रे प्रभु कबरे मिलोगे थे बिन रह्या न जाय।"[4]

---

१ (क) व्यक्त-अव्यक्त जु विश्व अनूप, वेद कहत प्रभु तुम्हरो रूप।
तुम सब भूतनि को विस्तार, जिहु प्राण इन्द्री अहंकार॥
—नन्ददास दशम स्कन्ध पृ० २४१

(ख) तुम परमेश्वर सबके नाथ, विश्व समस्त तिहारे हाथ।
तुम ते हम सब उपजत ऐसे, अगिनि तें विस्फुलिंग गन जैसें॥
—वही पृ० २०८

(ग) सब कहत कि हौं तुम्हरी चेरी तुमतें प्रगट जनम यह मेरो॥
—वही पृ० २११

२ माई हौं अपने गुपालहि गाऊँ।
सुन्दर स्याम कमल दल लोचन देखि-देखि सुख पाऊँ॥
जे ग्यानी ते ग्यान बिचारौ जे जोगी ते जोग।
करमठ होंई ते करम बिचारौ जे भोगी ते भोग॥
× × ×
अपने मन की भुगति राखी है मांगि लियौ संसार।
परमानन्द गोकुल मथुरा में बस्यौ न यहै बिचार॥
—परमानन्द सागर, पद सं० १०५, पृ० ११८

३ मीराबाई की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० ११४, नवाँ संस्करण

४ वही ( " " ) पद सं० १४

## जगत्

### आळ्वारों के जगत् विषयक विचार

आळ्वार भक्तों ने अपनी रचनाओं में इस बात को स्पष्ट शब्दों में व्यक्त किया है कि यह जगत् जीव तथा सम्पूर्ण देवगण परब्रह्म के ही अंश हैं। उनके अनेक पदों में परब्रह्म के अंश-रूप जगत् की उत्पत्ति के विषय में विस्तार से कहा गया है। नम्माळ्वार कहते हैं— समस्त देवता समस्त जीव सम्पूर्ण जगत्, वायु, आकाश आदि को अपने अंश-रूप में रखने वाले ब्रह्म से बढ़कर और कौन-सा देव हो सकता है ?[1]" अन्यत्र नम्माळ्वार कहते हैं— हे भगवान् ! समस्त जगत्, वायु आदि को अंश रूप में रखने वाले महान् से महान्, तुमने कैसे मेरे अन्तःकरण में वास कर लिया ![2]"

कई स्थानों पर आळ्वार भक्तों ने ईश्वर को ही इस जगत् का निमित्त और उपादान कारण कहा है। नम्माळ्वार कहते हैं— सबसे पहले (अति प्राचीन काल में) कोई जगत् नहीं था न कहीं जीव था। केवल ब्रह्म ही था। ब्रह्म को अपनी लीला के विस्तार की इच्छा हुई तब उसने ब्रह्मा की उत्पत्ति की—(विष्णु ब्रह्म के नाभि कमल से ब्रह्मा उत्पन्न हुआ)। ब्रह्मा ने अन्य देवों तीना लोक (जगत्) आदि की सृष्टि की।"[3] तिरुमलिशै आळ्वार ने भी यही कहा है कि ब्रह्म ने सृष्टि-विकास की

१ 'यावर्पुलकमुम यावरुम अकप्पट
निलम नीर ती काल सुडरिरुविसुम्मुम
मलर सुडर पिरवुम शिरिदुम मर्वाद
मोर पोरुळ मुरुम्विडिवुडै मुळुवदुम
अकप्पड करन्दु ओरादिमिर्न्द शेर्न्द एम
पेरुमानैयल्लादु ओर मादैवम
मर्रुदुमोयामे ?'

—तिरुवाचिरियम पद ७

२ पुविमुम इरु विसुम्मुम निन्नकत्त नीयन्
चेविमिनवळि पुकुन्दु एन्नुळ्ळाय-अविविडु
याम पेरियम नी पेरियै एन्पदनैयारऱिवार ?

—पेरिय तिरुवन्दादि ७५

३ 'यावर्पुलकमुम यावरुमिल्ला
मेवरुम पेरुम्पाळ कालत्, इरुम्पोरुळ्
केल्लाम अरुम्पेरल तनि वित्तु ओरुत्ता
नारी वेदव नाम्मुगन् कोळ मुदल्
दुरु मुरुपोरुळाळु तेवुरुमुनानो
मूवुलकम शिरुळ्त्त उरुवो
मायवरदुट नामदनरिवे।

—तिरुवाचिरियम ...

इच्छा से ब्रह्मा की उत्पत्ति की, जिसने ब्रह्म के आदेश पर समस्त जगत्, देव आदि की सृष्टि की।[१] ब्रह्म और जगत् की अद्वैतता को स्पष्ट करते हुए तिरुमलिशै आळ्वार ने कहा है—'तुम्हीं जगत् हो जगत् तुम्हीं में है। तुम्हीं देवों के अधिपति हो! तुम्ही वायु, अग्नि दिशा आदि हो।"[२]

नम्माळ्वार कहते हैं—"ब्रह्म ही इस जगत् का सर्जन इसका पालन और संहार करते हैं।[३]" पोयगै आळ्वार का कहना है कि ब्रह्म जगत् की रक्षा इस प्रकार करता है, मानों कोई वस्तु पेटी के अन्दर सुरक्षित हो।[४] नम्माळ्वार ने एक पद में जगत् और ब्रह्म की अद्वैतता को बहुत ही स्पष्ट रूप से व्यक्त किया है। वे कहते हैं कि भगवान् ने अपने अन्दर से इस विशाल जगत् की सृष्टि की जिस कारण उस परमज्योति की आभा समस्त जगत् में व्याप्त है।[५] एक अन्य स्थल पर नम्माळ्वार कहते हैं—'हे भगवान्! तुम्हीं इस जगत् का आधार हो तुम्हीं जगत् हो जगत् के प्राण तुम्ही हो।"[६]

जगत् सम्बन्धी आळ्वारों के विचारों से यह विदित होता है कि उन्होंने

---

१ 'नान्मुगने नारायणन् पडैत्तान्-नान्मुगनुम
तान् मुगमाय् चंकरनैत्तान् पडैत्तान्' ।" —नान्मुगन तिरुवन्तादि १

२ 'नीये उलकेल्लाम निन्नरुळे निर्पनवुम
नीये तवत्तेवदेवनुम—नीये
एरिचुडरुम माल वरयुम एन दिसैयुम अण्डत्त
इरुचुडरुमाय इवै।" —वही २०

३ "पोंरुमूवुलगुम पडैत्तळित्तळिक्कुम
पोरुन्दु मूवुरुवन एम्मरुवन।" —तिरुवायमोळी ८४२

४ "मुन्नैय मूवियतन—तनमाल
पेरकत्तुळ्ळोमुलगुम वेरारवालार
वोरकनत्तुळ्ळु वसदु।" —मूण्ड्राम तिरुवन्तादि ४१

५. "परंज्योति नी परमाय निन्निकळ्न्दु निन महीर
परंज्योतियिन्नियिल पडियोवि निकळ्न्दु
परंज्योति निन्नुळे पडैत्तकम पडैत्त एम
परज्योति। गोविन्दा। पण्णुरैक्कमोड्ंगे।" —तिरुवायमोळी ३११

६ "उलगिल्ल तिरियुम करुमकतियाय उलकमाय
उलगुक्के ओरुयिरुमानाय।"---- -- —वही १-१-७

जगत् को सत्य और नित्य माना है।[1] चूँकि जगत् सत्य और नित्य ब्रह्म का अंश है, अतः वह भी सत्य और नित्य है।[2]

आळ्वार भक्तों ने जहाँ इस जीवन को अनित्य तथा माया से युक्त कहा है, वहाँ उनका अभिप्राय जगत् से नहीं संसार से है। आळ्वार भक्तों ने जगत् और संसार का शास्त्रीय ढंग से कोई भेद नहीं किया है जैसे कि सूर आदि हिन्दी-कृष्ण भक्त-कवियों ने जगत् और संसार का भेद स्पष्ट रूप से व्यक्त किया है। परन्तु उनके विचारों को देखने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उन्होंने जगत् और संसार का भेद अवश्य माना है। जहाँ वे जगत् को ब्रह्म का अंश मानते हैं वहाँ उनका अभिप्राय नित्य और सत्य जगत् ही है और जहाँ वे अनित्य माया प्रभावित जगत् का वर्णन करते हैं, वहाँ उनका तात्पर्य संसार से ही है। संसार की असारता और नश्वरता का कवियों ने वर्णन किया है। अज्ञान के कारण माया के वश होकर संसार को जीव नित्य मानता है और उसे ही आनन्द-निकेत मान लेता है। वह भ्रम में पड़ा रहता है। नम्माळ्वार कहते हैं—' हाय ! मैं क्या कहूँ इस संसार की 'गति' के विषय में। जगत् के सृष्टा एक मात्र भगवान् के होते हुए भी उसका स्मरण न करके लोग अपने अन्य भाव (अज्ञान) से हत्या अत्याचार आदि क्रूर कृत्य कर सर्वदा सुख-दुःख की चिन्ता लिये माया के वश में होकर भ्रम में पड़े रहते हैं।[3]"

कुलशेखराळ्वार कहते हैं— इस मिथ्यापूर्ण सांसारिक जीवन को शाश्वत और सत्य मानकर इस संसार में लीन रहने वाले लोगों से मैं संगति नहीं करूँगा।[4] तोंडरडिप्पोडी आळ्वार का कथन है— सत्य को भूल कर (मायावश) नारी के मोह जाल में पड़कर मिथ्यापूर्ण इस संसार को सत्य मानकर मैंने समय गँवा दिया। मेरे स्वामी ! अब केवल आपके अनुग्रह की आशा रखकर आपके पास आया हूँ। मैं क्रूर

---

1 "The Philosophy of Saragopa —R Ramanujachari
Annamalai University Journal 1933 p 20

२ स्मरण रहे कि आळ्वारों ने जगत् को सत्य और नित्य माना है जब कि श्री शंकराचार्य ने जगत् को मिथ्या कहा है। (जगन्मिथ्या) शंकर के मायावाद का खण्डन करने वाले परवर्ती सभी आचार्यों ने आळ्वारों के उपर्युक्त विचार का ही समर्थन किया है।

३ "ओ ओ ! उलकिनतियल्बे ! इन्नोलिरक्क
मर्वमीदत्तु नलिकिन्न्नु उन्नुमिन्नु
तडम्नु देम्नु पलकळिनुम पुलनॅरर्दनुम
नि्र्वे पुरैम्पलतामरो देवम पेतुलल तगालु" ‥ ।"
पम मायमताळन्नु माळ्ळिन्लॅ —तिरुवायमॉळि, ९

४ "मैम्मिन वाळ्वरवे मेय्येनरुळोल्ल प [illegible]
वैयमल्लोदुम क्कुवितिरवै नान ।" —पेरुमाळ तिरुमोळी, ३ [illegible]

हूँ, मैं झूठा हूँ।"[1] तिरुमलिशै आळ्वार ने कहा है— यह संसार अनित्य है। यहाँ कोई वास्तविक सुख नहीं है। मायावश जीव इस सांसारिक सुख को स्थायी सुख समझ बैठा है। यह जानकर भी कि आज नहीं तो कल इस संसार को अवश्य छोड़ना ही पड़ेगा मूर्ख मनुष्य क्यों इस देह के मोह में पड़े रहते हैं?[2] तिरुमंगै आळ्वार ने इस संसार के माया-मोह से अपने को बचाने का आदेश दिया है।

आलोच्यकालीन हिन्दी-कृष्ण-भक्त कवियों में सूर आदि ने स्पष्ट रूप से कहा है कि यह जगत्, जीव सम्पूर्ण वेद आदि गोपाल के अंश हैं।[3] सूर के अनुसार इस जगत् का सर्जन इसका पालन और संहार ईश्वर ही करते हैं। वे कहते हैं कि 'यह जगत् उनसे इस प्रकार निकला है और इस प्रकार उन्हीं में समा जायगा जैसे पानी का बुलबुला पानी से ही बनता है और पानी में विलीन हो जाता है।'[4] इस प्रकार अनेक पदों में सूरदास जी ने ब्रह्म के अंश रूप जगत् की सत्यता का प्रतिपादन किया है। कई स्थानों पर उन्होंने ईश्वर को इस जगत् का निमित्त तथा उपादान कारण बताया है।[5]

सूर ने जगत् और संसार में भेद दिखाया है। जहाँ वे जगत् को सत्य और नित्य मानते हैं, वहाँ वे संसार को मिथ्या मानते हैं। सूर ने कहा है—

---

१ मेय्येल्लाम पोकविट्टु विरिकुळलारिलपट्टु
पोय्येल्लाम पोदिन्दु कोण्ड पोय्क्कुरम्बेय् इतु निन्दु
ऐयने! अरंगने! उन्नरुळेन्नुम् आसैतन्नाल्
पोय्यनेन वन्दु निन्ऱेन पोय्येनो वन्दवारे!"
—तिरुमालै ३३

२ इन्ड्रु नालै निन्ड्रु नालै इन्निराक्कै पिरन्दन्
पोन्ड्री निन्ड्रु आक्कैयिन्नै कन्ड्रुम नीवर एन कोलो?
कुन्ड्रु नाट्टम्बाल पाकपोरैयोन्ड्री नानिल मेल
वेन्ड्रु वेन्ड्रु वेरराम इरुक्किलाद वण्णमे?"
—तिरुच्चन्दविरुत्तम ६६

३ सकल तत्त्व ब्रह्माण्ड देव पुनि माया सब विधि काल
प्रकृति पुरुष श्री पति नारायण सब हैं अंश गोपाल।
—सूरसागर सूर सारावली (वें० प्रे०) पृ० [illegible]

४ प्रभु तुव मर्म समुझि नहिं परै।
जग सिरजत पालत संहारत पुनि क्यों बहुरि करै॥
ज्यों पानी में होत बुदबुदा पुनि ता माहिं समाइ।
त्योंही सब जग प्रगटत तुम तें पुनि तुम माहिं बिलाइ॥
—सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ४६२० पृ० १०११

५ कर्म शुभ रु दीन्हि बिचार, कारन करन हार करतार।
—सूरसागर (प्रथम स्कन्ध) वें० प्रे० पृ० २१

'मिथ्या यह संसार और मिथ्या यह माया।
मिथ्या है यह देह कहो क्यों हरि बिसराया।
तुम जाने बिन जीव सब उत्पत्ति प्रलय समाहिं।
दारुन मोहिं प्रभु राखिये चरन कमल की छाँहीं।''[1]

झूठा संसार मन और माया की करतूत है। एक पद में सूरदास जी कहते हैं— हे माधव! मेरा मन सब प्रकार से पोच है। यह अज्ञानी मन अविद्या-अन्धकार में पड़कर अनेक प्रकार के विषम कृत्य करता है। उसके ये मायिक कृत्य ऊपर से बड़े रमणीय सेंमर के फूल के समान सुन्दर और रंगीन ज्ञात होते हैं, परन्तु वस्तुतः हैं वे सारहीन और दुःखदायी। यह मन दुःख-कूप में गिरता है। इसकी करतूत का कहाँ तक बखान करूँ। हे प्रभु! आप ही इसका उद्धार कर सकते हैं।''[2]

नन्ददास ने भी ब्रह्म और जगत् की अद्वैतता को मानते हुए ब्रह्म को ही जगत् का निमित्त और उपादान कारण बताया है। वे कहते हैं— जो ब्रह्म ज्योतिर्मय और चिन्मय है, वही अभेद रूप से जगत् का उपादान कारण है और वही उसका करने वाला निमित्त है।' 'दशम स्कन्ध भाषा' में नन्ददास कहते हैं— 'इस जगत् का आधार ब्रह्म की सत्ता अथवा सद्रूप है, जब यह जगत् ब्रह्म की माया में लीन हो जायगा उस समय केवल एक ब्रह्म ही रह जायगा।'[3]

नन्ददास ने जगत् और संसार में भेद माना है। संसार मिथ्या है और अनित्य

---

१ सूरसागर (दशम स्कन्ध—वें० प्रे०) पृ० १५८

२ माधौ जू, मन सबही बिधि पोच।
अति उनमत्त निरंकुस, मैगल, चिन्ता-रहित असोच॥
महामूढ़ अज्ञान तिमिर महँ, मगन होत सुख मानि।
तैसी ये कूप को नित भरमत, भजत न सारंगपानि॥

× × ×

ज्यों कपि सीत-हरन-हित गुँजा सिमिटि होत लौलीन।
त्यों सठ वृथा तजत नहिं कबहूँ, रहत विषय-आधीन॥
सेमर फूल सुरंग अति निरखत, मुदित होत खग-भूप।
परसत चोंच तूल उघरत मुख परत दुःख के कूप॥

× × ×

और कहाँ लौं कहौं एक मुख या मन के कृत काज।
सूर पतित तुम पतित-उधारन, गहौ बिरद की लाज॥
—सूरसागर (ना० प्र० सभा), पद सं० १०२, पृ० ३३

३ नन्ददास ग्रन्थावली (दशम स्कन्ध—भाषा) ना० प्र० सभा

है। उन्होंने 'सिद्धान्त पंचाध्यायी' में संसार को बहाने वाली धारा तथा प्राण घोंटने वाला फंदा कहा है।[1]

आळ्वारों के उपरान्त जगत् और संसार में स्पष्ट विभेद वल्लभ-सम्प्रदाय के कवियों ने ही किया है। अन्य सम्प्रदाय के कवियों में यह भेद स्पष्ट नहीं मिलता। साधारणतः शंकर की भाँति सभी ने जगत् और संसार को पर्यायवाची माना है और उसकी नश्वरता, असारता और मिथ्यात्व का वर्णन किया है।

राधावल्लभीय-सम्प्रदाय के कवि हरिराम व्यास ने लिखा है।

'एक पसारे सब जग भूल्यो।
माया रचित प्रपंच कुटुम्ब की मोह-जाल सब भूल्यो।'[2]

स्वामी हरिदास लिखते हैं—

हरि को ऐसो ही सब खेल।
'मृग तृष्णा जग व्यापि रह्यो है कहूँ बिजौरो न बेल।
धनमद जोबनमद राजमद ज्यों पंछिन में डेल।
कह हरिदास यहै जिय जानी तीरथ को सो मेल।"[3]

## माया

### आळ्वारों के माया-विषयक विचार

आळ्वार भक्तों ने दो प्रकार की माया की चर्चा की है। एक भगवान् की शक्ति स्वरूपा माया है। भगवान् की यही माया सृष्टि (जगत) का कारण है। एक दूसरी माया है जिसके अधीन जीव हैं। भगवान् उस माया के अधीन नहीं हैं जो माया मनुष्य को अपने वश में कर लेती है। इस माया से जीव संसार में बंधता है। यह भगवान् की माया से भिन्न है। आळ्वार भक्तों ने माया के इन दोनों भेदों के अलग-अलग नाम नहीं दिये हैं। परन्तु परवर्ती आचार्यों ने (वल्लभ जैसे) इन्हीं को 'विद्या माया' और 'अविद्या माया' की संज्ञा दी है। आळ्वार भक्तों ने कुछ पदों में विशेष रूप से सृष्टि विकास के प्रसंगों में भगवान् की शक्ति स्वरूपा माया का उल्लेख किया है। अधिकांश आळ्वारों ने भगवान् को अनेक स्थानों पर 'मायन्' अर्थात् 'माया मय' कहकर भक्ति-भाव से पुकारा है।

नम्माळ्वार कहते हैं— *'जब कोई जगत् नहीं था कोई जीव नहीं था केवल ब्रह्म ही था, तब ब्रह्म ने अपनी शक्ति स्वरूपा माया से प्रेरित होकर सृष्टि विकास के*

---

१ बहै जात संसार धार जिम फाँसे फन्दन
परम तरन करना करि प्रकटे श्रीमद्वल्लभनन्दन।
—सिद्धान्त पंचाध्यायी नन्ददास शुक्ल पृ० १८१

२ व्यास वाणी (उत्तरार्ध) पृ ४११

३ निम्बार्क माधुरी, पृ० ५०४

हेतु पहले ब्रह्मा की उत्पत्ति की, जिसने समस्त जगत् और जीव की सृष्टि ब्रह्म के आदेश पर की। वही 'माया युक्त' आदि देव ही मेरे स्वामी हैं।[1]

तिरुमलिशै आळ्वार कहते हैं—"हे भगवान्! तुम आदि देव के रूप में ज्योति रूप में उसके उच्च रूप में वेद रूप में आकाश के साथ पृथ्वी के रूप में गोपालक के रूप में न जाने कितने रूपों में तुम दृष्टिगोचर होते हो। यह कैसी है तुम्हारी माया?[2] गोपालक के रूप में गोपिका के प्रेमी के रूप में देव और मनुष्य के रूप में तुम आते हो। हे माया युक्त! तुमने सर्वत्र अपनी माया को ही दर्शाया है।[3] तिरुमलिशै आळ्वार अन्यत्र कहते हैं—"हे भगवान्! तुम पृथ्वी में हो आकाश में हो हमारी चिन्तन-शक्ति की पकड़ में नहीं आते हो। तुम्हारी यह कैसी माया है?"[4]

नम्माळ्वार कहते हैं—"हे तीनों लोकों को मापने वाले भगवान्! तुम्हारी विचित्र माया शक्ति के फलस्वरूप उत्पन्न मैं तुम्हीं से अपने पाप-दोषों को दूर कर

---

१ 'पावकैयुलकमुम पावकमिरुन्ता
मेरुवम मेरुम्मान् आसत् इरुम्पीरुट्
वेरुनाम यरुम वेरम तनि विरु चोरुता
मानी देहव नाम्मुवकोपुमुळ
ईषु, मुरुकुरोत्तमोवु देवुवनतुलमी
मूवरुम विळैत उन्नी
मायमकरुतुक मामुवलवियै।"

—तिरुवाशिरियम, ४

२ "पारियावरि नी चोरनमाविशालमाल
ज्योतियार ज्योति नी कनुवर्वयित विलसिलनाय
वेदमानी वेविनुवानी विन्नितवोवु मन्नुमाय
मादियामी मायमाय मायम एन मायमे?"

—तिरुचन्दविरुत्तम १४

३ मायमामी मायरमनेवेय तोन्न विरुम्मिनाय
माया! निन्नैयावर वल्लर? मवरत्तोवु इम्पराय
माया! मायमार्य चोन! मनान्री नी मनुरत्तुम
मम्मा मायमालिरुनाय उन मायपुतुम मायमे।"

—वही ४१

४ "मन्नुळाय चोल? विन्नुळाय कोल? मन्नुळ मयदी निन्नु
एन्नुमेन्नवन्नराय कोल। एन मायै?"

—वही, ४२

शरण में लेने की प्रार्थना करता है। 'सुख-दुःखपूर्ण संसार, क्लेशपूर्ण नरक, आनन्दपूर्ण स्वर्ग, नाना जीव आदि विविध सृष्टि रचकर खेल ही तुम दिखाते हो। तुम्हारी माया विचित्र है।'[2]

आळ्वार भक्तों ने जिस दूसरी माया की चर्चा की है, वह जीव को भ्रम में डालने वाली है। यही माया जीव को लौकिक विषयों में फँसाकर उसको अज्ञान में डालती है। व्यामोह द्वारा जीव शोक, मोह, सुख-दुःख, राग-द्वेष आदि भावों की संसृति में भ्रमता है। इसी माया को श्री शंकराचार्य जी ने अविद्या माया कहा है और उसके अनेक नाम दिए हैं, जैसे—अज्ञान, अध्यास, भ्रम, स्वप्न आदि। आळ्वार भक्तों ने इस अविद्या रूपिणी माया का बहुत चित्रण किया है। यही माया जीव को अनेक नाच नचाती है और उस जीव से भ्रमपूर्ण संसार की सृष्टि कराकर दुःख-जाल में उसे बाँधे रहती है। नम्माळ्वार कहते हैं— 'अज्ञान के कारण मैं समझ बैठा था कि सब कुछ मैं हूँ, सब कुछ मेरा ही है। मैं अपने वास्तविक स्वरूप को भी भूल गया था।'[3] अहंता ममतात्मक संसार की सृष्टि करने वाली माया का वर्णन जैसा कि नम्माळ्वार ने किया है, अन्य आळ्वार भक्तों ने भी किया है। इस माया को उन्होंने सत्य को भुलाने वाली, मिथ्या में मोह उत्पन्न करने वाली बताया है। इस माया के अनेक रूप हैं, जैसे—धन की भूख, तृष्णा, ममता, मोह, अहंकार, काम-क्रोध, लोभ तथा अनेक मानसिक विकार। इस माया के विविध रूपों का आळ्वारों ने वर्णन किया है और कहा है कि अनन्य भक्ति अथवा भगवदनुग्रह से ही इस माया से जीव छूट सकता है। वैराग्यपूर्ण जीवन से भी इस माया के फन्दे से कोई बच सकता है।

नम्माळ्वार कहते हैं— क्या नहीं, माया-जन्य इस संसार के विषय में। समस्त जगत् की सृष्टि कर उसका पालन करने वाले सर्वशक्तिमान् भगवान् का

---

१ "अन्नमेयक्कन्दप्पमवात्मका। निन
पन्नामाय पल्पिरविधियिल पडिक्किनु पाल
तोन्मायल विसैत्तोडक्कि पुक्किरिन्नु
निन्मायल पेन्नु निर्पानु एनक्कु, कोलो ?"

—तिरुवाय्मोऴि १ ३-२

२. 'तुन्पमुम इन्पमुमाकिय सेय्विनैयाय उलकङ्कळुमाय
इन्पमिल वेन्नरकाकी इनिय नल्वान स्वर्कङ्काय
मन्पल्लुयिरकळुमाय पल-पल मायमयक्कुक्काळ
इन्पुरुम इव्विळैयाट्टुडैयाने पेनु एङ्ङुन कण्डुकोळ्वने ?"

—वही १-१०-७

३ "यानी एन्नी अरियकिलाती
यानी एन तनती एन्‌रिरुन्तेन।"

—वही, २-९-९

नम्माळ्वार कहते हैं— 'विचित्र है इस माया-जन्य संसार की हालत। बुरे लोग सुख भोगते हैं और अच्छे लोग दुःख भोगते हैं और यह संसार उन्हीं को नाना कष्ट पहुँचाता है।'[1] आमोद-प्रमोद को धन को स्त्री-सुख को, जीवन को शाश्वत् देखकर भी यह सांसारिक जीव मोहवश कुछ समझ नहीं पाता।'[2] इसी प्रकार अन्य आळ्वार भक्तों ने भी अविद्या रूपिणी माया का जो जीव को भ्रमपूर्ण संसार की सृष्टि कराकर अनेक दुःख-जाल में बाँधे रहती है बहुत चित्रण किया है।

आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने माया के विषय में जो विचार प्रकट किये हैं वे आळ्वारों के विचारों से बहुत मिलते-जुलते हैं। सूरदास नन्ददास आदि अष्टछापी कवियों ने आचार्य वल्लभ के अनुसार माया के दो भेद—विद्या और अविद्या-माने हैं। विद्या माया ब्रह्म की वशवर्तिनी एवं शक्ति है। उसके द्वारा ब्रह्म समस्त जगत् का निर्माण करता है। अविद्या माया जीव को काम क्रोध लोभ मोह आदि के द्वारा वशीभूत कर उसे पथ भ्रष्ट करने वाली है। सूरदास और नन्ददास ने माया के दोनों रूपों का चित्रण किया है।

विद्या के स्वरूप को स्पष्ट करते हुए सूर कहते हैं—

> बहुरि जब हरि की इच्छा होय।
> देखें माया के दिसि जोय।
> माया सब तबही उपजावै।
> ब्रह्मा सो पुनि सृष्टि उपावै।

नन्ददास विद्या का वर्णन इस प्रकार करते हैं—

> सो माया जिनके अधीन रहत मृगी बस।
> विश्व प्रभाव प्रतिपाल प्रलयकारक आयुस बस।

अविद्या माया का वर्णन हिन्दी भक्त-कवियों ने विस्तार से किया है। यही माया जीव को भ्रम-जाल में बाँध रखती है। उसका बाह्य स्वरूप आकर्षक है, परन्तु आन्तरिक रूप असत्य है। उसकी सबसे बड़ी शक्ति यह है कि वह जीव को अपने पाश में जकड़ लेती है, जिससे छूटना अत्यन्त कठिन हो जाता है। केवल भगवान् की कृपा से ही उसका प्रभाव छूट सकता है।

सूर ने इस माया का वर्णन निम्नलिखित पद में कि सुन्दर ढंग से किया है—

---

१ 'मण्णतार मुडवतिप्प नल्लुद्दार करैलोक
एण्णरात्त वर विर्ळ मुम इवैयेन्न उलकियर्के ?

—तिरुवायमाळी ४-६ १

२ 'कोण्डाट्टुम कुलम् पुनैयुम तमरुद्दार विळ्ळूनितियुम
वण्डार् नु कुळमाळ्ठुम मनैयोळियुम माइतल
कण्डाट्टेन उलकियर्के कडम कण्णा।'

—वही ४-६ १

बिनती सुनौ दीन की चित दै, कैसें तुव गुन गावै ?
माया नटी लकुटि कर लीन्हे कोटिक नाच नचावै ।
दर-दर लोभ लागि लिये डोलति नाना स्वांग बनावै ।
तुम सौं कपट करावति प्रभु जू मेरी बुधि भरमावै ।
मन अभिलाष-तरंगनि करि करि, मिथ्या निसा जगावै ।
सोवत सपने मैं ज्यौं संपति, त्यौं दिखाइ बौरावै ।
महा मोहिनी मोहि आतमा, अपमारगहिं लगावै ।
ज्यौं दूती पर-बधू भोरि कै लै पर-पुरुष दिखावै ।
मेरे तौ तुम पति तुमहीं गति, तुम समान को पावै ?
सूरदास प्रभु तुम्हरी कृपा बिनु को मो दुख बिसरावै ।'[1]

सूर ने इस माया को त्रिगुणात्मिका कहा है—

माया जो त्रिगुणात्मक जानो । सत-रज-तम ताके गुन मानो ।
तिन प्रथमहिं महतत्व उपायो । तातैं अहंकार प्रगटायो ।
अहंकार कियो तिनि प्रकार । सत तैं मन सुर सात प्रकार ।
रजगुन तें इन्द्रिय बिस्तारी । तमगुन तें तन्मात्रा सारी ।
तिनतें पंचतत्त्व उपजायो । इन सबको इक अंड बनायो ।

× × ×

'यह अंडा चेतन नहिं होइ । जबहुँ हरि सो चेतन होइ ।
तामैं शक्ति आपनी धरी । ब्रह्मादिक इत्यादि बिस्तरी ।
कोटिन अंड भये ता माहिं । इत्यादि ।'[2]

वल्लभ सम्प्रदाय के कवियों के अतिरिक्त अन्य सम्प्रदायों के कवियों ने भी माया के विषय में ऐसे ही विचार प्रकट किए हैं । निम्बार्क सम्प्रदाय के हरिव्यास जी कहते हैं— माया त्रिगुन प्रबल पवन की प्रीति न जाय तास ।"[3]

राधावल्लभ सम्प्रदाय के कवि श्री हरिराम व्यास ने लिखा है—

१—"माया रचित प्रपंच कुटुम्बी मोह जाल सब छूट्यो ।"
२—"जीवत मरे न माया छूटै काम कर्म कुल टूटे ।
[illegible] बलाय तजन सुत देखा तिनहि ठगन सब लूटे ।
कबहुँ रंक राजा कबहूँ है चित बिकार न छूटे ।
साधु न सूझे गुन नहिं सूझे हरि जन रस नहिं घूटे ।
व्यास आस पर भारे आन को दुख सागर नहिं छूटे ।"[4]

स्वामी हरिदास जी का माया के विषय में कहना है—

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ४२ पृ० १७
२ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ३९४ पृ० ११४
३ निम्बार्क माधुरी पृ० ३१
४ श्री व्यास वाणी पृ० २३१

"तुमरी माया बाको पसारी विविध मोहि मुनि गुनि करके सुने कोइ।"[1]

## मोक्ष

### आळ्वार भक्तों के विचार

संसार-दुःख से छूटकर आनन्द-प्राप्ति की मुक्ति-अवस्था लगभग सभी दर्शनों को मान्य है, यद्यपि भिन्न-भिन्न मतों में इस आनन्द भोग की स्थितियाँ और लोक भिन्न-भिन्न बताये गये हैं। आळ्वारों के अनुसार भक्ति का फल ही मुक्ति है।[2] आळ्वार भक्तों ने कहीं भी मुक्ति का सैद्धान्तिक विवेचन नहीं किया है, जैसा कि परवर्ती भक्ति-साहित्य में मिलता है। भक्ति-ग्रन्थों में साधारणतया चार प्रकार की मुक्ति का निर्देश मिलता है। वे हैं—सालोक्य सामीप्य सारूप्य और सायुज्य।[3] इन मुक्तियों का सैद्धान्तिक रूप 'प्रबन्धम्' में देखने को नहीं मिलता। किन्तु इन चारों मुक्तियों की अनुभूति आळ्वार भक्तों ने पूर्ण रूप से की है इसमें कोई सन्देह नहीं।

मोक्ष का सुख दो प्रकार से हो सकता है—देह रहते अर्थात् जीवन्मुक्त अवस्था का सुख और देह त्यागने के पश्चात् ईश्वर कृपा के बल पर प्राप्त मोक्ष अवस्था के सुख। 'प्रबन्धम्' में इन दोनों प्रकार के मोक्ष का वर्णन हुआ है। जीवन्मुक्त अवस्था का सुख देह-त्याग के बाद के मोक्ष-सुख की अपेक्षा अधिक उत्तम माना गया है। आळ्वार भक्तों ने अपने अनेक पदों में जो मानसिक प्रबोधन संसार की अनित्यता और माया मोह की निन्दा से सम्बन्धित है, जीवन्मुक्त-अवस्था प्राप्त करने के उपायों को बताया है। इस अवस्था के अपूर्व आनन्द के सामने उन्होंने जीवन मुक्ति-अवस्था के बाद के मोक्ष-सुख की उपेक्षा कर दी है।

नम्माळ्वार कहते हैं—"हे भगवान्! मेरी एक मात्र प्रार्थना है—जो मोक्ष तुम अपने भक्तों को देना चाहते हो क्या वह तुम्हारे स्मरण मात्र से मुझे मिलने वाले आनन्द से अधिक सुखपूर्ण है?"[4] (मैं मोक्ष नहीं चाहता केवल आपका स्मरण

---

१ निम्बार्क माधुरी पृ० २ २

२ 'माइन्दु कोन्डु मादिप्पेरमाले शरणमाक
 वाइन्द मनत्त इरत्तकरुमार्कल
 वैकुन्तम काप्पार विरैन्दु।" —नान्मुगन तिरुवन्दादि ७६

३ सालोक्यसार्ष्टिसामीप्यसारूप्यैकत्वमप्युत।
 दीयमानं न गृह्णन्ति विना मत्सेवनं जनाः॥ —श्रीमद्भागवत ३ २९ १३

(i) सालोक्य—भगवान् के नित्य धाम में निवास (ii) सामीप्य—भगवान् की नित्य समीपता (iii) सारूप्य भगवान् का सा रूप तथा (iv) सायुज्य—भगवान् के विग्रह में समा जाना।

४ 'पोमृग्नु वैकुन्तत्त। यानुरैप्पतु उनक्कियानुं
 एन वाइनेमुं इरुत्ति नी निप्पुकलिल
 वैकुम तम चिन्तयिनुम मट्टिनितो ? नी अवनु
 वरुन्त मेम्पुवनुमवान।" —पेरिय तिरुवन्दादि ५१

आळ्वार भक्तों ने सर्वत्र मोक्ष-प्राप्ति के लिए भगवान् के अनुग्रह की आवश्यकता बतायी है ।

आलोच्यकालीन हिन्दी-कृष्ण-भक्त कवियों ने चार प्रकार की मुक्ति (सामीप्य, सालोक्य सारूप्य और सायुज्य) का निर्देश किया है ।

सूरदास कहते हैं—

'सेवत सगुण स्याम सुन्दर को मुक्ति नहीं हम चाही ।"[1]

हरिराम व्यास कहते हैं—

"लोक वेद कर्म धर्म छाँड़ि मुकुति चारि ।"[2]

आळ्वार भक्तों की तरह कुछ हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने भी जीवन मुक्ति-अवस्था के भाव के मोक्ष-सुख की उपेक्षा कर दी है । एक पद में सूर जीवन मुक्त-सुख के आगे वैकुण्ठ के सुख को हीन बताते हुए कहते हैं— 'जो सुख गोपाल के गुण-गान में है वह जप तप कर्म आदि के करने में नहीं । ब्रज निवास के सामने वैकुण्ठ का सुख भी त्याज्य है । हरि के सुमिरन से संसार-दुःख छूटता है, और जीवन मुक्ति का परमानन्द मिलता है ।"[3]

श्री हरिराम व्यास ने मोक्ष की भक्ति के समक्ष उपेक्षा की है —

'ताके बल गर्व भरे रसिक व्यास से न डरे
लोक वेद कर्म धर्म छाँड़ि मुकुति चारि ।"[4]

नन्ददास ने जीवन-मुक्ति के सुख का वर्णन किया है । संसार की माया के दुःख से छूटकर प्रेम-भक्ति की संयोग और वियोग अवस्थाओं की आनन्दावस्था में भक्त ईश्वर के सतत ध्यान में जिस सान्निध्य का अनुभव करता है, वह स्वर्ग (मोक्ष) सुख से भी श्रेष्ठ है । यह नन्ददास जी की रास पंचाध्यायी की निम्नलिखित पंक्तियों से स्पष्ट होता है —

---

१ सूर सागर, वें० प्रे० १७४
२ व्यास वाणी, पृ २६६
३ जो सुख होत गुपालहिं गाएँ ।
सो सुख होत न जप-तप कीन्हें कोटिक तीरथ न्हाएँ ।
दिएँ लेत नहिं चारि पदारथ, चरन-कमल चित लाएँ ।
तीनि लोक तृन-सम करि लेखत नंद-नंदन उर आएँ ।
बंसीवट वृन्दावन, जमुना तजि बैकुण्ठ न जाव ।
सूरदास हरि को सुमिरन करि बहुरि न भव-जल आव ।
—सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ३४६, पृ० ११९
४ व्यास वाणी, पृ० १४९

'पुनि रंचक धीर ध्यान धीय परिरम्भ दियो जब ।
कोटि सरग सुख भोग, छिनक मंगल मुयलें तब ।'[1]

परमानन्द का मन मोक्ष की कामना नहीं करता । किन्तु वह श्रीकृष्ण के पद-पंकजों में ही रहकर आनन्द पाता है । वे गोपी-रूप से कहते हैं— 'भगवान् सन्यासियों को मुक्ति देते हैं, लोक-कामना करने वालों को काम-राशि देते हैं, मर्यादा-धर्म के रक्षकों को धर्म-मार्ग का सुख देते हैं । परन्तु मेरा मन सदा कृष्ण के पद-पंकजों में ही रहता है । यदि कोई कहता है कि योगाभ्यास से ज्योतिरूप की लयात्मक मुक्ति मिलती है तो मुझे ऐसी मुक्ति नहीं चाहिए । मैं तो एक श्याम-रंग में रंगी हुई हूँ । इस एक से मिलकर मैं सबका अपवाद सह लूँगी ।'[2]

विरहासक्ति में ही चारों प्रकार की मुक्ति का आनन्द सूर की गोपियाँ लेती हैं । सूर का निम्न पद द्रष्टव्य है —

"ऊधौ सुनो नैकु सिहारौ ।
हम अबलनि को सिखवन आए, सुन्यौ स्याम विहारी ॥
निरगुन कह्यो कहा कहियत है तुम निरगुन अति भारी ।
सेवत सुलभ स्याम सुन्दर कौ, मुक्ति लही हम चारी ॥
हम सालोक्य, सरूप सायुज्यौ, रहित समीप सदाई ।
सो तजि कहत और की औरै, तुम अलि बड़े अदाई ॥
हम मूरख तुम चतुर हौ, बहुत कहा अब कहिए ।
है ही काज फिरत भटकत कत, अब मारग निज गहिए ॥
तुम अजान कर्जाहु उपदेसत ज्ञान रूप हमहीं ।
निसि दिन ध्यान सूर प्रभु को अलि, देखत जित तितहीं ॥"[3]

मीराबाई का भी इस संसार में ही उनके गिरिधर गोपाल से साक्षात्कार हो जाता है और आनन्द ही आनन्द का अनुभव होता है—

म्हारो ओलगिया घर आज्यो जी ।
तनरी ताप मिट्यां सुख पास्यां, हिलमिल मंगल गास्यां जी ।

---

१ नन्ददास ग्रन्थावली रास पंचाध्यायी अ० १ (ना० प्र० सभा)

२ — —

मुकति देहु सन्यासिन को हरि कामिनि देहु काम की रास ।
धरमिन देहु धरम को मारग मो मन रहै पद-अम्बुज पास ॥
जो कोऊ कहै जोति लय मार्गें लयेहु छिनो न निहारौं ओर ।
'परमानन्द' स्याम रंग राती सबै सहौं मिलि इक संग लोग ॥
—परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल), पद सं० २११

३ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ४२१८, पृ० १२९२

घनरी धुन सुन मोर मगन भयां, म्हारे आनन्द छायो जी।
चंदा देख कमोदण फूलां, हरख भयां म्हारे छायो जी।
रूम-रूम म्हारो सीतल सजनी मोहन आंगण आयो जी।
सब भगतारां कारज साध्यां म्हारा परण निभायो जी।
मीरा बिरहण गिरधर नागर मिल दुख दंदा नसायो जी।[1]

हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने सायुज्य और सारूप्य मुक्ति की अपेक्षा सालोक्य और सामीप्य मुक्ति की कामना विशेष रूप से प्रकट की है। सूरदास ने अपने पदों में एक चिरन्तन आनन्दमय लोक में बसने की कामना प्रकट की है। सूर की निम्नलिखित पंक्तियों को देखिए—

१ चकई री चलि चरन सरोवर, जहाँ न प्रेम वियोग।
जहँ भ्रम निसा होति नहिं कबहूँ, सोई सायर सुख जोग॥[2]

२ चलि सखि तिहिं सरोवर जाहिं।
जिहिं सरोवर कमल, कमला, रवि, बिना बिकसाहिं॥[3]

३ सुवा चलि ता बन को रस पीजै।
जा बन राम नाम अम्रित-रस, स्रवन-पात्र भरि लीजै॥[4]

रसखान ने किसी भी रूप में कृष्ण के सम्पर्क में रहने की कामना की है। यह एक प्रकार से सामीप्य मुक्ति ही है। कृष्ण के सम्पर्क से जो आनन्द आता है वही उनके लिए मोक्ष का सुख है—

मानुस हौं तो वही रसखानि
बसौं ब्रज गोकुल गाँव के ग्वारन।
जो पसु हौं तो कहा बस मेरो
चरौं नित नन्द की धेनु मँझारन॥
पाहन हौं तो वही गिरि को
जो धर्यो कर छत्र पुरन्दर धारन॥
जो खग हौं तो बसेरो करौं,
मिलि कालिन्दी कूल कदम्ब की डारन॥[5]

---

१ मीरा की पदावली (नवीं संस्करण)—सम्पादक परशुराम चतुर्वेदी पद सं० १११
२ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ३३७
३ वही ( ) ३३८
४ वही ( ) ३४०
५ रसखान का अमर काव्य—संपादक दुर्गाशंकर मिश्र पृ० ४५

## रहस्यात्मक दृष्टिकोण

'व्यक्त जगत् के सम्बन्ध में सोचने से व्यक्ति' उसके कारण रूप 'अव्यक्त' पर स्वभावतः आ पहुँचा। अपनी दिव्य कल्पना-शक्ति को केवल अपने चतुर्दिक् कल्पित न कर उसने उस अज्ञात और अनन्त शक्ति की कल्पना को स्थिर करके उससे शाश्वत सम्बन्ध स्थापित करने की चेष्टा की। अपने अपूर्ण जीवन में पूर्णता लाने के लिए उसने अपने को ही उस ब्रह्म का अंश समझा। क्षणिक एवं नश्वर पदार्थों में उसने अविनाशी और शाश्वत सत्ता की खोज की। उस सत्ता के साथ उसने भिन्न भिन्न प्रकार के सम्बन्ध स्थापित किये। मानवीय सम्बन्धों में सबसे मधुर और तीव्र सम्बन्ध 'दाम्पत्य भाव' का होता है। इसलिए उसने उस परमात्मा को पुरुष या स्त्री और अपनी आत्मा' को स्त्री या पुरुष मानकर मिलन-विरह सम्बन्धी प्रेमोद्गारों से पूर्णता पाने का प्रयत्न किया। उस आध्यात्मिक सत्ता का एकान्त मिलन क्षणों में आभास पाकर उसके विरह में मानव मन तड़प उठा और ब्रह्म और आत्मा के तादात्म्य की अवस्था को जब वाणी मिली तब वह भावात्मक या साधनात्मक 'रहस्यवाद' कहलाया।

मानवीय सम्बन्धों को लेकर ब्रह्म की परम सत्ता का बोध तथा साक्षात्कार के भावात्मक पथ का नाम ही 'रहस्यवाद' है। वस्तुतः रहस्यवाद की अनुभूति की अभिव्यक्ति वाणातीत है। उसका विषय गूंगे के गुड़ की तरह वाणी से परे है। वह एक अलौकिक अनुभव है और अनुभूति का विषय है। फिर भी कुछ विद्वानों ने रहस्यवाद की व्याख्या करने का प्रयत्न किया है। एवलिन अण्डरहिल के अनुसार रहस्यवाद परमसत्ता के साथ एकता स्थापित करने की कला है। रहस्यवादी वह व्यक्ति है जिसने किसी न किसी सीमा तक एकता को प्राप्त कर लिया है अथवा जो उसमें विश्वास करता है और जिसने इस एकता-सिद्धि को ही अपना चरम लक्ष्य बना लिया है।"[1]

डा० रामकुमार वर्मा के अनुसार रहस्यवाद आत्मा की उस अन्तर्हित प्रवृत्ति का प्रकाशन है जिसमें वह दिव्य और अलौकिक शक्ति से अपना शान्त और निश्छल सम्बन्ध जोड़ना चाहती है और यह सम्बन्ध यहाँ तक बढ़ जाता है कि दोनों में कुछ अन्तर भी नहीं रह जाता।[2] डा० श्यामसुन्दरदास लिखते हैं— अज्ञात और अव्यक्त सत्ता के प्रति जिज्ञासा भाव प्रकट किया जाए, वही कविता रहस्यवाद की कही जा सकती है। दूसरे शब्दों में व्यक्त जगत् में परोक्ष की अनुभूति की अभिव्यंजना 'रहस्यवाद' है। काव्य के क्षेत्र में यह एक शैली विशिष्ट है, जिसमें इस विविध चराचर के मूल में विद्यमान कारण रूप रहस्यमयी चेतन-सत्ता पर मधुरतम व्यक्तित्व का आरोपण कर उसके प्रति अनुराग जनित आत्म-समर्पण की भावना का अभिव्यंजन किया

1 Practical Mysticism p. 3

२ कबीर का रहस्यवाद—डा० रामकुमार वर्मा, पृ० ६

जाता है।"[1] श्री गंगाप्रसाद पांडेय के अनुसार 'मनुष्य जब से अपनी मानवीय विवशता में अथवा प्राकृतिक व्यापारों की विशालता में किसी एक अलक्षित शक्ति के प्रभाव तथा अस्तित्व की कल्पना करने लगा तभी से रहस्यवाद का बीजारोपण हुआ। रहस्यवाद हृदय की वह दिव्य अनुभूति है जिसके भावावेश में प्राणी अपने ससीम और पार्थिव अस्तित्व से उस असीम एवं अपार्थिव महा-अस्तित्व के साथ एकात्म्य का अनुभव करने लगता है।"[2]

उपर्युक्त मतों से परमात्मा के प्रति जीवात्मा के आत्म निवेदन मिलन के प्रयत्न और मिलन की ध्वनि ही निकलती है। इस प्रकार रहस्यवाद के विषय—आत्मा, परमात्मा और जगत हैं। इसका दृष्टिकोण सांसारिक दृष्टि से उदासीनतापूर्ण आध्यात्मिक है। दार्शनिक क्षेत्र में आत्मा-परमात्मा की एकता का सिद्धान्त प्रतिपादन किया जाता है। जब उसी की साहित्य में अभिव्यक्ति होती है तो वह अस्पष्ट और रहस्यमय होने के कारण रहस्यवाद कहलाती है।

रहस्यवाद की सत्ता दर्शन और काव्य—दोनों में ही रहती है। परन्तु "रहस्यवाद" शब्द केवल काव्य में ही प्रयुक्त होता है; क्योंकि दर्शन का रहस्यवाद बुद्धि-प्रधान होता है और काव्य का भाव-प्रधान। काव्य में ज्ञान और भाव—दोनों का समन्वय होते हुए भी भाव की प्रधानता रहती। दर्शन में भाव के लिए कोई स्थान नहीं रहता। इसलिए दर्शनादि को शास्त्र कहा जाता है। भाव-प्रधान रहस्यवाद के मूल में सांसारिक अनित्यता की उदासीनता माया की छलना से भय तथा आत्म-चिन्तना आदि प्रमुख तत्व होते हैं। भावना का रहस्यवाद अपने प्राणों में तीन मुख्य तत्व लेकर चलता है—१ मानव-प्रेम २ आश्चर्य का भाव और ३ आत्मा की परमात्मा से विरहानुभूति। तुलसी और कबीर के रहस्यवाद में इसी मानव प्रेम से अभिसिक्त रहस्य की भावना है।[3]

---

१ हिन्दी साहित्य और विविधवाद—पृ० १२७ से उद्धृत।

२ देखिए— 'छायावाद और रहस्यवाद'—गंगाप्रसाद पांडेय।
विशेष विवरण—"रहस्य" शब्द अत्यन्त प्राचीन है। परन्तु आज हिन्दी में जिस रहस्य भावना और रहस्यवाद की चर्चा होती है, वह अर्थ की दृष्टि से अंग्रेजी में "मिस्टिसिज्म" का पर्याय है। 'Mystic" शब्द ग्रीक "Mus धातु से बना है जिसका अर्थ है अधर और आँखें बन्द करना।" बाद में यह जीवन और मृत्यु की गहराई के चरम तत्वों को समझने वालों के अर्थ में प्रयुक्त होने लगा और अर्थ-विकास पाकर "रहस्यवाद' परमोच्च के साथ प्रत्यक्ष मिलन के परम प्रयास के अर्थ से विभूषित हो गया। हिन्दी में इसी अर्थ को लेकर व्याख्याएं हुई हैं।

३ साहित्यिक निबन्ध—श्री राजनाथ शर्मा, पृ० १४८

## आळ्वार भक्तों के काव्य में रहस्यात्मक दृष्टिकोण

आळ्वार भक्तों के ऐसे अनेक पद हैं, जो रहस्यानुभूति-परक हैं। नम्माळ्वार, तिरुमंगै आळ्वार और आण्डाळ के ऐसे पद हैं जिनमें रहस्यानुभूति झलकती है, जीवात्मा-परमात्मा के विरह-मिलन की ओर संकेत है। इन कवियों ने नायिका (जीवात्मा) के माध्यम से नायक (परमात्मा) के सौन्दर्य, नायिका की नायक से मिलने की तीव्र उत्कंठा, विरह की वेदना और अन्त में प्रिय-मिलन से सुख प्राप्ति आदि का वर्णन किया है। इसी कारण से विद्वान् इन पदों को उच्चकोटि की रहस्यानुभूति से ओतप्रोत मानते हैं। हम पहले कह चुके हैं कि आळ्वार भक्तों ने तमिळ की प्राचीन लौकिक प्रेम-पद्धति का प्रयोग कर अलौकिक प्रेम का वर्णन किया है। इस प्रेम-पद्धति में और सूफी प्रेम-पद्धति में बहुत कुछ साम्य है। अन्तर यह है कि आळ्वार भारतीय परम्परा के अनुसार परमात्मा को पुरुष (नायक) और जीवात्मा को स्त्री (नायिका) मानकर चले हैं। उस प्रेम-पथ की कठिनाइयों और विरह की वेदनाओं और मिलन-सुख आदि का वैसा ही हृदय-ग्राहक वर्णन आळ्वार काव्य में मिलता है जैसा कि सूफी काव्य में मिलता है। प्रेम की परीक्षा "मडल" पर चढ़ने की दशा में होती है। 'मडल' प्रेम की अग्नि परीक्षा है जिसमें उत्तीर्ण होने पर प्रिया को प्रिय मिल सकता है। अपनी रचना "तिरुविरुत्तम" में नायिका की विरह-दशाओं का वर्णन मात्र करना नम्माळ्वार का उद्देश्य नहीं। वह आध्यात्मिक आशय भी रखता है। नम्माळ्वार तो उच्चकोटि के रहस्यवादी कवि माने गए हैं।[1] कवि की आलंकारिक शैली ऐसी उच्च कोटि की है कि कविता और दर्शन की धाराएँ उसमें समानान्तर होकर बहती हैं, कोई विरोध नहीं पड़ता। जैसे अन्तः सलिला सरस्वती गंगा और यमुना के बीच हो ऐसा ही नम्माळ्वार और तिरुमंगै आळ्वार की कविता सरिता के उभय उपकूलों के बीच उनका आध्यात्मिक अर्थ है। काव्य के क्षेत्र में इसी का दूसरा नाम "रहस्यवाद" है।

सन्तों ने साधना द्वारा साध्य की प्राप्ति के लिए अनुभूति की जितनी अवस्थाओं का वर्णन किया है उतनी ही अवस्थाएं रहस्यवाद की हो सकती हैं—

१ परमात्मा के प्रति आश्चर्य, कुतूहल और जिज्ञासा की भावना

'मानव' विस्तृत प्रकृति की गोद में पला है। सृष्टि के आदिकाल से ही प्रकृति उसकी चिर सहचरी रही है। प्रकृति में ही उसने सबसे पहले अव्यक्त शक्ति के दर्शन

1 "Some of his (Nammalvar's) poems, couched in the language of human love reveal beautiful depths of mystical passion and longing for which there are few parallels in any Indian vernacular —"*A Metaphysique of Mysticism*

A Govindacharya, p 422.

किये। प्रकृति के उपादानों में ही मानव ने अद्भुत शक्ति के दर्शन किये। अतः कवि हृदय में सर्वप्रथम कुतूहल आश्चर्य विस्मय और जिज्ञासा की भावनाएँ अंकुरित हुईं। प्रकृति का प्रत्येक तत्त्व एक महाशक्ति से स्पंदित दिखाई दिया। आळ्वार भक्तों के कुछ पदों में यही भाव व्यंजित हुए हैं यथा—

१— 'युग बीतते जाते हैं। हम केवल निवेदन करते रहते हैं। हे परमात्मन्! तुम मधुर मन्दहास लिए चिर काल से विराजमान हो। हम निस्सहाय तुमको पुकारते रहते हैं। अब तक तुम्हारे नाम और स्वरूप रहस्यमय ही बने रहे हैं।'[1]

—पोयगै आळ्वार

२— 'मैं सर्वदा उसकी अथक खोज में रत हूँ। तब वह मुझे नहीं मिल पाता। पर वह मेरे निवेदन के बिना भी मुझे अपना लेता है और मेरे हृदयकुञ्ज में विहार करता है। फिर भी हाय! मैं उसको देख नहीं पाता।'[2] —पेयाळ्वार

३— 'वह अज्ञात परमात्मा पुरुषोत्तम युग-युगों से चिर-यौवन में ही दीखता है। काल का कराल प्रभाव भी अपने चिह्नों को उस पर अंकित नहीं कर सकता। उनकी ओर को आनन्द की एक अक्षुण्ण धारा प्रवाहमान है जो शब्दों में अवर्णनीय है। वर्तमान भूत, भविष्य के भेद से दूर चिरन्तन और चिरकाल से वह अपनी लीलाएँ करता आ रहा है। उस अज्ञात विशाल पारावार में मैंने डुबकियाँ लगायीं।'[3]

—तिरुमंगै आळ्वार

४— 'क्या आप राज मुकुट पर शोभित शोभायमान कांतियुक्त मोती-सम हैं? क्या आप अथाह रत्नाकर की गहराई में पड़े हुए अमूल्य रत्न हैं? क्या आप वह अमर दीपक हैं, जो युगों से अन्धकार को चीरकर जलता रहता है? क्या आप वह आदिम प्रकाश हैं, जिसने इस पृथ्वी की सृष्टि के उषाकाल को आलोकित किया था? क्या आप जीवन-धारा के उद्गम-स्थान हैं, जिससे सृष्टि की धारा निरन्तर बहती रहती है? आप क्या हैं?'[4]

—नम्माळ्वार

---

१ "उर्वार मार उन पेर्मै? अकिलोवकि
उर्वारार उण्णुरुक्काळ्? उर्वारार?
विण्णकत्ताय! मण्णकत्ताय! वेंकत्ताय! नाल्वेद
पण्णकत्ताय! नी किडक्क पाल।" —मुदल तिरुवन्तादि ६८

२ मून्ड्राम तिरुवन्तादि, पद सं०

३ पेरिय तिरुमोळि पद सं०

४ "आळिमाणिक्कमेन्को? अविकोळ मुत्तमेन्को?
वाळि नल्वयिरमेन्को? तविविल सीर विळक्कमेन्को?
आदियंजोति एनको? आरियमुदमेन्को?
मातुमिल्ल कातलर्नं वनुतल यमतमेये।"

—तिरुवायमोळि १४४

३ दर्शन-लालसा और सम्बन्धों की स्थापना

जब साधक को सृष्टि के कण-कण में उसी परमसत्ता की अनुभूति होने लगती है, तो उसे उस परम सत्ता का साक्षात्कार करने की लालसा होती है। साधक को साध्य अत्यन्त निकट ही प्रतीत होता है—इस निकटता से अनेक प्रकार के सम्बन्धों की सृष्टि होने लगती है। इन सम्बन्धों में नायक-नायिका (पुरुष-स्त्री) सम्बन्ध बहुत ही घनिष्ठ माना गया है। पुरुष और नारी के सम्बन्ध द्वारा वियोग और मिलन के जितने भी विचारों की अभिव्यक्ति होती है, वे सच्ची अनुभूति हैं। विरहानुभूति की व्यंजना आळ्वारों के अनेक पदों में हुई है यथा—

१—"कोयल ! मेरे शरीर की समस्त इन्द्रियाँ द्रवित हो रही हैं। निशि-दिन मेरे प्यासे नयन जागते ही रहते हैं। (नींद को पास भी फटकने नहीं देते)। प्रभु के दर्शन अनुग्रह से वंचित मैं व्यथा-सरिता में बह रही हूँ। प्रेम भरे हृदय की विरह-वेदना को तो तू भली-भाँति जानती है। तू कृपया मेरे प्रभु के पास जाकर मेरी इस दीन दशा का समाचार दे आ।[1]

—आण्डाळ

२—"(मेरे मन रूपी) उस प्रेम वियोग विदग्ध विरहिणी की क्या दशा हो गयी है। वह पागल सी इधर-उधर फिरती है। अपने प्रियतम के आगमन का आनन्द पूर्ण सन्देश सुनकर वह हर्षोन्मत्त हो रही है। राका-रजनी में वह अकेली ही अपने करों को (उस असीम आकाश) स्वर्ग की ओर बढ़ाकर चिल्लाती है—मैं देखती तो नहीं हूँ कि प्रभु अपने स्वर्ग के द्वार पर खड़े मुझे पुकार रहे हैं।[2]

—तिरुमङ्गै आळ्वार

३— 'प्रभो ! उस विरहिणी को आप अपने दर्शन से वंचित रखते हैं, क्यों ? (माता का वचन) मेरी सुन्दर, मृगनयनी पुत्री के विद्रावरों से मधुर मुस्कान और हँसी अब विदा ले चुकी है। अपनी सखियों तक के लिए वह उदास और वेदनामय दीख पड़ती है। वियोग-व्यथा से विदग्ध होकर वह अपने कोमल अङ्ग पर चन्दन नहीं लगाती और न अपने मीन-नयनों में अंजन लगाती है। उसके केश भी सौरभयुक्त नव

---

१ "इन्पुरवि इनवेल मेंदुयंन्दड।
इमैप्पोरुन्दा पल नाळ म।
तुन्पक्कडल पुक्कुवैकुन्तनेन्पतु ओर
तोणी पेरादु उळल्किन्ड्रेन।
अन्पुडैयारै पिरिवुरु नो
यदु नीयुम अरि कुयिले।
पीन्पुरैमेनियरुळ तन्दवने
पुन्निपनी वरक्कूवाय।" —नाच्चियार तिरुमोळी ५४

२ पेरिय तिरुमोळी पद सं० ७-३-५

कुसुमों से समालंकृत होते थे अब शोभा शून्य दीख रहे हैं। यह आपके नाम को ही रटती है आपके विलाप में तड़पती है।" "प्रभो! आप उस विरहिणी को अपने दर्शन से वंचित रखते हैं क्यों? १

—तिरुमंगै आळ्वार

४—"मेरी प्रिय तनया जो आम के नवल किसलय के समान स्वर्ण कान्ति युक्त थी अब विरह-व्यथा में पीली पड़ गयी है। क्षीण होकर इतनी पतली हो गयी है कि उसके हाथ के कंकण भी स्वयं नीचे गिर जाते हैं। अब मुक्ता खचित चारु चन्द्रहार तथा सुगन्धित चन्दन भी उसके विरहानल में तप्त वक्ष पर बड़े आघात कर देते हैं। अमृत शुभ्र शीतल किरणों को फैलाने वाला चन्द्र भी मानों मेरी पुत्री के लिए धधकने वाली आग की ज्वाला ही बरसा रहा हो। दूर के समुद्र-गर्जन की तरह इसका हृदय भी वियोग-विलाप में आन्दोलित है। प्रभो! आप इस विरहिणी को अपने दर्शन से वंचित रखते हैं क्यों?"२

—तिरुमंगै आळ्वार

५—"सारा जगत दीर्घ निद्रा में मग्न है। सर्वत्र सन्नाटे का साम्राज्य छाया है। विशाल सागर की तरह अन्धकार मेरे चारों ओर फैला हुआ है। इस नीरव

---

१ 'तुळम्बु तुळ्ळल तोळिमुडु मळ्ळाळ।
तुम मुम चाय्यु कोपुडु वाय्याळ।
तुळम्बु तुवळ्‌मकळ्ळाळ एळुवाळ।
कोल नम्मसर तुनडुं वनियाळ।
वळम्बु तुम्नीवंगम मुम्मळ्ळ।
मामेमुम मामिम मीळ्ळियाळ।
इलम्पडीयिवळ्‌गुडु एन निनम्मिरुम्माम?
इरवेसं एनं पिराने।' —पेरिय तिरुमोळी २-७-२

२ वान्तमुम मुनुम वम्मनपुळम्पुम।
वळमुरसंगु मर्णिमिमुम तट्माम।
धीम्न वेम्बिाळ्ळ वरिर पुत्तमेम्मिमुम।
पोरुळल पुनम्मिमुम पुनम्पुम।
मान्नामिर मेनि वन्नमुम वोम्नाम।
वळंवळम इरं निम्ना एन तम।
इन्निळं पिवळ्‌गु एन निनैमिरुम्माय?
इरवेसं एन्न पिराने।"

—वही, २-७-१

रजनी मे मैं ही एकांतता में जाग रही हूँ । अगर मेरा प्रियतम नहीं आए तो कौन मुझे सांत्वना दे सकेगा ?"[१]
—नम्माळ्वार

४ मिलन

अन्त में साधक और साध्य का महामिलन ही अहम् और परम की एकाकारिता है । आत्मा और परमात्मा के एक रूप होने पर परमानन्द की प्राप्ति स्वाभाविक ही है । लम्बी प्रतीक्षा के बाद जब अन्त में प्रियतम से प्रिया का मिलन हो जाता है, तब उसके आनन्द का भी पारावार नहीं । इस मिलन पर युगों की वेदना दूर हो जाती है—

'युगों से मैं अपने प्रियतम की बाट जोहती हुई उसकी प्रतीक्षा में अविराम खड़ी रही । एक दिन अचानक एक आगन्तुक मेरे द्वार पर आया और खट-खटाने लगा । कैसी विलक्षण प्रभावपूर्ण दृष्टि थी उसकी ! मुझे पुलकित कर देने वाला जादू भरा था उसके कटाक्ष मे ! आश्चर्य और भय से चकित मैं मंत्र-मुग्ध सी रह गयी । यह पूछने की शक्ति मुझ में नहीं थी कि आप कौन हैं । परन्तु मेरे कौतूहल को शान्त करने वाला मुझे हर्षोन्मत्त कर देने वाला चिर काल से प्रत्याशित यह उत्तर उनके मुँह से निकला—मैं हूँ तुम्हारा प्रभु, जिसकी प्रतीक्षा में तुम विकल हो गयी थी ।[२]

इस प्रकार हम देखते हैं कि आळ्वार भक्तों के अनेक पद सांसारिक अर्थ से युक्त हैं । उनमें उच्च कोटि की रहस्य भावना या रहस्यानुभूति निहित है । अतः आळ्वार भक्त सफल रहस्यवादी कवि भी ठहरते हैं ।

आलोच्यकालीन

हिन्दी-कृष्ण-भक्ति-काव्य में रहस्यात्मक दृष्टिकोण—महाकवि सूरदास के कुछ पदों में उनके रहस्यात्मक दृष्टिकोण का परिचय मिलता है । रहस्यवादी भक्त की

१ "ऊरेल्लाम तुञ्जी उलकेल्लाम नळिरुळाय ।
नीरेल्लाम तेरी ओर नीळिरवाय नीण्डाल ।
पारेल्लाम उण्ड नम पाम्बणैयान वारानाल ।
आर ? एन्ने ? एन्निलैमैयेन आविकाप्पार इनिये । —तिरुवायमोळि ५ ४ १

२ 'इनि एप्पावम वन्तेइदुम ? सोल्लीर
एमक्कु इन्नये वन्तु पेरुमेयाल-वादुम
तुनियेत्तीतु इन्नमे तळत्तिम्मुतु ओर
तोळुत्तीम्मैरियै वयम तोळन्तवुम
मुनियै वानवराल वणङ्गप्पडुम
मुत्तिनै पत्तर ताम मुक्कियत्तु ओर
कनियै कातल सेय्तु एन्नुळ्ळम कोण्ड
कळ्वनै इन्नु कण्डुकोण्डेने ।" —पेरिय तिरुमोळि, ७-१ ८

आत्मा की सबसे ऊँची उड़ान है जब वह परमात्मा की ओर अग्रसर होता हुआ उसके अत्यन्त निकट पहुँच जाता है। यों तो भगवान् की सारी लीला ही रहस्यात्मक है।[1] जीव को अनन्त (ब्रह्म) का अनुभव अचरज की बात अवश्य है। किंतु भगवत्कृपा या भगवदनुग्रह से यह अचरज सम्भव हो जाता है वह स्वयं इस रहस्य को समझ नहीं है। अतः अपने अनेक पदों में सूर ने भगवान् की लीला और उनकी अनुकम्पा के प्रति आश्चर्य प्रकट किया है। वर्तमान प्रसंग में हमारा तात्पर्य उन पदों से ही है जिनमें रहस्यवादी अनुभूति की झलक मिलती हो अर्थात् भगवत् वियोग से कातर भक्त की आत्मा एक अलौकिक रहस्य-लोक की सृष्टि करती हो। जहाँ निर्गुण सन्तों का रहस्यवाद मूर्त चित्रों की उपेक्षा करता है वहाँ सूर के रहस्यात्मक पदों में मूर्त चित्र स्पष्ट रूप से आते हैं। इस प्रकार के रहस्यवाद को कुछ विद्वानों ने "सगुण रहस्यवाद" की संज्ञा दी है। इसमें नाम रूप और गुणों का सहारा मात्र लेकर रूप गुण का अतिक्रमण करने की चेष्टा होती है। सन्तों के रहस्यवाद में तो एकदम उनका तिरस्कार होता है।

सूरदास जी ने जहाँ अन्योक्ति-पद्धति का प्रयोग किया उसमें उनके रहस्यात्मक दृष्टिकोण का परिचय मिलता है। रूपक के आश्रय से भावनात्मक चित्रों को स्पष्ट करने की चेष्टा की है। निम्नलिखित प्रसिद्ध पद में सूर ने एक आदर्श रहस्य-लोक की कल्पना की है—

"चकई री। चलि चरन-सरोवर जहाँ न प्रेम वियोग।
जहँ भ्रम निसा होति नहिं कबहूँ सोइ सायर सुख जोग।
जहाँ सनक-सिव हंस मीन मुनि, नख रवि प्रभा प्रकास।
प्रफुलित कमल निमिष नहिं ससि डर गुंजत निगम सुबास।
जिहिं सर सुभग मुक्ति-मुक्ताफल सुकृत-अमृत-रस पीजै।
सो सर छाँड़ि कुबुद्धि बिहंगम इहाँ रहि कहा कीजै॥"[2]

उपर्युक्त पद में अन्योक्ति के आश्रय से अपने मन को 'चकई' और 'विहंगम' नाम से पुकारा गया है।

निर्गुण रहस्यवादी कवि ब्रह्म को रहस्यमय देखते हैं। सूर जैसे सगुण रहस्यवादी कवियों के लिए कृष्ण वैसे ही रहस्यमय लगते हैं। सूर का निम्नलिखित पद द्रष्टव्य है—

अविगत-गति कछु कहत न आवै।
ज्यों गूँगे मीठे फल को रस अंतरगत ही भावै।
परम स्वाद सबही सु निरन्तर अमित तोष उपजावै।

---

१ रहस्यवाद—डा० रामरतन भटनागर पृ० १९५
२ सूरसागर (ना० प्र० सभा) प० सं० ३३७ पृ० १११

मन-बानी कौं अगम अगोचर, सो जानै जो पावै ।
रूप-रेख-गुन-जाति-जुगति-बिनु निरालम्ब कित धावै ॥"[1]

सूर ने कृष्ण की आनन्द लीलाओं में रहस्यात्मक संकेत दिये हैं। काली कमरी का रहस्य कृष्ण स्वयं बाल-लीला में बताते हैं—

"यह कमरी कमरी करि जानति ।
जाके जितनी बुद्धि हृदय में सो तितनी अनुमानति ॥
या कमरी के एक रोम पर, वारौं चीर पटम्बर ।
सो कमरी तुम निंदति गोपी जो तिहुँ लोक अडम्बर ॥
कमरी कै बल असुर संहारे, कमरिहिं तें सब भोग ।
जाति-पाँति कमरी सब मेरी सूर सबै यह जोग ॥"[2]

यह कमरी कृष्ण की योग-माया है जिसे हम अपनी बुद्धि से विभिन्न रूपों में समझते हैं।

श्रीकृष्ण और राधा के मिलन-सुख और संयोग के वर्णन में सूर ने इस प्रकार के आध्यात्मिक संकेत दिये हैं। राधा-कृष्ण के प्रेम की वही पूर्णता साधक का लक्ष्य है, जब मिलने पर भी मिलने का विश्वास नहीं होता जब प्रेमी प्रेमिका कुछ न कुछ अपूर्णता का अनुभव करते रहते हैं।[3]

इस प्रकार हम देख सकेंगे कि राधा-कृष्ण के प्रेम की कथा पूर्णतः रहस्यवादी भित्ति पर खड़ी है। सौन्दर्य प्रेम मिलन और विरह—सभी पक्षों में इस प्रेम में अलौकिकता है और वही अलौकिकता उसे रहस्यवादी रूप प्रदान करती है। सूर ने राधा-कृष्ण की लोककथा में अन्य प्रकार से भी अलौकिकता भरने का प्रयत्न किया है। श्री वल्लभाचार्य जी के अनुसार लीला ही मोक्ष है। यद्यपि इस लीला का रंग-स्थल संसार है, तथापि संसार और सांसारिकता से उसका कोई भी सम्बन्ध नहीं है। श्री वल्लभाचार्य तथा पुष्टिमार्गीय भक्तों ने ब्रज को संसार से अलग माना है और उसे गोलोक की प्रतिच्छाया अथवा गोलोक ही समझा।

गोपी

एक पद में सूरदास जी कहते हैं कि कृष्ण गोपी और श्याम में अन्तर नहीं है—

'गोपी-स्याम कान्ह दुइ नाहीं ये कहुँ नैक न न्यारे।"

एक अन्य स्थान पर स्पष्ट होता है कि गोपियाँ ब्रज-बालाएँ नहीं हैं, वरन् श्रुति हैं। सुबोधिनी टीका में श्री वल्लभाचार्य जी ने गोपियों को श्रुति माना है। एक

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० २, पृ० १
२ वही ( „ ) २१११ पृ० ७८६
३ वही ( „ ) „ २७०१ पृ० ९०४

दूसरे स्थान पर आचार्य जी ने गोपियों को शक्ति का ही प्रतिरूप बताया है। गोपियों को ब्रह्म की शक्ति भी समझा जा सकता है। जो लीला के लिए प्रतिरूप हो गई हैं। भगवान् और उनकी शक्ति में कोई भेद नहीं है—अतः कृष्ण और गोपियाँ अभिन्न हैं, वे ब्रह्म के ही अंश हैं। कृष्णलीला का अन्योक्ति-रूप लेने वाले विद्वान् यह भी कहते हैं कि गोपी 'आत्मा' है और कृष्ण 'परमात्मा'। आत्मा भगवान् का अंश होने के कारण अपने अंशी से मिलने का प्रयत्न करती है और आत्मा-रूप गोपियों का कुञ्ज में कृष्ण-मिलन ही आत्मा का भगवान् से मिलन है।[1]

राधा भगवान् की शक्ति है, प्रकृति या माया का प्रतीक है। भक्ति-काव्य में वर्णित होने के कारण राधा का दूसरा प्रतीकार्थ भी निकाला जा सकता है। राधा अनुग्रह प्राप्त भक्त का प्रतीक है जो आसक्ति की अनेक दशाओं को प्राप्त होता हुआ परम विरहासक्ति हो जाता है। उस समय वह इन्द्रियों के विषयों से ऊपर उठ जाता है और उसका अस्तित्व केवल 'विरह की पीर' रह जाता है। सूरदास जी ने जिसको राधा के प्रतीक से स्पष्ट किया है, उसी बात के स्पष्टीकरण के लिए जायसी ने नागमती की कल्पना की थी और कबीर जैसे संतों ने स्वयं को 'राम की बहुरिया' कहकर विरह की चरमावस्था प्राप्त करने की चेष्टा की थी। भक्त का लक्ष्य भी राधा की तरह विरहासक्ति की इसी चरम दशा को प्राप्त करना है। एक स्थल पर भी सूर राधा को 'प्रकृति' और कृष्ण को 'पुरुष' कहते हैं। सूर यह भी कहते हैं कि दोनों—राधा और कृष्ण एक हैं। इनमें कुछ भी अन्तर नहीं। वे अभिन्न हैं—

'ब्रजहिं बसे आपुहि बिसरायौ।
प्रकृति पुरुष एकहि करि जानहु बातनि भेद करायौ।
जल-थल जहाँ रहौ तुम बिनु नहिं वेद उपनिषद गायौ।
द्वै-तन जीव-एक हम दोउ सुख-कारन उपजायौ॥
ब्रह्म-रूप द्वितिया नहिं कोऊ, तब मन तिया जनायौ।
सूर स्याम-मुख देखि अलप हँसि आनन्द-पुंज बढ़ायौ॥'[2]

## मुरली

सूर की सबसे अधिक रहस्यात्मक उक्तियाँ मुरली के सम्बन्ध में हैं। मुरली कृष्ण की अन्यतम शक्ति है, जो स्वयं उन्हें प्रेरित करती है। दर्शन सम्बन्धी सिद्धान्तों में मुरली को भगवान् की माया कहा गया है। यहाँ माया से तात्पर्य भगवान् की शक्ति से है। इस शक्ति के दो पक्ष माने जाते हैं—एक पक्ष 'भेद' की उत्पत्ति करता है, और दूसरा 'अभेद' की। इन्हीं को 'विद्या' और 'अविद्या' कहा गया है। इन्द्रियों और संसार तथा उनसे सम्बन्ध रखने वाली वस्तुओं का ज्ञान 'अविद्या' है। ब्रह्म का ज्ञान 'विद्या' है। जो माया अविद्या को उत्पन्न करती है, वह भगवान् का

---

१ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त पृ० २०९
२ सूरसागर (ना० प्र० सभा), पद सं० २१०५, पृ० ८८१

का अनुग्रह होने पर विद्या को उत्पन्न करती है और भक्त को ईश्वर से मिलाने का साधन बनती है। वर्धम में इसी माया को "योग माया" कहा गया है। मुरली की इसी अति प्राकृत विशिष्टता का वर्णन सूर के अनेक पदों में मिलता है—

मेरे साँवरे जब मुरली अधर धरी। सुनि सिद्ध-समाधि टरी।
सुनि थके देव विमान। सुर-बधु चित्र-समान॥
ग्रह नखत तजत न रास। बाहन बँधे धुनि-पास।
जल थाके पवन टरे। मुनि आनन्द-उमग भरे।
चर-अचर-गति विपरीति। सुनि बेनु कल्पित गीति।
झरना न झरत पषान। गन्धर्व मोहे गान।
सुनि खग-मृग मौन धरे। फल तृन की सुधि बिसरे।
सुनि धेनु धुनि थकि रहति। तृन दंतहु नाहिं गहति।
बछरा न पीवैं छीर। पंछी न मन मैं धीर॥

इत्यादि[1]

अगर हम मुरली की दार्शनिक व्याख्या करना चाहें तो कह सकते हैं कि मुरली के रूपक के द्वारा सूर ने शब्द-ब्रह्म की महत्ता स्पष्ट की है।

## रास-लीला

'रास' कृष्ण-लीला का प्रधान अंग है। यह भगवान् की क्रीड़ा है। दार्शनिक पक्ष में यह सृष्टि के आविर्भाव और तिरोभाव को सूचित करता है। उस चिदानन्द सत्ता के लिए सृष्टि और प्रलय का कोई अर्थ नहीं है। जिस प्रकार समुद्र में बुद्बुद उठते हैं और लोप हो जाया करते हैं, उसी प्रकार उस सत्ता से जड़ और चेतन का जन्म और विकास होता है। अन्त में सब दृष्टि-जगत् उसी में लुप्त हो जाता है। वास्तव में यह सब लीला मात्र है। रास-लीला में कृष्ण परब्रह्म हैं और गोपियाँ और राधा उन्हीं से विकसित जीवात्मा के रूपक हैं। लीला मात्र के लिए उनका जन्म होता है। तत्पश्चात् वे उसी में लय हो जाते हैं। यह रास सारी सृष्टि में व्याप्त है और दिक्कालावनवच्छिन्न है। ब्रह्म से जीव उत्पन्न होता है और अन्त में उसी में लय हो जाता है। साधारण मनुष्य इस भेद को समझ नहीं पाता। अतः भगवान् गोपियों की उत्पत्ति करके रूपक के रूप में अपनी लीला भक्त के सामने रखते हैं। जो इस लीला के वास्तविक रूप को समझ लेता है, वह उसमें रमता है और वह भगवान् से अभिन्न रहता है। लीला द्वारा वह भगवान् को प्राप्त करता है।

रास की यह लीला अलौकिक है। इसका सुख अनिर्वचनीय है। जो एक बार भगवान् की लीला में भाग लेते हैं, वही इसको समझ पाते हैं। भगवान् के मिलन का सुख इन्द्रियेतर है। उसका अनुभव भगवत्कृपा के बिना नहीं हो सकता। इसलिए

---

1 सूरसागर (ना० प्र सभा), पद सं० १२४१ पृ० ४८१

महा रास की रंगस्थली वृन्दावन यमुनातट तमाल-कुञ्ज और उन गोप-गोपिकाओं को धन्य कहते हुए नहीं थकता। जो इस रास में भाग लेते हैं और जिन्हें भगवान् का अनुग्रह प्राप्त हुआ है, उनका लक्ष्य यह है कि वे उन गोपियों से तादात्म्य स्थापित कर लें और रास में भाग लें। अतः कृष्ण-भक्त-कवि रास होली आदि में मानसिक भाग लेकर भगवत् मिलन के आनन्द की प्राप्ति करता है। भगवान् की लीला की नित्यता और उसकी अलौकिकता को घोषित करते हुए सूर ने लिखा है—

नित्य धाम वृन्दावन स्याम। नित्य रूप राधा ब्रजधाम।।
नित्य रास जल नित्य बिहार। नित्य मान खण्डिताभिसार।।
ब्रह्म-रूप येई करतार। करन हरन त्रिभुवन येई सार।।
नित्य कुञ्ज-सुख नित्य हिंडोर। नित्यहिं त्रिबिध-समीर झकोर।।
सदा बसंत रहत जहँ बास। सदा हर्ष, जहँ नहीं उदास।।[1]

सूरदास ने जिस वृन्दावन की कल्पना की है वह पार्थिव होते हुए भी अपार्थिव है। अलौकिक लीला का रंगस्थल लौकिक नहीं हो सकता। इसी वृन्दावन में कृष्ण की लीला सर्वदा चलती रहती है। स्पष्ट है कि कृष्ण भक्तों का रास वास्तव में ईश्वर स्वीकृति का रूप है। रास के इस आध्यात्मिक रहस्य से सूर अवश्य परिचित थे। उन्होंने लिखा है—

रास-रस-रीति नहिं बरनि आवै।
कहाँ वैसी बुद्धि, कहाँ वह मन कहाँ यह चित्त जिय भ्रम भुलावै।।
जो कहौं, कौन मानै, जो निगम-अगम-कृपा बिनु नहिं या रसहिं पावै।
भाव सौं भजै बिनु भाव मैं ये नहीं भावही माँहि ध्यानहिं बसावै।।
यहै निज मंत्र यह ज्ञान यह ध्यान है दरस-दंपति भजन सार गाऊँ।
यहै माँगौं बार-बार प्रभु सूर के, नैन दोउ रहैं, नर-देह पाऊँ।।[2]

रास की आध्यात्मिकता से नन्ददास भी परिचित थे। "रास-पंचाध्यायी" के अन्त में नन्ददास ने लिखा है—

नित्य रास रमनीय, नित्य गोपी जनवल्लभ।
नित्य निगम यौं कहत नित्य नवतन अति दुर्लभ।।
यह अद्भुत रसरास कहत कछु कहिं नहिं आवै।
सेस सहस मुख गाय अजहुँ अंत न पावै।।

भक्त-कवयित्री मीराबाई के अनेक पदों में हमें रहस्यवाद की झलक मिलती है। मीरा जहाँ एक ओर "निर्गुण" की अर्चना करती दिखाई देती है वहाँ दूसरी ओर

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० १४११ पृ० १२०४ १२०५
२ वही ( " ) पद सं० १६२८ पृ० ६०८

"मूर्तिमान सौन्दर्य" भी गिरधरलाल (सगुण ब्रह्म) के प्रेम में डूबी सामने आती है। इस प्रकार मीरां में सगुण और निर्गुण रहस्यवाद का भी निराकरण हो जाता है। कभी वे कहती हैं—

रमैया बिन नींद न आवै।
नींद न आवे बिरह सतावै प्रेम की आंच डुलावै।
बिन पिया जोत मंदिर अंधियारो, दीपक दाय न आवै।
पिया बिन मेरी सेज अलूनी, जागत रैण बिहावै।
× × ×
मीरा के प्रभु कबरे मन मोहन मोहि मिलावै।[1]

मीरा 'गिरधरलाल' को प्रिय के रूप में मानकर उनसे तादात्म्य स्थापित कर सदा आनन्द-विभोर होना चाहती है—

पिया अब घर आज्यो मेरे, तुम मोरे हूँ तोरे।
मैं जन तेरा पंथ निहारूँ, मारग चितवत तोरे।
अवध बदीती अजहुँ न आये दुतियन सू नेह जोरे।
मीरा कहे प्रभु कबरे मिलोगे, दरसन बिन दिन दोरे।"[2]

और—

"म्हारे आज्यो जी रामां, थारे आवत आस्यां सामां।
तुम मिलियां मैं बोहो सुख पाऊँ, सरैं मनोरथ कामां।
तुम बिच हम बिच अंतर नाहीं जैसे सूरज घामां।
मीरा के मन अवर न माने चाहे सुन्दर स्यामा।[3]

मीरा यही लालसा रखती है कि कभी न कभी अवश्य ही उस प्रिय के 'पर्लंग' पर 'पौढ़' कर 'हरिरंग' में पूर्णतः रंग जायेगी—

म्हां गिरधर आगां नाच्यारी।
नाच नाच म्हां रसिक रिझावां, प्रीत पुरातन जांच्यारी।
स्याम प्रीति री बांधि घुंघरयां मोहन म्हारो सांच्यारी।
लोक लाज कुलरा मरज्यादां जगमां नेकणा राख्यांरी।
प्रीतम पल छन णा बिसरावां, मीरा हरि रंग राच्यांरी।[4]

प्रिय की प्रतीक्षा में वे प्रतिक्षण खड़ी हैं। सम्पूर्ण संसार सुप्तावस्था में है। पर उनकी विरहिणी आत्मा किसी की याद की टीस में आँसुओं की माला पिरोती रहती है। रात के एक-एक पल तारे गिन-गिनकर कटते हैं —

---

१ मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी)—पद सं० ७४ नवां संस्करण
२ वही ( „ ) „ ११४
३ वही ( „ ) १७
४ वही ( ) „ १७

बिरहिन बैठी रंगमहल में मोतियन की लड़ पोवै ।
एक बिरहिन हम ऐसी देखी अँसुवन की माला पोवै ॥
तारा गिण गिण रैण बिहानी सुख की घड़ी कब आवै ।
मीरा के प्रभु गिरधर नागर मिलके बिछुड़ न जावै ॥[1]

मीरा को सारी प्रकृति हरि के संयोग-वियोग में रमी दीख पड़ती है—

मतवारो बादर आए रे हरि को सँदेसो कबहुँ न लाये रे ।
दादुर मोर पपइया बोले, कोयल सबद सुनावे रे ।
(इक) कारी अँधियारी बिजली चमकै बिरहनि अति डरपावे रे ।
(इक) गाजै-बाजै पवन मधुरिया, मेहा अति झड़ लावे रे ।
(इक) कारो नाग बिरह अति जारी मीरा मन हरि भावे रे ।[2]

दीर्घ कालीन प्रतीक्षा के बाद अन्त में 'पिय' से मिलन होता है और सुख की सीमा नहीं रहती—

म्हारो ओलगिया घर आज्यो जी ।
तनरी ताप मिट्यो सुख पास्यौ हिलमिल मंगल गास्यो जी ।
घणरी धुण सुण मोर मगन भयां म्हारे आँगण आज्यो जी ।
चन्दा देख कमोदण फूलां हरख भयां म्हारे छातयो जी ।
रग रग म्हारो सीतल सजनी मोहन आँगण आज्यो जी ।
सब भगतारा कारज साधो म्हारा परण निभाज्यो जी ॥[3]

विरहिनी मीरा के ऊपर उद्धृत पदों में रहस्यात्मक दृष्टिकोण स्पष्ट रूप से हमें देखने को मिलता है । 'गिरधर' को पति मानकर उनसे मिलने के लिए तड़पती रहती है । यह जीवात्मा के परमात्मा से मिलन की ओर स्पष्ट संकेत है ।

---

१ मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ—डा० सावित्री सिन्हा, पृ० ११६ से उद्धृत ।
२ मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० ८१ तथा मल्हार राग ।
३ वही, पद सं० ११८ ।

# आलवार भक्त और १६ वीं शती के हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवि

# काव्य-कला

## (भाव-पक्ष)

## तुलनात्मक अध्ययन

### भाव-पक्ष का सामान्य विवेचन

काव्य की जितनी भी परिभाषाएँ की गयी हैं, काव्य के वास्तविक स्वरूप को समझने का प्रयत्न विद्वानों ने किया है और अपने-अपने ढंग से उसका विवेचन भी किया है। काव्य-कला के विषय में पाश्चात्य और भारतीय दृष्टिकोणों में पर्याप्त अन्तर है। भारतीय परम्परा में काव्य को पाश्चात्य ढङ्ग से विभाजित नहीं किया गया है। यहाँ के आचार्यों ने काव्य की परिभाषा, प्रयोजन, गुण-दोष तथा विविध अङ्गों पर पर्याप्त मात्रा में विचार किया है। यहाँ रस और अलंकारों को विशेष महत्त्व दिया गया है और मूल-वृत्ति काव्य की आत्मा की ओर रही है। भामह ने *'शब्दार्थौ सहितौ काव्यम्'*, मम्मट ने *'तददोषौ शब्दार्थौ'*, विश्वनाथ ने *'वाक्यं रसात्मकं काव्यम्'* तथा पण्डितराज जगन्नाथ ने *'रमणीयार्थ प्रतिपादकः शब्दः काव्यम्'* माना है। इन परिभाषाओं में बाह्य अन्तर होते हुए भी वास्तविक अन्तर नहीं है, क्योंकि प्रायः सभी आचार्यों ने रस को ही काव्य की आत्मा अङ्गीकार किया है और अलंकार को उसका सहायक तथा गुणों को उत्कर्ष हेतुक माना है।

काव्य का मुख्य आधार 'भाव' है। इस भाव की अभिव्यक्ति भाषा द्वारा होती है। इन्हीं दो तत्त्वों के आधार पर विद्वानों ने काव्य के दो पक्ष माने हैं—'अन्तरंग' और

'बहिरंग'। इसी को भाव-पक्ष और कला-पक्ष अथवा अनुभूति-पक्ष और रूप-पक्ष भी कहते हैं। जिस प्रकार आत्मा और शरीर का पारस्परिक सम्बन्ध अमिट है, उसी प्रकार भाव और कला परस्पर सम्बन्धित हैं। एक के अभाव में दूसरे की स्थिति असम्भव है। जिस प्रकार जीवन शरीर और आत्मा के एकत्व पर निर्भर है, उसी प्रकार काव्य का जीवन भी भाव और कला के पारस्परिक योग पर आधारित है।

भाव-पक्ष का प्रधान अङ्ग 'रस' है। भाव और रस में अन्योन्याश्रय-भाव सम्बन्ध है। काव्य का लक्ष्य ही रस-परिपाक होता है। रस-परिपाक में भाव महत्त्वपूर्ण स्थान रखते हैं। दोनों के अन्योन्याश्रित सम्बन्ध को स्पष्ट करते हुए भरत मुनि ने लिखा है— 'न भाव हीनोऽस्ति रसो न भावो रसवर्जित' रस की निष्पत्ति भावों के विविध स्वरूपों के सम्मिश्रण से होती है। 'विभावानुभाव व्यभिचारी संयोगाद् रस निष्पत्तिः' भरत मुनि के इस सूत्र में विभाव अनुभाव व्यभिचारी-भाव आदि शब्द भाव के ही विविध रूपान्तर हैं। इन्हीं के उचित सम्मिश्रण से काव्य में हृदय सम्वादी गुण का विकास होता है। एक के हृदय का दूसरे के हृदय के अनुरूप होना ही हृदय सम्वाद कहलाता है। आलोचकों ने हृदय सम्वाद और साधारणीकरण को पर्यायवाची माना है। साधारणीकरण रसानुभूति की पराकाष्ठा है। इसी स्तर पर आकर कवि की भाव-धारायें सर्वसाधारण की भावनायें हो जाती हैं। कवि की भावनाओं का यथार्थ रूप में अनुभव होने पर रसानुभूति होती है।

काव्यानन्द ब्रह्मानन्द का सहोदर कहलाता है। उस काव्य से क्या प्रयोजन है, जो आनन्द का उद्रेक न करे, रस-वर्षा द्वारा सहृदय को आनन्द से आप्लावित न कर दे? आनन्द या रस हृदय-पक्ष अथवा भाव-पक्ष की अमूल्य निधि है। जिस काव्य में यह निधि वर्तमान है, वही श्रेष्ठ काव्य है।

भावानुभूति और रसानुभूति में बहुत कम तात्त्विक भेद है। भावानुभूति की स्थिति कलाकार में मानी जाती है और रसानुभूति पाठक या श्रोता को होती है। इसका यह अर्थ नहीं कि कलाकार रसानुभूति से और पाठक भावानुभूति से वंचित रहते हैं। दोनों एक ही वस्तु के दो भिन्न रूप हैं। कवि में विधायक कल्पना की अपेक्षा रहती है और पाठक में ग्राहक की सौन्दर्यानुभूति भावों को जन्म देती है। भाव के उदय होने पर कलाकार अपने काव्य की सृष्टि करते हैं। पाठक या श्रोता काव्य रूप में परिणत इन्हीं भावों की रसानुभूति करते हैं। इस प्रकार सौन्दर्य-भावना भावानुभूति की जननी सिद्ध हुई और काव्यानुभूति रसानुभूति की।[1]

काव्य सम्बन्धी उपर्युक्त सामान्य विवेचन के पश्चात् आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के काव्य के विषय में हमें यह कहना है कि भक्ति भाव से प्रेरित होकर काव्य के क्षेत्र में प्रवृत्त होने वाले इन कवियों के काव्य में

---

१ भारतीय समीक्षा के सिद्धान्त (प्रथम भाग)—डा० गोविन्द त्रिगुणायत, पृ० ७७

विविध भावों का सुन्दर चित्रण हुआ है। जब भाव तन्मयता के कारण सान्द्र एवं सघन रूप धारण करता है और मानव हृदय देर तक आस्वादन करता हुआ उसमें रमण करने लगता है तब रस की सृष्टि होती है। आलोच्य काव्य में विविध रसों की सुन्दर व्यंजना हुई है। आगामी पृष्ठों में आळवार तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के काव्य के भाव पक्ष का तुलनात्मक विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

## भाव-चित्रण और रसानुभूति

### वात्सल्य

'वात्सल्य' मानव की मूल मनोवृत्तियों में एक है। वात्सल्य में वत्सलता का भाव है। वत्सलता सामान्य रूप से संतति प्रेम की ओर संकेत करती है परन्तु वास्तव में हृदय की जितनी तन्मयता इस भाव में अभिव्यक्त होती है उतनी दूसरे किसी भाव में नहीं। यह भाव कृष्ण भक्तों का सर्वस्व है, उसकी अपनी मौलिकता है। वात्सल्य भाव में जिस विषय की ओर संकेत है वह भी अपने में अद्भुत है। यों तो माता तथा पिता का अपनी संतति से प्रेम स्वाभाविक है। परन्तु यह सामान्योन्मुख प्रेम वात्सल्य में जहाँ एक ओर विषयगत विरक्ति का भाव है दूसरी ओर इसमें पूर्ण तन्मयता और समर्पण का भाव है। यही इस भाव का वैशिष्ट्य है।

आळवार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में वात्सल्य-भाव का उच्चकोटि का चित्रण हुआ है। इन कवियों ने बाल-चेष्टा, बाल स्वभाव के सूक्ष्म से सूक्ष्मतम चित्रण द्वारा वात्सल्य को रस-कोटि तक पहुँचा दिया है। बाल-स्वभाव की रोचक जो क्रिया अथवा चेष्टाएँ और बाल्यकाल की जो उमंग भरी निश्छल तथा भोली क्रीड़ाएँ होती हैं, उन सबका विशद तथा मार्मिक मनोवैज्ञानिक चित्रण इन कवियों के काव्य में हुआ है।

वात्सल्य का सजीव, सरस और आकर्षक वर्णन करने में हिन्दी के कृष्ण भक्त-कवियों में महात्मा सूरदास का स्थान सबसे ऊँचा है। बाल-वर्णन की नवीनता, मार्मिकता और प्रभावोत्पादकता की दृष्टि से जो स्थान हिन्दी में सूर को प्राप्त है, वह तमिळ में पेरियाळ्वार को मिला है। तमिळ के पेरियाळ्वार ही ऐसे प्रथम कवि हैं, जिन्होंने सर्वप्रथम विशाल पटल पर कृष्ण की बाल-लीलाओं के सुन्दर चित्र अंकित किए हैं। पेरियाळ्वार ([illegible]) ने बाल-सुलभ चेष्टाओं और अन्तर्दशाओं का जैसा सूक्ष्म और मनोवैज्ञानिक चित्रण अपने काव्य में प्रस्तुत किया है वैसा आज तक तमिळ में कोई कवि प्रस्तुत नहीं कर सका। अपने आराध्य के बाल रूप का वर्णन करने की जो पद्धति तमिळ में "पिळ्ळै-त्तमिळ्" के नाम से प्रसिद्ध है उसके जन्मदाता पेरियाळ्वार ही हैं। पेरियाळ्वार ने अपने आराध्य बाला-गोपाल कृष्ण की बाल चेष्टाओं का वर्ष-क्रमानुसार जो सूक्ष्म वर्णन प्रस्तुत किया, उसकी सजीवता और

बहिरंग । इसी को भाव-पक्ष और कला-पक्ष अथवा अनुभूति-पक्ष और रूप-पक्ष भी कहते हैं। जिस प्रकार आत्मा और शरीर का पारस्परिक सम्बन्ध अमिट है उसी प्रकार भाव और कला परस्पर सम्बन्धित हैं। एक के अभाव में दूसरे की स्थिति असम्भव है। जिस प्रकार जीवन शरीर और आत्मा के एकत्व पर निर्भर है उसी प्रकार काव्य का जीवन भी भाव और कला के पारस्परिक योग पर आधारित है।

भाव-पक्ष का प्रधान अङ्ग 'रस' है। भाव और रस में अन्योन्याश्रय-भाव सम्बन्ध है। काव्य का लक्ष्य ही रस-परिपाक होता है। रस-परिपाक में भाव महत्व पूर्ण स्थान रखते हैं। दोनों के अन्योन्याश्रित सम्बन्ध को स्पष्ट करते हुए भरत मुनि ने लिखा है— न भाव हीनोस्ति रसो न भावो रसवर्जितः" रस की निष्पत्ति भावों के विविध स्वरूपों के सम्मिश्रण से होती है। 'विभावानुभाव व्यभिचारी संयोगाद् रस निष्पत्तिः" भरत मुनि के इस सूत्र में विभाव अनुभाव व्यभिचारी-भाव आदि शब्द भाव के ही विविध रूपान्तर हैं। इन्हीं के उचित सम्मिश्रण से काव्य में हृदय सम्वादी गुण का विकास होता है। एक के हृदय का दूसरे के हृदय के अनुरूप होना ही हृदय सम्वाद कहलाता है। आलोचकों ने हृदय सम्वाद और साधारणीकरण को पर्यायवाची माना है। साधारणीकरण रसानुभूति की पराकाष्ठा है। इसी स्थल पर आकर कवि की भाव-धाराएँ सर्वसाधारण की भावनाएँ हो जाती हैं। कवि की भावनाओं का यथार्थ रूप में अनुभव होने पर रसानुभूति होती है।

काव्यानन्द ब्रह्मानन्द का सहोदर कहलाता है। उस काव्य से क्या प्रयोजन है, जो आनन्द का उद्रेक न करे, रस-वर्षा द्वारा सहृदय को आनन्द से आप्लावित न कर दे? आनन्द या रस हृदय-पक्ष अथवा भाव-पक्ष की अमूल्य निधि है। जिस काव्य में यह निधि वर्तमान है वही श्रेष्ठ काव्य है।

भावानुभूति और रसानुभूति में बहुत कम तात्विक भेद है। भावानुभूति की स्थिति कलाकार में मानी जाती है और रसानुभूति पाठक या श्रोता को होती है। इसका यह अर्थ नहीं कि कलाकार रसानुभूति से और पाठक काव्यानुभूति से वंचित रहते हैं। दोनों एक ही वस्तु के दो भिन्न रूप हैं। कवि में विधायक कल्पना की अपेक्षा रहती है और पाठक में ग्राहक की सौन्दर्यानुभूति भावों को जन्म देती है। भाव के उदय होने पर कलाकार अपने काव्य की सृष्टि करते हैं। पाठक या श्रोता काव्य रूप में परिणत इन्हीं भावों की रसानुभूति करते हैं। इस प्रकार सौन्दर्य-भावना काव्यानुभूति की जननी सिद्ध हुई और काव्यानुभूति रसानुभूति की।[१]

काव्य सम्बन्धी उपर्युक्त सामान्य विवेचन के पश्चात् आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवियों के काव्य के विषय में हमें यह कहना है कि भक्ति-भाव से प्रेरित होकर काव्य के क्षेत्र में प्रवृत्त होने वाले इन कवियों के काव्य में

---

१ शास्त्रीय समीक्षा के सिद्धान्त (प्रथम भाग)—डा० गोविन्द त्रिगुणायत पृ० ७७

विविध भावों का सुन्दर चित्रण हुआ है। जब भाव तन्मयता के कारण सान्द्र एवं सघन रूप धारण करता है और मानव हृदय देर तक आस्वादन करता हुआ उसमें रमण करने लगता है तब रस की सृष्टि होती है। आलोच्य काव्य में विविध रसों की सुन्दर व्यंजना हुई है। आगामी पृष्ठों में आळ्वार तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के काव्य के भाव पक्ष का तुलनात्मक विवेचन प्रस्तुत किया गया है।

## भाव-चित्रण और रसानुभूति

### वात्सल्य

'वात्सल्य' मानव की मूल मनोवृत्तियों में एक है। वात्सल्य में वत्सलता का भाव है। वत्सलता सामान्य रूप से समष्टि प्रेम की ओर संकेत करती है, परन्तु वास्तव में हृदय की जितनी व्यापकता इस भाव में अभिव्यक्त होती है उतनी दूसरे किसी भाव में नहीं। यह भाव कृष्ण भक्तों का सर्वस्व है, उनकी अपनी मौलिकता है। वात्सल्य भाव में जिस विषय की ओर इंगित है, वह भी अपने में अद्भुत है। यों तो माता तथा पिता का अपनी संतति से प्रेम स्वाभाविक है। परन्तु यह छाया व्योन्मुख प्रेम वात्सल्य में जहाँ एक ओर विषयेतर विरक्ति का भाव है दूसरी ओर इसमें पूर्ण तन्मयता और समर्पण का भाव है। यही इस भाव का वैशिष्ट्य है।

आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में वात्सल्य भाव का उच्चकोटि का चित्रण हुआ है। इन कवियों ने बाल-चेष्टा बाल स्वभाव के सूक्ष्म से सूक्ष्मतम चित्रण द्वारा वात्सल्य को रस-कोटि तक पहुँचा दिया है। बाल-स्वभाव की द्योतक जो क्रिया अथवा चेष्टाएँ और बाल्यकाल की जो उमंग भरी निश्छल तथा भोली क्रीड़ाएँ होती हैं, उन सबका विशद तथा अत्यन्त मनोवैज्ञानिक चित्रण इन कवियों के काव्य में हुआ है।

वात्सल्य का सजीव सरस और मार्मिक वर्णन करने में हिन्दी के कृष्ण भक्त-कवियों में महात्मा सूरदास का स्थान सबसे ऊँचा है। बाल-वर्णन की सजीवता मार्मिकता और प्रभावोत्पादकता की दृष्टि से जो स्थान हिन्दी में सूर को प्राप्त है, वह तमिळ में पेरियाळ्वार को मिला है। तमिळ में पेरियाळ्वार ही ऐसे प्रथम कवि हैं, जिन्होंने सर्वाधिक विशाल पटल पर कृष्ण की बाल-लीलाओं के सुन्दर चित्र अंकित किए हैं। पेरियाळ्वार ([illegible]) ने बाल-सुलभ चेष्टाओं और क्रीड़ाओं का जैसा सूक्ष्म और मनोवैज्ञानिक चित्रण अपने काव्य में प्रस्तुत किया है वैसा आज तक तमिळ में कोई कवि प्रस्तुत नहीं कर सका। अपने आराध्य के बाल रूप का वर्णन करने की जो पद्धति तमिळ में "पिळ्ळै-तमिळ" के नाम से प्रसिद्ध है, उसके जन्मदाता पेरियाळ्वार ही हैं। पेरियाळ्वार ने अपने आराध्य बाल-नायक कृष्ण की बाल चेष्टाओं का वय-विकासानुसार भी सूक्ष्म वर्णन प्रस्तुत किया उसकी सरसता और

मार्मिकता को देखकर परवर्ती कवियों ने इस विशिष्ट पद्धति को आदर्श रूप में अपनाया और उस शैली को 'पिळ्ळै-तमिळ' के नाम से अभिहित किया।

आळ्वारों तथा आलोच्य हिन्दी कवियों द्वारा अंकित बाल-स्वभाव चित्रों के तुलनात्मक अध्ययन को प्रस्तुत करने से पहले यह आवश्यक प्रतीत होता है कि तमिळ के पेरियाळ्वार ने 'पिळ्ळै-तमिळ' की पद्धति में बाल-चेष्टाओं का वय-विकासानुसार जो मनोवैज्ञानिक चित्रण किया है, उसका संक्षेप में परिचय दिया जाय। तभी पेरियाळ्वार के वास्तविक महत्व को जाना जा सकता है। पेरियाळ्वार ने दैवी-दान से आण्डाळ को शिशु-रूप में प्राप्त किया था और उसका पालन-पोषण किया था शिशु की बाल-चेष्टाओं का अत्यन्त निकट से अवलोकन करने के कारण ही पेरियाळ्वार का बाल-वर्णन सजीव और मार्मिक बन सका है। यही कारण है कि उनके वात्सल्य में कहीं भी कृत्रिमता दिखाई नहीं देती। पेरियाळ्वार ने अपने आराध्य लीला-नायक कृष्ण के बाल्यकाल को दस वय-खण्डों में विभाजित कर प्रत्येक में होने वाली विशिष्ट बाल-सुलभ-चेष्टा का चित्रण किया है, जो बाल-मनोविज्ञान की कसौटी पर भी खरा उतरता है। "पिळ्ळै-तमिळ" में वर्णित दस वय-खण्ड इस प्रकार हैं— 'काप्पु, चेंकीरै, ताल चप्पाणी मुत्तम वारानै अम्बुलि चिरुपरै, चिट्रिल चिरुदेल और चिरु तेरोट्टम।" काप्पु' का अर्थ है 'रक्षा'। यह शिशु के दो मास की अवस्था को सूचित करता है।[1] माता कभी अपने बालक के सलोने रूप पर न्यौछावर होती है तो कभी दृष्टि लगने के भय से विश्वम्भर से उसकी रक्षा की प्रार्थना करती है। चेंकीरै परुवम्" अथवा वय-खण्ड शिशु की वह अवस्था है जब वह (चेंकीरै पौधे के समान) सिर को ऊपर उठाकर हिलाता है। यह शिशु की वह चेष्टा है, जबकि उसकी अवस्था पाँच महीने के लगभग होती है। 'ताल' वह वय-खण्ड है जब माता शिशु को पालने में लिटाकर लोरी गाकर उसे सुलाती है। शिशु लोरी की मीठी तान के वशीभूत हो सो जाता है। 'चप्पाणी' अवस्था में शिशु अपने दोनों हाथों को मिलाकर ताली बजाता है और हर्षित होता है। 'मुत्तम' शिशु की वह अवस्था है, जबकि वह दूसरों की प्रार्थना पर चुम्बन के लिए अपने मुख को आगे बढ़ाता है। दूसरे लोग शिशु-चेहरे पर चुम्बन कर पुलकित होते हैं। वारानै' वह वय-खण्ड है जब माता पिता शिशु को अपने पास बुलाते हैं और शिशु घुटनों के बल पर रेंगता हुआ उनके पास जाता है। यह लगभग एक वर्ष की आयु है। अम्बुलि में शिशु के चन्द्र-खिलौना माँगकर हठ करने का वर्णन होता है। बालक रेंगता हुआ आँगन में पहुँचता है और आकाश पर स्थित चन्द्र को देखकर उसे पकड़ कर उसके साथ खेलना चाहता है। 'चिरुपरै' बालक की

---

1 "Koppu —Section of Pillai Tamil describing the stage of childhood in which deities beginning with Vishnu are invoked to protect the child in about 2nd month of its birth, one of ten paruvams —*Tamil Lexicon*

उस अवस्था को सूचित करता है जब बालक आवाज पैदा करने वाली चीजों पर हाथ मारकर ध्वनि पैदा करता है और अस्पष्ट रूप से कुछ कहता है। 'चिट्टिल चिरुदल' में दूसरे बालकों या बालिकाओं द्वारा रेत पर या जमीन पर रेखाएँ खींचकर बनाये गये छोटे घरों को बालक के द्वारा तोड़ने पर उन्हें चिढ़ाने का वर्णन होता है। 'चिरुतेरोट्टम' अवस्था में बालक में खड़े होने की शक्ति आ जाती है। वह धीरे-धीरे चलने लगता है। इस अवस्था में बालक छोटे रथ (लकड़ी से बना खिलौना) को रस्सी से बाँधकर उसे खींचता हुआ गली में चलाने लगता है। पेरियाळ्वार ने इस प्रकार वय-विकासानुसार शिशु की विभिन्न चेष्टाओं का मार्मिक वर्णन प्रस्तुत किया है जो मनोवैज्ञानिक चित्रण प्रतीत होता है। इन बाल-चेष्टाओं के अतिरिक्त पेरियाळ्वार ने कृष्ण की शैशव किशोर-अवस्थाओं की न जाने कितनी ही लीलाओं का वर्णन किया है। तमिल के आळ्वार भक्तों में केवल पेरियाळ्वार ने ही इतने विस्तार से कृष्ण के बाल-रूप का वर्णन किया है। कुलशेखराळ्वार, आण्डाळ तथा अन्य आळ्वारों के पदों में बाल-प्रसंगों की ओर संकेत मात्र है।

हिन्दी के कृष्ण भक्त-कवियों ने यद्यपि पेरियाळ्वार की तरह बाल-चेष्टाओं के वर्णन के लिए किसी एक विशिष्ट प्रणाली को नहीं अपनाया तो भी सूरदास परमानन्ददास आदि के काव्य में वे सब शैशव के चित्रण मिल जाते हैं जो पेरियाळ्वार के काव्य में हैं। कहीं-कहीं तो सूर पेरियाळ्वार से भी आगे बढ़े हैं। तमिल के पेरियाळ्वार और हिन्दी के सूरदास अपने-अपने क्षेत्र में बाल भाव के अमर चितेरे हैं। इनके समरस का कवि अभी तक नहीं हुआ है। वात्सल्य की अजस्र धारा इन दोनों कवियों के काव्य में प्रवहमान है।

बच्चों की अत्यन्त साधारण चेष्टाएँ भी माता-पिता के प्रमोद का कारण बन जाती हैं। यशोदा रानी जब अपने नन्हे से बालक की शिशु-सुलभ क्रीड़ाएँ देखती हैं, तब उनके आनन्द का ठिकाना नहीं रहता। सूरदास जी के शब्दों में—

चलत देखि जसुमति सुख पावै।
ठुमुकि-ठुमुकि पग धरनी रेंगत जननी देखि दिखावै।
देहरि लौं चलि जात, बहुरि फिरि फिरि इतहीं कौं आवै।
× × ×
काठी लिए नंद की रानी, नाना भेस दिखावै।
तब जसुमति कर टेकि स्याम कौ क्रम-क्रम करि उतरावै।
सूरदास प्रभु देखि-देखि, सुर-नर-मुनि-बुद्धि भुलावै॥[1]

बालक कृष्ण मणिमय आँगन में अपने प्रतिबिम्ब को पकड़ने की कोशिश में हैं। कभी वे अपनी छाँह को पकड़ना चाहते हैं और कभी किलक-किलककर अपनी दँतुलियों का सौन्दर्य दिखाते हैं। यशोदा सुत की क्रीड़ाओं को देखकर फूली नहीं

---

१ सूरसागर (ना॰ प्र॰ सभा), पद सं॰ ७४४, पृ॰ ३०३

समाती । बार-बार नन्द को इस सुख में शामिल होने के लिए बुलाती है ।[1] पेरियाळ्वार (यशोदा के स्थान पर) तो बालक की अनुपम छवि को देखने के लिए गोकुल के समस्त नर-नारी को बुलाते हैं और बाल-सौन्दर्य का नख-शिख वर्णन करते हैं। उल्लासपूर्ण शब्दों में वे कहते हैं—'आकर देखिए ! शिशु कितने भोलेपन के साथ अपने पैर की उँगलियों को मुँह में लेकर चाटता है ? इसके पाद-कमल का सौन्दर्य देखिए—हे सुन्दर ललनाएँ । इसके पैर की उँगलियाँ इस प्रकार शोभित हैं मानों मोती और रत्न एक सूत्र में ग्रथित हों । घुटनों के बल पर आँगन में रेंगने वाले बच्चे का सौन्दर्य देखिए । कोमल नन्हें-नन्हें करों की अनुपम छवि देखिए । सुन्दर विकसित सा मुख-कमल को आकर देखिए । नन्हें के प्रकाश युक्त नयनों को देखिए । पतली छोटी भृकुटियों को देखिए । छोटे काले बालों का सौन्दर्य देखिए ।"[2]

इस प्रकार पेरियाळ्वार ने कृष्ण को पालने में सुलाने के प्रसंग पर कई पद रचे हैं, जिनमें माता यशोदा के मातृ-हृदय का भाव सौन्दर्यपूर्ण प्रभा के साथ प्रकट हुआ है । पेरियाळ्वार की यशोदा प्रिय सुत को पालने में लिटाकर उन्हें सुलाने के लिए लोरी गाती है— 'मोती तथा रत्न खचित सुन्दर पालने को ब्रह्मा ने तुम्हारे लिए भेजा है । हे सुत ! 'तावेलो' (सो जाना) इन्द्र ने भी तुम्हारे लिए किंकणी भेजी है । हे मेरे राजा ! देवताओं ने तुम्हारे लिए सुन्दर-सुन्दर फूल चुनकर भेजे हैं । तुम

---

१ किलकत कान्ह घुटुरुवनि आवत ।
मनिमय कनक नंद कैं आँगन बिंब पकरिवैं धावत ।
कबहुँ निरखि हरि आपु छाँह कौं कर सौं पकरन चाहत ।
किलकि हँसत राजत द्वै दँतियाँ पुनि-पुनि तिहिं अवगाहत ।
× × ×
बाल दसा सुख निरखि जसोदा, पुनि-पुनि नंद बुलावति ।
—सूरसागर (सभा) पद सं० ७२८ पृ० २९९

२ "पैत्तुळ्ळवी सिरित्तुवेंत्तवनुम
पादक्कमलंकळ काणीरे पवळवायीर । वन्दु काणीरे ।"
—पेरियाळ्वार तिरुमोळि १-२ १

३ 'मुत्तुम मणियुम वयिरमुम नन्पोन्नुम
तत्तिप्पतित्तु त्तलै पेय्तार पोल एङ्गुम
पत्तु विरलुम मणिवण्णन पादङ्गळ
योत्तिरुन्दवा काणीरे योण्णुदलीर । वन्दु काणीरे ।" —वही १ २-२
"पळन्ताम्पालोळ्ळ पयताय तवत्ताल
मुळ्ळ्ताळ इरुन्तवा काणीरे । मुकिल मुलैयीर । वन्दु काणीरे ।"—वही १ २-४
"कण्कळ इरुन्तवा काणीरे कनवळैयीर । वन्दु काणीर ।" —वही १ २-११
"पुरुवम इरुन्तवा काणीरे, पुण मुळै यीर । वन्दु काणीरे" —वही १ २ १०

चन्द खिलौने का वर्णन दोनों भाषाओं के कवियों ने किया है। सूर के बाल कृष्ण कहते हैं—

'मैया, मैं तो चंद खिलौना लैहौं।
जैहौं लोटि धरनि पर अबहीं तेरी गोद न ऐहौं।
सुरभी को पय पान न करिहौं, बेनी सिर न गुहैहौं।
ह्वैहौं पूत नंद बाबा को तेरौ सुत न कहैहौं।'[1]

× × ×

'मैया री मैं चंद लहौंगौ।
कहा करौं जलपुट भीतर कौ बाहर ब्यौंकि गहौंगौ।
यह तौ झलमलात झकझोरत कैसें कै जु लहौंगौ।
वह तौ निपट निकटहीं देखत बरज्यौ हौं न रहौंगौ।[2]

पेरियाळ्वार की यशोदा पुत्र की भाव पर चन्द्र को सम्बोधित कर कहती है— "हे विशाल चन्द्र! मेरा 'सिरुकुट्टन (छोकरा) जो मेरे लिए अमृत के समान अमूल्य है जो मेरा सौभाग्य है अपने नन्हे कोमल करों से तुम्हारी ओर लक्षित कर तुम्हें बुला रहा है। यदि तुम इस श्यामवर्ण बाले के साथ खेलना चाहते हो तो मेघों के पीछे छिप मत जाओ। पर उछलते-कूदते आ जाओ।[3] (पेरियाळ्वार ने 'सिरुकुट्टन' शब्द के प्रयोग द्वारा मानों वात्सल्य रस की धारा प्रवाहित की हो) माता का हृदय बच्चे को किंचित् भी कष्ट होते नहीं देख सकता। यशोदा चन्द्र से कहती है— हे चन्द्र जल्दी आ जाओ! देर मत करो जिससे इस सिमित नन्हें के चाव कर तुम्हें बुलाते थक न जायें।"[4] चन्द्र का सौन्दर्य भी माता के लिए अपने पुत्र के सौन्दर्य के सम्मुख कुछ भी नहीं है। यशोदा चन्द्र की खिल्ली उड़ाती कहती है—"ज्योतिमय रथ पर विराजमान होकर सदा प्रकाशमान चन्द्र! क्या तुम्हारा सौन्दर्य मेरे सुत के मुख की कांति की बराबरी कर सकता है? देखो—मेरे लाल के सुन्दर मुख से अमृत सम लार टपक रही है और मेरा लाड़ला तोतली बोली से तुम्हें बुला रहा है। मेरे

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा०) पद सं ८११ पृ० १२७
२ वही ( „ ) पद सं० ८१२ पृ १२७
३ एन सिरुकुट्टन एनक्कोर इन्नमुदु एंपिरान
तन सिर कैक्ळाल काट्टि-काट्टि यळैक्किन्ऱान
अंजन वण्णनोडु आडलाड उरुदियेल
मंजिल मऱैयादे मामदि। मकिळ्न्दोडी वा।"

—पेरियाळ्वार तिरुमोळि १ ४-२

४ "एत्तनै सेय्युम एन मकन मुकम नोक्किनाय
वित्तकन वेंकटवाणन उन्नै विळिक्किन्ऱ
कत्तलम नोवामे अम्बुली। कडितोडी वा" —वही १ ४ १

सर्वप्रिय के यों बुलाने पर भी तुम नहीं आओगे तो मैं तुम्हें बहरा ही समझूँगी।"[1] फिर वह चन्द्र से प्रार्थना करती है— "मेरे लाल को नींद आ रही है। वह जमाई ले रहा है। यदि वह अब सो नहीं पायेगा तो उसका अभी पिया हुआ दूध नहीं पचेगा और पेट को बिगाड़ देगा। इसलिए तुम उसकी मांग पर जल्दी आ जाओ।"[2] जब चन्द्र पर माता के शब्दों का असर पड़ता नहीं दीखता तब वह उसे चेतावनी दे जाती है— "मेरे पुत्र का तिरस्कार मत करो कि यह छोटा बालक है। समझ लो यह वह बालक है जो एक बार वट-पत्र पर सोया था। यदि वह अपनी शक्ति दिखाना चाहे तो अभी उठकर तुम्हारे ऊपर कूदकर तुम्हें पकड़ सकता है। अतः इस ओर जल्दी आ जाओ।"[3]

माता अपने बालक के मनोहर रूप पर कभी न्यौछावर होती है तो कभी दृष्टि लगने के भय से 'राई-नोन' उतारती है। कभी विश्वम्भर से रक्षा की प्रार्थना करती है। परमानन्ददास का निम्नलिखित पद देखिए—

'यह तन वारि डारौं कमल नयन पर सांवलिया मोहि भावै रे,
चरन कमल की रेनु जसोदा लै-लै सिरहि चढ़ावै रे।
लै उछंग मुख निरखन लागी राई राई लोन उतारे रे,
कौन निगोड़ी दृष्टि लगाई लै लै अचरा झारै रे।
ए मेरो बालक हो। नारायन तोहि विश्वम्भर राखे रे,
'परमानन्द' स्वामी चिर जीवहु बार-बार यों भाखे रे।[4]

पेरियाऴ्वार की यशोदा भी कृष्ण को 'दृष्ट-दोष' से बचाने के लिए उनके हाथ कप्पु (मंत्र फूंककर कंकण पहनाने का रिवाज) पहनाने के लिए, अपने पास बुलाती है—"हे लाला! ऐसी गोधूलि वेला में चौराहे पर मत जाओ। लोगों की

---

१ "मऴॆयिवऴ्वायिल् मधुसूदन तेऴिमुरा
मऴॆमुऴुम् इलवोल्ताल उन्नै कुरुमिन्नुऴाम
कुऴुवन सिरीचरन कूवतून नी पोरियेल
पुऴ्‌ विलवाडलो निलयेनिनुकर मामती।'
—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि १४-१

२ "तम कुणिल कोल्क्कररति कोट्टावी कौऴिक्कुऴाम
उन्न कुर्लम्पालरत्ताविरंकाविलिल
विलामिल अमिय मामती। विरैन्दोडि वा"
—वही १४६

३ "बालकनेन् ऍरिपरम कायेल पचोरनाऴ
पत्तिनिर्न्द वडत्त विरक्कनवन इवन
मेलेऴुन्तयुम् पिदित्तुकोल्ऌम वेकुऴ मैल
माने मनियाने मामती। विरैन्दोडि वा"
—वही १४७

४ अष्टछाप और वल्लभ संप्रदाय—पृ० ७०२ से उद्धृत

नजर लग जायगी। मेरे पास आओ। 'दृष्टि-दोष' परिहार के लिए यह कंकण पहन लो।"[1]

कृष्ण का उलट जाना, घुटनों चलना, देहली पार करना, यशोदा द्वारा चलना सीखना, डगमगाकर चलना, फिर दौड़ने लगना, दूध के दाँत निकलना, तोतली बोली बोलना आदि उनके वय-विकास के साथ घटित होने वाली अनेकानेक बातों को तमिळ में पेरियाळ्वार ने तथा हिन्दी में प्रमुख रूप से सूरदास और परमानन्ददास ने अत्यन्त स्वाभाविक और भावपूर्ण ढङ्ग से व्यक्त किया है। इस प्रकार इन कवियों के बाल जीवन के चित्रण में सर्वाङ्गीणता और सम्पूर्णता पाई जाती है। पेरियाळ्वार द्वारा अंकित बाल-कृष्ण के कुछ चित्र देखिए—

कान्हा का एक दाँत फूटा है और वह मधुर हँसी हँस रहा है। यशोदा उस छवि को देखकर कहती है— 'कालिम आकाश में चमकने वाले दीज के चाँद की नोक की भाँति हँसने वाले लाल-लाल नन्हें मुँह के अन्दर से सुन्दर दन्त अंकुर फूट रहा है।"[2] बालक जब घुटनों चलता है तब किंकिणी की ध्वनि निकलती है। माता बच्चे को अपनी पीठ से लगाती है और स्पर्श मात्र से पुलकित हो उठती है।[3] कान्हा धीरे-धीरे चलने लगा। यशोदा बैठी है। कान्हा खिल-खिलाकर हँसता हुआ आकर उनसे लिपट जाता है और उनसे प्यार करता है। उसके मुँह से मधु रस की लार की धारा प्रवहमान है। वह शिशु चुम्बन माँ के हृदय में अमृत-प्रवाहित करता है।[4] बच्चे के विकास के प्रति माँ के हृदय में अदम्य उत्साह रहता है। उसकी समस्त क्रियाएँ और भावनाएँ उसी में केन्द्रित हो जाती हैं। माँ का प्रत्येक क्षण बालक के साथ कटता है।

बालक दूध पिये बिना ही रात को सो गया। माता यह प्रतीक्षा करती है कि वह स्वयं जागेगा। परन्तु बालक थकावट के कारण जागा नहीं। माँ का हृदय यह मान नहीं सकता कि बच्चा भूखा सोये। पेरियाळ्वार की यशोदा बहुत चिंतित होती

---

१ पेरियाळ्वार तिरुमोळि, २-८-१

२ 'वेरकरिय मुनिर्कोषिम तोष्नु व चिरचिरै मुळैप्पोल।
नयक वेन्नुवर वाइत्तिन्ने मोति नळिर देयन मुळै चित्तल।"

—पेरियाळ्वार तिरुमोळि १-५-२

३ "किन्नी कट्टिय किरि कदिर वयिमिल।
कंकणमिरट्ट कळ तिरु तोटर चुट्टिय।
तन कमलताले चतिरावि नडन्तु वन्तु।
एन कन्नन एनी मुरुव पुरुपुलान।"

—वही १-९-२

४ "कन्नु इम तिरुकालोल्दी कम-कम चिरल वन्तु।
मुग वन्नु निन्दु मुलाव तरम एन मुदिवा अन्नन तिरुमार्डल।

—वही, १-७-४

है। सबेरा होते ही वह कृष्ण को जगाती है। यह शंका करके कि दूध पिये बिना ही अन्य बालकों के साथ खेलने चला न जाय वह कृष्ण से कहती है—"लाला तू भूला खेलने मत जा। दूध पीकर जाना।"[1] खेलकर कृष्ण धूल-धूसरित होकर लौटता है। उसके चेहरे पर पसीने की नन्हीं बूँदें मानो मोती के समान शोभित हों।[2]

कृष्ण द्वारा दूसरों को 'हाऊ' का भय दिखाने का पेरियाळ्वार ने बड़ा ही सरस चित्रण किया है। कृष्ण जल्दी से आँखें खोल-खोलकर बन्द करता है। हाथ की अङ्गुलियों को एक विचित्र प्रकार से रखकर मुख से विचित्र ध्वनियाँ पैदा कर दूसरों को 'भय' दिखाता है। यशोदा बच्चे को देखकर फूली नहीं समाती।"[3]

बाल-सुलभ चेष्टाओं का वर्णन करने में अष्टछाप के सूरदास और परमानन्द दास ने अद्भुत सूक्ष्मता प्रदर्शित की है। इनके पदों की विशेषता यह है कि वे हमारे कल्पना-जगत् में भी थोड़ी देर के लिए उसी वात्सल्य भाव का वातावरण और चल-चित्र उपस्थित कर देते हैं।

धूल धूसरित कृष्ण का सूर ने बहुत ही सुन्दर चित्र अंकित किया है—

'सोभित कर नवनीत लिए।
घुटुरुनि चलत रेनु-तन मंडित मुख दधि लेप किए।"

बच्चे को दूध न पीता हुआ देखकर समवयस्कों के प्रति उसके स्पर्धा के भाव को उद्बुद्ध कर दूध पिलाती हुई माता का चित्र देखिए —

'कजरी को पय पियहु लाल जासौं तेरी बेनि बढ़ै।
जस देखि अरु बालक, त्यौं बल-बल चढ़ै।
यह सुनि कै हरि पीवन लागे ज्यौं-त्यौं लयौ लढ़ै।"[4]

बच्चों के नामकरण और अन्नप्राशन आदि संस्कारों के अवसर पर माता का हृदय फूला नहीं समाता। कर्णछेदन में उसके हृदय में मोद के साथ धुक-धुकी भी होती रहती है उसके बच्चे को कान छिदाने में कष्ट भी तो होगा और जब कान छिदे गये तो यशोदा की क्या दशा थी—

---

१ 'अरवणैयाय। आयरे। अम्मम्मुण्ण तुयिलेऴाये।
इरु मुलैयुं मुरैयिल पीय इन्दु मुलिय कोण्डामो।"
—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि २ २ १

२ पेरमणल्पोवरत्तिन पनिवोल मुत्तम विळिम्बार पोल।
चेंगमल मुत्तम विळम्ब
पवळत्ताम पुऴुदियाऴ वर्ळय वेण्ण सम्मा। सिम्म
मरमरपु मुवाक्ति चमरर कोवे। मुमपुमाये। —वही २ २-८

३ पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि १ १ से १०।

४ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ७६२ पृ० ३१६।

"सोचन बोल भरि भरि माता कनछेदन देखत जिय मुरकी ।"[1]

पेरियाळ्वार ने भी कनछेदन प्रसंग का वर्णन किया है। बच्चों से कोई कार्य करवाने के लिए साधारणतः या तो उनकी प्रशंसा की जाती है या उन्हें मिठाई या पकवान खिलाने का प्रलोभन दिया जाता है। 'कनछेदन' के कष्ट से कृष्ण भयभीत होकर भाग न जाय इसके लिए पेरियाळ्वार की यशोदा नाम्ह से कहती हैं— हे लाल ! मैं तुम्हारी मांगी सभी चीजें दूँगी। आज तुम कनछेदन करालो। तुम्हें मीठे मीठे फल खिलाऊँगी मीठे पकवान खिलाऊँगी। (यहाँ पेरियाळ्वार यशोदा के द्वारा फलों और पकवानों की एक लम्बी सूची दे देते हैं।) तुम्हारे कानों में सुन्दर गहने पहनाऊँगी। देखो ! तुम्हारे जैसे सभी बालक कनछेदन कर गहने पहने हुए हैं, तुम भी पहन लो।"[2]

बालक कृष्ण ज्यों-ज्यों बड़ा होता है उसकी लीलाएँ भी व्यापक होती जाती हैं। कृष्ण के जन्म के बाद यशोदा के घर में न भी कहीं सुरक्षित रह पाता न दूध न दही न मक्खन।[3] 'कृष्ण पड़ोस के बच्चों से झगड़ा कर चुपके से चला आता है। पड़ोसिनें अपने बाल-बच्चों को साथ लेकर यशोदा को घेर लेती हैं और शिकायत करती हैं। इधर यशोदा इस हो-हल्ले से परेशान हो रही है और इधर महाधम इसका मजा लेते हुए हँस रहे हैं।

शाम को गायें घर लौटती हैं और दूध दुहने के लिए बछड़े खोल दिये जाते हैं। पर कृष्ण नहीं मानता। वह चिउँटियाँ पकड़-पकड़ कर बछड़ों के कानों में डाल देता है और वे घबराकर भाग जाते हैं। तो यशोदा कहती है—"अब तुझे मक्खन मिल चुका।"[4] कृष्ण दूसरे बच्चों की आँखों में धूल झोंककर दौड़ पड़ता है।[5] वह पड़ोस

---

१ सूरसागर (ना० प्र सभा) पद सं०७१८ पृ ३२१

२ "वेम्बे नारिल तिरि इडुवन।
नी वेंडियतेल्लाम तरुवन ।" —पेरियाळ्वार तिरुमोळि २ १ ३
"इनिय पलाप्पळम् तन्दु" —वही २ १ ४
"वेस म पेरिय अप्पम तरुवन।
पिराने। तिरि इड ओट्टिल" —वही २ १ ५
"पेरियिन पिल्ळे पळ्ळमाम काडु।
पेरलिक तिरियदुम काण्डी" —वही २ १-१०

३ "करत मर्पामुम तयिरुम कईमनु उरि मेल वैत्त वैण्णय।
पिरन्ततुवे मुदलाक पेतुर्रियं एंपिराने।"

४ 'कन्नुकुट्टिकळैविडिविडम कडु वन्नु पिडित्तिट्टाल।
तेम्बिक्कडुमाकिल वैण्णेय तिरटि विऴुङ्गुमाकाण्पन।
—वही २-४ २

५ 'कण्णिल मणल कोडु तूवी कालिनाल पाइन्तनैयेन्नु।
एण्णरुम पिळ्ळैकळ वन्दु इवराल मुरैप्पडुकिन्रार।" —वही, २ ८ २

के घरों से मक्खन चुराकर ही नहीं खाता बल्कि खाने के बाद खाली घड़ों को पत्थर पर दे मारता है और उनके टूटकर बिखरने की आवाज पर खुश होकर तालियाँ बजाता हुआ नाच उठता है।[1] गोपियाँ इन बातों की शिकायत यशोदा से आकर करती हैं।

सूरदास और परमानन्ददास ने भी कृष्ण की हरकतों का बड़ा ही रसपूर्ण वर्णन किया है। सूरदास के वे पद जिनमें कृष्ण यशोदा से शिकायत करते चित्रित हैं साहित्य में बेजोड़ हैं। इस प्रकार के चित्र पेरियाऴ्वार के पदों में भी देखने को नहीं मिलते। यों तो सूर का कृष्ण यशोदा से कई प्रकार की शिकायतें करता है। माता के वचन के अनुसार दूध पीने पर भी जब बाल बढ़ते दिख तक नहीं पड़ते तब कृष्ण माता से रूठकर कहता है—

> "मैया कबहिं बढ़ैगी चोटी ?
> किती बार मोहिं दूध पियत भई, यह अजहूँ है छोटी।
> तू जो कहति बल की बेनी ज्यौं, ह्वै है लाँबी-मोटी।
> काढ़त-गुहत न्हवावत जैहै, नागिनि सी भुइँ लोटी।
> काचौ दूध पियावति पचि-पचि, देति न माखन-रोटी।
> सूरज चिरजीवौ दोउ भैया, हरि-हलधर की जोटी॥"[2]

जब कृष्ण ग्वाल-बालकों के साथ खेलता रहता है तब बलराम उसे चिढ़ाता है। इस पर कृष्ण यशोदा से इस प्रकार शिकायत करता है —

> "मैया मोहिं दाऊ बहुत खिझायौ।
> मोसौं कहत मोल कौ लीन्हौ तू जसुमति कब जायौ ?
> कहा करौं इहि रिस के मारें खेलन हौं नहिं जात।
> पुनि-पुनि कहत कौन है माता, को है तेरौ तात।
> गोरे नन्द जसोदा गोरी, तू कत स्यामल गात।
> चुटकी दै-दै ग्वाल नचावत, हँसत सबै मुसकात।
> तू मोही कौ मारन सीखी, दाउहिं कबहुँ न खीझी।[3]

कृष्ण की इन शिकायतों में कितना भोलापन है! कृष्ण द्वारा चोरी करने का वर्णन दोनों भाषा के कवियों ने विस्तार से किया है। पेरियाऴ्वार के कुछ पदों का सार भाव यहाँ देते हैं। कृष्ण के उत्पातों की गोपियाँ यशोदा से शिकायत करती हैं— मैंने मटकी में मक्खन भर रखा था। सुबह होते ही तुम्हारे पुत्र ने आकर सब दूध

---

१ वेण्णेय् विऴुङ्गि वेरुङ्गलत्तै वेर्पिडै इट्टु अदनोसै केट्कुम्।
कण्णपिरान् कर्र कल्वि तन्नै काक्ककिल्लोम् उन्मकनै काबाय्।'
—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴि २ ९ १

२ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ७९३ पृ० ३२०

३ वही ( ,, ) पद सं० ८३३ पृ० ३३३ ३४

ा लिया। यही नहीं खाली मटकी को पत्थर पर मारकर उसके टूटकर बिखरने की आवाज पर तालियाँ बजाता है।[1]—(दूसरी गोपी कहती है)—आज पूजन के लिए ड्डू, मीठे चावल खीर आदि के नैवेद्य मैंने रखा था। तुम्हारे पुत्र ने आकर सब प खा लिया। यही नहीं और भी माँगता है।[2]—(तीसरी गोपी कहती है)—मैं ीठे पकवान बनाकर घर में रखकर थोड़ी देर के लिए बाहर गयी। तुम्हारे सुत ने रे घर के बालक की तरह चुपके से अन्दर घुसकर सब कुछ खा लिया।[3] (चौथी ोपी कहती है)—तुम्हारा लाड़ला मेरे घर के अन्दर बैठी मेरी बच्ची के हाथ से ंकण छुड़ा ले गया है और उसे बेचकर जामुन फल खरीदता है।"[4]

कविवर परमानन्ददास ने यशोदा से गोपियों की शिकायतों का वर्णन किया है। पेरियाळ्वार के पद से परमानन्ददास के निम्नलिखित पद का भाव-साम्य देखिए—

"जसोदा चंचल तेरो पूत।
मारग में ब्रज वीथिन डोलत करै अटपटे सूर॥
बढ़्यो दूध लै घृत खावे करि बहु तहँ बर्यो दुराय।
सखियारे घर कोउ न जाने तहँ पहले ही जाय।
गोरस के सब भाजन फोरैं माखन खायौ दुराय।
लरिकन के कर काज मरोरत तहँ ते चले पराय॥
बाँट देत अम्बर कौतुक करत विनोद विचार।
परमानन्द प्रभु गोपी बल्लभ गावै मदन मुरार॥"[5]

दूसरों के सामने मातृ हृदय अपने बच्चे का अपराध स्वीकार नहीं कर सकता। सूर के निम्नलिखित पद देखिए—

---

१ पेरियाळ्वार तिरुमोऴि, २ १ १

२ वेण्णैयळैतिसि चिव पत्पु वैहत अक्कारम नव मेहपासात।
पमिरप्पु सिरवोजम मट्ठैन पप्पुम इरियसळ पतिरचेरिवल।
इमपुरुप्पन माषेष्ट्र वोलुसी पत्लाम विळ विप्पु पोण्गु निम्पुाम।"
—पेरियाळ्वार तिरुमोऴि २-९-७

३ कण्णसिमसुतु मत्तोपु कारैसिळ रुषे कत्तीतपु।
एपमम्मेप्पु मानवंत पोम्तेम इवन पुत्तु मयर्दु पेचत्ति पीम्ताम।"
—वही २ ९-९

४ 'इम्मम पुतुम्पु एन मच्चळ् दूषी वेंचित वर्ळ ये वळ्ळिरुकोप्पु।
परोवत्तिमकु पम्मळ कोतुत्त् माळ मावपळवळ कोप्पु।
मानस्मेनेगु चिरिरिचित्तमूने "
—वही, ९-९ १

५ परमानन्दसागर (सं० डा गो ना शुक्ल) पद सं० १३४ पृ० ४२

मेरो गोपाल तनक सौ कहा करि जानै दधि की चोरी।
हाथ नचावत आवति ग्वारिनि जीभ करै किन थोरी।।
कब सीकें चढ़ि माखन खायौ कब दधि-मटुकी फोरी।
अंगुरी करि कबहूँ नहिं चाखत घर ही भरी कमोरी।।१

× × ×

कहन लगीं अब बढ़ि-बढ़ि बात।
ढोटा मेरौ तुमहिं बँधायौ तनकहि माखन खात।
अब मोहिं माखन देति मगाए, मेरैं घर कछु नाहिं।।२

पेरियाळ्वार की यशोदा गोपियों की शिकायतों पर अपने पुत्र को समझाती है— हे कृष्ण! इस गोकुल में हजारों लड़के हैं। वे जो हरकतें करें वे कभी सामने नहीं आतीं। ये गोपियाँ उन सबके अपराधों को भी तुम्हारे ऊपर लादना ही जानती हैं। अतः तुम इनसे सावधान रहो।३

वात्सल्य के संयोग-पक्ष के साथ वियोग-पक्ष के भी अति सुन्दर चित्र हमारे कृष्ण भक्त-कवियों ने खींचे हैं। माता यशोदा के लिए एक क्षण का पुत्र-वियोग भी असह्य हो जाता है। यशोदा पहली बार कृष्ण को वन में गायें चराने के लिए भेजती है। कृष्ण के चले जाने पर यशोदा के विलाप करने और सायंकाल को ठीक समय कृष्ण के न लौटने पर यशोदा की चिन्ता और घबराहट का हृदय द्रावक वर्णन पेरियाळ्वार ने प्रस्तुत किया है —

अपने प्रिय पुत्र को यहाँ खेलते हुए देखने के बदले मैंने बड़े सवेरे ही जगाकर वन भेज दिया। वन में उसके मृदुल चरण कितने दुखे होंगे। उसको मैंने कितना कष्ट दिया। मैं पापिनी हूँ।४ भले ही गोपियाँ आकर कृष्ण की हरकतों की शिकायत करें मुझे कभी अपने पुत्र को गायें चराने जबरदस्ती वन में नहीं भेजना चाहिए था। मैंने कैसी निर्दयता दिखायी है! पुत्र को मैंने छाता और जूते तक नहीं दिये। वह वन में कितना कष्ट पाएगा?"५ इस तरह की कितनी ही भाव

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ९११
२ वही ( ) पद सं० ९७१
३ "पत्तावित्तर इन्नुरिल पिळ्ळैगळ् तीमैगळ् सेय्वार।
एल्लाम उन्मेलन्ड्री पोवदु एम्पिरान्। इङ्गे वाराय।।'
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी २८५
४ "अंजनवण्णनै आयरकोलक्कोळुन्दिनै।
मंजनमाट्टी मनैकळ् तोरुम् तिरियामे।"
—वही २२१
५ 'कन्रापक्कुन्रम मारर कण्णु पनर पुनिङ्क।
वाणिक्सम वेदु इरुन्दिडुम् तिरियामे।"
—वही, २२४

तरंगें मातृ-हृदय में उठती हैं। पुत्र के वियोग में सारा वातावरण माता को सूना सूना दीखता है।

आळ्वार भक्तों के काव्य में वियोग-वात्सल्य को प्रदर्शित करने वाला और एक महत्वपूर्ण प्रसंग है। नन्द और यशोदा की वात्सल्यमयी भाववृत्ति का निरूपण तो बाल-कृष्ण के उपासक भक्त कवियों द्वारा प्राय: किया गया है। किन्तु वसुदेव और देवकी के हृदय की भावनाओं को मर्मस्पर्शी आलेखन तमिळ-कृष्ण-काव्य की एक विशेषता कहा जा सकता है। हिन्दी के कवियों की तरह नन्द-यशोदा के हृदय की अभिव्यक्ति तक ही अपने को सीमित रखकर आळ्वारों ने वसुदेव और देवकी के मनोभावों की उपेक्षा नहीं की है। हिन्दी में सूरदास जी तक ने कृष्ण के ऐश्वर्य-ज्ञान से देवकी के हृदय के सहज मातृत्व को अभिभूत करके उसके प्रति एक प्रकार का उपेक्षा भाव ही दिखाया है। तमिळ के कुलशेखराळ्वार ने प्रमुख रूप से देवकी की मर्म व्यथा को पहचाना है और उसे पर्याप्त भावावेग के साथ अभिव्यक्ति भी प्रदान की है। देवकी का सबसे बड़ा दुःख यह है कि पुत्र तो उसने जाया पर उत्सव और बधाई यशोदा के द्वार पर होगी। माता होकर भी उसे मातृत्व के अधिकारों और सुखों से वंचित रहना पड़ा है। देवकी की मर्म-व्यथा को कुलशेखराळ्वार के शब्दों में अभिव्यक्ति मिली है—

"मैं बड़ी अभागिनी हूँ। अपने पुत्र को पालने में लिटाकर लोरी गाकर सुलाने का भाग्य मुझे प्राप्त नहीं हुआ।[1]—सुन्दर शिशु को अपने हाथों में लेकर छाती से लगाकर आनन्दित होने का भाग्य मुझे प्राप्त नहीं हुआ।[2]—यशोदा के यह पूछने पर कि तुम्हारा 'बाबा' कहाँ है, मेरा पुत्र अपनी कोमल उङ्गलियों से नन्द की ओर संकेत करेगा। उस समय नन्द को जो आनन्द प्राप्त होगा, उससे मेरे पतिदेव भी वंचित रहे।[3] बालक की विविध चेष्टाओं को देखकर आनन्द प्राप्त करने से मैं

'कुडंगुम पेरुम्पुम कोवाले दामोदरने माल।
उडंपुम कळिमन अम्बु वेंपरकळ्ड।
कळिय वेंदानिडै कानडी नोक्कळिन्दुम पिन।
कोडियेन एन पिळ्ळै पोलिकमेन एन्ने पावमे।"—परियाळ्वार तिरुमोळि १२९

---

१ 'एनवार कुत्तेन मकन तालेली एन्डु रु उन्नी एन वायिडै निरैप।
मालोत्तितिडुम तिरुविर्नैयिल्ला तामरैक कडैयायिन तायै।"
—पेरुमाळ तिरुमोळि ७-१

२ मडविरुप्पार वॊविर विरलनैत्तुम अकैयोडु पचमडु पालैयियिर्ंनन्त।
निउरुकै कळिन्दर्पोंगिमेन पत्तो। केशवा। केडुवेने केडुवेने।
—वही ७-२

३ "उरूतर्त पायनेदु दैप्प निन चोरैस विरलिनुम कोकळिनागुम काट्ट।
मगन पेदुतल मरिवर्नैयिल्ला मकळयीन वसुदेवन वंदीनम।
—वही, ७ ३

प्रियता दोनों का योग है। माखन-चोर कृष्ण गोपियों के चितचोर बन जाते हैं। कृष्ण और गोपियों की प्रेम-लीलाओं का वर्णन पर्याप्त विस्तार के साथ हमारे आलोच्य कवियों ने प्रस्तुत किया है। प्रेम के दोनों पक्ष—संयोग और वियोग के न जाने कितने ही आकर्षक और सजीव चित्र इनके काव्य में देखने को मिलते हैं। प्रेम की संयोगावस्था के मनक प्रसंगों की सृष्टि कर कृष्ण भक्त कवियों ने प्रेम के स्वाभाविक विकास को दर्शाया है और विभिन्न मनोदशाओं का मार्मिक चित्रण उपस्थित किया है।

आळ्वार भक्तों के काव्य के वर्ण्य-विषय के सम्बन्ध में सम्यक् हम यह बता चुके हैं कि उनके काव्य में कृष्ण-कथा क्रम-बद्ध रूप से उपलब्ध नहीं है, जैसे कि सूर आदि हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों के काव्य में। जिस प्रकार हिन्दी में सूर आदि के काव्य में मान-लीला, दान-लीला, पनघट-लीला, रास-लीला जैसे प्रसंगों को लेकर, प्रत्येक प्रसंग का अत्यधिक विस्तार से वर्णन किया गया है, उस प्रकार आळ्वार भक्तों ने उन प्रसंगों को विस्तार से नहीं लिया। परन्तु उन्होंने गोपियों के कथन द्वारा तथा कृष्ण और गोपियों की प्रेम-पीड़ित अवस्थाओं के चित्रण द्वारा उन सब भाव-स्थितियों का अंकन किया है। एक बात और द्रष्टव्य है कि राधा और कृष्ण की केलि-क्रीड़ाओं का जितना शृङ्गारिक वर्णन विस्तार से राधा वल्लभीय तथा हरिदासी सम्प्रदायों के कवियों के काव्य में मिलता है, वैसा आळ्वार-काव्य में नहीं। राधा को प्राधान्य परवर्ती कृष्ण-साहित्य में ही अत्यधिक मिलता गया। आळ्वारों ने कृष्ण और नप्पिन्नै ('राधा' का तमिळ नाम) की कुछ प्रेम-लीलाओं की ओर संकेत मात्र किया है। आळ्वार-काव्य में प्रेम की वियोगावस्था का ही अधिक विस्तार है। फिर भी शृङ्गार के संयोग पक्ष के भी कुछ अच्छे चित्र मिल जाते हैं।

कृष्ण का सौन्दर्य वैसे ही ब्रज में सर्वकालीन चर्चा का विषय था, फिर उनकी कौमार्य जन्य चपलता और वेणु-वादन-निपुणता ने मिलकर गोपियों पर टोना ही कर दिया। कृष्ण के सौन्दर्य का प्रभाव बड़ा ही व्यापक था। कृष्ण के बाह्य सौन्दर्य का कितना गहरा प्रभाव गोपियों पर पड़ा उसका अनुमान पेरियाळ्वार की एक गोपी के शब्दों से हो सकता है—'मुरली बजाते हुए गोपों के पीछे वन से लौटने वाले श्याम के मोहक रूप ने मुझ पर क्या जादू कर डाला ? हे सखि ! मैंने ऐसा कोई युवक नहीं देखा जो सौन्दर्य में श्याम की बराबरी कर सके। स्वयं मैं नहीं जानती कि मोहन के रूप लावण्य ने मुझ पर क्या जादू डाला है—हाथ से मेरे कंगन गिर रहे हैं। मेरे वस्त्र अस्त-व्यस्त हो रहे हैं और मेरे स्तन भी मेरे वश में नहीं हैं।'[1]

---

१ कुरैकुल प्पालिरै काल पिराम् कोवलनराय् कुळलूदिवूदि
कन्रु_कल मेय्त्तु_तन तोळरोडु कलन्दु बरुवानै तेर्वयिल् कन्डु
एन्रु_म इवनैयोप्पारै नंगाय कन्डरियेनडी। वन्दु काणाय
ओन्रु_म निल्ला वळै कळन्डु तुकिलेणाळ मुलैयुम एन वसमल्लव।
—पेरियाळ्वार तिरुमाळी, ३-४ ४

स्याम के शरीर के प्रत्येक अंग से छवि फूटी पड़ती है। गोपियाँ उनके सौन्दर्य पर अपना सर्वस्व वारने को तैयार हैं—

तरुनी निरखि हरि-प्रति अंग।
कोउ निरखि नख-इन्दु भूली कोउ चरन-जुग-रंग।
कोउ निरखि नूपुर रही थकि कोउ निरखि जुग जानु।
कोउ निरखि जुगजंघ-सोभा करति मन-अनुमानु।
कोउ निरखि कटि पीत कछनी मेखला रुचिकारि।
कोउ निरखि हृदनाभि की छबि डार्यौ तन-मन वारि।[1]

पेरियाळ्वार की एक गोपी कहती है— कृष्ण के कमल-दल-लोचन चारु कपालों पर डोलते चंचल कुण्डल अरुण अधरों पर थिरकती हुई माधुर्य-वाहिनी मुरलिका नीले मेघ-सा बदन वर्ण कमल-कोमल-चरण—सब कुछ इतने मादक हैं कि इनके सौन्दर्य की मादकता से मैं मत्त हो गया हूँ।[2]

सूर की गोपियाँ भी कृष्ण की सौन्दर्य-सुरा के खुमार में मस्त हैं—

तरुनी स्याम रस मत वारि।
प्रथम जोबन-रस चढ़ायौ अतिहि भई खुमारी॥
दूध नहिं दधि नहीं माखन नहीं रीतो माट।
महा-रस अंग अंग पूरन, कहाँ घर कहँ बाट॥
मातु-पितु गुरुजन कहाँ के कौन पति को नारि।
सूर प्रभु के प्रेम-पूरन छकि रही ब्रजनारि॥[3]

कृष्ण के सौन्दर्य का बड़ा ही सुन्दर वर्णन गदाधर भट्ट ने प्रस्तुत किया है—

मोहन-बदन की सोभा।
जाहि देखत उठति सखि भामिनि की गोभा॥
नैन चीर चकोर चपु-चपु चलित मिल रास।
प्रिया-आनन चन्द्रिका-मधुपान-रस-आस॥

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० १२१० पृ० ८८६
२ "तन सिरमेमि सिमोळी सिन्ळ
नील मन मदु नि मैतिरताळिमगु
कवेस वेलामर्र कन मिलिर
कुम्कुरि इमपाडी कुमिलु मामरोंडु
धामित पडरिगु मावप्पिल्दै
पच्चु कच्चु तन मळ्ळ वणिक्की।
—पेरियाळ्वार तिरुमाळि १।८।३
३ सूरसागर (सभा), पद सं० २२८२, पृ० ८३१

रूपरासि सखि चतुर सिरोमनि अंग-अंग सुकुमारी ॥
प्रथम उबटि मज्जन करि सज्जित नील बरन तन सारी ।
गुंथित अलक तिलक कृत सुन्दर, सेंदुर माँग सँवारी ॥
मृगज समान नैन अंजन जुत रुचिर रेख अनुसारी ।
जटित लवंग ललित नासा पर, दसनावली कृतकारी ॥
श्रीफल उरज कसूंभी कंचुकी, कसि ऊपर हार छबि न्यारी ।
कृस कटि उदर गंभीर नाभि पुट जघन नितम्बनि भारी ॥
मनौं मृनाल भुजन भूषित भुज स्याम अंस पर डारी ।
हित हरिवंश जुगल करनी गज विहरत बन पिय प्यारी ॥[2]

---

१ "दोवनर चिरनिवर इळ मोंपे कुरुकालिप्प उडलुळ्किडम्पु एंडुम
नावलुम कडम्पु वंदिर मार्तेयालि वम्पु वसिरम्पु मिनुमरे ।"

—पेरियाऴ्वार तिरुमोऴी १ १ १

और—

"मडवलिल वट्टोडु माल सिर्य मोसे
मेरेमारतन मतर कुन्तल वरिळ
पर्व वैक्रिळ मोर वैमाल कुविल पट्टि
मोलमीचोळरिळमोड मिनुमरे ।"

—वही १ ६ २

२ श्री हित चौरासी—पद सं० ५२

बंसिका सम्मोहिका मुख कमल-रस-राची ।
पवन परसत पलक अलिपुन्ज कलहु-सी माची ॥
ललित लोल कपोल कुण्डल मधुर मकराकार ।
चुपत सिसु सौदामिनी मनु नचत नट-नटसार ॥
विमल अलक सुढार मुक्ता नासिका दीनौं ।
अंध आसन पर असुर-गुरु ज्यों-सौ कीनौं ॥
भौंह सोहनिका कहीं पर लाल कुमकुम बिन्दु ।
स्याम बादर-रेख परि मनु लसहि जन्यौ इंदु ॥
जन्यौ मन ललचाइ तातें हटत नहिं हार्यौ ।
प्रमित अद्भुत माधुरी पर 'पद्माकर' वार्यौ ॥[1]

मीराबाई भी गोपी-रूप में अपने प्रियतम "गिरधर नागर" की 'मोहन मूरत' का वर्णन इस प्रकार करती है—

निपट बंकट छब अटके ।
म्हारे नेणा निपट बंकट छब अटके ।
देख्यां रूप मदन मोहन री पियत पीयूख न मटके ।
बारिज भवां अलक मंतवारी नैण रूप रस अटके ।
टेढ्या कट टेढ़े करि मुरली, टेढ्या पाग लर लटके ।
मीरा प्रभु रे रूप लुभाणी गिरधर नागर नटके ॥[2]

श्याम के सौन्दर्य और सहवास ने गोपियों के हृदय को मुग्ध कर दिया । गोपियों का मन अब घर में नहीं लगता किसी काम-काज में उनकी रुचि नहीं रहती । सोते-जागते उनका मन कृष्ण में ही लगा रहता है । हरि रस ने उन्हें इतना मतवाला बना दिया है कि श्याम के बिना और कुछ अच्छा नहीं लगता । जैसे ही कृष्ण की मुरली की मधुर मधुर ध्वनि सुनाई पड़ती है वैसे ही गोप-बालाएं सुध बुध खो बैठती हैं, साज-शृङ्गार तक भूल जाती हैं, कपड़े और गहने उलटे पहन लेती हैं । उनकी बेबसी देखते ही बनती है—

"करत शृङ्गार मुरली सुनाहीं ।
अंग-सुधि नाहीं उलटे बसन धारहीं एक एकहिं कछू सुरति नाहीं ।
नैन अंजन अधर आजहीं हरष सौं, श्रवन ताटंक उलटे सँवारैं ॥
सूर-प्रभा-मुख ललित वेनु-धुनि श्रवन सुनत चलीं बिहाल अंचल न धारैं ।"[3]

हिन्दी के अष्टछापी कवियों ने कृष्ण की मोहिनी मुरली पर सैकड़ों पद बनाए हैं जिनमें गोपियों के शृङ्गारिक भावों के रङ्गीन चित्र अंकित हैं । तमिळ में

---

१ ब्रजमाधुरी सार (सं० वियोगी हरि) पृ० ७८ एकादश संस्करण
२ मीरां की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० १० पृ० १ १
३ सूरसागर (सभा) पद सं० १६१६, पृ० ६०६

पेरियाळ्वार के कृष्ण पर मुरली-प्रभाव के भी चित्रण हैं। मुरली-नाद सुनते ही दौड़ पड़ने वाली गोपियों का वर्णन सुनिये—'मुरली का मधुर नाद सुनाई पड़ता है। गोप बालाओं के मन कौतूहल वश उमर आए हैं। वस्त्र अस्त-व्यस्त हो रहे हैं। वे किसी भी प्रकार की लोक-मर्यादा या लज्जा की परवाह न कर कृष्ण-मिलन के लिए दौड़ पड़ती हैं। उनके केश स्वर्ण पाश के बन्धन से मुक्त होकर डोल रहे हैं। अस्त-व्यस्त होने वाले अपने वस्त्रों को हाथ में लिए वे दौड़ती हैं। बड़ी उत्सुकता से मुरली-नाद की दिशा में वे दौड़ पड़ती हैं।'[1]

केवल गोपियाँ ही कृष्ण की रूप-माधुरी पर विमोहित नहीं हैं बल्कि कृष्ण भी गोपियों के लावण्य पर मुग्ध हैं। गोपियों में एक अपूर्व रूपा 'राधा' नाम की गोपी भी थी। कृष्ण ने खेलते-खेलते जहाँ उस पर अपना जादू डाला वहाँ राधा की मोहिनी छवि ने कृष्ण को अपने आकर्षण-पाश में आबद्ध कर लिया। उस 'गौर बरन' 'नैन-विशाल' 'नाम लिए गोरी' राधा का नखशिख-वर्णन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने अपने कई पदों में अंकित किया है। (आळ्वार के पदों में राधा के मोहक-मादक रूप का अधिक वर्णन नहीं मिलता।) श्री हित हरिवंश के निम्नलिखित पद में रूप की रानी राधा का शृङ्गार प्रसाधन सहित वर्णन देखिए—

आजति श्री वृषभानु दुलारी।
रूपराशि अति चतुर शिरोमणि अंग-अंग सुकुमारी॥
प्रथम उबटि मज्जन करि सज्जित नील बरन तन सारी।
गुंथित अलक तिलक कृत सुन्दर सेंदुर मांग संवारी॥
मृगज समान नैन अंजन जुत रुचिर रेख अनुसारी।
जटित लवंग ललित नासापर दसनावली कृतकारी॥
श्रीफल उरज कंचुकी कसि ऊपर हार छबि न्यारी।
कृश कटि, उदर गंभीर नाभि पुट जघन नितम्बनि भारी॥
मनौ मृणाल भूषन भूषित भुज श्याम अंस पर डारे।
हित हरिवंश जुगल करनी गज विहरत बन पिय प्यारी॥[2]

---

१ 'कोवलर शिरुमियर इळ कोंगै कुदुकलिप्प उडलुळविळ्न्दु एंगुम
कावलुम कडन्दु कयिरु मालैयागि वन्दु कविळ्न्दु निन्ड्रनरे।'
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी ३.६.१

और—

'मडमयिल कण्डोडु मान पिणै पोले
अंकमारवन्न मलर कुमलर चरिय
उडै नेगिळ ओर कैयाल तुगिल पट्रि
ओल्कियोडरिक्कणोड निन्ड्रनरे।'
—वही, ३.६.२

२ श्री हित चौरासी—पद सं० ४२

स्याम नागर हैं तो राधा नागरी। दो शरीर रहते हुए भी दोनों एक प्राण हैं। दोनों के परस्पर आकर्षण का वर्णन सूर के एक पद में देखिए—

> चितै रही राधा हरि को मुख।
> भृकुटी बिकट बिसाल नैन लखि मनहिं भयौ रति पति दुख॥
> उतहिं स्याम एकटक प्यारी-छबि अंग-अंग अवलोकत।
> रीझे रहे इत हरि उत राधा अरस परस दोउ मोकत॥
> सखियनि कह्यौ वृषभानु-सुता सौं देखे कुँवर कन्हाई।
> सूर स्याम येई हैं, ब्रज में जिनकी होति बड़ाई॥[1]

इस आकर्षण के पश्चात् संयोग-पक्ष के जितने भी क्रीड़ा-विलास हो सकते हैं हिन्दी-कृष्ण भक्त कवियों ने सभी लाकर एकत्र कर दिये हैं। पनघट-प्रस्ताव कुञ्ज विहार यमुना स्नान जल-केलि समय पीठ-मर्दन गोदोहन के समय राधा के मुख पर कृष्ण का दूध की छींटे फेंकना भरे आँगन में संकेत द्वारा वार्तालाप करना, घर से पीछे खरिक और वन में मिलना हिंडोले पर झूलना रास-नृत्य आदि न जाने संयोग के कितने ही प्रसंग हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने ढूँढ़-ढूँढ़कर रचे हैं। इन प्रसंगों के चित्रण में हिन्दी-कवियों ने अद्भुत कुशलता दिखाई है। (विस्तार भय से हम इन सब प्रसंगों का वर्णन नहीं करते।) देखिए, गुरुजनों के बीच बैठी हुई राधा का कृष्ण से संकेत द्वारा वार्तालाप करने का वर्णन सूर ने कितने अद्भुत ढंग से किया है—

> स्याम अचानक आइ गये री।
> मैं बैठी गुरुजन बिच सजनी देखत ही मेरे नैन नए री॥
> तब इक बुद्धि करी मैं ऐसी बेंदी सौं कर परस कियो री।
> आपु हँसे उत पाग मसकि हरि, अन्तरयामी जानि लियो री॥
> लै कर कमल अधर परसायो, देखि हरषि पुनि हृदय धर्यौ री।
> चरन छुए दोउ नैन लगाए मैं अपने भुज अंक भर्यौ री॥[2]

राधा और कृष्ण के स्वच्छन्द विहार का एक दृश्य देखिए—

> नवल किसोर नवल नागरिया।
> अपनी भुजा स्याम-भुज ऊपर स्याम-भुजा अपने उर धरिया॥
> क्रीड़ा करत तमाल-तरुन तर स्यामा स्याम उमँगि रस भरिया।
> यों लपटाय रहे उर उर ज्यों मरकत मनि कंचन में जरिया॥
> उपमा काहि देउँ को लायक मन्मथ कोटि वारने करिया।[3]

---

१ सूरसागर (सभा) पद नं० २१८३ पृ० ८११
२ वही ( ) पद नं० २४१७ पृ० ९०२
३ वही ( ) पद नं० ११०६ पृ० ९०२

संयोग शृङ्गार का एक नग्न चित्र देखिए—

हरषि पिय प्रथम तिय अंक लीन्हीं।
प्रिया बिनु बसन करि उलटि धरि भुजनि भरि सुरति रति पूरि,
पति निबल कीन्ही॥
अपनी कर गहनि गलत भुरवारहीं कबहुँ बाँधे प्रतिहि लमत लोभा।
कबहुँ मुख मोरि चुम्बन देत हरष ह्वै अधर भरि दसन बहु उनहि सोभा।
बहुरि उपजी काम राधिका पति स्याम मगन रस-ताम नहिं तनु सम्हारे।
सूर प्रभु-नवल-नवला नवल कुञ्ज गृह अत नहिं लहत दोउ रति बिहारे॥[1]

इस प्रकार के नग्न चित्र हिन्दी कृष्ण-काव्य में कई स्थानों पर मिलते हैं जिनमें कहीं प्रथम समागम का वर्णन है कहीं विपरीत रति का कहीं सुरति-अन्त का और कहीं शृंगार-सज्जा का। हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने संयोग की अनेक प्रकार की परिस्थितियों का चित्रण किया है—(जो आळ्वार-काव्य में उपलब्ध नहीं होता)।

मान अथवा रूठने की अवस्था—प्रेम का एक स्वाभाविक अंग है। संयोग के बाद जो प्रेम का रूप होता है उसमें नायिका को रूप-गर्विता के रूप में दिखाया जाता है। मान की अवस्था में नायिकाओं का ही रूठना भारतीय प्रेम-परम्परा में दिखाया गया है। इस प्रेम-परम्परा के अनुसार भक्त-कवियों ने भी गोपी-कृष्ण-प्रेम में जब मान भाव का चित्रण किया है तब गोपियों को मानिनी-रूप दिया है। तमिळ के कुलशेखराळ्वार के कुछ पदों में गोपियों के मान भाव का सुन्दर चित्रण हुआ है। एक गोपी कृष्ण से कहती है—

"जब मैंने आलिंगन की इच्छा प्रकट की थी तो तुमने मुझे यमुना-तट पर आने को कहा। तुम्हारी बात पर विश्वास कर मैं भी तुम्हारी प्रतीक्षा कर शरीर को छेदने वाली ठंडक में सारी रात यमुना-तट पर खड़ी थी। पर तुम नहीं आये—बिजली सम कमर वाली एक ललना को लेकर अंधेरे में छिप छिप कर तुमको जाते हुए मैंने देखा। अब उसको छोड़कर यहाँ क्यों आय हो? यहीं जाओ।[2]

---

1 सूरसागर (सभा) पद सं० २६०९ पृ० ९१४

2 माधु तळ्ळुवतकु' मार्पोधिम्मी मरिमतारिमी दन तम पोर्थ्य केट्टु
हूर मलंपोल मनिकूडलोड़डी कुसि मधु विम्म मर्मुर्ते माकुम
मार मधधुम्ड्रिल घुमर निन्ट्रु न बाजुवेसा। उन वस्तु मात्।
मिसोल मुनिवडयार्तकोण्डु कीविरळ वाय एम तम कीतिमुडे
कोमोतवार्ड कुनुकुवनिट्टु मोकिम्ड्रपोडु नाम कम्बु निन्ट्रु न
कणुड़वई मी कन्यानिट्टु कौकिकिरिम्मुडुम कन्येनिन्ट्रु न
एम्बुरुकु मवर्नंबिट्टु इंकु वन्ताय? इमम मंदि तव नम्बी। मीये।'
—पेरुमाळ तिरुमोली

खंडिता-भाव कुलशेखराळ्वार के एक पद में देखिए। एक गोपी कृष्ण से कहती है— तुमने मुझे कुञ्ज में आने को कहा था। जब मैं वहाँ आयी तो मैंने देखा कि तुम किसी दूसरी के प्रेम-पाश में आबद्ध थे। मुझे देखकर तुम घर-घराने लगे। जब तुम अगली बार मेरे पास आओगे तब मैं तुम्हारी 'बेवफाई' का 'उचित बदला' दूँगी।"[1]

हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी मान अवस्था का सुन्दर चित्रण किया है। खंडिता-गोपियों की मनोदशा की अभिव्यक्ति हिन्दी कवियों ने पर्याप्त सूक्ष्मता से की है।

एक गोपी शाम से ही श्याम के लिए अतिशय प्रतीक्षाकुल है और सारी रात बैसी विह्वलता से बिता देती है। उसकी विह्वलता स्वाभाविक है क्योंकि कृष्ण उसे स्वयं वचन दे गये हैं। जब कृष्ण सवेरे रति चिह्न लिये पधारते हैं तो वह और कुछ नहीं कर दर्पण भर देख लेने को कहती है। जब कृष्ण संकोच के मारे उधर नहीं देखते तो वह गोपी सुन्दर शब्दों में व्यंग्य करती है—

> क्यों मोहन दर्पन नहिं देखत।
> क्यों परसो पग-नखनि करोवत क्यों हम तन नहिं पेखत ॥
> क्यों ठाढ़े बैठत क्यों नाहीं कहा परी हम चूक।
> पीताम्बर नहिं कहाँ बैठिये रहे कहाँ हो मूक ॥
> उघरि गयौ उर तै उपरैना नख-छत बिनु गुन माल।
> सूर देखि लटपटी पाग पर, जावक की छवि लाल ॥[2]

तथा

> ऐसी कहाँ रंगीले लाल।
> जावक सौं नहैं पाग रंगाई रंगरेजिनी मिली कोउ बाल।
> अधर रंग कपोलनि दीन्हौ अधर अधर भए स्याम रसाल।
> माला कहाँ मिली बिनु गुन की उर-छत देखि भई बेहाल ॥
> सूर स्याम छवि सबै बिराजी यहै देखि मोहन जंजाल ॥[3]

इस प्रकार हम देखते हैं कि हिन्दी के कृष्ण भक्त कवियों ने प्रेम की संयोगा वस्था के विविध प्रसंगों में विविध मनोदशाओं और भाव-स्थितियों की अभिव्यक्ति

---

१ 'एर्प बरक बेमरुरुरितिरुदु इन मवर मुलैमेमिन पवार मीळल
मरिय पवर्दे पुणरप्पुरुदु मदुम्नै वन्दु उळरा वैदियत्ताय
पीप्पिरवाईदै कैयिल तोळी पोय्यक्कम काट्टी नी पोविपेलुम
इप्पम एन कयवरत् इ कोव माळ वरदियैल एन चिनम तीर्वन नाने।"
—पेरुमाळ तिरुमोळी ६ ८
२ सूरसागर (सभा) पद सं० ३१०२ पृ० १ ८९
३ वही ( „ ), पद सं० ३१०३ पृ० १०८९

अत्यन्त कुशलता से की है। आळवार-साहित्य में प्रेम की संयोगावस्था के प्रसंगों का विस्तार बहुत कम है। पर जो कुछ भी चित्र मिलते हैं, वे संयोग की परिस्थितियों में पात्रों की मनोदशाओं को चित्रित करने में सफल हुए हैं।

विप्रलम्भ

संयोग की अपेक्षा वियोग शृङ्गार को साहित्यिकों ने अधिक उच्च स्थान दिया है। क्योंकि जहाँ संयोग में प्रिय-सान्निध्य से प्राप्त सुख हृदय की अनेक सात्विक वृत्तियों को तिरोहित किये रहता है, वहाँ वियोग उन्हें उत्सुक कर भावों के प्रसार के लिये समस्त विश्व का क्षेत्र खोल देता है। संयोग में प्रेमी-युगल एकान्त चाहते हैं, उन्हें अन्य की सहानुभूति की आवश्यकता नहीं रहती पर वियोग में उनकी आत्मा का प्रसार हो जाता है और वे प्राणिमात्र के साथ ही नहीं जड़ पदार्थों के साथ भी तादात्म्य स्थापित करते हैं। वियोगी व्यक्ति अपनी स्थिति को भूलकर उस सामान्य भाव-भूमि पर आ जाता है जहाँ से उसकी दृष्टि प्रत्येक छोटी-मोटी वस्तु की सत्ता पर जाती है। उसके हृदय की अनुभूति तेरस का साधन न मिलने के कारण घनीभूत और तीव्र होती चली जाती है। समस्त संसार में उसे उसका प्रिय ही दीख पड़ता है, इसी कारण से सहृदय कवियों ने संयोग की अपेक्षा वियोग को ही अधिक पसन्द किया है।[1]

आळ्वार भक्तों के काव्य में प्रेम के वियोग-पक्ष का ही अत्यधिक विस्तार है। आलोच्य हिन्दी-कृष्ण-काव्य में भी संयोग शृङ्गार के समान ही वियोग का व्यापक वर्णन मिलता है।

कृष्ण के वियोग में गोपियों की दशा दयनीय हो गई है। ब्रज में सब कुछ पहले की ही चीजें हैं फिर भी वह गोपिया के लिए पहले का ब्रज नहीं लगता। जब ब्रजपति ही नहीं तो ब्रज बालाओं का ब्रज भी सूना है। उन बेचारियों के औसान ही नहीं बनते। सूर का एक पद देखिए—

बिचारत ही लागे दिन जान।
तुम बिनु नंद-सुवन इहिं गोकुल निसि भई कल्प समान॥
मुरली शब्द, बन धुनि की गुंजनि सुनियत नाहीं कान।
चलत न रथ पहि रहौ स्याम की अब लागी पछितान॥
है कोउ जाइ कहै माधौ सौं, धीरज धरहिं न प्रान।
सूरदास प्रभु तुम्हरे दरस बिनु, कुरत नहीं औसान॥[2]

गोपियाँ अपना सर्वस्व कृष्ण पर वार बैठी थीं। उनके वियोग में उनका तन मन यौवन—सब विषधर की फुङ्कार से समाप्त है। कालिदास के प्रियेषु सौभाग्यफला

---

१ सूर और उनका साहित्य—डा० हरवंशलाल शर्मा पृ० ११९
२ सूरसागर (सभा) पद सं० ३८११ पृ० १३२४

वियोगिनी गोपियों को यमुना नदी भी कृष्ण के वियोग-ज्वर से काली पड़ी हुई दीख पड़ती है।

> देखियति कालिंदी अति कारी।
> अहो पथिक कहियौ उन हरि सौं भई बिरह जुर जारी॥
> गिरि-प्रजंक तें गिरति धरनि धंसि तरंग तरफ तन भारी।
> तट बारू उपचार चूर, जल-पूर प्रस्वेद पनारी॥
> निसि दिन चकई पिय जु रटति है, भई मानों अनुहारी।
> सूरदास प्रभु जो जमुना गति सो गति भई हमारी॥[१]

संयोग की अवस्था में जिन प्राकृतिक परिस्थितियों में नायिका ने सुख लूटा था अब प्रिय के वियोग में वे उसकी विरह-वेदना की उद्दीपक बन रही हैं। दिन रात ऋतुएँ, मोर पपीहा, शीतल समीरण, कुंज और चाँदनी—ये सब उसको दुखदायी प्रतीत होते हैं। तिरुमंगै आळ्वार की विरहिणी नायिका के लिए सुगन्धित चन्दन भी अब अग्नि के समान जलाने वाला हो गया है। शीतल चाँदनी भी नायिका पर आग बरसाती है। सुन्दर गहने भी उसके शरीर पर आघात कर देते हैं। मन्द मारुत भी आग की ज्वाला से भी भयानक मालूम पड़ता है।

परमानन्ददास की गोपी को भी वही अनुभव हो रहा है—

> माई री चन्द लग्यो दुख दैन।
> कहाँ वो देस कहाँ वह मोहन कहाँ सुख की रैन॥
> तारे गिनत भई री सब निसि नेंक न लागे नैन।
> 'परमानन्द प्रभु' पिय बिछुरे ते पल न परत चित-चैन॥[३]

सूर की गोपी कहती है—

> सरद समै हु स्याम न आए।
> को जानै काहे तें सजनी किहिं बैरिनि बिरमाए।"[४]

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ३८०६

२ वाशमुम पूवुम वल्लन कुळम्बुम।
तटमुलैक्कु अणियिलुम तळलाम।
पोमल वेर्तिरुक्क करिय चुळमेलिगुम।
दैव्युम तीमैकोडियताम।"
तथा—

—पेरिय तिरुमोळि ८-७-३ व ४

तेवस वस्तु ती कीमुम एम बेइकेल?
सिखा बेकरिर चीतम एम बेइकेल?
ईर वाई ताम ईयम एम्मैये।

—वही, ११ १ १ व २

३ परमानन्दसागर (सं० डा० गो० ना० गुप्त) पद सं० २३७ पृ० १८२

४ सूरसागर (सभा) पद सं० ३९११

या बिनु होत कहा हौं सूनो ।
लै किन प्रगट कियौ प्राची दिसि, बिरहिन कौ दुख दूनौ ॥
चितै चंद तन सुरति स्याम की बिकल भई ब्रजबाल ॥[1]

वियोग में नायिका को एक एक क्षण एक-एक युग के समान लगता है । सारी दुनिया सो रही है परन्तु विरहिणी को नींद नहीं ? नम्माळ्वार की विरहिणी नायिका कहती है—"सारा जगत् निद्रा में मग्न है । चारों ओर अन्धकार ही अन्धकार है । केवल मैं ही जाग रही हूँ । क्या समुद्र का सारा जल रात की लम्बी रेखा बनता जा रहा है ? एक-एक क्षण एक-एक युग बन रहा है । क्या भोर नहीं होगा ?"[2]

विरहिणी मीरा की भी यही दशा है—

सइयाँ तुम बिनि नींद न आवै हो ।
पलक मोहि जुग से बीतें छिनि-छिनि बिरह जरावै हो ।
निसि दिन पंथ निहारत पिवरो पलक न पल भर लागी ॥
पीव पीव म्हाँ रटाँ रैन-दिन लोक-लाज कुल त्यागी ॥
बिरह भवंगम डस्यो कलेजा याँ लहर हलाहल जागी ।
मीरा व्याकुल अति अकुलाणी स्याम उमंगा लागी ॥[3]

वियोग में नायिका की इच्छा होती है कि उसकी वेदना का अनुभव सारी प्रकृति करे । मधुबन यदि हरा है तो उसे सहानुभूति के लिए असमर्थ हृदय वाला समझकर विरहिणी उसे धिक्कारती है ।

सूर की गोपियाँ कहती हैं—

मधुबन तुम क्यौं रहत हरे ?
बिरह बियोग स्याम सुन्दर के ठाढ़े क्यौं न जरे ॥
मोहन बेनु बजावत तुम तर, साखा टेकि खरे ।
मोहे थावर अरु जड़ जंगम मुनि जन ध्यान टरे ॥
वह चितवनि तू मन न धरत है, फिरि फिरि पुहुप धरे ।
सूरदास प्रभु बिरह दवानल नख सिख लौं न जरे ॥[4]

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० १६७१

२ "ऊरेल्लाम् तुञ्जि उलगेल्लाम् नळ्ळिरुळाय्
नीरेल्लाम् तेरि ओर् नीळिरवाय् नीण्डताल्
पार् ? एन्ने । बल्विनैयेन् पावि काप्पार् इनिये ।' —तिरुवाय् मोऴि ५.४.१
तथा—
"पल पल ऊऴियवायिनुम् याम् ओर् माऴिरे" —तिरुविरुत्तम् १६

३ मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० ८१ पृ० ११२ नवाँ संस्करण ।

४ सूरसागर (सभा) पद सं० ३८२८ पृ० १३२१

सूर की गोपियों की भाँति आण्डाळ भी कहती है—

"हे कार्कोटम पुष्प (पुष्प विशेष) ! तुम खिल-खिलकर मुझे क्यों सताते हो ? हे मुल्लै सखी ! (पुष्प विशेष) तुम मुझे देख-देखकर मेरा परिहास क्यों कर रही हो ? गायन में रत कोकिल ! मीठी तान में गा-गाकर मेरी वेदना को क्यों जगाती हो ?"[१]

विरहिणी नायिका मेघ भ्रमर कोकिल हंस—सभी से प्रियतम के पास उसके सन्देश को ले जाने की प्रार्थना करती है। नम्माळ्वार की विरहिणी नायिका हंसों से प्रार्थना करती है कि वह उसके प्रियतम के पास जाकर उसकी विरह-वेदना का वर्णन कर आए।[२] आंडाळ मेघ से प्रियतम के पास सन्देश ले जाने की प्रार्थना करती है।[३] सूर की गोपी कोकिल से प्रार्थना करती है कि वह किसी भी प्रकार उसके प्रियतम को ब्रज में लाए।

'कोकिल हरि को बोल सुनाउ।
मधुबन तें उपटारि स्याम कहिं ब्रज लौं ले आउ॥'[४]

आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवियों के विरह वर्णन की पूर्णता देखकर ही बनती है। विरह की जितनी अन्तर्दशाएँ हो सकती हैं, जितने ढंग से उन दशाओं का साहित्य में सामान्य रूप से वर्णन हो सकता है, वे सब उनके काव्य में भीतर मौजूद हैं। विरह के वर्णन में आळ्वार हिन्दी के सूर आदि के समकक्ष हैं।

१ कार्कोटम पुक्काळ। काकवम कम्मन एन मैल उर्म्मै
पोर्कोलम मेहु पोरविहुत्तवन पेरुम्म'
× × ×
"मुल्ल पिराट्टी! नी उन मुरुवल कोण्डु एन्नै
अल्लल विळैविपेल आळि नकाय।"
× × ×
'पाडुम कुयिल काळ! ईदु एन पादल?"
× × ×
—नाच्चियार तिरुमोळी १० १ ४ व ५

२ मनम वेल्लीरम अन्नाम वेल्लीरम सोळ तिरुमेन
एम्मैयिनार कन्दाल एमै चोल्लो प्रथरिहै नीर
एमम वेल्लीरो ? ईदुवो तक वेनु इर्रैमिन्नाळे।"
—तिरुविरुत्तम १०

३ मिमार स छ् फ़िन्ट्र मेघंकाळ! अकवत्
सन्नाक तिरुमाँ तोन्दिय वीर मावतु
एन्नानतिल वोर्ने विरम्पि माळलोवम
पोन्नावम्मुसुवतु एन पुरिवुईमे चेप्पुमिने"
—नाच्चियार तिरुमोळी ८ १

४ सूरसागर (सभा) पद सं० ३९५८ पृ १११२

आचार्यों ने वियोग के अन्तर्गत एकादश अवस्थाओं का वर्णन किया है—(१) अभिलाषा (२) चिन्ता (३) स्मरण (४) गुण कथन (५) उद्वेग (६) प्रलाप (७) उन्माद (८) व्याधि (९) जड़ता (१०) मूर्छा और (११) मरण। यहाँ आळ्वारों के तथा आचा— हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में सूर, परमानन्द तथा मीरा के काव्यों में से विरह की उन ग्यारह अवस्थाओं के उदाहरण दिये जाते हैं—

### १—अभिलाषा

विरह में अभिलाषा सभी अवशिष्ट दशाओं की जननी है। प्रिय-दर्शन की अभिलाषा ही विरहिणी की सबसे बड़ी मनोकामना है। आण्डाळ के एक पद का भाव इस प्रकार है—

'मद भरा मेरा यौवन ही माधव के लिए अर्पित है। मैं उन्हीं की सेवा करना चाहती हूँ। मैं तो उनकी दासी हूँ। भले ही मेरे स्वामी मुझे स्वीकार न करना चाहते हों मेरी कामना इतनी है कि वे मेरे सामने आकर कह दें कि मैं तुम्हें स्वीकार नहीं कर सकता। मुझे केवल उनके दर्शन-सुख की अभिलाषा है।[1]

सूरदास

"ऐसे समय जो हरि जू आवहिं।
निरखि निरखि वह रूप मनोहर, नैन बहुत सुख पावहिं॥
कबहुँक संग जु हिलिमिलि खेलहिं कबहुँक कुंज बुलावहिं।
बिछुरे प्रान रहत नहिं घट में सो पुनि आनि जिवावहिं॥
सबके बसत जानि सूरज-प्रभु सब पहिले उठि आवहिं॥[2]

मीरा

जणम्यां जीवणा थोड़ा कूणे ल्यां भवभार।
माता पिता जय जन्म दियां री, करम दियां करतार।
कायां करयां जीवण जावां काई करयां उपकार।
साधो संगत हरिगुण गास्या और णा म्हारी सार।
मीरा रे प्रभु गिरधर नागर, थें बल उतरयां पार॥[3]

### २—चिन्ता

सदैव प्रिय-मिलन की लालसा और उसी का चिन्तन 'चिन्ता' है। यह अभिलाषा का उत्कृष्ट रूप है। नायिका यह चिन्ता करती है कि अगर प्रियतम नहीं आए तो उसकी क्या दशा होगी।

---

१ वेम्मंपुरैय तिरुमार्विरा चेत्तीमिनुम पोव भाण्डु
मेइम्मै वोल्लीमुडम लात्को विड ताम तवमेल मिक नम्बु
—नाच्चियार तिरुमोळी

२ सूर सागर (सभा) पद सं० ४० २ पृ० १४०५

३ मीरा की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० १९७ नवाँ संस्करण

मम्मासवार को विरहिणी नायिका कहती है—"सारा जगत् निद्रा में मग्न है। सर्वत्र अन्धकार ही अन्धकार है। मैं अकेली जाग रही हूँ। रात बढ़ती जा रही है। अगर मेरे प्रियतम नहीं आयेंगे तो मुझे कौन सांत्वना दे सकेगा ? मेरी क्या दशा होगी ?' १

सूरदास

ऊधौ अँखियाँ अति अनुरागी।
इकटक मग जोवति अरु रोवति भूलेहुँ पलक न लागी॥
बिनु पावस करि राखी देखत ही विद्यमान।
अब जो कहा कियौ चाहत हौ छाँड़ौ निरगुन ज्ञान॥२

रमानन्ददास

रैनि पपीहा बोल्यौ री माई
नींद गई चिन्ता चित बाढ़ी सुरति स्याम की आई।
सावन मास देखि बरषा रितु हौं उठि आंगन आई।
गरजत गगन दामिनी चमकत तामें जीउ डराई।
बिरहिन बिकल दास परमानन्द धरनि परी मुरझाई।३

३—स्मरण

अभिलाषा और चिन्ता से आगे बढ़ी हुई विरह की दशा स्मरण की है। इसमें प्रत्येक समय प्रिय की याद सताती रहती है।

तिरुमंगै आळ्वार की विरहिणी 'केवल प्रियतम के नाम को ही रटती रहती है। सदा आँखों के सामने भावने वाले प्रियतम के रूप का स्मरण कर उसका हृदय पिघल जाता है। उसके मीन-नयन कभी बन्द नहीं होते। वह कहती रहती है कि प्रियतम के नयन कमल-वन जैसे हैं, हाथ भी विकसित पङ्कज हैं। बदन मीरा मेघ जैसा है।'४

---

१ तिरुप्पल्लाण्डु ४१

२ सूरसागर (सभा) पद सं० ४११४ पृ० १४६२

३ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय पृ० ७२४ से उद्धृत

४ 'पोतिसुम वन वेरमुरी मट्टोवाळ
उडकुम निन तिरुवुरु निर्मणु"

—पेरिय तिरुमोळि २-७-५

तथा—

"अधि केळ सामरेयन कण्णुम
पंकेसुम पंकयम मेनि वानम
अधि केळ मामुरिसुम पोप्पर
मन्नो मोरमरळ्क्किमया।"

—वही

## ६—प्रलाप

प्रलाप की दशा में विरही जन विवश होकर अपने मन की व्यथाओं को कहते हैं, प्रलाप करते हैं।

आण्डाळ मेघों से कहती हैं—"नीलाम्बर में विचरण करने वाले मेघो! मुरली-माधव मुझे छोड़कर गया है। आँसुओं की धारा मेरे स्तनों को प्लावित करती रहती है। क्या मुझ अबला को इस प्रकार सताना उस माधव को गौरव प्रदान करने वाला कार्य है? मैं कामाग्नि में तप्त हो गयी। अब शीतल समीरण भी मेरे ऊपर प्रहार कर रहा है। प्रियतम माधव के वचन का क्या हुआ? अगर यह कलंक प्रियतम पर पड़े कि उसने एक स्त्री-लता को सताकर उसका वध किया है, तो उस भावना को मैं कैसे सहन कर सकूँगी?"[1]

**सूरदास**

> सखि मिलि करौ कछुक उपाउ।
> मार मारन चढ्यौ बिरहिनि निदरि पायौ दाउ।
> हुतासन धुज जात उनयत बह्यौ हरि दिस बाउ॥[2]

**परमानन्ददास**

> क्यौं ब्रज देखन नाहिं आवत।
> मन विनोद भई रजधानी गोकुल नारि भुलावत॥
> सुनियत कथा पुरातन इनकी बहुलोक हैं पावत।
> मधुकर स्याम सकल गुन अवगुन रस सौं रसि बिसरावत॥
> जो पतियाय स्यामघन तन को ओ पर मनहिं चुरावत।
> परमानन्द प्रीति पद अम्बुज हरि अत रस निभावत॥[3]

---

१ "विण्णील मेलाप्पु विरित्तार्पोल् मेगंगाळ्।
तॆण्णीर् पाय वेङ्कडत्तु एन् तिरुमालुम् पोन्दाने?
कण्णीर्गळ् मुलैक्कुवट्टिल् तुळिसोरच् चोर्वेने।
पेण्णीर्मै ईडळिक्कुम् इदु तमक्कु ओर् पेरुमैये।"

—नाच्चियार तिरुमोळी ८ : १

तथा—

कामत्तीयुळ् पुगुन्दु कदुवप्पट्टु इडैक्कङ्गुल्।
एमत्तोर् तॆन्रलुक्कु इङ्गु इलक्काय् नान् इरुप्पेने। —वही ८ : २

"करियेन्द न तालावाल कलदनु ओर पेण्कोडियै।
वदै सेय्दान् एन्नुम् सोल् वैयकत्तार् मदियारे। —वही ८ : ६

२ सूरसागर (सभा) पद सं० २७०१ पृ० ६६२

३ परमानन्दसागर (सं० डा० गो० ना० गुप्त), पद सं० ७६, पृ० ३१

**सूरदास**

> देखी मैं लोचन चुवत अचेत ।
> मनहु कमल ससि त्रास ईस कौं मुक्ता गनि-गनि देत ॥
> कहुँ कंकन कहुँ गिरी मुद्रिका कहुँ ताटंक कहुँ नेत ।
> चेतति नहीं चित्र की पुतरी समुझाई सौ चेत ॥[1]

## ९—व्याधि

शारीरिक क्लेश को 'व्याधि' कहते हैं। विरह के कारण विरही का पीला होना और कृश हो जाना 'व्याधि' है।

**आण्डाळ**

'हे मेघा! तुम जाकर मेरे प्रियतम को बताओ कि मेरे शरीर की दशा मच्छरों द्वारा खाये जाने के बाद शेष रह जाने वाले पिळाम-फल (एक फल विशेष जो सूखकर संकुचित हो जाता है) के समान हो गयी है। मेरी 'नडलै-व्याधि' का भी परिचय दे देना।'[2]

**तिरुमंगै आळ्वार**

तिरुमंगै आळ्वार की विरहिणी नायिका भ्रमर से कहती है— 'हे भ्रमर! तुम जाकर मेरे प्रियतम को मेरी 'पसलै-व्याधि' का परिचय दे आओ।'[3]

**सूरदास**

> चितवत ही मधुबन दिन जात ।
> नैननि नींद परत नहीं सजनी सुनि-सुनि बातनि मन अकुलात ॥
> जब ते भवन देखियत सूने बार-बार हमको ब्रज खात ।
> अनुदिन नैन तपत बरसन कौं हृदय समान देखियत गात ।
> 'सूरदास' स्वामी के बिछुरे, ऐसी भई हमारी बात ॥[4]

## १० मूर्छा

वियोग में मूर्छित होकर गिर पड़ना 'मूर्छावस्था' है।

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ४७१३ पृ० १६११

२ 'मसकोण्डु विळ्ळमॆळ नल तळु मुदिल्ल काळा ।
पलबुष्ट पिळडूनि पोळ उळ वेणियप्पुडुनु एन्न
नर्मकोल्ल नारणर्कु एन नडलै नोय चेप्पुमिने'

—नाच्चियार तिरुमाळि ८ ६

३ "पनिमलर मेल पगु वुरुम्बु अवकाम विरवडे ।
पनिमलरियेन नी वेन्दु एन पसलै नोय उरैयाये ।

—पेरिय तिरुमोळि ३ ६ २

४ सूरसागर (सभा) पद सं० ३८६८, पृ० १३६६

नम्मालवार

नम्माळ्वार की विरहिणी नायिका 'वियोग-व्यथा में विलाप करती हुई रुदन करती है। फिर मूर्छित होकर जमीन पर गिर पड़ती है।'"[1]

सूरदास

> सोचति अति पछताति राधिका मूर्छित धरनि ढही।
> 'सूरदास' प्रभु के बिछुरे तें बिथा न जात सही॥[2]

११—मरण

हमारे कवियों ने विरह की ग्यारहवीं दशा 'मरण' का काव्य-परम्परा के अनुसार केवल उल्लेख मात्र किया उस अवस्था का चित्रण अथवा वर्णन नहीं किया।

आण्डाल

"हे मेघो! मेरे प्रियतम से तुम कह आओ कि प्रतीक्षा करते-करते मैं मर भी जाऊँगी।"[3]

सूरदास

> प्रान हमारे घात होत हैं, तुम्हारे भायें हाँसी।
> या जीवन तें मरन भलो है करवत लै है कासी॥
> पूरब प्रीति सँभारि हमारी, तुमकौं कहन पठायी।
> हम तौ जारि बारि भस्म भई तुम, आनि मसान जगायौ॥
> कै हरि हमकौं आनि मिलावहु कै लै चलिये साथे।
> सूर स्याम बिनु प्रान तजति हैं दोष तुम्हारे माथे॥[4]

उपर्युक्त एकादश अवस्थाओं के अतिरिक्त दोनों भाषाओं के हमारे आलोच्य कवियों ने विरह की और भी अनेक दशाओं का वर्णन किया है। (विस्तार भय से उन्हें यहाँ नहीं देते।)

---

१ "मतुम तोळ्म वाडियमनैयेन्नुमिकु म
ऽळ्ळुमु मैय मोक्की इनैयिलादिवन्नुम
पैयवे मोय्नुकिन एन्नुम् ।"
—तिरुवायमोळी ७-२-८

२ भ्रमरगीत सार—सं० रामचन्द्र शुक्ल पृ० ६४

३ "कोळिमण्डम वर्ळ तिली उरवनतोळु इनैयेन्नाम
एळिमैयाल इन्नु एन्नै कॊळ्ळियोलवाल
वळियत्त मेघंगळ। आवि "कातिरुप्पेने।"
—नाच्चियार तिरुमोळी ८ १

४. सूरसागर (सभा), पद सं० ४२२५ पृ० १७७२

## भ्रमर गीत

हिन्दी के सूर आदि कृष्ण-भक्त-कवियों ने 'भ्रमर-गीत' नाम से एक विशिष्ट विरह-काव्य' की रचना की है। भ्रमर-गीत शीर्षक वाले इस काव्य में वे पद संगृहीत हैं जिनमें गोपियाँ भृङ्ग को लक्ष्य करके अपने मन की विरह-वेदना व्यक्त करती हैं। इस प्रकार की भ्रमर-गीत परम्परा तमिळ में नहीं है। आळ्वार-साहित्य में विरहिणी नायिका (गोपी) के भ्रमर द्वारा नायक के पास सन्देश भेजने के प्रसंग का तो वर्णन है पर वह भी बहुत संक्षेप में है। उसमें उद्धव के ब्रज में आने का उल्लेख नहीं है और गोपियों के उपालम्भ का भी विस्तार से निर्वाह नहीं हुआ है। अतः वह हिन्दी के भ्रमर-गीत की कोटि का नहीं है। भ्रमर-गीत' काव्य हिन्दी कृष्ण-काव्य की एक बड़ी विशेषता कही जा सकती है। भ्रमर-गीत प्रसंग को सर्वप्रथम विकसित एवं विस्तृत रूप से साहित्य में लाने का श्रेय सूरदास जी का है।[1]

वैसे तो सूरदास जी ने तीन भ्रमर-गीत' लिखे हैं। नन्ददास का भी एक 'भवर-गीत' है जो सूर के भ्रमर-गीत के अनुकरण पर लिखित है। इन दोनों के बाद तो 'भ्रमर-गीत' काव्य की एक लम्बी परम्परा हिन्दी में चल पड़ी। सूरदास जी के तीन भ्रमर-गीतों में से एक ही अधिक विस्तृत रूप में है और उसी को 'भ्रमर-गीत' काव्य के क्षेत्र में सर्वाधिक महत्व प्राप्त है। सूर के इस भ्रमर-गीत के अन्तर्गत सूर की प्रतिभा और कवित्व कला के विकास के लिए पर्याप्त स्थान है। उद्धव के ब्रज में आने पर गोपियाँ उपालम्भ भरे शब्दों में अपनी विरह-व्यथा को उद्धव से कहती हैं एक भौंरे को सम्बोधित कर पर लक्ष्य तो उद्धव को सुनाने का ही है। विप्रलम्भ शृंगार के अन्तर्गत लिखित इस भ्रमर-गीत में गोपियों का उक्ति-वैचित्र्य व्यंग और वाग्वैदग्ध्य दर्शनीय है। इस भ्रमर-गीत के प्रणयन में सूर के दो उद्देश्य हैं (१) ज्ञान से भक्ति को श्रेष्ठतर सिद्ध करना और (२) सगुण भगवान् की उपासना की महत्ता दिखलाना।

सूर की गोपियाँ उद्धव के निर्गुण ब्रह्म के उपदेश को सुनकर दुःखी होती हैं और अपनी कोई आस्था नहीं दिखलातीं क्योंकि वे तो अनन्य भाव से सगुण कृष्ण की उपासिका हैं। तभी तो वे कहती हैं —

> तौ हम मानें बात तिहारी।
> अपनो ब्रह्म दिखावौ ऊधौ मुकुट पिताम्बर धारी॥

उनके लिए तो निर्गुण ब्रह्म की उपासना असम्भव और व्यर्थ है। ऐसे अनेक गोपियों के वचन सूर के भ्रमर-गीत में भरे पड़े हैं जहाँ वे निर्गुण के प्रति अपनी असमर्थता प्रकट करती हैं। जैसे—

---

१ हिन्दी में भ्रमर-गीत काव्य और उसकी परम्परा—डा० स्नेहलता श्रीवास्तव पृ० १९।

१—"सूरदास या निर्गुन सिन्धुहि कौन सकै अवगाहि।"
२— 'कौन काज या निर्गुन सों चिरजीवहु कान्ह हमारे।"
३—"निर्गुन कौन देस को बासी।"

सूर का 'भ्रमर-गीत' प्रसंग-विशेष की विशेषता के साथ-साथ अपनी निजी अन्य विशेषताएँ भी रखता है जिनके कारण वह हिन्दी साहित्य में विशेष महत्व रखता है। आलोच्य कवियों में सूर और नन्ददास के भ्रमर-गीत-काव्यों में कृष्ण-वियोग से व्यथित गोपियों के नाना भावों मनोवृत्तियों प्रेम विह्वलता विरह आदि के अनेक सुन्दर और अपूर्व चित्र मिलते हैं। विरह की एकादश दशाओं के ही नहीं बल्कि अन्य अनेक भाव-स्थितियों के भी सजीव चित्रण मिलते हैं। सूर के 'भ्रमर गीत' से दो-तीन उदाहरण यहाँ पर्याप्त हैं। यथा—

१—मधुकर ये नैना पै हारे।
निरखि निरखि मग कमल नैन को प्रेम मगन भए भारे॥
ता दिन तें नींदौ पुनि नासी चौंकि परत अधिकारे।
सुपन तुरी जागत पुनि वेई बसत जु हृदय हमारे॥[1]

२—निसि दिन बरसत नैन हमारे।
सदा रहति बरषा रितु हम पर जब तें स्याम सिधारे॥
दृग अंजन न रहत निसि बासर कर कपोल भए कारे।
कंचुकि-पट सूखत नहिं कबहूँ, उर बिच बहत पनारे॥
आँसू-सलिल सबै भइ काया पल न जात रिस टारे।
'सूरदास' प्रभु यहै परेखो गोकुल काहे बिसारे॥[2]

३—बिनु गोपाल बैरिनि भईं कुंजैं।
तब ये लता लगति तन सीतल, अब भईं विषम ज्वाल की पुंजैं।
वृथा बहति जमुना खग बोलत वृथा कमल-फूलनि अलि-गुंजैं।
पवन पानि घनसार सजीवन दधि-सुत किरनि भानु भई भुंजैं।
यह ऊधो कहियो माधो सों मदन मारि कीन्हीं हम लुंजैं॥
'सूरदास' प्रभु तुम्हरे दरस को मग-जोवत अँखियाँ भईं छुंजैं॥[3]

विरह-वर्णन की व्यापकता के अतिरिक्त सूर के 'भ्रमर-गीत' में गोपियों की सरसता और तन्मयता के साथ-साथ उनकी वाक्-पटुता मति-वैचित्र्य और वाग्वैदग्ध्य भी काव्य की दृष्टि से अति उत्तम है।

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ४१६७ पृ १४६३
२ वही ( „ ) पद सं० ३८३४ पृ १३६१
३ वही ( ) पद सं० ४६८६ पृ १६१२

कर सकते क्योंकि उनका हाथ दधि भाजन में था। अब क्या किया जाय? उन्होंने फौरन ही बात बनाई—

मैं जान्यौ यह मेरौ घर है, ता धोखे मैं आयौ।
देखत हौं गोरस मैं चींटी काढ़न कौं कर नायौ।[1]

उनकी बात पर विश्वास हो या न हो पर चतुरता-पूर्ण उत्तर सुनने वाले के अधरों पर हास्य थिरक ही उठेगा। एक और उदाहरण लीजिए—

मैया मैं नहिं माखन खायौ।
ख्याल परैं ये सखा सबै मिलि मेरैं मुख लपटायौ।
देखि तुही सींके पर भाजन ऊँचै धरि लटकायौ।
हौं जु कहत नान्हें कर अपनैं मैं कैसैं करि पायौ।
मुख दधि पोंछि बुद्धि इक कीन्हीं दोना पीठि दुरायौ॥
डारि साँटि मुसुकाइ जसोदा स्यामहिं कण्ठ लगायौ॥[2]

इस पद में हास्य रस की कोटि तक पहुँच जाता है। मुख से चिपटा हुआ दही पोंछना पीठ पीछे दोने को छिपाना तथा छोटे हाथों की दुहाई देना—उद्दीपन विभाव की सामग्री है। स्थायी भाव हास्य है जो पद में वर्णित सम्पूर्ण परिस्थिति के सामने आते ही खिल उठता है।

करुण

पेरियाळ्वार बुढ़ापे का वर्णन कर यह उपदेश देते हैं कि कई प्रकार के कष्टों को देने वाले बुढ़ापे के आने के पहले ही मनुष्य को भगवान् की शरण में जाना चाहिए। बुढ़ापे में होने वाले जिन कष्टों का वर्णन आळ्वार करते हैं उसमें करुण रस का संचार है। 'बुढ़ापा आता है। शक्ति क्षीण हो जाती है। साँस ऊपर की ओर जाती है। शरीर पर मक्खियाँ रह-रहकर बैठना दे रही हैं। पैर काँपते हैं। मुँह में लिया गया भात भी पेट में नहीं जाकर बाहर निकल जाता है। आँखों से पानी निकल आता है। कुत्ते पास आकर सूँघते रहते हैं। (ऐसी दशा में भी) रिश्तेदार आकर छिपाकर रखे हुए धन का पता पूछ-पूछकर तंग करते हैं। अब जाकर वह भगवान् को पुकारता है।'[3] इस वर्णन में शोक और दुःख स्थायी भाव है।

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ८९७ पृ० ३५४
२ वही (सभा) पद सं० ९९२ पृ० ३७१
३ चीयिनाम वैरिसेरिय नुन मेल वेट्टैरियुळ्ळिमियिसय्यु एंडुम।
ईरिनाम परिपुष्टु मर्मती पुसम वाय वैम्बु वेरंतम पुमम
मेय्ळ्ळत सोर वापुविक्ळ्ळु मेल मिरट्टिमे उरसे वांकी।
काम्बु कैंबुम विदिर विदिस्त्. परी कन्नुरुरकमायवन मुमम ९

नायिका के विरह-वर्णन में भी करुण मनोभाव के कई सुन्दर चित्र हैं। नाम्माळ कहती हैं— "वियोग में हड्डियाँ पिघल गयी हैं। शरीर क्षीण हो गया है। दुःख-सागर में माधव रूपी नाव के बिना मैं डूब रही हूँ। अधरों की वह मधुर मुस्कान भी ओझल हो गयी है। शीतल हवा और चाँदनी भी अब सताती है।"[1] यह करुण चित्र विप्रलंभ-शृङ्गार के अन्तर्गत आता है।

हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के अनेक पदों में करुण रस की व्यंजना हुई है। सूर के दावानल-वर्णन में करुण रस का चित्र अंकित हुआ है —

"अब कै राखि लेहु गोपाल।
दसहूँ दिसा दुसह दावागिनि, उपजी है इहिं काल॥
पटकत बाँस काँस कुस चटकत, लटकत ताल तमाल।
उचटत अति अंगार फुटत फर झपटत लपट कराल॥
धूम धूँधि बाढ़ी धर अंबर, चमकत बिच-बिच ज्वाल।
हरिन बराह, मोर चातक पिक जरत जीव बेहाल॥[2]

नरोत्तम दास के निम्नलिखित पद में सुदामा की दयनीय दशा का वर्णन है। इस पद में यद्यपि करुण रस का पूर्ण परिपाक नहीं होता तो भी करुण भाव का सुन्दर चित्र अंकित हुआ है —

सीस पगा न झगा तन में प्रभु! जाने को आहि बसै केहि ग्रामा।
धोती फटी सी लटी दुपटी अरु पाँय उपानहु को नहिं सामा।
द्वार खरो द्विज दुर्बल एक रह्यो चकि सो बसुधा अभिरामा।
पूछत दीन दयाल को धाम बतावत आपनो नाम सुदामा॥[3]

## वीर रस

कृष्ण काव्य में वीर रस के भी कुछ प्रसंग हैं। जहाँ कृष्ण को राक्षसों और मल्लों के साथ लड़ते हुए चित्रित किया गया है वहाँ वीर रस का संचार हुआ है। आळ्वार-साहित्य में वीर-रस प्रधान प्रसंग बहुत कम हैं। फिर भी एकाध स्थलों में कृष्ण की वीरता का वर्णन सुनते समय वीर रस की व्यंजना होती है।

गोवर्धन गिरि-धारण प्रसंग के पेरियाळ्वार के एक पद में कृष्ण की अपार वीरता का वर्णन है—"बड़े-बड़े बादल पत्थर बरसाने लगे मानों रण-क्षेत्र में घटों की

कोर्विनाम पोरुळ वेत्तप्टाडित चीळ्न्दु ओकमेन गुड्. मिरण्डु।
मार्विल वाजुन वाइ तिरळावे वन्त कासमर्वेषल धुमम"
—पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ ५ २ से ५

---

१ नाच्चियार तिरुमोळी ५ ४ ६ व १०
२ सूरसागर (सभा) पद सं १२१७ पृ० ४७८
३ सुदामा चरित—सं० ललिताप्रसाद सुकुल १७

वर्षा हो रही हो। कृष्ण ने गोवर्धन गिरि को छाता की तरह उठाया और उस गोवर्धन गिरि-रूपी छाता से पत्थर वर्षा रूपी शरों को रोका।'[1]

हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवियों में सूर और परमानन्ददास के कुछ पदों में वीर रस का अच्छा परिपाक हुआ है। सूर का निम्नांकित पद देखिए :—

आज जो हरिहिं न सस्त्र गहाऊँ।
तौ लाजौं गंगा जननी कौं सान्तनु-सुत न कहाऊँ।
स्यन्दन खंडि महारथि खंडौं कपिध्वज सहित गिराऊँ।
पांडव-दल-सम्मुख ह्वै धाऊँ सरिता रुधिर बहाऊँ।
इती न करौं सपथ तौ हरि की, छत्रिय-गतिहिं न पाऊँ।
सूरदास रन-भूमि विजय-बिनु जियत न पीठ दिखाऊँ॥[2]

(इस पद में भीष्म 'नायक' (आश्रय) कृष्ण 'प्रतिनायक (आलंबन) कृष्ण की शस्त्र ग्रहण न करने की प्रतिज्ञा 'उद्दीपन' और उसकी स्मृति 'संचारी' तथा स्यन्दन और महारथों को खण्डित करने खून की नदी बहाने आदि की प्रतिज्ञा अनुभाव' है।)

परमानन्ददास का निम्न पद देखिए —

नन्द ! गोवर्धन पूजौ जाय।
आवौ गोप गुवाल गोपिका पूजौ सकल को राय॥
जाकौं बलि-बलि करिहिं बनावत कहा सक सौं काज।
गिरि के बल बैठे अपने घर कोटि इन्द्र पर गाज॥
मेरो कह्यौ मान अब लीजै भर-भर सकटन साज।
'परमानन्द' नाम के सर्पत पूजा करत जित नाज॥[3]

## रौद्र-रस

रौद्र रस के चित्र आळवार-साहित्य में बहुत ढूँढने पर भी नहीं मिलते। हिन्दी कृष्ण-काव्य में रौद्र रस के भी चित्र मिलते हैं। ब्रजवासियों द्वारा कृष्ण के कहने पर इन्द्र की पूजा त्याग कर गोवर्धन पर्वत का पूजन होने पर इन्द्र का कोप 'रौद्र रस' की कोटि तक पहुँच गया है।

---

1 'ललमामुथ्पिल पल कणप्पोल्लमु
वरमारी एङुम पोळिन्दु पुनलिट्टु
मनिवानुरवेळ्ळम कोप्पवन पोल
मारन्मन प्रुन पुळम कात्त मले"

—पेरियाळ्वार तिरुमोळी १-५-८

2 सूरसागर (सभा) पद स० ९७० पृ० ८७

3 परमानन्द सागर (सं० डा० गो० ना० शुक्ल) पद सं० २०७, पृ० ६१

प्रथमहिं देउँ गिरिहिं बहाइ।
ब्रज-वासनि करौं चुरकुट, देउँ धरनि मिलाइ॥
मेरी इन महिमा न जानी, प्रगट देउँ दिखाइ।
बरसि जल ब्रज धोइ डारौं लोग देउँ बहाइ॥
खात-खेलत रहे नीकैं करी उपाधि बनाइ।
बरस दिन मोंहिं देत पूजा दई सोउ मिटाइ॥
रिस सहित सुरराज लीन्हे प्रलय मेघ बुलाइ।
सूर सुरपति कहत पुनि-पुनि परौ ब्रज पर जाइ॥[1]

( इस पद में क्रोध स्थायीभाव है इन्द्र आश्रय ब्रजवासी आलम्बन पूजा को मिटा देना उद्दीपन विभाव पर्वत को धूल में मिलाना मेघों को बुलाकर ब्रज में बहाने के लिए आदेश देना अनुभाव और खोई हुई पूजा की स्मृति संचारी भाव है। )

परमानन्ददास के निम्नलिखित पद में भी रौद्र रस की व्यंजना हुई है—

काहे कौं मारग में खप खेलत।
नन्दराइ को मातो हाथी आवत असुर सपेलत॥
कहत ग्वाल सब सखा नन्द के मत्त परवत पुच ठेलत।
कंस बल को परिचित करि है छीन भरोसे रेलत॥
नाहिन सुनी पूतना मारी तनावर्त बच कैसी।
'परमानन्द दास' को ठाकुर है गोपाल पैसी॥[2]

## अद्भुत रस

अद्भुत रस के प्रसंग आळ्वार तथा हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के काव्य में कई स्थानों पर हैं। बाल-लीला के अन्तर्गत कृष्ण के माटी-खाने का वर्णन है। एक गोपी ने आकर यशोदा से शिकायत कर दी कि तेरे लड़के ने मिट्टी खाई है। यशोदा ने कृष्ण को मुख खोलकर मिट्टी दिखाने के लिए कहा। कवि पेरियाळ्वार को अवसर मिल गया और उन्होंने कृष्ण मुखव्यादान में समग्र ब्रह्माण्ड को दिखाकर अद्भुत रस की सृष्टि कर दी। पेरियाळ्वार लिखते हैं—यशोदा ने मुँह को खोलकर देखा कि कृष्ण के मुँह के अन्दर सात लोक दीख रहे हैं। समस्त ब्रह्माण्ड दीख रहा है।[3] यशोदा कृष्ण के मुख में अखिल ब्रह्माण्ड को देखकर विस्मय विमुग्ध हो गई। सूर भी लिखते हैं —

---

१ सूरसागर (सभा), पद सं० १४७० पृ ५२९ ५७
२ परमानन्द सागर (सं डा० गो० ना शुक्ल) सं० ५०२ पृ० १७
३ 'ऐय वायॅझिलाऌ.वाकु एंवनामित्र।
वय मैऌन कण्डाऌ सिर्ऌवायुऌे।
—पेरियाळ्वार तिरुमोऴि १ १ ६

अखिल ब्रह्माण्ड खण्ड की महिमा दिखरायो मुख माहीं।
सिन्धु, सुमेरु, नदी, बन पर्वत चकृत भई मन माहीं॥[1]

मुरली के विस्मयावह प्रभाव के चित्रण में भी पेरियाळ्वार और सूरदास ने अद्भुत रस का समावेश किया है। पेरियाळ्वार लिखते हैं— श्याम मुरली बजाने लगे। मुरली की मधुर-ध्वनि सुनकर देवलोक की मेनका उर्वशी तिलोत्तमा आदि अप्सराएँ भी लज्जित होकर अपने नृत्य-गीत छोड़ देवलोक के द्वार पर खड़ी मुरली नाद सुन रही थीं। पक्षीगण अपने घोंसले छोड़कर श्याम के चारों ओर आकर घेरने लगे। पशु-गण भी जमीन पर लेटे-लेटे मुरली नाद को सुनने में रत थे। हिरण के समूह भी घास चरना भूलकर चित्र लिखित से हो गये। फूल पुष्प-वर्षा करने लगे। फूलों में मधु की धारा बह उठी। पेड़ों की डालें नीचे की ओर झुक गयीं मानों कृष्ण की ओर देखकर प्रणाम कर रही हों।"[2]

सूर के नीचे लिखे पद में भी मुरली-ध्वनि को सुनते ही आश्चर्यजनक घटनाओं के घटित होने का उल्लेख किया गया है—

मुरली सुनत अचल चले।
थके चर, जल झरत पाहन विफल वृक्ष फले॥
पय स्रवत गोधननि थन तें प्रेम पुलकित गात।
झुरे द्रुम अंकुरित पल्लव विटप चंचल पात॥
सुनत खग-मृग मौन साध्यो चित्र की अनुहारि।
धरनि उमगि न माति उर में जती जोग बिसारि॥
ग्वाला गृह-गृह सबै सोवत वहै सहज सुभाइ।
सूर-प्रभु रस रास के हित सुखद रैनि बढ़ाइ॥[3]

परमानन्द दास के निम्नलिखित पद में अद्भुत रस का समावेश है —

कसौ माई अचरज उपजे भारी।
पवन लियो उठाय अंक तें सात बरस को बारी॥
सात द्यौस निसि इकटक ही पानी बाम पानि पर धारयो।
अति सुकुमार कुंवर नन्द को बोल ब्रह्मचारी॥

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ८७१ पृ० ३४०

२ "मैनकैयाढ़ु तिलोत्तमै अरम्बै उरुप्पसियरवर वेळ्कि मयंगी
वानकम पडियिल वाय तिरप्पिन्ड्रि आडल पाडलवै मारिनर ताम"
परवैयिन कणंगळ कूडु तुरन्दु वन्दु सूळ्न्दु पडुक्काडु किडप्प
करवैयिन कणंगळ काल परप्पिट्टु कविळ्न्दिरंगी सेवियाट्टु किडप्पे।
—पेरियाळ्वार तिरुमाळी ३-६ ४, ८ ९ व १०

सूरसागर (सभा) पद सं० १९८६ पृ० सं० १२८

बरसे मेघ महा-प्रलय के तिनते घोष उचारयो ।
मोहन ग्वाल गोप सब राखे सुरपति गरब प्रहारयो ॥[1]

भयानक रस

आळ्वार-साहित्य में भयानक रस प्रधान बहुत कम प्रसंग हैं। तिरुमंगै आळ्वार ने 'सिंहवेळ कुन्द्रम्' नामक भयानक वन-प्रदेश का वर्णन करते हुए लिखा है— बांसों के टकराने से पैदा होने वाली आग सारे आकाश को रक्तिम कर देती है, मानों आकाश ही जल रहा हो। सिंह, हाथी आदि जंगली जानवर भयभीत होकर भयंकर आवाज करते हुए इधर-उधर भागते हैं।"[2] तिरुमंगै आळ्वार के इस वर्णन में भयानक रस की व्यंजना हुई है।

सूरदास जी के कुछ पदों में भयानक रस के उदाहरण मिल जाते हैं। मेघों की घनघोर वर्षा से ब्रजवासी भयभीत हो उठे। उस समय का वर्णन करते हुए सूर लिखते हैं:—

मेघ-दल-प्रबल ब्रज लोग देखैं ।
चकित जहँ-तहँ भए, निरखि बादर नए, ग्वाल गोपाल डरि गगन देखैं ॥
ऐरे बादर सजल करत अति महाबल चलत घहरात करि अंधकाला ।
चकित भए नंद सब महर चकित भए, चकित नर-नारि हरि करत ख्याला ॥
घटा घन घोर घहरात अररात दररात थररात ब्रज लोग डरपे ।
तड़ित-आघात तररात उतपात, सुनि नारि-नर सकुचि तन प्रान अरपे ॥
कहा चाहत होन, भई कबहूँ जो न, कबहुँ आँगन भौन बिकल डोलैं ॥[3]

(इस पद में ब्रजवासियों के हृदयों में भयंकर वर्षा के कारण उत्पन्न हुआ भय स्थायी भाव है। अन्धकार फैलना बिजली कड़कना आदि उद्दीपन विभाव के अन्तर्गत है। ब्रजवासियों का व्याकुल होना शंकाकुल होना आदि अनुभाव हैं और इधर-उधर दृष्टि विक्षेप, 'क्या होने वाला है' आदि उक्तियों से चिन्ता आदि का प्रकट करना संचारी भाव है।)

---

१ परमानन्द सागर (म० डा० गो० ना० गुप्त), पद सं० २१८ पृ० ८४

२ "जाहतताळे मेघु ओंगिप्प कनमदर पेरुंदळ्ळ् पोय ।
तेड़त्त तीयाल विसुम्बुचित्तरुम सिंहवेळ कुन्रमे ।"
"वीरिस्स वैयिम मुळंगुळ सिंगु नोलमैरियम उळ्ळै ।
तिरिन्द आनैयुवुट पाय्ंदुम सिंहवेळ कुन्रमे ।"
—पेरिय तिरुमोळि १-७-६ व ८

३ सूरसागर (सभा), पद सं० १५०१ पृ० ५५८

### बीभत्स रस

हिन्दी के कृष्ण-भक्ति-काव्य में बीभत्स-प्रधान पद बहुत कम हैं। आळवारों के काव्य में एकाध उदाहरण बीभत्स रस के भी मिल जाते हैं। तिरुमंगे आळवार बुढ़ापे का वर्णन करते हुए लिखते हैं—"बुढ़ापा आ गया है। शरीर कुबड़ हो गया है। वह एक-एक पैर को धीमे से आगे रखता हुआ जाता है। हाथ काँपते हैं। पीठ पर हड्डियाँ दीख रही हैं। आँखें बिलकुल धँस गयी हैं मानो गड्ढों में पड़ी हों। शरीर में झींके की भाँति हड्डियों का जाल मात्र रह गया। शरीर शक्तिहीन हो गया है। आँखों से पानी निकलता है। मुँह से कफ निकल रहा है। वह बार-बार खाँसता है। शरीर में फुन्सी-फोड़े हैं जिन पर मक्खियाँ रह रहकर उड़ा रही हैं।"[1] (कवि का तात्पर्य यह है कि इस प्रकार के बुढ़ापे के आने के पहले ही मनुष्य को भगवान् की शरण ग्रहण करनी चाहिए।)

बीभत्स रस का स्थायी भाव 'घृणा' है। जिनौने दृश्य इसके आलम्बन हैं। उसमें कृमि मक्खियाँ दुर्गन्ध आदि उद्दीपन हैं। थूकना मुँह सिकोड़ना मुँह फेरना आदि अनुभाव हैं। मोह अपस्मार, व्याधि आदि संचारी हैं।

### शान्त रस

शान्त रस का स्थायी भाव 'निर्वेद' है। संसार से ग्लानि एवं विरक्ति की भावना इस रस के मूल में है। संसार की निस्सारता अपने पापों की गणना और किये पर पश्चाताप आदि अनुभाव तथा हर्ष, आत्म-ग्लानि आदि संचारी भाव हैं। आळवारों के या हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों के विनय के पदों में शान्त रस की प्रधानता है।

तिरुमळिशै आळवार के एक पद का भाव इस प्रकार है —

'हे मेरे मन! भगवान् की वन्दना और स्तुति करो। यह ज्ञात था कि मनुष्य जीवन बिलकुल मिट जाने वाला है। अविरत रूप से बीतते रहते दिन वर्ष की तरह आयु की अवधि काटते रहते हैं और व्याधि जरा और मरण में जीवन की परिणति होती है। यह भी जान लो कि ज्ञान की अच्छाई बाधा पर निर्भर है। प्रार्थना करो

---

[1] "उड़मुरु कोल तुर्पेमा मुमडि नोक्को वार्ड़मु।
इड़ काल पोल तस्ठी मेल्ल इरुन्दु अंकु इळैयामुन।'
मुड़क पद्धि कंसमत्ताल मुन्नोड कामुर्दी।
विदिर विदिरत् तम मुलन्दु मैविळ्ळ कोषुं इरुमि।
परिवळ पोल मेहनरम्येळु मु अन तळम्मु उरुळोमन्दी।
पीळ्ळ चोर कण्णिनु की पित्त प्रु मुण् इरुमि।
तालवळ मोयतम्मिल मुदि तस्ठि नडुवामुन।"

—पैरिय तिरुमोळी १ १ १ से ४

कि भगवान् के चरण कमल तुम्हें उत्कृष्ट मोक्ष-सुख को प्रदान करें जिससे पुर्नजन्म संभव न हो।"[1]

तोंडरडिप्पोडी आळ्वार के दो पदों का भाव इस प्रकार है —"हे करुणामूर्ति! मेरा अपना गाँव नहीं अपना घर नहीं और पूछने वाला कोई बन्धु नहीं। इस पार्थिव जीवन में मैंने आपके चरणों की पूरक शरण तक नहीं ग्रहण की। अब तो भारी क्रन्दन करता हूँ। मुझे अवलम्ब दीजिए। मेरे मन में थोड़ी भी शुद्धता नहीं। मुँह से एक भी हित वचन नहीं निकलता। क्रोध से द्वेष-बुद्धि का दमन नहीं कर पाता। हे कृपासिन्धु! अब मैं आपकी शरण में आया हूँ। मेरा उद्धार कीजिए।"[2]

सूरदास जी की निम्नलिखित पंक्तियों में शान्त रस की व्यंजना हुई है —

थोरे जीवन भयौ तन भारी।
कियौ न संत-समागम कबहूँ लियौ न नाम तुम्हारी।
अति उनमत्त मोह-माया-बस नहिं कछु बात बिचारी॥
करत उपाय न पूछत काहू गनत न खाटी-खारी।
इंद्री स्वाद-बिबस निसि-बासर आप अपुनपौ हारौ।
जल औंडे मैं धाइ बिलि पैर्यौ पाउ कुल्हारी मारी।
बाँधी मोट पसारि त्रिबिध गुन नहिं कहुँ बीच उतारी।
देख्यौ सूर बिचारि सीस परी अब तुम सरन पुकारी।[1]

× × × ×

रे मन गोबिन्द के ह्वै रहिए।
इहि संसार अपार बिरत ह्वै जम की त्रास न सहिये।

---

१ वाळ वळ्ळाडी वाळवळ वेरुल भोइमी कुलिन्दु कुम्मैदवी।
माळ माळावत्ताम वर्णैकी वाळत् एल नेंजमे।
चाळत्ताकुम नम्मै वैम् नक्कुणैमत्तन्दिकुम।
मीळ मिलाद भोगमू नल्क वेण्डुम माल पादमे।'

—तिरुच्चन्दविरुत्तम, ११२

२ ऊरिल्लेन काणियिल्लै उरवु मट्रोरुवरिल्लै।
पारिल निन्पाद मूलम पट्रिलेन परममूर्ति।
कारोळि वण्णने। कण्णने कदरुकिन्ड्रन।
'अरुतिल्ल मीर एनक्कु अम्मे कण्णिप्पोय कृपानिधि।
चिनत्तिनाल सेट्रम नोक्की तीविनैत्तिरुत्तम आरा।
एनक्कु इनिकदिर एन्नोल्लाय? एन्दै वाळ ई कोवे।

—तिरुमालै २९ और ३०

१ सूरसागर (सभा) पद सं० १२९ पृ० ५०

सुत, सुत कीरति, भाग अपने आई परै सो गहिये।
सूरदास भगवंत-भजन करि अंत बार कछु लहिये।[1]

## वर्णन-वैचित्र्य

### प्रकृति-वर्णन

प्रकृति आदिकाल से ही मानव की सहचरी रही है। जन्म से मरण तक फैले हुए जीवन के विस्तृत क्षेत्र में प्रकृति उसके साथ रहकर भाव विकास और आनन्द प्रसार में योग देती रही है। प्रकृति के विस्तृत प्रांगण में विचरण करने वाले कवि ही अमर-काव्य की रचना कर सके हैं। काव्य का मूल उद्देश्य तो शेष सृष्टि के साथ मानव हृदय का रागात्मक सम्बन्ध स्थापित करना है। अतः काव्य में प्रकृति चित्रण की अनिवार्यता असंदिग्ध है। अष्टछाप भक्त और आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवि भी उपर्युक्त नियम के अपवाद नहीं थे। इनके काव्य के अन्तर्गत प्रकृति चित्रण व्यापक और विविध रूप में हुआ है। अष्टछाप भक्तों के विषय में यह कहा जा सकता है कि जगह-जगह जाकर भक्ति-प्रचार करने के हेतु उन्होंने प्रकृति के उन्मुक्त वातावरण में विचरण किया था। स्वयं प्रकृति प्रेमी होने के कारण इनके भक्ति-काव्य में भी प्रकृति चित्रण का समावेश स्वतः हो गया है। आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने भी ब्रज के रमणीय प्राकृतिक वातावरण में रहने के कारण उसके प्रत्येक अंग का सूक्ष्म निरीक्षण किया है। अतः प्रकृति के विविध रूपों का भव्य चित्रण इनके काव्य में उपलब्ध है।

## प्रकृति चित्रण के विविध रूप

जिस प्रकार जीवन के प्रति प्रत्येक मनुष्य का दृष्टिकोण अपने मस्तिष्क के विकास, बुद्धि की प्रखरता, अनुभव, ज्ञान और संस्कारों के प्रभाव के अनुसार भिन्न होता है, उसी प्रकार प्रत्येक कवि की प्रकृति विषयक चेतना भी उसकी अपनी ही होती है। वह प्रकृति का भिन्न-भिन्न रूपों में अवलोकन करता है और स्वतन्त्र रूप से उसका चित्रण करता है। कभी आलम्बन के रूप में कभी उद्दीपन के रूप में वह प्रकृति का चित्रण करता है। उद्दीपन के अन्तर्गत प्रकृति के साथ मानवीय भावनाओं के सम्बन्ध की इतनी अनेकरूपता प्राप्त होती है कि उसका संकुचित शास्त्रीय परिभाषाओं में बाँधना कठिन है। कभी कवियों ने भाव को आधार मानकर प्रकृति को उसी के अनुरूप चित्रित किया है और कभी प्रकृति को आधार मानकर भाव-जगत् में उसकी प्रतिक्रिया का संश्लेषणात्मक चित्र प्रस्तुत किया है। कभी मानवीयता अथवा मानव-सापेक्षता का आरोप उस पर किया गया है, और कभी उपमानों के रूप में प्राकृतिक सौन्दर्य के असीमित उपादानों को ग्रहण किया गया है। अलंकार का प्रयोग तो सर्वत्र देखने को मिलता ही है।

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ९२, पृ० २१

सामान्यतः काव्य-ग्रन्थों में प्रकृति के ६ भिन्न रूपों के वर्णन मिलते हैं। वे इस प्रकार हैं:—

१—आलम्बन
२—उद्दीपन
३—अलंकार
४—मानवीकरण
५—नीति और उपदेश का माध्यम
६—परम तत्व के दर्शन।

आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्तों के काव्य में प्रकृति के इन विविध रूपों का पर्याप्त चित्रण हुआ है। इनके काव्य में प्रकृति का उद्दीपन रूप ही बहुत अधिक मात्रा में प्राप्त होता है।

## १ आलम्बन-रूप

आलम्बन-रूप में प्रकृति कवि के लिए साधन न होकर साध्य बन जाती है। कवि प्रकृति का निरीक्षण करता है और उसके सूक्ष्म तत्वों के प्रति आकर्षित होता है। उसका मन प्रकृति-दर्शन में रम जाता है वह आत्म विभोर हो उठता है और अपनी तल्लीनता में हृदय की मुक्तावस्था को प्राप्त होता है।[1]

प्रकृति का आलम्बन-रूप में वर्णन आळ्वार-काव्य में तथा हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य में पर्याप्त मात्रा में हुआ। प्रातःकाल का स्वाभाविक वर्णन तोंडरडिप्पोडी आळ्वार के काव्य में देखिए —

'सूर्य पर्वत शिखर पर पहुँचा है। घोर अन्धकार दूर हुआ। मधुर प्रातःकाल में मधु-पूरित पुष्प-समूह पर भ्रमर मँडराने लगे हैं। हाथी झुण्ड में अपने विशाल कानों को हिलाते-हिलाते आ रहे हैं मानो समुद्र में उठने वाली ऊँची-ऊँची लहरें हों। कुसुमित लता-कुञ्जों से होकर मन्द मारुत बह रहा है। सूरज की सुन्दर किरणें सर्वत्र फैल रही हैं, जिससे नक्षत्रों का झिम-झिम प्रकाश पूर्णतः विलीन हो गया। सुपारी के पेड़ की कलियां का गुच्छा फूटकर झूम रहा है। उसके सौरभ से मारुत सुगन्धित हो रहा है। पक्षी-समूह का कलरव सुनाई दे रहा है। सुन्दर कमल खिल उठे हैं। वन की ओर गायों को चराने के जाने वाले ग्वाल-बालकों का मुरली-नाद भी सुनाई दे रहा है। मधुर गीत-ध्वनि आकाश में गूंज उठती है। अब सवेरा हो रहा है। जागिए, हे श्री रंगपति।[2]

---

१ हिन्दी काव्य में प्रकृति-चित्रण—डा० किरण कुमारी गुप्ता पृ० ३२
२ "कदिरवन गुण दिसै शिखरम् वन्दणैन्दान।
कनै इरुळ् अगन्ऱदु कालैयम्पोळुदाय।
मदु विरिन्दोळुगिन मामलरेल्लाम।

सूर के हठी कृष्ण भी कहते हैं—

मैया री मैं चन्द लहौंगो ।
कहा करौं जल पुट भीतर कौ, बाहर ब्यौंकि गहौंगो ।
यह तौ झलमलात झकझोरत कैसै कै जु लहौंगो ।
वह तो निपट निकट ही देखत, बरज्यौ हौं न रहौंगो ।[1]

२ उद्दीपन रूप

वस्तुतः आलोच्य कवियों के प्रकृति-वर्णन का महत्व उद्दीपन-रूप में ही सर्वाधिक है । इन कवियों ने उद्दीपन-रूप में प्रकृति में अद्भुत प्राण-प्रतिष्ठा की है । चतुर सखी की भाँति प्रकृति राधा और कृष्ण के मिलन के लिए उनके प्रेम-भाव का उद्दीप्त करने के लिए अनुकूल वातावरण उपस्थित करती है । शरद ऋतु की चाँदनी वृन्दावन के भी कुञ्ज में छिटक रास का निमन्त्रण देती है । सूर का निम्नलिखित पद देखिए—

सरद चाँदनी रजनी सोहै, वृन्दावन श्री कुंज ।
प्रफुलित सुमन विविध रँग जहँ-तहँ कूजत कोकिल-पुंज ॥
जमुना पुलिन स्याम घन सुन्दर, अद्भुत रास उपायौ ।[2]
× × ×
मानु मिलि सोभित सरद सुहाई ।
सीतल मंद सुगंध पवन बहै, रोम-रोम सुखदाई ।
जमुना पुलिन पुनीत परम रुचि रुचि मंडली बनाई ॥[3]

तिरुमंगै आळ्वार की नायिका को भी प्रकृति प्रिय-मिलन के लिए प्रेरित करती है । वे लिखते हैं— शाम आयी । इस मनोहर बेला में सुवासित सुमनों के परिमल को चुराकर आने वाला शीतल पवन जब नायिका के स्तनों का स्पर्श करता है तब नायिका के मन में प्रिय मिलन के लिए गुदगुदी पैदा होती है ।"[4]

राधा और कृष्ण के प्रथम मिलन के समय प्रकृति अपने कामोद्दीपन कर्तव्य को उचित रूप में पूरा करती है और देखते ही देखते गगन गहरा उठता है काली घटाएँ छा गई पवन झकोरे लेने लगा चपला चमकने लगी आकाश श्याम वर्ण हो गया, दोनों रोमांचित हो गये ।[5] उनके साथ प्रकृति भी रस विलास कर रही है—

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ८१२ पृ० ३१७
२ वही ( ) पद सं० १७९९, पृ० ६७२
३ वही ( ), पद १७४६ पृ० ६५२
४ "मल्लिकावसम मधुवुण पनुवलियं पुरु मतमोदुम ।
मन्द मारुतम मुलै तदवरु वति वैदनोक्किप्पते ।"
—पेरिय तिरुमोळी ८ ५ १
५. सूरसागर (सभा) पद सं० १३०२, पृ० ५००

नयौ नेह, नयौ गेह, नयौ रस नवल कुँवरि वृषभानु-किशोरी।
नयौ पीताम्बर, नई चूनरी नई-नई बूँदनि भीजति गोरी॥
नये कुंज अति पुंज नये द्रुम सुभग यमुन-जल पवन हिलोरो।
सूरदास प्रभु नव रस विलसत नवल राधिका जोबन-भोरी॥[1]

श्री हित हरिवंश ने भी परंपरानुसार यमुना-तट और करील कुञ्जों का (उद्दीपन रूप में) वर्णन किया है —

सरद बन नीके रास बनायौ।
पुलिन पवित्र सुभग यमुनातट मोहन बेनु बजायौ।
कल-कंकन किंकिनि नूपुर धुनि सुनि खग मृग सचु पायौ।
सुवलित मंडल मध्य स्यामघन सारंग-राग जमायौ॥[2]

विप्रलम्भ शृङ्गार में तो हमारे कवियों के उद्दीपन रूप में किये गये प्रकृति वर्णन अनूठे सूक्ष्म और सरस हैं। वियोग की १० काम दशाओं के अतिरिक्त उन्होंने कितनी दशाओं का वर्णन किया है, जो साहित्य में अमूल्य है।

वियोग में मनुष्य को जब अतीत के सुखद दिनों की स्मृति सताती है तो पुराने छाया-चित्र उसके नेत्रों के सम्मुख प्रकट होने लगते हैं। तिरुमंगै आळ्वार की नायिका के लिए सुन्दर विकसित कुवलै (पुष्प विशेष) प्रियतम का भावात्मक स्मरण करा देते हैं।[3] सुरम्य पुलिन छिटकती चाँदनी विकसित अरविन्द तथा सारा वातावरण नायिका के सम्मुख छाया-चित्र उपस्थित करते हैं।[4]

स्मृति पूर्वानुभूत सुखों की कल्पना के चित्रपट पर लाकर उनकी तुलना में वर्तमान की दीनावस्था को और भी गहरे रंग में रंग देती है और विरहावस्था में तो ये सब प्राकृतिक वस्तुएँ विपरीत प्रभाव प्रकट करने वाली प्रतीत होती हैं। राधा कहती हैं—

फूल बिनन नहिं जाऊँ सखी री हरि बिन कैसे बीनों फूल।
सुन री सखी मोहिं राम दुहाई फूल लगत त्रिशूल।
ज्यों देखियत रसौ रसौ—फूलन फूली डार।
हरि बिनु फूल झार से लागत झरि झरि परत अंगार।
सखी क पनघट जाऊँ सखी री! डोलौं सरिता तीर।
भरि भरि यमुना उमड़ि चली है, इन नैनन के नीर॥[5]

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० १२०१ पृ० ४०१
२ कविता कौमुदी
३ पेरिय तिरुमोळि ३ ४ ३
४ वही ३ ४ ६ व ७
५ भ्रमर-गीत १६१

उपवन पनघट और यमुना-तट जो कभी उनके आमोद-प्रमोद के स्थल थे वे सब उनको अब वियोगावस्था में पीड़ित करते हैं।

तिरुमंगै आळ्वार की नायिका को वियोग में "शीतल चन्द्र भी अग्नि के समान लगता है। चाँदनी भी नायिका को जलाती है। सुन्दर गहने भी शरीर को आघात कर देते हैं। शीतल समीरण भी अग्नि से भी भयंकर मालूम होता है।"[1] कविवर नन्ददास की गोपियों को भी कृष्ण-वियोग में चन्दन चन्द्र आदि अग्नि-वर्षा करने वाले प्रतीत होते हैं—

ज्यों चन्दन, चन्द्रमा तपन तें सीतल करहीं।
तिय विरही को लोय, मिलहि लगि आग बितरहीं ॥[2]

वियोग में नायिका की इच्छा होती है कि उसकी वेदना का अनुभव समस्त भू मण्डल को हो उपवन सूख जायें संसार उजड़ जाये और जड़ एवं चेतन—सब पदार्थ उसकी भाँति वेदना से भुने हो जायें। मधुबन को हरा-भरा देखकर सूर की गोपी ईर्ष्या से झुंझला उठती है—

मधुबन तुम क्यों रहत हरे।
विरह वियोग स्याम सुन्दर के ठाढ़े क्यों न जरे ॥[3]

इसी प्रकार पावस में मोर उसे शत्रु के समान प्रतीत होते हैं—

हमारे माई मोरवा बैर परे।
घन गरजे बरजे नहिं मानत त्यों त्यों रटत खरे ॥[4]

आण्डाळ कहती है—"हे कार्कोडल पुष्प (पुष्प विशेष)! तुम खिल खिल कर मुझे क्यों सताते हो? हे मुल्लै लता (पुष्प विशेष)! तुम क्यों मुझे देखकर परिहास कर रही हो? पावस में रत कोकिल! तुम गा गाकर मुझे वेदना क्यों देती हो? हे मोर! तुम नाचकर मेरा अपमान क्यों करते हो?"[5] नम्माळ्वार की विरहिणी

---

१ "कामनुम् कुयुम् चन्दनमुळम्नुम
तदमुर्रसु तरियसिमुम् ताळनाय
मेन्द वेमतिवळ वरिर मुळमेनियम्
तैन्दुमुम सीपिकोसिताम।'                    —पेरिय तिरुमोळि २-७-३ व ४

२ रास पंचाध्यायी, तृतीय अध्याय ९१

३ सूरसागर (सभा), पद सं० १८२८

४ वही ( ,, ) पद सं० ३९४७

५ 'कार्कोडल पूक्काळ्! कार्क्कडल वण्णन् एन् मेल् उम्मै
पोर्क्कोलम् सेय्दु पोरविडुत्तवन् एङ्गुळ्ळान्?'
"मुल्लै पिराट्टी! नी उन् मुरुवल्गळ् कोण्डु एम्मै
अल्लल् विळैविये आळियंकाय।
पाडुम् कुयिल्गाळ्! ईदु एन्न पादम्?

नायिका को हंसों की जोड़ों में देखकर ईर्ष्या होती है और वह उन्हें कोसती है। किन्तु प्रकृति को समदुःखी देखकर विरहिणी का हृदय सहानुभूति से भर उठता है। कोकिल को सर्वदा 'कुहू-कुहू' करते हुए देखकर आण्डाळ समझती है कि वह भी किसी के वियोग में है।[१] नम्माळ्वार की विरहिणी अशान्त सागर-तरंगों को देखकर समझती है कि वे भी किसी के वियोग में तड़प रही हैं।[२] सूर की गोपी कहती है—

बहुत दिन जियो पपीहा प्यारे।
बासर रैनि नाँव लै बोलत भयो बिरह जुर कारे।[३]

कृष्ण के वियोग में विरहिणी गोपियों की दृष्टि में कालिन्दी की भी क्या दशा हो जाती है देखिए—

देखियति कालिन्दी अति कारी।
अहो पथिक कहियो उन हरि सों भई बिरह जुर जारी।
*गिरि-प्रजंक तें गिरति धरनि धंसि तरंग तरफ तन भारी।।*[४]

विरह के अनवरत दुःख से दुःखी होकर विरहिणी प्रकृति से अपना एकात्म्य स्थापित करती है। चेतन-अचेतन का भेद भूलकर प्रकृति को अपनी सखी समझ लेती है और अपना दुःख निवेदन करती है। प्रकृति विरहिणी की अन्तरंगिनी बन जाती है, वह कभी कोयल से कभी भ्रमर से अपना सन्देश कहती है। आण्डाळ कोयल से प्रार्थना करती है कि वह प्रियतम के आगमन की सूचना दे।[५] वह मेघों से प्रियतम के पास जाकर यह पूछने को कहती है कि एक विरहिणी अबला को इस प्रकार सताना कहाँ का न्याय है।[६]

कम मामयिम काळ। कण्ण पिरान तिरुक्कोलम पोन्
मणि माडम पनिग्गाडु किन्ड्रीकु मालिकोळ किन्ड्रेन"
—नाच्चियार तिरुमोळी १ १ ४ २ १

१ नाच्चियार तिरुमोळी ५ ४
२ तिरुविरुत्तम
३ सूरसागर (सभा) पद सं० ३९९२
४ वही ( „ ) पद सं० ३८०१
५ 'उयोदु तोळमी कोठ कम कुयिले
पत्तकल्यतम वरक्कूवाय"
—नाच्चियार तिरुमोळी ५ ५
६ विण्णिन मेलाप्पु विरुत्तीर्पोल मेघंगाळ।
तैण्णीरपाय वरूतल् एम तिरुमालुम् पोन्दाने ?
कण्णीर कठ मुलैक्कुवट्टिल तुळि चोरचचोवेने
पेण्णीरमयीडळिवुम इतु तमक्कु ओर पेरुमैये'
वही ८ ५

नम्मालवार की विरहिणी नायिका हंसों से प्रार्थना करती है कि वे प्रियतम के पास जाकर उसकी दयनीय दशा का वर्णन करें।[1]

सूर की गोपी भी कोकिल से प्रार्थना करती है कि वह किसी प्रकार उसके प्रियतम को व्रज में ले आवे —

> कोकिल हरि कौ बोल सुनाउ।
> मधुबन तैं उपहारि स्याम कौं, इहिं ब्रज कौं लै आउ।[2]

## ३ अलंकार-रूप

अलंकार-रूप में प्रकृति का वर्णन हमारे कवियों ने विस्तार से किया है। उन्होंने अपने आराध्य के सौन्दर्य के वर्णन के लिए प्रायः सभी परम्परागत उपमानों को अपनाया है। उपमा और उत्प्रेक्षा की इनके काव्य में भरमार है।

कृष्ण के सौन्दर्य-वर्णन में अंगों के उपमान बहुत कुछ परम्परा युक्त हैं। तिरुमंगै आळ्वार अपने इष्टदेव का वर्णन इस प्रकार करते हैं—"श्याम घन देह की कांति मरकत मणि की कांति है। सुन्दर तुलसी की माला वक्ष की शोभा बढ़ा रही है। पीताम्बर पवन इनके मुँह का रंग है। नयन विकसित कमल जैसे हैं। वदन का रंग पीताम्बर में मंडराते श्याम काले मेघों का है।[3] तिरुमंगै आळ्वार ने अन्यत्र सौन्दर्य-वर्णन में एक ही उपमान से काम लिया है। वे लिखते हैं—'कृष्ण के कर कमल जैसे हैं—मुख भी कमल नैन भी कमल और चरण भी कमल जैसे हैं।'[4]

कविवर सूर ने भी कवि-समय-सिद्ध उपमानों द्वारा रूप-साहस्य दिखाते हुए समान गुणों का आरोप किया है और अपने वाग्वैदग्ध्य द्वारा उपमानों को उचित सिद्ध कर दिया है —

> ऊधौ अब हम समुझि भई।
> नंदनंदन के अंग-अंग-प्रति, उपमा न्याय दई॥

---

1 अमम पेस्पीरुम अम्मालम पेसमीरुम तोळ्_तिरण्डेम
   एर्नीत्तमारै कम्टाल एमी बोसमी अवरिडै मीर
   इमम पेम्मारो ? इतुवोतकयेनु_ इरौमित्तको।"  —तिरुविरुत्तम, ३०

2 सूरसागर (सभा) पद सं० ३९३८ पृ० १११२

3 पोन्निवर मेनि मरकतत्तिन् पोन्निर कोलि प्रकलात्...
   तामरैक्कण्णन् इमसताइर पोंपदत्तन इमर नामिन अम्मम
   पत्तिकेनु तामरैयम कन्नुम पंकोयुम पंकमम मेनि वानत्तु
   मणि मेछ मामुकिलेपुम प्रोप्पर मन्नो मोक्कपछिकियवा'
                                    —पेरिय तिरुमोळी ६ : ९ । ४ व ७

4 "वैं अन्नम तामरै वाय कमलम पोसुम
   कन्निमंतुम मरविन्दम अडियुम अवते"          —तिरुनेडुन्ताण्डकम, २१

कुन्तल कुटिल भवर भामिनि बर, मालति भुरै लई।
तजत न गहरु कियौ तब कपटी, जानि, निरस भई॥
आनन इंदु विमुख संपुट तजि, करखे तें न नई।
निर्मोही नव नेह कुमुदिनी अंतहु हेम हई॥[1]

कृष्ण के मनोहर रूप का कहीं-कहीं सूर ने ऐसा रूपक बाँधा है कि पूरा दृश्य ही सम्मुख आ जाता है—

देखौ माई सुन्दरता कौ सागर।
तनु अति स्याम अगाध अंबु निधि कटि पट पीत तरंग।
चितवत चलत अधिक रुचि उपजति भंवर परति सब अंग॥
नैन-मीन मकराकृत कुण्डल, भुज सरि सुभग भुजंग।
मुक्ता-माल मिली मानो द्वै सुरसरि एकै संग॥[2]

श्री हित हरिवंश ने अपने उपास्य की प्रेमिका राधा के अनुपम सौन्दर्य को चित्रित करने के लिए उपमा और उत्प्रेक्षा का जो प्रयोग किया है, उसकी छटा देखिए—

ब्रज नव तरुनि कदम्ब मुकुट-मनि स्यामा आजु बनी।
नख सिख लौं अंग-अंग माधुरी मोहे स्याम धनी॥
यौं राजत कबरी गुंथित कच कनक कंज बदनी॥
चिकुर चंद्रकनि बीच अरध बिधु मानौं ग्रसत फनी।
सौभग रस सिर स्रवत पनारी पिय सीमंत ठनी॥
भृकुटि काम कोदण्ड नैन सर, कज्जल रेख अनी।
भाल तिलक ताटंक गंड पर नासा जलज मनी॥
दसन कुन्द सर सायर-पल्लव पीतम-मन-समनी॥[3]

तिरुमंगै आळ्वार नायिका के अनुपम सौन्दर्य का वर्णन करते हुए लिखते हैं—"बिजली जैसी पतली कमर वाली नायिका के सामने स्वयं चन्द्र को लज्जित होना पड़ा।"[4] प्रतीपालंकार द्वारा कवि ने नायिका के मुख की प्रफुल्लता और दीप्ति को चन्द्र से भी श्रेष्ठतर बताया है। कवि नन्ददास ने भी लिखा है—

मुख अरविन्दन आगे जात अरविन्द नये सत।
भोर भये जनमन के दीपक, मंद परत जस॥[5]

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० ४२११ पृ० १२६७
२ वही ( ) पद सं० १२४६ पृ० ४८१
३ ब्रजमाधुरी सार (सं० वियोगी हरि) पृ० ७० एकादश संस्करण
४ "तुडिइडैयार मुकत्तमल चोति तमाम।
तिरुट मुकम् पनि पोर्कुम पटवार।" —पेरिय तिरुमोऴि ३ ४ ६
५ रास पंचाध्यायी—पंचम अध्याय २१

(व्यतिरेक के प्रयोग द्वारा उदाहरण देकर कवि ने उपमेय की उत्कृष्टता व्यक्त की है।)

तिरुमंगै आळ्वार ने कृष्ण के सौन्दर्य की तुलना चित्र में लिखित विकसित कमल से की है।[1] साधारण कमल तो मुरझा जाता है। चित्र में अंकित कमल का सौन्दर्य वैसा ही बना रहता। इस प्रकार कृष्ण के सौन्दर्य में उत्कर्ष प्रकट किया है। सूर ने लिखा है—

देखि री हरि के चंचल नैन।
खंजन-मीन-मृगज-चपलाई, नहिं पटतर इक सैन॥
राजिव-दल इंदीवर सतदल कमल कुसेसय जाति।
निसि मुद्रित प्रातहिं व विकसित ये विकसित दिन राति।[2]

(व्यतिरेक द्वारा अप्रस्तुत कमल में रात्रि में संकुचित हो जाने का अवगुण दिखाकर प्रस्तुत नैनों में उत्कर्ष प्रकट किया है।)

विरह की दशा में नायिका की व्यग्रता बहुत बढ़ जाती है। वह प्रियतम के मिलन के लिए व्याकुल होती है। उसके नैनों में आँसू भरे हैं। वे डबडबाते हैं। इस दृश्य का वर्णन नम्माळ्वार इस प्रकार करते हैं— 'आँसू से भरे नैन मानों सरोवर के कम पानी में तड़पने वाले कयल (मीन विशेष) मीन हों।'[3] सूर की गोपियाँ विरह की दशा में अपनी विवशता से क्षुब्ध होकर उपमानों को अनुपयुक्त ठहरा देती हैं —

उपमा नैननि एक रही।
कविजन कहत-कहत सब आए, सुधि करि नाहिं कही।
कहे चकोर बिधु-मुख बिनु जीवत, भ्रमर नहीं उड़ि जात॥

× × × ×

कमी बधिक ब्याध ह्वै आए, मृग सम क्यों न पलात॥
खंजन मन-रंजन न होंहि ये, कबहुँ नहीं अकुलात।
सूरदास मीनता कछू इक जल भरि कबहुँ न जात॥[4]

वे नैनों के उपमान चकोर, भ्रमर, मृग और खंजन को अनुपयुक्त ठहराती हैं क्योंकि उनके नैन प्रस्तुत उपमानों के व्यापार में असमर्थ हैं।

---

1 "एळु सिय तामरैयम कण्णुम।
एन्दोळिलावण्णुम तोळुम वायुम।"
—पैरिय तिरुमोळी ९-८-७

2 सूरसागर (सभा) पद सं० २४११ पृ० ८८०

3 वेळ्ळ नीर तडत्तु अयल मिळिर्वनपोल वेपरिककलुम।
पळ नीर पुळ्म्म प्रलमकलिमुम —।
—तिरुविरुत्तम १

4 सूरसागर (सभा), पद सं० ४११० पृ० १४११

## ४ मानवीकरण

प्रकृति पर चेतन व्यक्तित्व का आरोप ही 'मानवीकरण' है। प्रकृति को मानव का सा बाह्य आकार और रूप देने की परम्परा तो प्राचीन काल से ही चली आ रही है। इसके आधार पर काव्यकारों ने प्रकृति में मानव क्रिया और मानव-व्यापार का भी अनुभव किया है और उसमें सुन्दरी नायिका के से हाव-भावों का अवलोकन कर प्रकृति के प्रति अपना उत्साह प्रदर्शित किया है। कवि का प्रकृति प्रेम प्रकृति-सुन्दरी के स्मित-कलाप तक ही सीमित नहीं रहता अपितु वह उसको अनुराग क्षोभ और विषाद आदि के भावों से पूर्ण देखता है।[1]

आळ्वार भक्तों में नम्माळ्वार की कुछ कविताओं में प्रकृति के मानवीकृत रूप के चित्र मिलते हैं। प्रियतम के वियोग में पड़ी नायिका के लिए शाम सूनी-सूनी मालूम पड़ती है। सूरज का अस्त हो गया और चन्द्र का उदय हो रहा है। कवि की कल्पना देखिए— पश्चिम दिशा रूपिणी विधवा स्त्री सूरज रूपी अपने पति को खोकर चन्द्र रूपी अपने नन्हें पुत्र को अपनी कमर पर रखकर विलाप कर रही है।'[2] इसमें कवि ने मानवीकरण की भावना प्रदर्शित की है। एक और उदाहरण लीजिए। डूबते हुए सूरज को देखकर कवि कह उठता है— दीर्घकाल तक विस्तृत साम्राज्य फैलाकर कठोर शासन करने के पश्चात् सूरज—राजा भी विलीन हुआ।[3]

कविवर नन्ददास के काव्य में प्रकृति के मानवीरूप के अच्छे चित्र मिलते हैं। गोपियों और कृष्ण के विहार के आनन्दातिरेक से प्रकृति रूपिणी स्त्री का हृदय अब भी धड़कता है—

> निरखि परस्पर छबि सों बिहरति प्रेम-मगन भरि।
> प्रकृति-वाम की छाती, अजहुँ धरकति धरि-धरि ॥[4]

इसमें कवि ने मानवीकरण की भावना प्रदर्शित की है। वियोगावस्था में तो आदि कवि से लेकर प्रायः सभी कवियों ने प्रकृति से तादात्म्य स्थापित किया है और प्रकृति में संवेदना प्राप्त की है। किन्तु नन्ददास ने प्रकृति में मानवीकरण का आरोप केवल मानव के कष्ट में ही नहीं किया बल्कि मानव के आनन्द में भी पूर्ण सामंजस्य रखती हुई व्यक्त किया है। कृष्ण और गोपियों की रास-क्रीड़ा को देखकर प्रकृति को अत्यधिक हर्ष हुआ हर्षातिरेक के कारण प्रकृति रानी का हृदय अब भी धड़कता रहता

---

१ हिन्दी काव्य में प्रकृति-चित्रण—डा० किरण कुमारी गुप्ता, पृ० ९२

२ 'वान् काइविरित्तिरुळ् ओवर्कळ् वळोडु पकलिळन्त
मैल वाल विरेरुपेण पुलम्बुदमाले ।" —तिरुविरुत्तम्, १४

३ वीररताम्बु तन वॅरील विलमास पेलिर्द इरुन्दिन्त ।
पारत्तोल मर्गुगु माविर । —वही १०

४ रास पंचाध्यायी—पंचम अध्याय ६१

है। यह तो प्राकृतिक सत्य है कि हर्ष और विषाद—दोनों की अतिशयता में हृदय की गति तीव्र हो जाती है इसका अनुभव नम्मदास ने प्रकृति म भी किया है।[1]

## ५ और नीति उपदेश का माध्यम

मनुष्य ने प्रकृति के कार्य-कलाप को अनेक रूपो मे आदर्श मानकर ज्ञान और सांत्वना प्राप्त की है। वह प्रकृति में उपदेश और नीति का अवलोकन करता है। प्रकृति का प्रत्येक तत्त्व उपदेश देता हुआ सा प्रतीत होता है। प्रकृति उसके लिए एक गंभीर गुरु की भाँति आदर्श बन जाती है। हमारे कुछ कवियों ने भी प्रकृति को नीति और उपदेश का माध्यम बनाया है। कुलशेखराळ्वार का कहना है— अरुण कमल के पास बहुत बड़े दीपक को जलाने पर भी वह खिल नहीं सकता। केवल अम्बर स्थित अंशुमाली की किरणों से ही खिल सकता है। उसी प्रकार भक्त को भी केवल भगवान् के अनुग्रह पर निर्भर रहना चाहिए, किसी दूसरे के नहीं।"[2] अन्यत्र वे उपदेश देते हैं कि— जिस तरह जहाज का पंछी फिर-फिर जहाज पर ही आता है, उसी तरह भक्त को भी भगवान् का ही भरोसा रखना चाहिए। जिस तरह जहाज का खंभा ही पक्षी का एक मात्र सहारा है, उसी तरह भगवान् ही निस्सहाय भक्त का एक मात्र आश्रय है।[3] तोंडरडिप्पोडियाळ्वार कहते हैं— जब छोटे-छोटे बन्दर और गिलहरी तक भगवान् की सेवा में रत थे तब भक्त भगवत्सेवा में तल्लीन क्यों न हो?'

कविवर सूरदास जी ने कहीं-कहीं प्रकृति के व्यापार में उपदेश का भी आभास दिया है। संसार के मनुष्यो के मोह-जाल को भ्रमात्मक बताते हुए कहते हैं कि संसार की प्रीति इस प्रकार भ्रम-पूर्ण है जिस प्रकार सेंमर का फूल। तोते को सेंमर के पुष्प में फल का भ्रम होता है। लेकिन चखने पर केवल रूई ही प्राप्त होती है—

यह जग प्रीति सुआ सेंमर ज्यौं चाखत ही उड़ि जात।"[4]

अपने शत्रु के प्रति भी दया-भाव दिखाना चाहिए। इसके लिए सूर मलय-वृक्ष का उदाहरण देते हैं। जिस तरह मलय-वृक्ष अपने काटने वाले को भी सौरभ प्रदान

---

१ हिन्दी काव्य में प्रकृति-चित्रण—डा किरण कुमारी गुप्ता पृ० १८०

२ "वेन्तळ्ळ बन्दु मळ्ळेन्नेडिलिडिनुम वेंकमलम।
अन्तरम चेर वॆंकदिरोर्क्कमाल अलराबाल।
वेन्दुयर वीट्टाविडिनुम विट्टुवक्कोटम्मा। उन
अन्तमिल चोर्व्वलास अरुम पुर्व्वअमाट्टेने।" —पस्माळ तिरुमोळी ५ ६

३ 'पंडु पोय जहकेन ? पलिमेमडिये मरबेपतान।
पंकुम पोय कर्बक्कापातु एरिवकूम बाय मीपदेपुम।
बडतिम पूम्पेलम माप्परबै पोगुने।'
—वही, ५। ५

४ सूर पचरत्न—विनय, ३१

करता है, उसी तरह मनुष्य को भी अपनी स्वाभाविक सहानुभूति का त्याग नहीं करना चाहिए —

> जदपि मलय-वृक्ष बडु काटत कर कुठार पकरे ।
> तऊ सुभाय सुगन्ध सुसीतल रिपु तन ताप हरै ॥[1]

कवि रहीम प्रकृति के उदाहरण द्वारा यह उपदेश देते हैं कि मनुष्य को मर्यादा का पालन करना चाहिए, अपनी संपत्ति का दान देना चाहिए। यही भाव रहीम के निम्नलिखित दोहों में व्यक्त हुआ है—

> देहि प्रमान चलिबो भलो, जो सब दिन ठहराइ ।
> उमड़ि चलै जल पार तें जो रहीम बढ़ जाइ ॥
> रहिमन अति,मत कीजिए, गहि रहिये निज कानि ।
> अतिसय फूले सहजनो, डारि-पात की हानि ॥
> धनि रहीम जल पंक कहु, लघु जिय पियत अघाइ ।
> उदधि बड़ाई कौन है, जगत पियासो जाइ ॥[2]

## ६. प्रकृति में परम तत्व के दर्शन

जिस कवि का दृष्टिकोण रहस्यात्मक होता है वह प्रकृति में परम तत्व के दर्शन करता है। उसके लिए प्रकृति विश्वात्मा के दर्शन का माध्यम बन जाती है। वह समस्त प्रकृति में एक ही चेतन तत्व को व्याप्त देखता है, उस परम तत्व को एक चेतन-शक्ति मानता है और प्रकृति को उसके अंग।

भूतत्ताळ्वार एक स्थान पर कहते हैं—"विशाल व्योम गूँज उठा। वज्र का भयानक गर्जन हुआ। वह था—वर्षा-काल। मैं गगन की ओर देखता रहा। उसकी अनुपम आभा की रेखाएँ दीख पड़ी और वह व्योम-वीथी में मेघमणि-रथ पर चढ़कर आया।"[3] पेयाळ्वार लिखते हैं—"सरसोज्ज्वला सौदामिनी रूपी विजय-पताका फहराती हुई घोर निनादित वज्र रूपी विजय-दुंदुभी बजाती हुई गगन-मंडल-बीच भ्रमण करने वाली नीरद-राशि मेरे मानस पटल पर आप ही के स्मृति-चित्र अंकित करती है।"[4] आण्डाळ कहती हैं—"सुषमा भरी उषा की नीरव-वेला में चिड़ियों की

---

१ सूर पंचरत्न—विनय, ७०
२ रहिमन विनोद—नीति गुच्छ, दोहा सं० ६० ६१
३ इरण्डाम तिरुवन्दादि ।
४ "एट्टिल कोण्डु मिन कोडियेडुत्तु वेकल ।
तोळ्लिन कोण्डु तान मुळक्की तोन्दुम कोण्ड ।
मीर मेघमेघ नेडुमाल निरम पोल ।
कार वानम काट्टुम कलम्बु ।" —मून्डाम तिरुवन्दादि, ८६

मधुर मुरली तान में प्रभु के आगमन का सन्देश पाती हूँ। पर नहीं जानती कि प्रियतम कब आयेंगे।"[1]

प्रकृति में परम तत्व के दर्शन का अर्थ है—आत्मा और परमात्मा के एकात्म्य की भावना। जल और तरंग में जिस प्रकार कोई अन्तर नहीं है, उसी प्रकार आत्मा और परमात्मा में भी कोई अन्तर नहीं है।

आत्मा और परमात्मा के मिलने से उत्पन्न आनन्द विश्वव्यापी है। समस्त सचराचर प्रकृति उस अलौकिक आनन्द का अनुभव करती है और इस आनन्द के अनुभव में प्रकृति से अपने नियत कार्यों तक में भूल हो जाती है। कविवर नन्ददास का निम्नलिखित पद देखिए—

> "अद्भुत रस रह्यो रास, गीत धुनि सुनि मोहे मुनि।
> सिला सलिल ह्वै गई सलिल ह्वै गयो सिला पुनि॥
> पवन थक्यो ससि थक्यो थक्यो उडुमंडल सगरौ।
> पाछे रवि रथ थक्यो चल्यो नहिं आगे डगरौ॥"[2]

कृष्ण और गोपियों के उस अद्भुत आनन्द विलास को देखकर पत्थर भी द्रवित हो गये और जल आश्चर्य के कारण पत्थर हो गये। सूर्य, चन्द्र, नक्षत्र—सब अपनी गति भूलकर निश्चल हो गये। उस परम तत्व के मिलन के आनन्द से समस्त प्रकृति प्रभावित होकर हर्षित हो उठी।

इस प्रकार हम देख सकते हैं कि आलोच्य कवियों के वर्णनों में वैभिन्न्य और साम्य है।

---

१ "कासी येम तिरुक्कु करिय कुरवि कार्क्कुल।
मालिन वरु चोलसी मलन पाकुलत मेहम्मी कौलो ?
चोलैमलैम्पेरुमान् तुवरापतियेम्पेरुमान्।
मालिरुमैम्पेरुमान् अवन कार्मुगिलवण्णरे।" —माणिक्यार तिरुमोली ८

२ भँवर-गीत, ४४, ४५

# काव्य–कला

## कला-पक्ष

काव्य का भाव-पक्ष यदि अनुभूति-पक्ष है तो कला-पक्ष उसका अभिव्यक्ति-पक्ष। काव्य में अनुभूति की प्रधानता तो होती है, किन्तु यह अनुभूति सौन्दर्यमयी और संकल्पात्मक होने के कारण रमणीय होती है। अभिव्यक्ति-पक्ष को कला-पक्ष कहना उसका संकीर्ण अर्थ है। अतः कुछ विद्वानों ने उसे काव्य का बाह्य-पक्ष माना है; उसे सौन्दर्य-पक्ष भी कहा गया है। काव्य में यह सौन्दर्य व्यापक अर्थ में गृहीत है। भावों के उत्कर्ष के हेतु उनमें सरसता का संचार करने के लिए हमें सौन्दर्य-पक्ष या कला-पक्ष का सहारा लेना पड़ता है। इससे सिद्ध होता है कि काव्य का कला-पक्ष उसकी प्रेषणीयता और प्रभावोत्पादकता है। प्रेषणीयता काव्य का साधन-तत्त्व है, साध्य नहीं। कला का काम है—कवि की कृति के भावों का उद्दीपन करना और उसमें सौन्दर्य लाना। कवि की सामग्री कैसी ही उत्तम क्यों न हो भाव-विचार कल्पना कैसी ही परिपक्व और अद्भुत क्यों न हो जब तक उसकी कृति में रूप-सौन्दर्य नहीं आयेगा, अनुक्रम-सौष्ठव और प्रभावोत्पादकता नहीं होगी तब तक वह कृति उत्तम काव्य के अन्तर्गत समाविष्ट की नहीं जा सकती। तात्पर्य यह है कि काव्य में कला-पक्ष अथवा अभिव्यंजना-पक्ष भी अपना एक विशिष्ट महत्व रखता है।

साधारणतः कृष्ण-भक्त-कवियों के विषय में यह आरोप किया जाता है कि उनके काव्य में अभिव्यंजना-पक्ष का स्थान बहुत गौण है। उनके गीत भावों के चरम उद्रेक के क्षणों की आवेगमयी अभिव्यक्ति है। किन्तु यह सब होते हुए भी उनका काव्य भावनाओं के रूप निर्माण और कलात्मक उपकरणों से भरपूर है। यह ठीक है कि इन भक्त कवियों ने अपने काव्य में सप्रयास कला को घसीटने का प्रयत्न नहीं किया है, फिर भी उनके काव्य में अभिव्यंजना-शिल्प स्वयमेव ही सुन्दर बन गया है।

उपर्युक्त तथ्य आळवार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य पर सूक्ष्म दृष्टि डालने से स्पष्ट हो जाता है। अभिव्यंजना-शिल्प के निम्नलिखित तत्त्वों के आधार पर आळवार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य के कला-पक्ष पर प्रकाश डालने का प्रयत्न किया जाता है —

१—गेयत्व,
२—काव्य रूप,
३—छन्दोयोजना,
४—भाषा
५—अलंकार-योजना और उक्ति वैचित्र्य।

## १—गेयत्व

काव्य तथा संगीत का परस्पर अन्योन्याश्रित सम्बन्ध है। हृदय के कोमलतम भावों की अभिव्यंजना के लिए कवियों ने प्रायः गीत-शैली का ही आश्रय लिया है। हृदय की रागात्मिका-वृत्ति के योग से जब सुख और दुःख की अनुभूति तीव्रतम होकर अनेक भावों की उमड़ती हुई धारा में समस्त पावनता-मधुरता का प्रसारण करती हुई अकस्मात् कल-कल ध्वनि से कवि-कण्ठ से फूट पड़ती है तो उसे 'गीत' की संज्ञा प्राप्त होती है। काव्य में आत्माभिव्यंजना के लिए गीत शैली की आवश्यकता बताते हुए डा० हरवंश लाल शर्मा लिखते हैं— 'भाव-सुमन-सौरभ के सुन्दर संचार के लिए, पवित्र प्रेम प्रवाह के प्रसार के लिए, शृंगार मंजु-मंजरी के मधुमय विकास के लिए और कविता-कामिनी के कौतुकमय विलास के लिए गीत-शैली के सिवा और कौन-सी शैली उपयुक्त हो सकती है ?'[1]

संगीत का प्रभाव व्यापक और स्थायी होता है। जिस प्रकार मूर्त विधान के लिए कविता चित्र-शैली की प्रणाली का अनुसरण करती है उसी प्रकार नाद सौन्दर्य के लिए वह संगीत का कुछ न कुछ सहारा लेती है। नाद-सौन्दर्य से कविता की आयु बढ़ती है, ताल-पत्र, भोज-पत्र, कागज आदि का आश्रय छूट जाने पर भी वह बहुत दिनों तक लोगों की जिह्वा पर नाचती रहती है। बहुत-सी उक्तियों को लोग उनके अर्थ की रमणीयता इत्यादि की ओर ध्यान ले जाने का कष्ट उठाए बिना ही प्रसंगप्राप्त पड़ने पर गुनगुनाया करते हैं। अतः नाद-सौन्दर्य का योग भी कविता का पूर्ण स्वरूप खड़ा करने के लिए कुछ न कुछ आवश्यक होता है।[2] आचार्य हजारी प्रसाद द्विवेदी ने काव्य और संगीत के अन्योन्याश्रय सम्बन्ध का विवेचन करते हुए लिखा है— 'काव्य और संगीत-क्रम का सम्बन्ध तारतम्य है। शब्द एक शब्दों के एक विशेष आरोह-अवरोह वहाँ अर्थ की भाव-भूमि पर पाठक को ले जाते हैं, वहाँ नाद के द्वारा सम्पूर्ण विधान भी करते हैं। काव्य-कला का आधार 'भाषा' है जो नाद का ही विकसित रूप

---

१ सूर और उनका साहित्य—डा० हरवंश लाल शर्मा पृ० २८६
२ चिन्तामणि (भाग १)—आ० रामचन्द्र शुक्ल पृ० १०९

है। अस्तु, काव्य और संगीत—दोनों के आस्वादन का माध्यम एक ही है। केवल अन्तर इतना है कि एक का आधार नाद का स्वर व्यंजनात्मक स्वरूप है दूसरे का आधार नाद का आरोह और अवरोह है।"[1]

आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों की कविता की सबसे बड़ी विशेषता उसका गेयत्व है। उनके पदों की रचना विविध राग रागिनियों के अन्तर्गत हुई है और उन पदों की सङ्गीतात्मकता सर्वतोभावेन स्तुत्य है।

**आळ्वारों के पदों में गेयत्व**

तमिळ में गीत-काव्य की परम्परा बहुत ही प्राचीन है। सङ्घकाल (ईसा की पहली-दूसरी शताब्दी) की रचनाओं में सङ्गीत सम्बन्धी उल्लेख मिलते हैं। पता चलता है कि उस समय एक विशिष्ट सङ्गीत-पद्धति विद्यमान थी और काव्य में सङ्गीतत्व का महत्व स्वीकृत था। 'सिलप्पधिकारम्' (दूसरी या तीसरी शताब्दी) में सङ्गीत सम्बन्धी विस्तृत सामग्री उपलब्ध है। इस काव्य ग्रन्थ में बीच-बीच में गीतों का समावेश कराया गया है जिन्हें 'इचपाट्टु' की संज्ञा दी गयी है। 'इचपाट्टु' का अर्थ है स्वर-तालित्व युक्त गीत। ये गीत आयर-जाति के लोगों द्वारा अपने आराध्य की स्तुति में गाये बताये गये हैं। 'सिलप्पधिकारम्' से पता चलता है कि उस समय एक सङ्गीत पारिभाषिक शब्दावली भी विद्यमान थी जिसकी व्याख्या परवर्ती सङ्गीता चार्यों ने की है। 'सिलप्पधिकारम्' में विविध वाद्य-यन्त्रों और तमिळ गीत-पद्धति में प्रयुक्त विविध राग रागनियों का भी परिचय मिलता है। कहने का तात्पर्य यह है कि आळ्वार भक्तों के पहले भी तमिळ में गेय-काव्य की परम्परा प्रचलित थी। आळ्वारों के समय के शैव-भक्त कवि नायनमारों की रचनाएँ भी गीत-पद्धति में हैं। उनके भक्तिपरक पद विविध राग-रागनियों के अन्तर्गत रचित हैं। सङ्गीतात्मकता की दृष्टि से नायनमारों के 'तेवारम्' गीतों का बड़ा महत्व है। मन्दिरों में उन गीतों का वाद्य-यन्त्रों के साथ गायन भी होता है।

आळ्वारों ने भी अपने पदों म गेय-पद्धति को अपनाया था। आळ्वार भक्तों की जीवनियों से पता चलता है कि वे भक्त गायक थे जो विभिन्न स्थानों में जाकर भक्तिपरक पद गाते थे और जनता में भक्ति का भाव जगाते थे। उनके पदों को गा-गाकर लोग भी आत्म-विभोर हो जाते थे। 'तिरुप्पाण' आळ्वार तो 'पाण-जाति' के थे जिस जाति का पेशा ही गायन था। आळ्वारों के पदों में कुछ स्थलों पर उनके पदों के गाये जाने का उल्लेख मिल जाता है। आळ्वार-पदों के गेय होने के कारण ही वे मौखिक परम्परा में शताब्दियों तक जीवित रह सके। विद्वानों का मत है कि आळ्वारों की गीत-पद्धति आज की पद्धति से भिन्न थी। गुरु परम्परा-ग्रन्थों से पता चलता है कि श्री नाथमुनि ने ही आळ्वार-पदों का सङ्कलन कर उनके लिए राग

---

१ साहित्य का मर्म—डा॰ हजारी प्रसाद द्विवेदी पृ॰ ११

इत्यादि निर्धारित किये थे। चूँकि आळवार-पद वेद के समकक्ष माने जाते थे अतः नाथमुनि ने आळवार-गीतों के लिए 'वेद-गान-शैली' निर्धारित की थी। कहा जाता है कि नाथमुनि ने उसी शैली में वैष्णव-मन्दिरों में आळवारों के पदों के गाये जाने का प्रबन्ध किया था। वैष्णव-मन्दिरों में आळवारों के पदों को विविध राग-रागिनियों में गाने वाले गायकों को अरैयर कहते थे, जो भगवान् की सेवा-समयों में मन्दिरों के सामने स्थित मण्डपों में बैठकर वाद्य-यन्त्रों के साथ आळवार-गीतों का गायन करते थे। मन्दिरों से सम्बन्धित उत्सवों और त्योहारों में भी आळवार-पदों के गायन का विशिष्ट प्रबन्ध किया जाता था। जन्म विवाह अन्त्येष्टि आदि के अवसरों पर भी आळवार-पद गाये जाते हैं। इन सब बातों से यह स्पष्ट होता है कि गेय होने के कारण ही आळवार-पद जनता पर अधिक प्रभाव डाल सके।

विद्वानों का मत है कि आज आळवार-पदों के लिए जो राग और ताल निर्धारित किये मिलते हैं वे नाथमुनि की 'वेद-गान-शैली' से भिन्न हैं। तमिळ विद्वान् श्री० पी० श्री० आचार्य के अनुसार आळवार-पदों के लिए विविध राग-रागिनियों का संकेत नाथमुनि के बाद के किसी संगीताचार्य का कार्य है।[1] कुछ भी हो आज 'प्रबन्धम्' में मिलने वाले प्रत्येक पद के ऊपर उसका राग और ताल निर्दिष्ट है। आज के गायक उन पदों को अनिवार्यतः उन्हीं निर्दिष्ट रागों में नहीं गाते स्वेच्छानुसार अन्य रागों के स्वरों में गा लिया करते हैं। अधिकांश विद्वानों का मत है कि आळवारों के पदों में मिलने वाले रागों और तालों में तमिळ के सङ्गीतशास्त्र के नियमों का पूर्णतः पालन हुआ है। अतः कह सकते हैं कि आळवार-पदों की सङ्गीतात्मकता शास्त्रीय सङ्गीत की कसौटी पर भी खरी उतरती है। आळवारों के पदों में प्रयुक्त कुछ राग और ताल इस प्रकार हैं —

राग—यमुना-कल्याणी नट अपरूप तम्मासी नीलाम्बुरी मोहना मुखारी अठाना भूपाली देसी असावरी, बिलहरी, टोडी केदार गौरी, आरबी शङ्कराभरण सारङ्ग बराळी, भैरवी कल्याण श्री कांभोजी, सहाना यदुकुल आदि।

ताल—आदि ताल मड्ताल रूपक ताल तिरिपुट ताल आदि।

भारतीय शास्त्रीय संगीत में रागों का घनिष्ठ सम्बन्ध भावों और रस से है। आळवार भक्तों के पदों में संगीत की प्रमुख राग-रागिनियों के साथ प्रधान-अप्रधान प्रसिद्ध-अप्रसिद्ध ४० से अधिक राग-रागिनियों का प्रयोग हुआ है। इन कवियों द्वारा प्रयुक्त राग रागिनियों के क्रम को देखने से विदित होता है कि पदों के विषय और

---

१ "दिव्य प्रबन्धत्तिल पट्टततमिळ इसै वडिवङ्गळ"
ले पी० श्री० आचार्य— वानोली" (आकाशवाणी मद्रास की पत्रिका) पृ० २ (नवम्बर, १९६०)

रागों के संकलन में सामञ्जस्य का ध्यान रखा गया है। कुछ विशिष्ट भावों को व्यक्त करने के लिए विशिष्ट रागों का प्रयोग आवश्यक समझा गया है। संगीत में नाद से ही सुख-दुख हर्ष-विषाद आशा-निराशा आदि की प्रतीति होती है। नादात्मक अभिव्यंजना अपनी प्रकृति में इतनी सूक्ष्म और तरल होती है कि उसका निकट सम्बन्ध हृदय के हर्ष और विषाद के तरलीकृत रूप गान और स्वन से होता है। कहने का तात्पर्य यह है कि भिन्न-भिन्न रागों से श्रोता के हृदय में भिन्न-भिन्न रसों का अनुभव होता है।[1] यही कारण है कि राग और रस का सम्बन्ध माना गया है। भिन्न-भिन्न रसों की व्यंजना के लिए किन-किन रागों का संगीत-शास्त्र के नियम के अनुसार प्रयोग उपयुक्त समझा गया है, वह निम्नलिखित तालिका से जाना जा सकता है। (आळ्वार भक्तों के पदों में न्यूनाधिक रूप में इस नियम का ध्यान रखा गया दीखता है।)

शृङ्गार रस—राग—वसन्त कमास देव गांधार, सावेरी भैरवी।
करुण रस—राग—पुन्नाग कांभोदी मुखारी असावरी आहीरी हुसैनी।
हास्य रस—राग—कांभोदी।
रौद्र रस—राग—मुखारी वराली।
अद्भुत रस—राग—बिलहरी।
शान्त रस—राग—साम।
बीभत्स रस—राग—नाटळी।
भक्ति रस—राग—सहाना पूर्व कल्याणी।

संगीत शास्त्र के उपर्युक्त नियम के अनुसार आळ्वार भक्तों ने शृङ्गार रस के प्रसंगों में प्रमुख रूप से सावेरी कमास भैरवी करुण रस के प्रसंगों में मुखारी असावरी हुसैनी अद्भुत रस के प्रसंगों में बिलहरी और भक्ति रस के प्रसंगों में सहाना पूर्व कल्याणी आदि रागों का प्रयोग किया है। वन से लौटने वाले कृष्ण के सौन्दर्य पर गोपियाँ मुग्ध हैं। उनकी स्थिति का वर्णन संयोग शृङ्गार के लिए उपयुक्त भैरवी राग में पेरियाळ्वार करते हैं—

भैरवी राग—आदि ताल

'सर्कसुम तोंग्सुम तुम्पी एंकुम
तण्णुम एळुम मतळीताळ वीती

1 "Ragas are eloquent vehicles of emotion with a limitless but in articulate power of expression A genius bends them to his purpose and makes them carry his message
—*Ragas of Carnatic Music* Rama Chandran, p 161

पुळ्ळलक्कळ्म पीतगुमाकी पडुम
पोविन्दन वर्सनिनु तुडुम कण्डु
मर्ळ कोलो वर्सविमट लेनु कोल्ली
मीनिमार कालक वारल पटि
मुर्ळ वमर निपनराकी एंडुम
उरुळुम विरुदु कन्न मरल्लोडिल्लनरे।[1]

भक्ति (विनय) रस के प्रसंगों में 'सहाना' राग का विशेष प्रयोग हुआ है। तोंडरडीपोडी आळ्वार की रचना तिरुमाली के सभी पद सहाना राग में गाये जाते हैं जिससे भक्ति-रस का परिपाक होता है—

सहाना राग—रूपक ताल

'पच्चे मामलै पोल मेनी पवळवाय कमलचेंकण
अच्युता। अमररेरे। आयर तम कोळुन्ते। एन्नुम
इच्चुवै तविर यान पोय इन्दिर लोकम् आळुम
अच्चुवै पेरिनुम वेंडेन अरंगमानगरुळाने।"[2]

शास्त्रीय संगीत की परम्परा में दिन रात के आठ पहरों के अनुकूल रागों का विधान किया गया है। दिन और रात के क्रम में प्राकृतिक वातावरण में जो परिवर्तन होता है, उसी के अनुकूल रागों के विधान में विविधता और परिवर्तन की संयोजना की जाती है। उष:कालीन रागों में कोमल स्वरों की योजना होती है। सूर्योदय के समय और उसके बाद गाये जाने वाले रागों में शुद्ध और तीव्र स्वरों का आधिक्य होता है। असावरी टोडी प्रात:कालीन राग हैं। सायंकालीन रागों में पूर्वी और श्री इत्यादि हैं। रात्रि के रागों में कल्याण केदारा भूपाली आदि हैं। आळ्वारों के पदों में प्रयुक्त रागों को देखने से पता चलता है कि उन्होंने यथासम्भव समय के अनुकूल ही रागों का प्रयोग किया है। सारांश यह है कि आळवारों के पदों में उच्चकोटि का गेयत्व है और पदों में शास्त्रीय संगीत के नियमों का भी पालन यथासम्भव हुआ है।

आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य में गेयत्व

हिन्दी का कृष्ण काव्य मुख्य रूप से गेय पदों में निर्मित है। इन कवियों की गेय-पद-शैली में हमें विविधता और विचित्रता के दर्शन होते हैं। उत्तर भारत की गीत काव्य परम्परा में जयदेव के 'गीत-गोविन्द' का महत्त्वपूर्ण स्थान है जिसका प्रभाव परवर्ती भक्त-कवियों पर पड़ा। जयदेव के पश्चात् मैथिल कोकिल विद्यापति ने भी अपने शृङ्गारिक गीतों की ऐसी तान छेड़ी जिसकी विविध-कवि-विहगवृन्द की रस-मय ध्वनि को पराभूत कर मिथिला के आम्रकुञ्ज-कुञ्जों को गुञ्जित करती हुई

1. पेरियाळ्वार तिरुमोळी १-४ १
2. [illegible]

दक्षिण की ओर प्रवृत्त भक्ति-समीर का आधार ले उत्तर की ओर बढ़कर ब्रज में कालिन्दी कूलस्थ कदम्बों को आन्दोलित करती हुई वृन्दावन के सुन्दर करील कुञ्ज कुञ्जों में गूँजने लगी।[1] इस प्रकार १६वीं शती के हिन्दी कृष्ण-भक्त-कवियों को अपनी भक्ति भावना को विकसित करने के लिए एक परम्परागत विकसित गीत-शैली प्राप्त थी। परन्तु इन कवियों ने अपने पूर्ववर्ती कवियों का अन्धानुसरण न करके गीत-शैली के कलेवर में नवीनता का संचार किया है।

हमारे आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्त कवि उच्च कोटि के गायक भी थे। वैयक्तिकता और आत्माभिव्यंजना जो गीत-काव्य का सर्वप्रथम और सर्वप्रमुख लक्षण है, इनके गीतों में आदि से लेकर इति तक व्याप्त है। हिन्दी के अष्टछापी कवियों ने अपने पद विशेष रूप से श्रीनाथ जी की कीर्तन सेवा के लिए रचे थे। हरिदास बड़े संगीतज्ञ थे। कहने का तात्पर्य यह है कि आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य में उच्चकोटि का गेयत्व विद्यमान है और उसके कवियों के पद विविध राग-रागिनियों में बने हैं। उनमें शास्त्रीय संगीत के आवश्यक नियमों का यथासम्भव पालन हुआ है।

कुशल कवि काव्य में भाव-सौन्दर्य के समावेश के लिए लय का भी विवेकपूर्ण प्रयोग करता है। लय' स्वर की एक गति होती है। जिस गति से स्वर चलते हैं उनको 'लय' कहते हैं। यह लय कभी विलम्बित कभी मध्य और कभी द्रुत होती है। संगीत का पूरा आनन्द लेने के लिए स्वर के साथ लय का भी ध्यान रखना चाहिए।[2] [सू]रदास नन्ददास तथा परमानन्ददास की रचनाओं में भावानुकूल लय का प्रयोग हुआ है। कोमल और मधुर भावों के प्रसंगों में अधिकतर 'मध्य लय' का प्रयोग हुआ है। [ओज]पूर्ण और वेगपूर्ण स्थलों पर 'द्रुत लय' प्रतिपाद्य की प्रभावात्मकता को द्विगुणित [कर] देती है जो करुण और दुःखपूर्ण प्रसंगों में उसका 'विलम्बित' रूप मार्मिकता के संवहन में बड़ा सहायक सिद्ध हुआ है। मीरा के काव्य में भी लय प्रयोगों में यह भावानुकूलता उत्कृष्ट रूप में प्राप्त होती है।[3] वात्सल्य और संयोग शृङ्गार के पद अधिकतर मध्य लय में गाने के उपयुक्त हैं। सूरदास परमानन्ददास और नन्ददास के वात्सल्य और संयोग-शृङ्गार सम्बन्धी पद 'मध्य लय' में नियोजित स्वर लिपि में ही अधिक निखरे हैं। निम्नलिखित पद देखिए—

सूरदास

"सोभित कर नवनीत लिये।
घुटुरन चलत रेनु तन मंडित मुख दधि लेप किये।

---

1 सूर और उनका साहित्य—डा० हरबंशलाल शर्मा, पृ० २८८
2 नन्ददास ग्रन्थावली—रूप मंजरी पृ० २४२ (ब्रजरत्नदास)
3 ब्रजभाषा के कृष्णभक्ति-काव्य में अभिव्यंजना शिल्प—डा० सावित्री सिन्हा, पृ० १५०

चारु कपोल लोल लोचन गोरोचन तिलक दिये।
लट लटकत मानो मत्त मधुप गन मादक मधुहिं पिये।"[1]

परमानन्ददास

राग सारंग

"नन्द जू के आंगन की छबि आछी।
चन्द्र पैंजनी रुनझुन बाजत चलत पूँछ गहि बाछी।
उरग अधर दधि मुख लपटानो तन रज धूरि छाछी।
परमानन्द प्रभु बालक लीला हँसि फिर पाछी।।"[2]

नन्ददास

राग धनाश्री

"केसर कौन की मति भीजी।
होड़ परी प्रीतम अरु प्यारी अपने अपने जी की।
श्याम परी ललिता के आगे कौन सरस को फीकी।
नन्ददास प्रभु किलकि बलि चलो कछु इक सरस सखी की।"[3]

मीरां के पदों में कविता की लय के साथ सांगीतिक लय के सामंजस्य-स्थापन की चेष्टा द्रष्टव्य है। संयोग के क्षणों में कृष्ण के अनुराग से सिक्त होकर अपनी उमंग और उल्लास की अभिव्यक्ति उन्होंने छोटे-छोटे चरणों से युक्त द्रुत लय में बंधि जाने के उपयुक्त योजना द्वारा की है—

रंग भरी राग भरी रागसूं भरी री।
होरी खेल्यां श्याम संग-रंग सूं भरी री।
उड़त गुलाल लाल बादल भयो री।
पिचका उड़ावां रंग-रंग री झरी री।[4]

हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अधिकतर ध्रुवपद (ध्रुपद) और कहीं-कहीं धमार शैली का प्रयोग किया है। उनकी तीसरी शैली 'कीर्तन-शैली' है जो शास्त्रीय-संगीत की अपेक्षा लोक-गीत पद्धति के अधिक निकट है। हमारे अधिकांश आलोच्य हिन्दी कवि संगीत और संगीत-शास्त्र के ज्ञाता थे। ध्रुवपद तत्कालीन संगीत की सर्वप्रधान शैली थी। अतः हमारे कवियों ने भी इस शैली को अपनाया है। इसमें विलम्बित लय का ही प्रयोग होता है। इसमें अधिकतर ईश्वर प्रार्थना और वीरता के भावों से युक्त पदों का गायन किया जाता है। जहाँ तक ध्रुवपद के विषय

---

१ सूरसागर (ना० प्र० सभा) पद सं० ७१० पृ० २९५
२ परमानन्द सागर (सं० गो० ना० शुक्ल) पद सं० ८६ पृ० २९
३ नन्ददास पदावली पद सं० ९६ पृ ३४८
४ मीराबाई की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी) पद सं० १४६ पृ० १४१

का सम्बन्ध है, कृष्ण भक्ति काव्य में माधुर्य भाव के प्राधान्य के कारण शृङ्गारिक विषय ही ध्रुपद शैली में लिखे हुए पदों में भी प्रधान हैं। ध्रुपद योजना में जो बड़ी-बड़ी पंक्तियाँ प्रयुक्त हुई हैं उनको देखने से यह ज्ञात पड़ता है कि ये पद मानों गायक की गायकी की दीर्घ श्वास युक्त स्वर साधना के निकष-रूप में निर्मित किये गये हैं।[1] स्वामी हरिदास की रचनाओं का परीक्षण करने से विदित होता है कि उन्होंने अपने पदों की रचना ध्रुपद-शैली में गाये जाने के लिए की थी। ध्रुपद शैली का एक उदाहरण देखिए—

राग कान्हरो

"रावत ते वनमाल गरे हरि आवत बन तें।
धातनि की लाल पाग लटकि रही वाम भाग
सो छबि लखि सानुराग टरति न मन तें।
मोर मुकुट सिर श्रीखण्ड, गोरज मुख मंजु,
नटवर वर वेश धरे आवत छबि तें।
सूरदास प्रभु की छवि ब्रज ललना निरखि
वारति तन मन न्योछावर करैं आनन्द बहु तें॥"[2]

११ वीं सदी की गायन प्रणाली की एक दूसरी प्रधान शाखा 'धमार' गीतों की थी। होली से सम्बन्धित गीत अधिकतर धमार-ताल में ही गाये जाते हैं। इन गीतों में गोपी-कृष्ण की लीलाओं का वर्णन भी होता है। प्रायः सभी कृष्ण भक्त कवियों ने धमार गीत लिखे हैं, जिनमें प्रयुक्त लय के द्वारा होली का उल्लास बड़ी सफलता के साथ प्रकट हुआ है। ये गीत विभिन्न रागों में लिखे गये हैं। धमार-गीत का एक उदाहरण लीजिए—

"खेलत हैं अति रसमसे रंग भीने हो।
अति रस केलि विलास लाल रंग भीने हो॥
जागत सब निसि गत भई रंग भीने हो।
भले जु आए प्रात लाल रंग भीने हो॥
.. .. .. ..
सूरदास प्रभु नंद-कुँवर रंग भीने हो॥"[3]

मीरा की रचनाओं में यद्यपि शास्त्रीय संगीत सम्बन्धी कोई विशेषता स्पष्ट नहीं दीखती तो भी उनमें लोक-संगीत-शैलियों का सुन्दर रूप मिलता है, जिसे देखकर आश्चर्य होता है। मीरा का एक होरी-गीत देखिए—

---

१ ब्रजभाषा के कृष्ण-भक्ति काव्य में अभिव्यंजना शिल्प—डा० सावित्री सिन्हा पृ० १२७

२ सूरसागर (सभा) पद सं० १६६१ पृ० ७१७

३ वही ( ), पद सं० ३४८१, पृ० १२११

राग होरी—सिन्दूरा

फागुन के दिन चार रे होरी खेल मना रे।
बिनि करताल पखावज बाजै अनहद की झनकार रे।
बिनि सुर राग छतीसूं गावै रोम-रोम रनकार रे।
खेल मना रे॥[1]

कहा जा चुका है कि आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के पद विविध राग रागिनियों के अन्तर्गत आते हैं। सूर ने तो लगभग १८ रागों में अपनी पद रचना की है। सूरसागर में राग-वैविध्य के विषय में आचार्य रामचन्द्र शुक्ल का कथन है कि "सूरसागर में कोई राग या रागिनी छूटी नहीं होगी इससे वह संगीत प्रेमियों के लिए भी बड़ा भारी खजाना है।"[2] अन्य कवियों की रचनाओं में भी राग-वैविध्य दृष्टिगोचर होता है। विभिन्न राग अपने स्वर विधान द्वारा विभिन्न भावों को मूर्तिमान करने में समर्थ होते हैं। किसी राग का स्वर गंभीर होता है तो किसी का चपल कोई राग पुरुष प्रकृति का होता है और कोई सुकुमार प्रकृति का। इस प्रकार राग-पद रचना करने वाले कवि के लिए आवश्यक होता है कि वह विषयानुकूल रागों का संकलन करे। आलोच्य कृष्ण-भक्त कवियों द्वारा प्रस्तुत राग-रागिनियों के क्रम को देखने से पता चलता है कि पदों के विषय और रागों के संकलन में सामंजस्य का ध्यान रखा गया है। विशिष्ट भाव और रसों के परिपाक के लिए विशिष्ट राग प्रयुक्त सिद्ध हुए हैं। विनय के प्रसंगों में प्रयुक्त राग हैं—बिलावल धनाश्री मारू, कान्हरो टोड़ी नट भैरवी सारंग धनाश्री देवगान्धार आदि। जिन प्रसंगों में हर्षोल्लास आनन्द विनोद और लीला की प्रधानता है उनमें कोमल प्रकृति के रागों का प्रयोग हुआ है। कृष्ण भक्ति-काव्य में शौर्य और दर्प से युक्त स्थल बहुत कम हैं। केवल सूरदास के पदों में दावानल प्रसंग कालिय-दमन, असुर संहारण आदि स्थलों पर इस भाव की अभिव्यक्ति मिलती है और वहाँ उन्होंने मारू राग का प्रयोग किया है। प्राय सभी कवियों ने करुण प्रसंगों में केदारा और गुनकली का प्रयोग किया है।

आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अपने गेय पदों में संगीत के समय सिद्धान्त का निर्वाह यथासम्भव किया है। पुष्टिमार्गीय नित्य सेवा विधि में कृष्ण सेवा के आठ समय रखे गये हैं—मंगला शृङ्गार ग्वाल राजभोग उत्थापन भोग, संध्या (आरती) और शयन। इन कवियों ने इन विविध प्रसंगों के पदों की रचना में संगीत शास्त्रीय समय विधान से सामंजस्य स्थापित करने का प्रयत्न किया है। मंगला प्रसंग में प्राय सभी कवियों ने विभास रामकली ललित और भैरवी का प्रयोग किया है। शृङ्गार प्रसंग में प्राय प्रातःकालीन रागों का प्रयोग हुआ है जो संगीत के

---

१ मीराबाई की पदावली (सं० परशुराम चतुर्वेदी), पद सं० १५१ पृ० १४४
२ सूरदास (तृतीय संस्करण)—आचार्य शुक्ल पृ० २००

समय सिद्धान्त की कसौटी पर पूर्ण रूप से खरा उतरता है। गोचारण राज भोग और शयन प्रसंगों में अधिकतर सारंग राग का प्रयोग हुआ है, इसके अतिरिक्त देव गांधार टोडी नटनारायण आदि रागों का प्रयोग भी हुआ है। सन्ध्या आरती में सायंकालीन सन्धि प्रकाश और रात्रि के राग प्रयुक्त हुए हैं। उत्सव योजना में ऋतु कालीन रागों के प्रयोग की ओर भी हमारे भक्त-कवियों ने विशेष ध्यान दिया है। पुष्टिमार्गीय सेवा में ऋतु-उत्सवों का भी विधान था। पावस-प्रसंग में मल्हार और उसके विविध भेदों का प्रयोग किया गया है। हिंडोल के पदों में हिंडोल और मल्हार तथा वसन्त-लीला में वसन्त राग का विशेष रूप से प्रयोग हुआ है।

स्पष्ट है कि आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में उच्च कोटि का गेयत्व विद्यमान है और उसमें संगीत के शास्त्रीय नियमों का यथासम्भव निर्वाह हुआ है।

## २—काव्य के विविध रूप

### १ गीति-काव्य

कवि का युग जीवन के प्रति उसका दृष्टिकोण उसके अनुभूति-विस्तार की सीमा तथा अन्तः प्रेरणा का रूप आदि वे तत्व हैं जिनके प्रभाव के फलस्वरूप कवि अपनी कविता के काव्य-रूप का निर्धारण करता है। आळवार भक्तों तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के विषय में यही बात कही जा सकती है। साधना के राग प्रधान रूप भावनाओं के तीव्र उन्मेष और राग-प्रधान जीवन-दर्शन तथा युग-दर्शन के कारण इन्होंने गीत को ही अपने काव्य का माध्यम बनाया। कहा जा चुका है कि गीति-काव्य का प्राणतत्व आत्माभिव्यक्ति है। यह जितनी ही तीव्र और प्रबल होती है गीति-काव्य उतना ही श्रेष्ठ हो सकता है। गीति-काव्य में कवि के अन्तर्जगत् की अभिव्यक्ति प्रधान होती है और जीवन के बाह्य क्रिया-कलापों का स्थान गौण। वैयक्तिकता गीति-काव्य का प्रधान गुण है। इस वैयक्तिकता का रूप सीमित नहीं रहता परन्तु सार्वभौम होता है। आत्माभिव्यंजना के दो रूप होते हैं—एक रूप वह है जिसमें कवि किसी वस्तु में या व्यक्ति में अपनी भावनाओं का आरोपण करता है और दूसरे में वह अपने भावों को प्रत्यक्ष रूप में सीधे प्रकट करता है। आळवारों के और हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में हमें आत्माभिव्यक्ति के उपर्युक्त दोनों रूप देखने को मिलते हैं। एक रूप में उन्होंने आराध्य के प्रति सीधा आत्म-निवेदन किया है, दूसरे में गोपियों (अथवा नायिका) के माध्यम से अपने कवि-हृदय की आतुर भावनाओं की अभिव्यक्ति की है। इस प्रकार आळवारों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के गीति-काव्य के दो रूप मिलते हैं—

(अ) मुक्त गीति-काव्य और (आ) आख्यानात्मक गीति-काव्य।

#### (अ) मुक्त गीति-काव्य

इस प्रकार के काव्य से तात्पर्य उन गेय पदों से है जो भक्त-कवियों द्वारा प्रभु

के समक्ष आत्मनिवेदन के रूप में प्रस्तुत किये जाते हैं। सीधे-सादे शब्दों में हार्दिक भावों की कुशल अभिव्यंजना ही इन गीतों का अभिमत होता है। कोमल इनका सहज गुण है। इन गीतों के विषय प्रायः प्रभु की भक्त-वत्सलता ऐश्वर्य पतित-पावनता तथा आत्मनिन्दा और आत्मनिवेदन होते हैं। माया-विवेचन अविद्या-तृष्णा नाम महिमा और विनय के पद भी इस कोटि के हैं।

आळ्वार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों के आत्म-निवेदन सम्बन्धी पद शुद्ध गीति-काव्य की कोटि में आते हैं, जिनमें आत्माभिव्यक्ति का प्रत्यक्ष रूप मिलता है। आत्म-ज्ञान, नाम-महिमा इत्यादि प्रसंगों में कवि हमारे सामने आकर बोलता है। इन पदों की भाषा सरल और साधारण है। इन पदों में व्यक्त दैन्य और आत्मनिवेदन में ही वैयक्तिक तत्त्व मिलता है और दैन्य निमित्त निर्वेद पर इनकी मार्मिकता निर्भर है। आळ्वारों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों में सूर आदि के विनय पदों में शुद्ध गीति-काव्य के अच्छे उदाहरण मिलते हैं। तोंडरडिप्पोडि आळ्वार के एक गीत का सार इस प्रकार है— विष्णु भगवान् के अलावा कोई देवता है? हे बुद्धिहीन मनुष्य! तुम लोगों का यह स्वभाव है कि आपत्ति के आ जाने पर ही उस कृपासिन्धु के पास दौड़ पड़ते हो। अभी समझ लो। उस एक मात्र करुणा निधान के अतिरिक्त कोई देव नहीं। उस (गोओं के पालक—मेरे पिता) भगवान् के चरणों में जाओ।[1]

सूरदास जी का एक पद देखिए—

"रे मन, छाँड़ि विषय कौ रँचिबौ।
कत तू सुवा होत सेमर कौ, अन्तहिं कपट न बचिबौ।
अन्तर गहत कनक-कामिनी कौं, हाथ रहैगी पचिबौ।
तजि अभिमान राम कहि बौरे, नतरु ज्वाला तचिबौ।
सतगुरु कह्यौ, कहौं तोसौं हौं, राम रतन धन सचिबौ।
सूरदास प्रभु हरि-सुमिरन बिनु जोगी-कपि ज्यौं नचिबौ॥"[2]

आत्माभिव्यक्तिपरक शुद्ध गीतों में आण्डाळ और मीरा के पदों में एक विशेष शक्ति है। उनमें कल्पना और बुद्धि-तत्त्व सर्वथा गौण है, अतएव उनकी भावनाओं का स्रोत गीति-काव्य के सङ्गीत और काव्य के माध्यम से फूट पड़ा है। उनकी माधुर्य

---

१ 'मट्रुमोर् देय्वमुण्डे ? मदियिलामानिडर्काळ् ।
उट्रपोतन्ड्रि नीङ्गळ् ओरुवनेन्ड्रुणरमाट्टीर्
अट्रमेलोन्ड्रऱियीर् अवनल्लाल् देय्वमिल्लै
कट्रिनम् मेय्त्त एन्दै कऴलिणै पणिमिन् नीरे।

—तिरुमालै ९

२ सूरसागर (सभा) पद सं० ४९, पृ० २

भक्ति उनके हृदय की कहानी है, जिसमें राग-तत्त्व प्रधान है। इनके पदों में अनुभूतियों की तीव्रता है और गहनता है भले ही अनेकरूपता नहीं हो।

आत्माभिव्यक्तिपरक पद कवियों के व्यक्तित्व की विशिष्टता का निर्देश करते हैं। इनकी सबसे बड़ी विशेषता यह है कि उनमें आत्माभिव्यंजना का शुद्ध रूप मिलता है तथा अनुभूति और अभिव्यक्ति में पूर्ण तादात्म्य हो गया है। विषय-वस्तु और अभिव्यंजना की यही एकतानता इन शुद्ध गीतों की सबसे बड़ी विशेषता है।

(ख) आख्यानात्मक गीति-काव्य

इस प्रकार के काव्य का प्रतिपाद्य अवश्य लीला-वर्णन है। इनमें गीत का शुद्ध रूप नहीं मिलता। इनमें नियोजित कथात्मक और वर्णनात्मक तत्त्व कवि के व्यक्तित्व को परोक्ष में डाल देता है। जहाँ लीला-गान में कथा का आग्रह अधिक है वहाँ कवियों ने कथा-परिस्थिति पात्र का आधार ग्रहण किया है। अतः कवि की भावनाओं की प्रत्यक्षता में व्यवधान आ गया है। यहाँ आत्माभिव्यंजना शुद्ध न होकर सम्प्रसारित है।

आख्यानात्मक गीति-काव्य के अन्तर्गत हमारे कवियों ने बाल-लीला, गोदोहन, गोचारण, चीरहरण, गोवर्धन-धारण, नाग-लीला आदि सरस प्रसंगों को लिया है। इन प्रसंगों के पद अधिकतर भाव-प्रधान हैं। इन पदों में आख्यान भावों को उत्कर्ष प्रदान करने के लिए उपकरण रूप में लिया गया है। इनमें आख्यान का स्थान गौण है। कृष्ण और राधा तथा गोपियों की शृंगार भावना प्रधान रहती है। इस भावना की अभिव्यक्ति अपने आप में पूर्ण एवं स्वतन्त्र और सरस है। इस प्रकार के विरह के पदों में आळ्वार भक्त तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अपना व्यक्तित्व को गोपियों राधा यशोदा और कृष्ण के व्यक्तित्व पर डालकर व्यक्त किया है। इस विरह का रूप शुद्ध आत्माभिव्यंजक न होते हुए भी अत्यन्त मार्मिक है। आत्म प्रकाशन के अप्रत्यक्ष होते हुए भी विविध पात्रों की भावनाओं के माध्यम से इन कवियों ने अपनी ही आत्माभिव्यक्ति की है। गोपियों की उक्तियों में कवि के हृदय का ही आभास मिलता है। नम्माळ्वार के एक पद में विरहिणी नायिका (गोपी) की मर्मस्पर्श वाणी में भी कवि के विरहजन्य सन्तप्त उद्गार देखिए—"सारा जगत् सो रहा है। अन्धकार व्यापक होता जा रहा है। रात बढ़ती जाती है। प्रिय वियोग के रोग के कारण हृदय की धड़कन बढ़ती जा रही है। एक-एक क्षण एक-एक युग बनता जा रहा है। अगर मेरे प्रियतम नहीं आएँगे तो (मैं नहीं जानती) मेरी क्या दशा होगी?"[1]

---

1 "ऊरेल्लाम तुञ्जि उलकेल्लाम नळ्ळिरुळाय।
नीरेल्लाम तेरि ओर नीळिरवाय नीण्डताल।
पारेल्लाम उण्ड नम्पाम्पणैयान वारानाल।
आर? एम्मै। उय्यक्कोळ्वार इनिये।" —तिरुवायमोळि, ५ ४ १

सूरदास का एक पद देखिए —

"प्रीतम बिनु व्याकुल अति रहियत ।
मधुबन को जाती हौं हरि संग, किन एती दुख सहियत ॥
कहुँ काम कछुक संग मरती, किन बसत रिपु कहियत ।
बिनु पावस अति नैन उमंगि जल किन सरिता पर बहियत ॥
जो जानतीं बहुरि नहिं आवन, जाइ पीत पट गहियत ।
सूरदास प्रभु के बिछुरे तें कहुँ नहीं सुख लहियत ॥"[1]

इस प्रकार के स्थलों पर गोपियों की भावनाओं के साथ कवि का पूर्ण तादात्म्य है। यहाँ तक कि गोपियों के माध्यम से बोलता हुआ उनका हृदय आण्डाळ और मीरा की प्रत्यक्ष आत्माभिव्यक्ति के समकक्ष आ जाता है।

## २ लोक-गीत

आळ्वार भक्तों ने तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अपनी रचनाओं में अपने-अपने क्षेत्रों में प्रचलित लोक-गीतों का सुन्दर समावेश किया है। लोक-गीत गीतों के शुद्ध सहज और मूल रूप हैं। उनमें ग्रामीण-जीवन का अकृत्रिम रूप दिखाई देता है। ग्राम्य मनोरंजन के विविध रूप जनसाधारण के उमंग-उल्लास श्रम या वेदना से मुक्ति पाने के लिए गिरमाने की मनोवृत्ति तथा सामूहिक ग्राम-चेतना को लेकर अटपटी भाषा में लोक-गीतों की रचना होती है। कृष्ण-लीलाएँ, लोक-गीतों के ही सर्वथा अनुकूल थीं अतः हमारे कवियों ने लोक-गीतों का भी समावेश अपने काव्य में किया है। किन्तु इनके काव्य में लोक-गीत कुछ परिष्कृत रूप में ही मिलते हैं। शास्त्रीय रागों तथा साहित्यिक भाषा के स्पर्श से इन्होंने उनका रूप परिष्कृत कर दिया है। किन्तु लोक-गीतों की आत्मा और प्रकृति की रक्षा करने का प्रयास सर्वत्र है। जन्म, मुण्डन विवाह तथा अनेक सांस्कृतिक पर्वों के अवसर पर लिखे गये गीतों में वैयक्तिक वेदना और उल्लास का सम्मिश्रण समूह से स्थापित किया गया है। प्रसिद्ध तमिळ विद्वान् श्री पी० श्री आचार्य ने आळ्वारों के काव्य में प्रयुक्त लोक-गीतों के विषय में लिखा है —

'यह स्वाभाविक ही है कि आळ्वार भक्तों ने उन लोक-गीतों को यथावसर अपने काव्य में स्थान दिया है, जिन्होंने जन-हृदय को बहुत ही आकर्षित किया था। बहुत प्राचीन काल से ही इस प्रकार के लोक-गीतों की परम्परा तमिळ प्रदेश में (मौखिक रूप में) चली आ रही थी। विविध अवसरों पर, विविध पर्वों पर लोक-गीत गाए जाते थे। जन्म विवाह आदि के अवसरों पर गाये जाने वाले लोक-गीतों का तो स्पष्ट रूप आळ्वार-ग्रन्थों में हमें देखने को मिलता है। हाँ यह हो सकता है कि वे लोक-गीत आळ्वारों की रचनाओं में शुद्ध मौलिक रूप में नहीं होकर कुछ परिष्कृत रूप में ही मिलते हैं।

---

१ सूरसागर (सभा) पद सं० १८४६ पृ० ११६

हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों की रचनाओं में ब्रज में प्रचलित लोक-गीतों का अस्तित्व सुरक्षित मिलता है। इन लोक-गीतों का सहज संगीत शास्त्रीय संगीत से कहीं अधिक उपयुक्त था। साथ ही भावनाओं की सहज अभिव्यक्ति इन लोक-गीतों में अधिक सहज स्वाभाविक और तीव्र हुई है। हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों ने जन्म बधाई बाल-छवि-वर्णन गोचारण ज्योनार राधा-कृष्ण-विवाह होली बसंत इत्यादि गीतों में इन सब तत्वों और शैलियों का समावेश किया है जो तत्कालीन ब्रज-जीवन तथा संस्कृति के मुख्य अंग थे। इन सभी प्रसंगों में लोक-गीत बहुसंख्यक हैं।

आळ्वारों की रचनाओं में प्रयुक्त लोक-गीतों के कुछ उदाहरण देते हैं। बालक कृष्ण के सौन्दर्य का वर्णन पेरियाळ्वार ने लोक-गीत-शैली में किया है—

'शिशु के प्रत्येक अंग के सौन्दर्य को आकर देखो री !
अपने पैर की उँगलियों को मुँह में लेकर चबाने वाले
बालक के पाद-कमल, के सौन्दर्य को आकर देखो री !
कांचन मोती और मणि-खचित माला सी।
बालक की कोमल उँगलियों के सौन्दर्य को आकर देखो री !
आकर देखो री !'[1]

कृष्ण को पालने में लिटाकर यशोदा जो लोरी गाती हैं उसमें लोक-गीत का सुन्दर रूप दीख पड़ता है। तमिळ में लोरी गाते समय तालेलो शब्द की पुनरावृत्ति आवश्यक मानी गयी है। इस प्रकार के लोरी-गीत आज भी घरों में गाये जाते हैं। पेरियाळ्वार का एक लोरी-गीत देखिए —

'कांचन बीच मोती और रत्न खचित सुन्दर।
पालना ब्रह्मा ने तुम्हारे लिए भेजा है, हे वामन ! तालेलो !
सुन्दर गहने किंकिणी और कंकण।
तुम्हारे लिए देवों ने भेजे हैं, हे, घनश्याम ! तालेलो !
सुन्दर फूल पुष्प गुच्छ तुम्हारे लिए।
कुबेर ने भेजे हैं रोओ मत हे मेरे राजा ! तालेलो !'[2]

---

१ पेरुमुळ्ळी पिडित्तु कुवत्तमुम।
पाद कमलंगळ्ळ काणीरे पवळवायीर। वन्दु काणीरे।
मुत्तु मणियुम मस्सिवच्चान पावैगळ्ळ।
शोतिट्टिम्माव काणीरे शोणुदलीर। वन्दु काणीरे।
—पेरियाळ्वार तिरुमोळि १ २ १ और २

२ 'माणिक्कमकट्टि वयिरम इडै कट्टि।
आणिप्पोनाल सेय्द वण्णच्चिरुत्तोट्टिल।
पेणि उनक्कु पिरमन विडु तन्दान।
माणिक्कुरळने। तालेलो। वैयमळन्ताने तालेलो।

> 'कृष्ण जनम सुनि अपने पति सौं हँसि बाभिन यौं बोली जू।
> जाउ-जाउ तुम नन्द नृपति कैं, नाम कोठरी खोली जू।
> तुमहि सिरोपी लागी बीरा, पछिमा भरि-भरि झोरी जू।
> हमको लइयौ नखसिख गहना बेहरि सहित सु बोरी जू।
> लीयौ अंत नृपति सौं लइयो हम बछिये कों झोली जू।'[१]

## १ मुक्तक रचना

'मुक्तक' निबन्ध-काव्य का एक रूप है। यद्यपि गीति-काव्य और मुक्तक में काफी साम्य दिखाई देता है, तो भी दोनों की आत्मा में मौलिक अन्तर है। इस कारण से उनके कलेवर में भी अन्तर दीख पड़ता है। साधारणतया मुक्तक से तात्पर्य उस काव्य से है जो पूर्वापर सम्बन्ध से रहित होता है। मुक्तक काव्य के लिए यह आवश्यक है कि विभाव अनुभावादि से पुष्ट रस परिपाक पूर्ण होना चाहिए और रसपूर्ति के लिए अन्य पद का सहारा न लेना पड़े। गीति-काव्य में भावाभिव्यक्ति का जो उद्रेक मिलता है वह मुक्तक नहीं। मुक्तक में कवि बाह्य स्वरूप की रचना के प्रति बहुत ध्यान रखता है, अतः उसमें कला-पक्ष का प्राधान्य अधिक हो जाता है। चमत्कार-वस्तु उक्ति-वैचित्र्य आदि की ओर मुक्तककार जागरूक रहता है। कला-तत्त्व के प्रधान होने के कारण उसमें बौद्धिक तत्त्व प्रधान होता है। गीति काव्य में रागात्मक आवेग और आत्मनिष्ठ प्रधान है जो मुक्तक में गौण है। यही दोनों में सामान्य अन्तर है।

'प्रबन्धम्' के 'दर्पण-विभाग' में संगृहीत रचनाओं में प्राय मुक्तक ही दृष्टिगोचर होते हैं। उनके अन्य पदों की भांति रागादि निर्दिष्ट नहीं हैं। पोयगै आळ्वार भूतत्ताळ्वार पेयाळ्वार की रचनाएँ तथा नम्माळ्वार की रचना तिरुविरुत्तम' तिरुमलिसै आळ्वार की रचना तिरुच्चन्द विरुत्तम तोंडरडी पोडी आळ्वार की रचना तिरुप्पळ्ळि एळुच्चि मे प्रयुक्त छन्द मुक्तक-काव्य के अन्तर्गत आ सकते हैं। इनमें प्रत्येक पद अपने पूर्व पद के सम्बन्ध के बिना भी अस्तित्व रख सकता है और अभिव्यक्ति पूर्ण भी हो सकती है। इनमे कुछ पद राग-बद्ध हैं अत उन्हें राग-बद्ध मुक्तक कह सकते हैं। परन्तु ये मुक्तक होते हुए भी गीति-काव्य की ओर अधिक झुके हुए हैं।

आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में कुछ की रचनाएँ मुक्तकों के अन्तर्गत आती हैं। उदाहरण के लिए रसखान और हितहरिवंश की रचनाएँ उसके अन्तर्गत रखी जा सकती हैं। रसखान की कविता अधिकांशत मुक्तक के रूप मे ही प्रकट हुई है। उसमे एक-एक छन्द अपने आप में पूर्ण और स्वतन्त्र है। रसखान ने अपने प्रत्येक सवैये में संपूर्ण चित्र का निर्माण बड़ी कुशलता से किया है। मुक्तक के लिए आवश्यक प्रौढ़ प्रांजल और समासयुक्त भाषा भी रसखान की रचना में देखने को मिलती है।

---

१ नन्ददास ग्रन्थावली, पृ० ११७

भक्त मुक्तक के क्षेत्र में रसखान को महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त है। रसखान का एक मुक्तक छन्द देखिए—

> 'आजु गई हुती भोरहीं हौं, 'रसखानि' रई कहिं नंद के भौनहिं।
> वाको जियौ जुग लाख करोर, जसोमति को सुख जात कह्यो नहिं॥
> तेल लगाइ लगाइ कै अंजन भौंह बनाइ-बनाइ डिठौनहिं।
> डारि हमेल निहारत आनन वारति ज्यौं चुचकारति छौनहिं॥"[1]

## ४ प्रबन्ध-काव्य : खण्ड-काव्य

प्रबन्ध-काव्य में शृंखलाबद्ध रूप में किसी वस्तु का वर्णन होता है। प्रबन्ध काव्य का कथानक सापेक्ष होता है, जिसमें पूर्वापर सम्बन्धों की स्थिति सदैव बनी रहती है। कथा की पृष्ठभूमि के निर्माण के लिए प्रकृति-वर्णन और देश-काल चित्रण का भी महत्वपूर्ण स्थान होता है। प्रबन्ध काव्य विषय-प्रधान होता है, अतः उसमें वर्णनात्मक तत्वों का आधिक्य हो जाता है। प्रबन्ध-काव्य के दो रूप माने गये हैं— 'महाकाव्य' और 'खण्डकाव्य'। महाकाव्य में जीवन के सम्पूर्ण अंगों का वर्णन होता है। खण्ड-काव्य में जीवन के किसी एक खण्ड अथवा अंश को लेकर उसका क्रमबद्ध वर्णन किया जाता है।

आळ्वारों में अथवा आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों में किसी ने भी महाकाव्य की रचना नहीं की। कृष्ण-भक्ति काव्य में भावजन्य आवेग और उद्रेक का जो रूप था उसकी अभिव्यंजना के लिए गीत ही श्रेष्ठ माध्यम था। महाकाव्यकार की भाँति कृष्ण-भक्त कवियों की दृष्टि विषयगत नहीं थी और किसी महान् सन्देश या गम्भीर जीवन-दर्शन का प्रतिपादन उनका लक्ष्य नहीं था। कृष्ण भक्त कवियों का हृदय कृष्ण-लीला पर ही अधिक केन्द्रित था। कृष्ण और राधा के प्रति इन कवियों का दृष्टिकोण भावात्मक और रागात्मक था। हृदय की अत्यधिक भावुकता में गीतों का स्रोत ही फूट पड़ता है। परन्तु महाकाव्य के लिए वस्तुपरक गम्भीर और बुद्धि-समन्वित दृष्टि की आवश्यकता है। यही कारण है कि कृष्ण भक्त कवियों के द्वारा महाकाव्यों की रचना नहीं हुई।

आलोच्य कृष्ण भक्त कवियों में कुछ ने खण्डकाव्यों की रचना की है। खण्ड काव्य में जीवन के एक अंश का चित्रण होता है। किन्तु वह खण्ड और उसमें व्यक्त अनुभूति अपने आप में पूर्ण होती है। खण्डकाव्य में एक कथा-खण्ड अवश्य होता है, जीवन के सर्वाङ्ग निरूपण के अभाव के कारण उसमें कथा का उत्थान-पतन नहीं होता। प्रासंगिक कथाएँ बहुत कम आती हैं। कृष्ण भक्त कवियों के खण्ड-काव्यों में कथात्मकता के साथ गीतात्मकता का सामञ्जस्य है। आण्डाळ की 'तिरुप्पावै' नम्माळ्वार की 'तिरुविरुत्तम' और तिरुमंगै आळ्वार की 'पेरियतिरुमडल' विशेष

---

१ रसखान का अमर काव्य—दुर्गाशंकर मिश्र पृ० ५०

रूप से खण्ड-काव्य की कोटि की है। हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में विशेष रूप से नन्ददास ने खण्डकाव्य लिखे हैं जैसे—रास पंचाध्यायी सिद्धान्त पंचाध्यायी गोवर्धन लीला सुदामा चरित, रुक्मिणी मंगल रूप-मंजरी और विरह-मंजरी आदि। इनमें कुछ वर्णनात्मक हैं कुछ काल्पनिक आख्यानों पर आधृत हैं कुछ विशिष्ट आध्यात्मिक सिद्धान्तों के निरूपण के लिए हैं और कुछ पद-शैली में लिखित खण्ड-कथात्मक हैं। खण्डकाव्य-रचयिता के रूप में हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों में नन्ददास जी का प्रमुख स्थान है। नरोत्तमदास कृत 'सुदामा चरित' भी एक सुन्दर खण्डकाव्य है।

## ३—छन्दोयोजना

काव्य की कलात्मकता में छन्दों का महत्व भी स्वीकार किया गया है। दिखाया जा चुका है कि आळ्वार भक्तों और आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त-कवियों की गेय-पद-शैली में राग रागिनियों का विशेष स्थान है। भारतीय काव्य-शास्त्र में छन्दों की परम्परा प्राचीन काल से ही चली आ रही है। प्रत्येक कवि छन्दोमयी कविता को ही कविता समझता था। लय और छन्द से कविता की व्यक्तता भी समझी जाती थी क्योंकि लय आन्तरिक वेग को प्रकट करने का साधन है। काव्य के छन्दोबद्ध होने की आवश्यकता बताते हुए श्री सीताकर गुप्त अपने ग्रन्थ पाश्चात्य साहित्यालोचन के सिद्धान्त" में लिखते हैं— 'पद्य की लय में एकरूपता और नियमितता होती है। उसमें लय और पद का ढाँचा भी होता है। ऐसा व्यवस्थित अधिकार पद ही छन्द है। छन्द का काव्यात्मक मूल्य और भी अधिक है। छन्द प्रेषण की प्रवृत्ति को उत्तेजित करके शब्दों का एक-दूसरे से सम्बन्ध घनिष्ठ कर देता है। छन्द विस्मय द्वारा चेतना को धीमा करके मोहन निद्रा सी ला जाता है और सुनिश्चितता सूचकता और ग्रहणशीलता की वृद्धि करता है। छन्द अपनी गति और ध्वनि से अर्थ-प्रकाशन करता है। छन्द अपनी गति और ध्वनि से अर्थ प्रकाशन करता है। छन्द कविता का वातावरण उपस्थित कर देता है काव्यात्मक अनुभव को छन्द साधारण जीवन के रागों से पृथक कर देता है। छन्द काव्यात्मक अनुभव की अभिव्यक्ति को स्थिर और परिमार्जित कर देता है। छन्द कल्पना को प्रज्वलित कर कवि को ऐसी हृदयगम और मोतव्य प्रतिमाएँ प्रदान करता है, जिनसे उसके अनुभव की अभिव्यक्ति स्पष्ट और प्रेरक हो जाती है।"[1]

कविता और छन्दोविधान का ग्रन्थि-बन्धन आदि काल से ही चला आ रहा है। यही कारण है कि आळ्वार भक्त और आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्त कवि राग रागिनियों में पद रचना करते हुए भी छन्दों को छोड़ नहीं सके। इन्होंने पूर्व प्रचलित प्रणालियों को अपनी गेय-पद रचना में इस प्रकार पचा लिया है कि उनके गेय पदों में

---

१ पाश्चात्य साहित्यालोचन के सिद्धान्त पृ० २२८

(सूर और उनका साहित्य—पृ० ३०२ से ...

छन्दोविधान भी है इसका पता भी नहीं चलता। इन कवियों ने कहीं संगीतात्मकता को प्रधानता देते हुए छन्दों की तोड़-मरोड़ भी की है।

### आळ्वार काव्य में छन्दोयोजना

आळ्वारों के पद गेय होने के साथ-साथ छन्द-शास्त्र के नियमों के अनुकूल भी हैं। छन्दों के नियम प्रत्येक भाषा की प्रकृति और उच्चारण-पद्धति के अनुसार अलग-अलग होते हैं। आळ्वारों की भाषा तमिळ है, जो द्राविड़ परिवार की भाषाओं में सबसे अधिक प्रधान और प्राचीन भाषा है। तमिळ का अपना स्वतन्त्र छन्द शास्त्र है और उसकी अलग परम्परा है। संस्कृत के छन्दों का प्रयोग तमिळ में बिल्कुल नहीं होता। हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में प्रयुक्त छन्द तमिळ के छन्दों से बिल्कुल भिन्न हैं। अतः छन्दों के प्रकारों की दृष्टि से आळ्वार-काव्य और हिन्दी कृष्ण-काव्य में कोई साम्य नहीं है।

यहाँ यह देखना अनुचित नहीं होगा कि आळ्वारों ने अपने काव्य में अपनी भाषा के छन्द-शास्त्र के नियमों का पालन करने में कहाँ तक सफलता पायी है। इस प्रसंग में तमिळ-छन्दों की विकास परम्परा का विस्तृत परिचय अपेक्षित नहीं है। अतएव संक्षेप में ही आळ्वार-काव्य में प्रयुक्त प्रमुख छन्दों का परिचय दिया जाता है।

तमिळ छन्दों के विषय में यह सामान्य ज्ञान आवश्यक है कि तमिळ में तुक पद के प्रत्येक चरण के अन्त में न होकर प्रारम्भ में होती है। साधारणतः प्रत्येक चरण के प्रथम शब्द के द्वितीय अक्षर अथवा द्वितीय और तृतीय अक्षर में प्रास होने की आवश्यकता समझी जाती है। एक उदाहरण लीजिए—

> वैत्तनैप्पुम काइन्त पासुम वहि तमियम वर वैप्पीयुम
> इत्तनैप्पगु पेहृरियेन एँपिराम। मी पिरत्त तम्मी
> एत्तनप्पुम वैप्पपेहुम एतुम वैय्येन कतम्पटामे
> मुत्तमेय पुवमम पेहतु मुत्कुरिकी मुसेमुत्तापे।"

तमिळ के प्राचीन काव्य में चार प्रकार के छन्दों का प्रयोग हुआ है। वे हैं— आसिरियप्पा" वेण्पा" कलिप्पा" और 'वंजिप्पा।' इसमें 'आसिरिप्पा" सबसे प्राचीन छन्द मालूम होता है।[1] आळ्वार-पूर्व काल के काव्य में (संघकाल के काव्य में) विशेष रूप से 'आसिरियप्पा' का ही प्रयोग हुआ है। 'वंजिप्पा' प्राचीन "आसिरियप्पा" का ही विकसित रूप है। कलिप्पा प्राचीन वेण्पा का परिवर्तित रूप है।[2] प्राचीन काव्य में वेण्पा में दो से बारह तक चरण होते थे। परन्तु बाद में वेण्पा में चार ही चरण रखे गये। प्रथम तीन आळ्वारों (पोयगै आळ्वार, भूतत्ताळ्वार और

---

1 *Advanced Studies in Tamil Prosody* (1943 Edition)
—Dr A Chidambaranatha Chettiar p. 57

2. *Ibid* p 90

पेयाळ्वार) की रचनाओं में केवल वेण्पा-छन्द का ही प्रयोग हुआ है क्योंकि उनके समय तक अन्य आळ्वारों के काव्य में प्रयुक्त कुछ छन्दों का आविर्भाव नहीं हुआ था। 'कलिप्पा' छन्द आसिरियप्पा और वेण्पा के सम्मिश्रण से बना था। कलिप्पा के चार भेद हैं—

१—कोच्चकक्कलि
२—कलिवेण्पाट्टु
३—कोच्चकक्कलि और
४—उरमकलि।

जिसमें आळ्वार की दो रचनाएँ—'पेरिय तिरुमडल' और 'सिरिय तिरुमडल' कलिवेण्पाट्टु' छन्द में रचित हैं।

आळ्वार-काल (पाँचवीं शती से नवीं शती तक का काल) में प्राचीन चार प्रकार के छन्दों (आसिरियप्पा वेण्पा कलिप्पा और वंजिप्पा) के अनेक भेद निकले। डा० ए० सी० चेट्टियार के अनुसार—तामिळ तुर्ई तिरुत्तम आदि छन्द-भेद निश्चित रूप से संघकाल के बाद बने हैं[1] जिनका प्रयोग विविध रूप से आळ्वार-काव्य में हुआ है। तमिळ के प्राचीन चार छन्दों और उनके भेदों से मिश्रित अनेक नवीन छन्द आळ्वार-काल में ही निकले। आळ्वार-काव्य में प्रयुक्त विविध छन्द इस प्रकार हैं—आसिरिय विरुत्तम कलित्ताळिशै कलिनिलैत्तुर्ई तबु कोच्चक कलिप्पा कट्टळैक्कलित्तुर्ई, कलि विरुत्तम आसिरियत्तुर्ई आसिरियप्पा, कलिवेण्पा, कलि विरुत्तम वंजित्तुर्ई आदि हैं। इन छन्दों के अलग-अलग नियम हैं। आळ्वार-काव्य में प्रयुक्त छन्दों की सूची मात्र देने से हमारा तात्पर्य केवल इतना ही है कि आळ्वार-काव्य में छन्द वैविध्य है और उन्होंने अनेक नवीन छन्दों का भी प्रयोग किया है।

आळ्वार-काव्य में प्रयुक्त छन्दों की यह विशेषता है कि प्रत्येक पद के अन्तिम चरण का अन्तिम शब्द उसके बाद के पद का प्रथम शब्द बन जाता है। इस प्रणाली' को 'अन्तादि' कहते हैं। यह प्रणाली पदों को एक शृङ्खला (Chain-arrangement) में बाँधती है। आळ्वारों की प्रायः सभी रचनाओं में प्रारम्भ से अन्त तक छन्दों की यह 'अन्तादि-प्रणाली' देखी जा सकती है। अन्तादि-प्रणाली' में काव्य रचना करना साधारण कवि का कार्य नहीं है। आळ्वारों ने इस कठिन 'अन्तादि प्रणाली' का भी बड़ी सरलता से अपने काव्य में प्रयोग किया है। यह उनकी कवित्व-शक्ति की ओर संकेत करता है। आळ्वार-काव्य से अन्तादि प्रणाली का एक उदाहरण लीजिए—

---

१ डा० ए० सी० चेट्टियार ने अपने ग्रन्थ *Advanced Studies in Tamil Prosody* में पर्याप्त विस्तार के साथ तमिळ-छन्दों की विकास-परम्परा का परिचय दिया है।

'मीयुम वानुम इम्मैनिलिम् मेल मग्रोर
मीयुम चार कोवाम मैंचमे । कोन्नेम
तायुम तम्तपुमाय इम्युनकिमिल
वायुम ईसम अभिचम्पम एम्नैये ।"

× × ×

'एम्नैये' एन्ड्र एपिरमान एन्ड्र
चिम्तैयुळ वैम्मम चोम्मुचम पाविमैन
एम्न । एम्पेरुमान । एन्ड्र वानवर
चिन्तैयुळ वेन्द् चोम्नुम पेरुमैयि ।'

—तिरुवायमोळी १ १० १ व ४

कुछ आळवारों ने विविध छन्दों में लोक-गीतों में प्रयुक्त शब्दावलियों का भी प्रयोग किया है। लोक-गीतों के प्रभाव के कारण उनके पदों में ऐसे निरर्थक प्रयोग भी मिलते हैं जो केवल रोचकता में वृद्धि करने की दृष्टि से प्रयुक्त हुए हैं। (पेरियाळ्वार ने अपने अनेक पदों में प्रयुक्त विशिष्ट शब्दों के साथ एकाध अनावश्यक पंक्तियाँ जोड़ दी हैं।) इनके प्रयोग के साथ-साथ कुछ कवियों ने कहीं-कहीं छन्दों के नियमों की मर्यादा भंग की है। पद-रचना-परम्परा में और विशेषकर रागबद्ध रचनाओं में इस प्रकार के प्रयोग क्षम्य माने जाते हैं। सारांश यह है कि आळवार-काव्य में छन्द-वैविध्य है और जहाँ छन्द के नियमों का भंग हुआ है तो वह संगीतात्मकता को प्रधानता देने की दृष्टि से हुआ है।

## हिन्दी कृष्ण भक्ति काव्य में छन्दोयोजना

साधारणतः यह विश्वास किया जाता है कि हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने छन्दों के नियमों की ओर ध्यान न देकर स्वतन्त्र रूप से पद रचना की है और उनकी रचनाओं में गेय पदों का अनुपात ही अधिक है। इस विश्वास में आंशिक सत्य ही है। हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों की छन्दोयोजना के दो रूप देखने को मिलते हैं—

१—प्रचलित छन्दोविधान और
२—गेय पदों में प्रयुक्त छन्दोविधान।

छन्दोविधान का गेयत्व से नित्य-सम्बन्ध है। प्रत्येक छन्द में उसकी यति-गति का सम्यक् उसमें प्राप्त लय विधान से होता है। इसलिए राग-रागिनियों में पद रचना करते हुए भी सूर आदि कवि छन्दों को छोड़ न सके। सूर ने अनेक छन्दों को राग-रागिनियों और तालों में बाँधकर नियोजित किया है। अतः सूरसागर में राग रागिनियों और टेक इत्यादि से पूर्ण रूप से मुक्त छन्दात्मक रचनाएँ प्रायः नहीं हैं। यह बात अवश्य है कि वर्णनात्मक स्थलों में प्रयुक्त छन्द अधिकतर चौपाई चौपई दोहा और रोला हैं। इन छन्दों का प्रयोग भागवत प्रसंग में हुआ है। अन्य स्थलों पर उक्त छन्दों में तथा अन्य छन्दों के विधान में टेक—रे, री, हो, सखि, इत्यादि के

प्रयोग राग और ताल-बन्ध के द्वारा संगीतात्मकता के समावेश के प्रति पूर्ण सचेष्टता दिखाई पड़ती है।

परमानन्ददास जी के छन्दोविधान में चमत्कार अथवा दीर्घ चरणों से युक्त लम्बी-लम्बी पंक्तियों का विधान नहीं है। उन्होंने अधिकतर सार और सरसी छन्दों का प्रयोग किया है। परमानन्ददास के अधिकतर पद टेक-युक्त हैं। टेकों की मात्रा में कोई निश्चित विधान नहीं है। नन्ददास ने भी सूर की भाँति छन्द तथा पद—दोनों शैलियों में लिखा है। अन्तर केवल इतना है कि सूरसागर में पदों का अनुपात अधिक है और नन्ददास की रचनाओं में छन्द-बन्धन का। वर्णनात्मक स्थलों में नन्ददास ने चौपाई छन्द का प्रयोग किया है। अतः 'सुदामा चरित' और गोवर्धन-लीला' में केवल चौपाई छन्द का ही प्रयोग हुआ है। रास पंचाध्यायी' और सिद्धान्त पंचाध्यायी' तथा 'रुक्मिणी मंगल' में रोला छन्द का प्रयोग हुआ है। भँवर-गीत' और 'श्याम सगाई' की रचना रोला और दोहा छन्दों के मिश्रित प्रयोग द्वारा हुई है।

श्री हितहरिवंश द्वारा रचित स्फुट वाणी' में दोहा सवैया छप्पय और कुण्डलिया छन्दों का प्रयोग हुआ है। कवयित्री मीराबाई की रचनाओं में भी प्रायः वही छन्द प्रयुक्त हुए हैं जो अन्य भक्तों की पदावलियों में आये हैं। इन छन्दों के प्रयोग में दोष भी कहीं-कहीं आये हैं। परन्तु मात्राओं की संख्या तथा अन्य साम्यों के द्वारा अनेक छन्दों का अस्तित्व मीरा के काव्य में प्रमाणित किया जा सकता है। मीरा के काव्य में प्रयुक्त छन्द इस प्रकार हैं—सार छन्द सरसी छन्द दोहा विष्णु पद समान सवैया शोभन ताटंक और कुण्डल। इनमें सार छन्द का ही अधिक प्रयोग हुआ है। मीरा के जिन पदों में इस छन्द का प्रयोग हुआ है, उनमें कहीं-कहीं निरर्थक सम्बोधनों (रे री, जी ए माय हो माई—इत्यादि) के प्रयोग के कारण उन्हें सदोष कहा जा सकता है। परन्तु पदरचना-परम्परा में और विशेष कर रागबद्ध रचनाओं में इस प्रकार के प्रयोग असम्य नहीं माने जाते।

उपर्युक्त विवेचन का सारांश यह है कि आळ्वार भक्त तथा आलोच्य कालीन हिन्दी कृष्ण भक्त कवि गेय पदों की रचना करने पर भी छन्दों के नियमों के प्रति जागरूक रहे हैं और उन्होंने अपनी-अपनी भाषा के छन्द-शास्त्रीय नियमों का पालन अपनी कविता में किया है। अगर उन्होंने छन्द के नियमों का उल्लंघन किया है, तो यह संगीतात्मकता को प्रधानता देने की दृष्टि से ही है।

## भाषा शैली

### आळ्वारों के काव्य में प्रयुक्त भाषा

आळ्वार भक्तों के समस्त पद साहित्यिक तमिळ भाषा में रचित हैं। आळ्वारों ी भाषा की विशेषता यह है वह संस्कृत के तत्सम और तद्भव शब्दों से मिश्रित मिळ भाषा है। तमिळ भाषा के क्रमिक विकास में आळ्वार भक्तों का बड़ा हाथ

रहा है। आळ्वार भक्तों के पूर्व अर्थात् पाँचवीं शताब्दी के पूर्व के तमिळ-काव्य में जो भाषा प्रयुक्त थी वह शुद्ध तमिळ भाषा थी। उसमें संस्कृत भाषा के शब्द नहीं के बराबर है। आळ्वार भक्तों के समय में ही संस्कृत भाषा के शब्द तमिळ में घुसे। चूँकि आळ्वार भक्त संस्कृत के भी विद्वान् थे और वेद गीता आदि के ज्ञाता थे अतः उन ग्रन्थों के सार को तमिळ भाषा के अपने पदों में अभिव्यक्ति देते समय अनायास ही संस्कृत शब्द उनकी तमिळ शैली में प्रवेश कर गये। तमिळ-भाषा के स्वरूप विकास की दृष्टि से आळ्वारों का यह कार्य बड़ा महत्त्व रखता है। आळ्वार भक्तों ने ही सर्वप्रथम धैर्य के साथ संस्कृत शब्दों को अपनी भाषा में आने दिया। यह बात अवश्य है कि आळ्वारों ने संस्कृत के कठिन शब्दों को न लेकर बहुत ही सरल और सरस शब्दों को लिया है। अधिकांश शब्दों को तत्सम रूप में प्रयुक्त न करके उन्हें 'तमिळीकृत' कर तद्भव रूप में ही प्रयुक्त किया है। आळ्वारों की इस महान् सेवा से तमिळ भाषा का शब्द भाण्डार विकसित हुआ। आळ्वारों द्वारा प्रयुक्त तमिळीकृत मधुर संस्कृत शब्दों से तमिळ भाषा में एक नयी शक्ति का संचार हुआ। सरल और सरस संस्कृत शब्दों के प्रवेश से तमिळ भाषा में पहले की अपेक्षा अधिक प्रवहमानता और सजीवात्मकता आयी।[1]

शैली की सुन्दरता और महत्ता उसके कलेवर, भाषा की समृद्धि पर निर्भर है। भाषा की समृद्धि की पहचान शब्द-भाण्डार और शब्दार्थ-बहुलता से की जा सकती है। कवि अपनी भावनाओं की अभिव्यक्ति के लिए चारों ओर से शब्द ग्रहण करता है और आवश्यक काट-छाँटकर उनका प्रयोग करता है। ऐसा करने से भाव-प्रकाशन सुन्दर हो जाता है।

आळ्वार भक्तों के काव्य में प्रयुक्त शब्दों पर एक दृष्टि डालने से यह स्पष्ट हो जाता है कि उनका शब्द भाण्डार पर्याप्त समृद्ध है। उनकी रचनाओं में विशुद्ध तमिळ भाषा के शब्दों का ही अधिकाधिक प्रयोग है। अपने शब्द-भाण्डार को विस्तृत करने के लिए उन्होंने संस्कृत के शब्दों का सहारा ग्रहण किया है। उनके द्वारा प्रयुक्त संस्कृत शब्द भी बहुत सरल और मधुर हैं। संस्कृत शब्द अधिकतर तद्भव अथवा अर्ध तत्सम रूप में ही मिलते हैं।[2] स्तुति अथवा सिद्धान्त-कथन के स्थलों में तत्सम

---

1 कम्बन काव्यम् – श्री एम॰ वैयापुरी पिल्लै पृ॰ ११२ ११।

2 तमिळ लिपि में केवल ३१ अक्षर हैं जिनमें १२ स्वर और १८ व्यंजन हैं। स्वरों में तीन ऐसे हैं जो देवनागरी वर्णमाला में नहीं हैं पर द्राविड़ परिवार की सभी भाषाओं में पाये जाते हैं। ये हैं ह्रस्व 'ए' और ह्रस्व 'ओ' और अःऩ्। व्यंजनों में ख छ ठ थ ढ ध भ ज, श, ष घ घ ह, ध भ घ घ, स ह आदि अक्षर तमिळ वर्णमाला में नहीं हैं। शुद्ध तमिळ शब्दों में इन अक्षरों की आवश्यकता नहीं है। आवश्यकता पड़ने पर वर्णमाला के पहले अक्षर से ही काम लिया जाता है। तमिळ में तीन व्यंजन ऐसे हैं जो

शब्द आये हैं। अन्य स्थलों में तद्भव और अर्ध-तत्सम शब्द तमिळ शब्दों के साथ साथ घुल मिलकर आये हैं।

आळ्वारों के द्वारा प्रयुक्त संस्कृत के तत्सम शब्द

पेरियाळ्वार—नमो नारायण अवनि मुनि मूर्ति नाम मीन मीन सम्मुखी धरणी मंगल वेद केदाय वस्त्र मणि कुम्भ अंक आदि कनक नरक।

आण्डाळ—नायक, मूर्ति नारायण अम्बर मन्द घोराम कमल गण ईश मंगल देवाधिदेव क्षेम कमल विमल।

तिरुमळिशै आळ्वार—तरंग नीति काल आदि वेद मूर्ति पुण्डरीक कीर्ति मीन योग नीति।

कुलशेखराळ्वार—मुमल उन्मत्त वीथी मंगल नगर।

तिरुमंगै आळ्वार—क्षेम आदि मूर्ति नाथ कमल अम्बर मुख कमल।

मधुरकवि आळ्वार—पाणि भूमि मति कविगण।

नम्माळ्वार—मूर्ति माया कीर्ति परम कवि अम्बर कारण पाद कमल।

अर्ध-तत्सम शब्द

संस्कृत के शब्दों को तमिळ की ध्वनियों के अनुकूल ढालने के प्रयास के फल स्वरूप आळ्वार भक्तों ने अनेक शब्दों को इतना नया रूप दिया है कि उनका मूल अंश कुछ ही मात्रा में छिप रह गया है। इन शब्दों को देखने से स्पष्ट हो जाता है कि अधिकतर ये शब्द-परिवर्तन उन शब्दों में किये गये हैं जिनका उच्चारण कठिन था अथवा जिनकी ध्वनि तमिळ की प्रकृति के अनुकूल नहीं पड़ती थी। आळ्वारों की रचनाओं में संस्कृत से आये हुए शब्दों में अर्ध-तत्सम शब्द ही अधिक हैं।

---

देवनागरी वर्णमाला में नहीं मिलते, वे हैं—ऍ ळ और न। यद्यपि तमिळ में ग ज ड द ब अक्षर नहीं हैं, तो भी ये ध्वनियाँ तमिळ में पायी जाती हैं। सम्भव है इन ध्वनियों का विकास संस्कृत के प्रभाव के परिणाम स्वरूप हो। तमिळ में इन ध्वनियों के लिए अलग अक्षर नहीं हैं। क च ट त प अक्षरों से ही इनका काम लिया जाता है। स्थान के अनुसार इनका उच्चारण बदलता है। ख, छ ठ, थ फ और घ झ ढ ध भ अक्षर तमिळ में नहीं आते। संस्कृत के तत्सम शब्दों में ही इनका प्रयोग होता है और लिखते समय क च ट त प से ही इन अक्षरों का काम लिया जाता है। तमिळ में अक्षरों की कमी के कारण संस्कृत या अन्य भाषा के शब्दों को लिखने में कठिनाई उपस्थित होती है। इस कारण प्रायः शब्दों के रूप बदल जाते हैं। संस्कृत शब्दों के रूप तमिळ में अधिक सरल और मधुर बन जाते हैं और उनके उच्चारण की कठिनाई दूर हो जाती है। जैसे पत्र' तमिळ में 'पत्तिरम्' और 'ग्रास' 'कासिरम्' बन जाते हैं।

के निर्माण में सबसे अधिक योग अनुकरणात्मक शब्दों का रहा है जिनके द्वारा इन कवियों ने विभिन्न स्थितियों और भावनाओं के चित्र खींचे हैं। उनके द्वारा प्रयुक्त कुछ अनुरणात्मक शब्द इस प्रकार हैं—चलार पिलार, कण-कण चमक चमक चोट्टु चोट्टना तुळि तुळिक्क किसु किसु वेण्डु, कल-कलप्प।

## आलोच्यकालीन हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों की भाषा

आलोच्यकालीन सभी हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अपने काव्य में ब्रजभाषा का प्रयोग किया है। ब्रजभाषा के विकास तथा रूप-निर्माण में हमारे आलोच्य कवियों का विशेष हाथ रहा है। १६ वीं शती के पहले ब्रजभाषा में साहित्य-रचना विशेष कुछ नहीं हुई थी। सूरदास जी ने पहले-पहल ब्रजभाषा को काव्य की उपयुक्त भाषा बना दिया। सूर ने ब्रज की बोली को साहित्यिक रूप प्रदान किया। आलोच्य कवियों ने साधारण भाषा को गरिमा प्रदान करने के लिए संस्कृत के शब्दों का सहारा लिया बोली को सँवारने के लिये तद्भव शब्दों को काट छाँटकर प्रतिपाद्य के अनुकूल मसृण और कोमल बनाया तथा विदेशी शब्दों को अपनी ध्वनियों में ढालकर उनके प्रयोग के द्वारा भाषा को व्यापकता प्रदान की। तत्सम शब्दों का प्रयोग इन कवियों ने अधिकतर व्याख्यात्मक तथा कल्पना-प्रधान अप्रस्तुत भावनाओं के चमत्कारवादी स्थलों में किया है। लीला-प्रधान अनुभूत्यात्मक और विवरणात्मक स्थलों में तद्भव शब्दों का प्राधान्य है और विदेशी शब्दों का पुट प्रायः सर्वत्र विद्यमान है। किन्तु उन पर ब्रजभाषा का रंग इस प्रकार चढ़ाया गया है कि उनका विदेशीपन प्रायः बिल्कुल छिप गया।

## आलोच्य हिन्दी कृष्ण-काव्य में प्रयुक्त तत्सम शब्द

सूरदास—अहिपति अंगीकार अम्बुज अभिलाष आमिष आयुध अपरिमित अजिर अभिराम आविर्भाव इन्दीवर, कालिमा कामना-कानन कनीनिका चपल कलधर नासिका उपमा कुन्तल कमल-दल लोचन कलश नारिकेल तारा कोविद गणपति कौतुक दम्पति निरालम्ब मुकुलित चमर, सरसिज मनोरथ प्रतीति पन्नग पवित्र पावन राका परिवेश आदि।

परमानन्ददास—अगाध अनुराग अमित अलंकृत हंस-वंश गजगामिनि उच्छलित उत्थापन उपदेश लक्षण उपहार कुन्तल गोरज गम्भीर कुसुमायुध सुरभित महाभाग्य कटाक्ष परिरम्भण महोत्सव विद्यमान विपद भूमि आदि।

नन्ददास—उच्च कंचन इन्दु, राजीव चिबुक-कूप पयोज प्रतिमा प्रेम-पद्धति विषमता पुंज अमरेन्द्रवृन्द पुलकित आसक्ति कर्म क्रिया नीलो रसवस तिमिरवलित सज्जन निपात सच्चिदानन्द आश्रित आदि।

हितहरिवंश—मंजुल नवकुंज मलय कपोल मलिन नट कुटिल भ्रुकुटि शिथिल मति नवक वेग समान तन कमलजल परिरंभन विलसन शयन

सिसीकुल प्रबोधित असणपीत नव कुसुल अनुपम अनुराग मूल
मृगुम पुलकित धारासूम भीषम परज निविड़ निटुच मिहूम
सीष किरीट इत्यादि।

**अर्ध-तत्सम शब्द**

संस्कृत के शब्दों को ब्रजभाषा की ध्वनियों के अनुकूल ढालने के कारण आलोच्य कवियों ने अनेक शब्दों को ऐसा नया रूप दिया कि उनका मूल अंश कुछ भाषा में ही छिप रह सका। उच्चारण की कठिनाई मूल शब्द की ध्वनि की कर्कशता और कठोरता को दूर करने के लिए ऐसे परिवर्तन किये गये हैं। उन कवियों ने कण कटु शब्दों को मधुर और कठिन शब्दों को सरस बना दिया है। इन कवियों के हाथों में आकर संस्कृत के शब्द ब्रजभाषा के शब्द बन गये। ऐसे शब्दों को अर्ध-तत्सम शब्द कह सकते हैं।

सूरदास—अपजस अजित अंसुमान भारत कलेस कृष्णा गनिका दुरवासा
परतीति पयुम प्रापत जबुन पारथय प्रनीर निरर्ध बिसाम
बिरच मिमुछार भरथाह, सुमृति स्वारथ सबन स्याम सरवस
मरकट छाति इत्यादि।

परमानन्ददास—सहस स्याम, सर्वसु, अतिछैठी पूरक सुभ पवम मयत, नन्द अंस
महातम असीस चिन्तामनि भरथाव परनाम प्रापत सनेह इत्यादि।

नन्ददास—परम सरवर स्मृती पल मुरछि, अतिसय निपन असर्वा उरव
जोति सहस आतमाराम सुधार मजस इत्यादि।

हितहरिवंश—पूत धुनि बिसदि असप भाव उकति सर्मे बिलोकि परसत
बीति दोति पिय जन समम भीत कीरत अष्टिम बसम
इत्यादि।

**तद्भव शब्द**

आलोच्य हिन्दी कवियों की भाषा में तद्भव शब्दों की बहुलता है। प्रतिपाद्य के कुछ अंशों को छोड़कर प्रायः अधिकतर पदों में व्यावहारिक भाषा का ही प्रयोग किया गया है। तद्भव शब्दों से तात्पर्य उन शब्दों से है जो मूलतः संस्कृत में थे परन्तु समय के साथ अनेक परिवर्तनों के कारण हिन्दी की अपनी निजी सम्पत्ति हो गये हैं।

सूरदास—औसर उछंग काठ कापरा कोकिल अमराई कोह, अपमने अनत
अभिमारे ओदे कान्ह, अनैसे भवन बिसारि, निठुराई पाँवरी
परसना बिसम लच्छा तमचुर सियार, साँवरो मीत सजनी
राकस सौंह, सुरति सरिस मोल मूठे सराप बियाहन बनिज
गुसाईं धरनी खम्भ इत्यादि।

हरिवास—घुमार, सिसार, सतरंज खिलावे, मजलयार, फरजी पिवर इत्यादि ।

## मुहावरे और लोकोक्तियाँ

लोक प्रचलित भाषा में लोक के अगणित अनुभव वाक्यों और वाक्यांशों के रूप में संचित होते रहते हैं जिन्हें 'लोकोक्तियाँ' और 'मुहावरे' कहते हैं। इनमें लाक्षणिकता अर्थ-गाम्भीर्य अभिव्यक्ति और मार्मिकता के साथ सरलता का अद्भुत योग रहता है। भाषा को प्रौढ़ता प्रदान करने में मुहावरे और लोकोक्तियों का बड़ा हाथ है। चूँकि इन सीधी और सरल उक्तियों में मानव समाज का चिरकाल का अनुभव संचित है और इनका आधार मनोवैज्ञानिक है अतः ये देश और काल की सीमा से परे हैं और मानव-मात्र के हृदय को स्पर्श करने की क्षमता रखती हैं। आळवार भक्तों के तथा आलोच्य हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में मुहावरे और लोकोक्तियों का पर्याप्त प्रयोग हुआ है।

### आळवार-काव्य में मुहावरे

१—आकाश को मुआवमान करना।[1] (जोर से रोना)
२—कुल्हाड़ी पर इमली का रस डालना।[2] (विपदा पर वेदना देना)
३—छिपकली की तरह पकड़ना।[3]
४—दस महीने पेट में लिये फिरने के कारण।[4] (मातृत्व के कारण)
५—कसौटी पर सोने को कसने के समान।[5]
६—गाड़ी के पीछे चलते चलते गाड़ी पर चढ़ना।[6] (थोड़ा-थोड़ा करके बहुत लेना)
७—माता का स्मरण कर रोने वाले बच्चे के समान।[7]
८—बच्चे के हाथ के कटोरे की तरह।[8]
९—जो पाचक नहीं है, उसका खाने के समान।[9]
१०—नदी के किनारे लगे पेड़ के समान।[10]

---

१ विण्णीरुलाम वैगुन्द पळ तन—पेरियाळ्वार तिरुमोळि २ १ ६
२ पुण्णिल पुळि पेय्ताल पोल—वही २-६ १
३ पल्लिगुम पतुत्त—वही, १ ४ ९
४ पत्तिन्तिंगळ वयिट्रिल कोण्ड पाविकाळ—१-२-८
५ पोन्नै कोण्डु उरैकल मेल मट्रोप्पोल—पेरियाळ्वार तिरुमोळि ५ ४ ५
६ वण्डिळं पिन कुट्टुम वण्डी पट्ट्म वण्डु—माण्णियार तिरुमोळि ६ ३
७ प्रावळ निर्मैत्तळ्म कुळवी पोल—पेरुमाळ तिरुमोळि ५ ४
८ पिळ्ळै कैयिल किण्णम पोलक पेणुवदु—पेरिय तिरुमाळि १०-९ १
९ पाटलतार पाट्टु—वही ११-७-४
१० पाट्टु वरै पाळ मरम पोल—वही, १-८-१

२—कमल-पत्र पर पड़ी ओस की बूंदों के समान मोहन के मुख पर पसीने की बूंदें चमक रही हैं।[1]

३—सूरज की किरणों पर निर्भर रहने वाले कमल के समान क्रुद्ध होकर छोड़ दिये जाने पर भी माता पर आश्रित रहने वाले बच्चे के समान, अन्यत्र कोई सहारा नहीं पाकर फिर-फिर जहाज के खम्भे पर आने वाले पक्षी के समान मैं भी (हे भगवान्!) आप पर ही आश्रित हूँ।"[2]

(मालोपमा)

४—मच्छरों द्वारा खाये जाने के बाद रहने वाले विलाकनि (फल विशेष) के समान मेरा शरीर हो गया है।[3]

हिन्दी कृष्ण-काव्य में (उपमा)

१ "देखो माधो की मिताई
  आई बछरि कलक कसाई सो है निठ गये दगाई।"                —सूरदास

२ "भ्रकुटि बिकट नयन अति चंचल। यह छवि पर उपमा इक धावत।
  धनुष देखि खंजन जिमि डरपत। नाहिं सकत उड़िवे अकुलावत।"
                                                                —सूरदास

३ "नन्द-नन्द लाड़िली के चरन।
  अति ही मृदुल सुभग सीतल कमल के से बरन।"                —परमानन्ददास

४ "द्वै बसे नागर नगधर नवल तिया यों ऐसे।
  मंजिल मंजिल भूरि-भूरि मधुहा मधु जैसे।"                —नन्ददास

५ 'लाल मरकत मणि छबीली तुम जु कनक माल'
  'मीनन उरज कमल सी दीठी, कटि केहरि पुलसिनु सकोरी।
  बैनी भुजंग पन्नगन बरनी, कवलि नाभ नगधर पति चोरी।"
                                                                —हितहरिवंश

६ "माली ज्यूं पीली पड़ी रे,
  जल बिन कमल चन्द बिन रजनी वे बिन जीवन जाय।"        —मीरा

---

१ 'मलमलरपोलदरिलत परिकोळ पुरान विलितमारपोल
  पेंकमल मुखम् वियर्व—"                —पेरियाळवार तिरुमोळी, २ २-६

२ "अरिविनताल ईन्दु ताय अकट्रिडिनुम मट्रवळतन
  अरुळ निनैन्दळु म कुळवियतु पोल
  एंकुम पोय करै काणाम एरिकडल वाय मीण्डेतुम
  वर्गलिन कूपकम माप्परवै पोन्द्रेने"                —पेरुमाळ तिरुमोळी ५ १ व ५

३ उलंगुण्ट विळांकनि पोल उळ मेलिवेप्पुकुन्दु।—नाच्चियार तिरुमोळी, ९ ६

५ "प्रेम-मत्त आनु है कि ओर-ओर रूप राशि,
मनों तमाल प्रवलि रही सरस कनक बेलि ।।" —हितहरिवंश

## रूपक

### आळ्वार-काव्य में (रूपक)

१ "बिजली-ध्वजा लेकर वज्र-ध्वनि निनाद कर मेघ-रथ पर व्योम-वीथी में वह आया ।"[1]

२ "आँसुओं के सरोवर में मीन रूपी नेत्र तड़प रहे हैं ।"[2]

३ "स्त्रियों की भ्रुकुटि रूपी धनुष से नेत्र रूपी बाण पुरुषों के हृदय पर लगते हैं ।"[3]

४ "एक अनजान आगन्तुक आया मेरी हरिणी को ले गया ।"[4]

५ "नेत्र रूपी बाणों से उसने (नायिका ने) मुझे घायल कर दिया ।"[5]

### हिन्दी कृष्ण-काव्य में (रूपक)

१ "अब मैं नाच्यो बहुत गोपाल ।
काम क्रोध को पहिरि चोलना कंठ विषय की माल ।
महामोह को नेपुर बाजत निन्दा शब्द रसाल ।
भरम भरे मन भयो पखावज चलत कुसंगत चाल ।" —सूरदास

२ "माधव जू नैन हटकी गाइ ।
निसि बासर यह भरमति इत उत अगह गही नहिं जाइ ।
छुधित बहुत अघात नाहीं निगम द्रुम दल खाइ ।" —सूरदास

३ सोहे सीस सुहावनो जिन कुल्हे तेरे ।
नमि मोरनि को सेहरो छोहे बसियो मन मेरे ।।
मुख कुमुदो का चन्दा है मुखमृत सारे ।
उनके नयन चकोर हैं सब देखन हारे ।।"

---

१ 'एल्लि कोण्डु मिन्नु कोडि एडुत्तु वेल्व
तोल्लिन कोण्डु ताम मुऴक्कि तोन्नुम ।" —मुदल तिरुवन्तादि, ८६

२ वेळ्नीर् कण् कयल मिळिर्न्दोप्प वेपरिक्कल
मळ्नीर तुळुम्ब मलमलक्कुम ।" —तिरुविरुत्तम, २

३ वाडवरे मरुमोप्पियार मुकत्तु इरण्डु
विल्ल विलंकी नर्मीर्पै ।' —पेरिय तिरुमोऴी, ४ ४ ५

४ करियान ओरु कावलन वन्दु एन तन
मरुमानिनैप्पोयतेन्नु ।" —वही १-७-१

५. एम्मानिदे मधुरवनुनालिन्नु वेविलैवाळ मुत्तीर । —तिरुविरुत्तम, ७२

३ "कमल नयन के एक रोम पर वारौं कोटि मनोज ।"

—परमानन्ददास

४ नव नारंग कनक हीरावलि विद्रुम सरस जलजमनि पोरी ।
पूरित रस पीयूष जुगल घट कमल कलित कनक की ओरी ।
कनक लता सी क्यों न विराजत श्यामा स्याम तमालहीं ।'
रवि शशि अंक मयन किये मधबस मधुप रंपनि कुसुम कलाह ।'

—हित हरिवंश

५. 'जिमी नीलमनि किंकिनि माहीं रोमावलि सिद्धि कोटि की छाँही ।
जिमी नमी कटि तिमि करतारा रोमपार मनु परयो अपारा ।।"

—नन्ददास

## अन्य-अलंकार

आळ्वार-काव्य में

प्रतीप—"पतली कमर वाली रमणी की मुख-कांति को देखकर चन्द्र को स्वयं लज्जित होना पड़ा ।"[1]
( उपमान में उपमेय से हीनता बतायी गई है, अतः प्रतीप अलंकार है ।)

सन्देह—"सायकाल वन से अन्य गोप-बालकों के साथ शोर मचाकर आने वाले कृष्ण को देखकर गोपियाँ कहती हैं— 'क्या गोप-बालक आ रहे हैं, या मेघगण आ रहे हैं ?"[2]

भ्रांतिमान—लाल-वर्ण के अशोक पुष्प को आग समझकर भ्रमर भयभीत हो गये । काले बादलों को हाथी समझकर साँप भयभीत हो गये ।[3]

व्यतिरेक— 'नायक ( कृष्ण ) का सौन्दर्य चित्र पर अंकित कमल के समान था ।"[4] (यहाँ कवि का तात्पर्य है कि साधारण कमल मुर्झा

---

१ पुरि इरुमार मुलकमल कोति तमाल ।
तिवळ मुकम पनि पनिकुम मळकार ।

—पेरिय तिरुमोळी १४६

२. कोमिनम वरुकिन्द्रु इद्रम कण्डु ।
मर्ळ कोसो वरुकिन्द्रु तैन्द्रु कोलमी ।

—पेरियाळ्वार तिरुमोळी १४१

३ "वक्पुरै एळिळ नीलमी पैदी वण्डुळ्ळ ।
एरियेन वेद वर करिय मामुकिल पदमाळ ।
पिडम्पर्य मुळ विट्ट कळिरेन्रु, पेरिय मासुणम ।"

—पेरिय तिरुमोळी १ २-८ व १०

४ 'एळ तिप वैत्तामरैयिन कण्णुम
मळकिम्पताम इवराट कोम -- ।"

—वही, २ ८-७

जाता है। जिस पर अंकित कमल का सौन्दर्य स्थायी होता है। अतः उपमेय का उपमान से बढ़कर वर्णन है।)

स्मरण—"कुवळै ( पुष्प विशेष ) पुष्प को देखकर नायिका के नेत्रों का तथा कुमुदिनी को देखकर नायिका के मुख का स्मरण ( नायक को ) आता है।"[1]

व्याज स्तुति— 'सत्य की खोज में शरीर को तपाकर, पंचेन्द्रियों को वश में कर भयानक वन में तप करने वाले सुस्त लोग हैं "[2]

समुच्चय अलंकार— मेरे हृदय में ज्ञान के दीपक को जलाने वाले भगवान् को मैंने फँसा लिया है। वह मेरे हृदय में प्रवेश कर खड़ा हो गया बैठ गया और लेट गया।"[3] (कवि का तात्पर्य है कि भगवान् भक्त के हृदय में वास करने लगा। अनेक क्रियायें एक साथ घटित होती हैं, एक कार्य की सिद्धि के लिए। अतः क्रिया समुच्चय अलंकार है।)

उल्लेख—"तू गीत में मधुर नाद है, तू दूध में घी है, तू आकाश में ज्योति है।"[4] ( यहाँ पर एक ही पुरुष द्वारा भगवान् के अनेक रूपों का विषय भेद से कथन है। अतः उल्लेख अलंकार है। )

अनन्वय—भगवान् के समान व्यक्ति भगवान् ही है।"[5] (भगवान् की तुलना और किसी से नहीं हो सकती। उपमेय की समता के लिए उपमेय ही उचित बतायी गयी है। उपमेय से अधिक उत्कृष्ट किसी अन्य प्रसिद्ध उपमान में नहीं है। अतः अनन्वय अलंकार है।)

विषम अलंकार— 'नायिका को शीतल चाँदनी भी जलाती है। शीतल समीरण

---

१ 'कण्णावदाळ नेडुकण कुवळै काडु।
अरविन्दम मुखम काडु अक्को वाम्बल।
चेम्पविळम तिरळ वायदुम ।" —पेरिय तिरुमोळि १४१

२ 'मेय्योळ्ळ पोकम्मिलुत्तु मेय्म्मै मिक तुर्णत्तु।
वाम्मरियारिन्नु कोधु ऐम्पुलनकत्तडक्की।
काम्परत्तलै चिरैत्तु उन कडैत्तलैयिरुन्तु वाळुम।
चोम्पर उकत्तिपोलुम ।" —तिरुमालै १८

३ "इडत्तुवलॅन्नुम सोळिक्कोल विळक्केथि।
वत्तवनै नाडी वसपडुत्तिनेन मेत्तनवे।
निन्ड्रान इरुन्तान किडन्तान एन्नेञ्चत्तु।" —मून्ड्राम तिरुवन्तादि ९४

४ "पाण्णिनैन्मन्निय मिन्दु पालुळ नेय्यिनै।
विण्णिनै विळङ्गुम चुडर चोतियै ।" —पेरिय तिरुमोळि ७ १०-९

५ "ताने तनक्कु उवमन।" —मून्ड्राम तिरुवन्तादि, १५

की सुरचाप किधौं बनमाला, तड़ित किधौं पट पीत।
किधौं मन्द गरजनि जलधर की, पग नूपुर रव नीत॥
की जलधर की स्याम सुभग तन इहि मोर ते सोचति।
सूर स्याम रस भरी राधिका उमंगि उमंगि रस मोचति॥ —सूरदास

विभावना—

(अ) मेरे नैना हैं अति ढीठ।
मैं कुलकानि किये राखतिहौं, ये हठी होत बसीठ॥
यदपि वे जात कुसल समर बल, ऐ रत अति बल होठ।
तदपि निवारि पट वारत पलक में, भूमत फिरत न पीठ॥" —सूरदास

(आ) "बिनु भूषन भूषित तनु गोरी" —हितहरिवंश

काव्य-लिंग—

(अ) "कमलन कुसुम बराक रातें नर ह्वै ह्वै झुकि ओर।
× × ×
बल दल पत्र प्रवाल बन सो कौतुक कंपित ओर॥" —परमानन्ददास

(आ) 'जब ते प्रीति स्याम सौं कीन्ही।
ता दिन ते मेरे इन नैननि नेकुहु नींद न लीन्ही॥" —सूरदास

(इ) 'प्रात समुझत नाहिंन गोरी।
फूली फिरत मत्त करनी ज्यौं सुरत समुद्र झकोरी।" —हितहरिवंश

विषम—

(अ) "ताही को बसत जाको हियो है पत्थारो।" —सूरदास

(आ) 'इनकी प्रीति अबकी बचाई फिरि पाछे सूझत नाहि बात।' —परमानन्ददास

(इ) 'जाहि बिरंचि उमापति नाये तापे तैं बन फूल बिनाये।" —हितहरिवंश

स्मरण—

(अ) 'सुन सुत एक कथा कहौं प्यारी।
× × ×
"रावन हरन कर्‍यो सीता को, सुनि करुनामय नींद बिसारी।
सूर स्याम कहि उठे चाप कहँ, लछिमन देहु जननि भय भारी॥" —सूरदास

(आ) 'धुन्धौ धन देखि नृप नैनी माली को मुख सुरति करै।" —परमानन्ददास

अत्युक्ति—

(अ) "उपजि बिरह दुख बढ़ा प्रथा उर ताप तये हैं।
कौर-कोर हार के मोतिया, तचि-तचि लाल भये हैं।" —नन्ददास

३ "हे भगवान् ! सारे जगत् में तुम व्याप्त हो। परन्तु तुमको मैंने अपने भीतर ही बन्द कर रखा है।"[१]

४ यशोदा कृष्ण से कहती है— मैं जान चुकी हूँ तुम्हारी सारी करतूतें। ऐसे कार्य तुमने किये हैं जो मुँह से कहे नहीं जा सकते।'[२]

५ कृष्ण गोपियों की साड़ियों को लेकर पेड़ पर चढ़ गये। स्नान करने वाली गोपियाँ की साड़ियों को लौटाने की प्रार्थना करती हुई कहती हैं— "हे कृष्ण ! हम तुम्हारी बात मान गयीं। बिना किसी के देखे ही तुम्हारी इच्छा की सब कुछ देंगी और तुम्हारे साथ चल देंगी। अब वस्त्र दे दो।[३]

६ 'उसे (श्री रंगम्) नगर में तोते भी वेद-पाठ करते हैं।'[४]

७ गोपियाँ यशोदा से कृष्ण की करतूतों की शिकायतें करने के पश्चात् कहती हैं कि क्या यह विद्या (शिक्षा) उसने (कृष्ण ने) सीखी थी ?[५]

आण्डाळ अपनी विरह-वेदना को व्यक्त करने के लिए एक सुन्दर उदाहरण देती है। पीतल अथवा ताँबे का बर्तन बनाने के पूर्व उसके आकार में मोम को फैलाकर फिर उसके ऊपर दोनों तरफ मिट्टी थोपी जाती है। द्रवित पीतल या ताँबे को मोम की जगह भेजा जाता है। मिट्टी के अन्दर ही अन्दर मोम पिघलती है और उसके स्थान को पीतल या ताँबा लेता है और अपेक्षित आकार का बर्तन बन जाता है। आण्डाळ ने सिर्फ इतना ही कहा है कि— अन्दर ही अन्दर पिघलने वाली मोम की तरह मेरी भी दशा है। चमत्कारपूर्ण इस उक्ति से सारी बात समझ में आ जाती है। आण्डाळ की आन्तरिक वेदना का परिचय मिलता है।[६]

---

१ "पुविधुम इरुविसुम्बुम निन्नगत्त नीयेन
शेविवळी पुकुन्दु एन्नुळ्ळाय-आविनिषुधि
यान पेरियन नी पेरियै एन्पतनैयारिवार ?" —पेरिय तिरुवन्तादि ७५

२ 'तोळ्ळागिळ अवरोडु तिर्ळ'त नी
चोल्लप्पडातन चेय्दाय।" —पेरियाळ्वार तिरुमोळी ४ १-८

३ श्री वेंक्टियोक्कनाम तरुनोम
पत्ताक्कन कामामे पोकोम पर्ट पनित्तप्पामे —नाच्चियार तिरुमोळी ३ १

४ वेदाम किळि नाम मरै पाडु मिळी। —पेरिय तिरुमोळी १ २ ६

५ "कण्पेतिरे चेन्दुरुत्तोलाक
कन्नपिरान कर्क्कवित्ताई।" पेरियाळ्वार तिरुमोळी २-९ ४

६ "मण्पुरम पूसि उळ्ळाय मिळुर।
मेळ्कुरियार पोल —। —नाच्चियार तिरुमोळी १ १ ८

इस प्रकार की अनेक चमत्कारपूर्ण उक्तियाँ आळवारों के काव्य में ढूँढने पर मिल जाती हैं। हिन्दी में सूरदास जी के काव्य में चमत्कारपूर्ण उक्तियों की भरमार है। सूर की निम्नलिखित उक्तियों में चमत्कारपूर्ण कल्पना हास्यप्रियता और व्यंग्य देखिए—

१ "उर में माखन चोर गड़े।
अब कैसेहु निकसत नाहिं ऊधौ तिरछे ह्वै जु अड़े॥"

२ "देखियत कालिन्दी अति कारी।
कहियौ पथिक जाय उन हरि सौं भई विरह जुर जारी॥"

३ 'नैन सजल कागद अति कोमल कर अँगुरी अति ताती।
परसे जरै बिलोके भीजै दुहूँ भाँति दुख छाती।'

४ "निरगुन कौन देश को बासी।
मधुकर हँसि समुझाई सौंह दै बूझति साँच न हाँसी॥
को है जनक जननि को कहियत, कौन नारी को दासी।
कैसो बरन भेस है कैसो केहि रस में अभिलाषी॥"

५ "ऊधौ जोग कहा है कीजतु ?
ओढ़ियत है कि बिछैयत है किधौं किधौं खात है, किधौं पीजत ?
की कछु भलो खिलौना सुन्दर की कछु भूषन नीको।
हमरे नन्द नन्दन जो कहियत जीवन-जीवन जी को।"

६ "पिया बिनु नागिन कारी राति।
कबहुँक जामिनि उवति जुन्हैया डसि उलटी ह्वै जाति॥"

७ 'मैया मैं नहीं माखन खायो।
ख्याल परै ये सखा सबै मिलि मेरे मुँह लपटायो॥"

× × ×

मुख दधि पोंछि कहत नन्दनन्दन दोना पीठि दुरायो॥'

# मूल्यांकन और उपसंहार

## आळवार-साहित्य का मूल्यांकन

आळवारों का 'प्रबन्धम्' कई दृष्टिकोणों से महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ ठहरता है। उसका महत्त्व भक्ति-आन्दोलन के मूल-ग्रन्थ के रूप में ही नहीं बल्कि तमिळ-साहित्य के गौरव-ग्रन्थ के रूप में भी वह एक महान् रचना है। धर्म साहित्य समाज तथा आदि पर उसका प्रभाव बहुमुखी है। तमिळ में ऐसा कोई भी ग्रन्थ नहीं है, जिसने 'प्रबन्धम्' के समान उतना व्यापक प्रभाव डाला हो। वास्तव में 'प्रबन्धम्' भारतीय भक्ति-साहित्य की अमूल्य निधि है। इस महान् ग्रन्थ का कई दृष्टिकोणों से मूल्यांकन प्रस्तुत करने की चेष्टा निम्नांकित स्तम्भों के अन्तर्गत है —

### भक्ति-आन्दोलन तथा आळवार

'प्रबन्धम्' का सर्वाधिक महत्त्व भारतीय भक्ति-आन्दोलन के मूल-ग्रन्थ के रूप में ही है। आळवार भक्तों ने तमिळ-प्रदेश में ईसा की पाँचवीं शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक भक्ति की जो प्रबल धारा बहाई थी वह बाद की शताब्दियों में उत्तर की ओर प्रवाहित हुई। हम लिख चुके हैं कि ईसा की चौथी-पाँचवीं शताब्दियों में तमिळ-प्रदेश की धार्मिक सामाजिक और राजनीतिक परिस्थितियों ने ही वैष्णव भक्त आळवारों तथा शैव भक्त नायनमारों को जन्म दिया था।[1] जब जैनों और बौद्धों का आचरण-पक्ष गिरने लगा और उन लोगों ने राज्याश्रय का दुरुपयोग कर शैव और वैष्णव धर्मों पर प्रहार करना प्रारम्भ कर दिया तब वैदिक धर्म को नयी स्फूर्ति प्रदान कर उसका पुनरुत्थान करने की परमावश्यकता आ पड़ी। ऐसा वातावरण उत्पन्न हुआ जिसमें बौद्धों और जैनों के आचार-विचारों से तंग आने वाली जनता को एक ऐसा मार्ग दिखाने के लिए, जिसमें सब समान रूप से आत्म शांति प्राप्त कर सकें और

---

1 प्रथम अध्याय में इसका विस्तृत विवरण दिया गया है।

आचरण-पक्ष भी ऊँचा रह सके और वैदिक धर्म को भी अब तक यज्ञादि कठिन नियमों को पकड़े आया है सरल बनाकर मुक्ति के साधनों को सुलभ और सर्व साधारण को प्राप्य बनाने के लिए हिन्दू-धर्म में सुधारकों की आवश्यकता हुई। युग की इस आवश्यकता की पूर्ति करने के लिए ही आळ्वार और नायनमार अवतरित हुए। बौद्ध और जैन नास्तिक धर्मों की तुलना में उन्होंने भगवान् की सत्ता उदारता और दयार्द्रता का प्रचार किया। छठी शताब्दी से नवीं शताब्दी के दीर्घकाल में इन वैष्णव आळ्वारों और शैव नायनमारों ने तमिळ-प्रदेश में भक्ति की जो पावन पयस्विनी प्रवाहित की थी उसकी तरल तरंगों में तमिळ-प्रदेश की समस्त जनता मज्जन और अवगाहन कर शांति प्राप्त कर सकी।

वदिक भक्ति के स्वरूप में युग की माँग के अनुसार आवश्यक परिवर्तन कर उसे सबके लिए सुलभ और आकर्षक बनाने का अधिक श्रेय आळ्वार भक्तों को ही है। आज भारतीय भक्ति-साहित्य में वैष्णव भक्ति का जो स्वरूप दृष्टिगोचर होता है, वह बहुत कुछ आळ्वारों की देन है। वेद *गीता आदि से विचार ग्रहण* कर आळ्वारों ने (संस्कृत को छोड़कर) जन-साधारण की भाषा (लोकभाषा) तमिळ में अपने विचारों को अभिव्यक्त किया। आळ्वारों के मधुर तमिळ गेय पदों ने भक्तों को बहुत ही आकर्षित किया। आळ्वार भक्तों ने जाति भेद को मिटाने का सर्वप्रथम प्रयत्न किया। भक्ति के क्षेत्र में जाति-भेद को न मानने वाले आळ्वार भक्तों के उच्च आदर्शों ने जनता पर अमिट प्रभाव डाला। इस कारण निम्न जातियों का जो सामाजिक उद्धार संभव हो सका वह भारत भूमि में निश्चय ही ऐतिहासिक महत्व रखता है।[1]

आळ्वारों के भक्त-जीवन भी जनता के सम्मुख उच्च कोटि के आदर्श प्रस्तुत करने वाले थे। आळ्वारों के प्रबन्धम्' ने विशेष रूप से जिन भक्ति-तत्वों पर जोर दिया है वे हैं—भक्ति का सर्वोपरि महत्व नाम-महिमा स्तुति शरणागति गुरु-महिमा सत्संग और वैराग्य।[2] भक्ति-आन्दोलन के विशिष्ट संदर्भ में प्रबन्धम्' के इन भक्ति-तत्वों का जो महत्व है, उसे बताने की आवश्यकता नहीं है। आळ्वारों ने भक्ति में प्रपत्ति अथवा शरणागति' तत्व पर विशेष जोर दिया था। फलस्वरूप परिवर्ती भक्ति-संप्रदायों में इस शरणागति तत्व को विशेष महत्व मिला। समूचे दक्षिण भारत में भक्तिमय वातावरण उत्पन्न करने में तथा भक्ति-आन्दोलन को जन-आन्दोलन का व्यापक रूप प्रदान करने में आळ्वार भक्तों का ही विशेष हाथ रहा है, जिसको लक्ष्य करके ही श्रीमद्भागवत में कहा गया है—"क्वचित्क्वचित् द्रविडेषु [illegible] ।"[3]

---

1 " ...the social uplift of the lower cla[illegible]s to which it has led is of great value in the History of In[illegible]a."— *Outlines of Indian Philosophy* : Prof Hiriyanna, p. 4[illegible]

२ इन भक्ति-तत्वों का विस्तृत विवेचन तृतीय अध्याय में प्रस्तुत किया गया है।

३ श्रीमद्भागवत (माहात्म्य) अध्याय १, श्लोक ४८

## 'प्रबन्धम्' का व्यापक प्रभाव

### (अ) धार्मिक और सामाजिक जीवन पर 'प्रबन्धम्' का प्रभाव

आळ्वार भक्तों के भक्ति-साहित्य ने जनता के धार्मिक जीवन पर अभूतपूर्व प्रभाव डाला था। पाँचवीं-छठी शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक का काल तमिळ-प्रदेश के धार्मिक जीवन के इतिहास में अत्यधिक महत्व रखता है। वैष्णव भक्त आळ्वारों ने तथा शैव भक्त नायनमारों इस काल में समस्त तमिळ-प्रदेश में घूम घूम कर भक्ति-प्रचार किया। जनता में धार्मिक जागरूकता को उत्पन्न करने में आळ्वार भक्तों के भक्तिमय गीतों का विशेष हाथ रहा है।

भक्ति-आन्दोलन के फलस्वरूप तमिळ-प्रदेश में अनगिनत मन्दिर निर्मित हुए। बड़ी-बड़ी संख्या में भक्तगण मन्दिरों के दर्शन करने गये और मन्दिरों में पूजा उत्सवादि होने लगे। भक्तगण आळ्वारों के भक्तिमय पदों को गा-गाकर आत्मविभोर हुए। तमिळ-प्रदेश में भक्तिमय वातावरण आळ्वारों के समय तक ही बना रहा हो यह बात नहीं है। आळ्वारों ने भक्ति का जो बीज बोया था वह उगकर बड़ा वृक्ष बन गया और उस भक्ति-वृक्ष की शीतल छाया में आळ्वारों के पश्चात भी अनेक शताब्दियों तक तमिळ जनता ने शान्ति का अनुभव किया।

नवीं शती के पश्चात् ही तमिळ-जनता ने आळ्वार-साहित्य के वास्तविक महत्व को पूर्ण रूप में जाना। विचारक आळ्वार-साहित्य-सागर में गोता लगाकर अमूल्य विचार रत्नों को खोज निकालने लगे। 'प्रबन्धम्' पर अनेकानेक टीकाएँ निकलीं। तमिळ और संस्कृत में अनेक भाष्य निकले।[1] आळ्वारों की स्तुति में सैकड़ों पुस्तकें लिखी गयीं। जनता की दृष्टि में 'प्रबन्धम्' वेदों से भी अधिक श्रेष्ठ और महत्वपूर्ण दीख पड़ा। फलस्वरूप मन्दिरों में आळ्वार-पदों के गायन का विशेष प्रबन्ध किया गया और इस प्रकार आळ्वार-पदों का गायन जनता के धार्मिक जीवन का एक अनिवार्य अंग बन गया। दक्षिण के मन्दिरों में आळ्वारों के पदों के गायन का प्रबन्ध कब से प्रारम्भ हुआ यह निश्चित रूप से कहा नहीं जा सकता। 'प्रबन्धम्' के प्रसिद्ध टीकाकार श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै' ने अपने ग्रन्थ 'कलियन अरुट्पाडु'[2] में एक स्थान पर लिखा है कि तिरुमंगै आळ्वार ने नम्माळ्वार की 'तिरुवायमोळी' को वेद के समकक्ष मानकर श्रीरंगम् के मंदिर में उसके गायन का प्रबन्ध करा देने की प्रार्थना श्री रंगनाथ भगवान् से की थी। विदित होता है कि तिरुमंगै आळ्वार (अन्तिम आळ्वार) ने अपने पूर्व भक्ताचार्य नम्माळ्वार के प्रति बड़ा श्रद्धा भाव दिखाया था।

१ 'प्रबन्धम्' पर लिखित भाष्यों का विस्तृत विवरण परिशिष्ट—१ में दिया गया है, देखें।

२ 'कलियन अरुट्पाडु'—पृ० ५

१०

और उनकी रचना 'तिरुवायमोळी' को वेद के समकक्ष घोषित किया था। नम्माळ्वार कृत 'तिरुवायमोळी' के वेद के समान माने जाने के विषय में और भी प्रमाण मिलते हैं। मधुर कवि आळ्वार ने लिखा है कि गुरु (नम्माळ्वार) ने महान् वेदों के रहस्य को अपने ग्रन्थ में भर दिया है। वेदों के गूढ से गूढ अर्थों का उद्घाटन गुरु द्वारा ही हुआ।[1] श्रीनाथमुनि ने भी लिखा है कि द्राविड़-वेद-सागर के सामने मैं नतमस्तक हूँ।[2] अन्य परवर्ती आचार्यों के कथन से भी यह स्पष्ट हो जाता है कि 'तिरुवायमोळी' का मर्म विषय वेद-सार ही समझा गया था और वेदों की सी धार्मिक मान्यता उसे प्राप्त थी।

जनता के धार्मिक जीवन में वेद को जो स्थान प्राप्त था वह 'प्रबन्धम्' (तमिळ वेद) को प्राप्त हुआ। जिन अवसरों पर वेद-मंत्रों का पठन होता था उन सभी अवसरों पर 'प्रबन्धम्' का गायन होने लगा। मन्दिरों में पूजादि की वेलाओं में, धार्मिक उत्सव-त्योहारों के अवसरों में 'तमिळ-वेद' का ही पाठ होने लगा। इस बात के प्रमाण मिलते हैं कि तिरुमंगै आळ्वार ने ही पहले-पहल श्रीरंगम् के मन्दिर में संस्कृत-वेद के साथ तमिळ-वेद के गायन का प्रबन्ध किया था। तिरुमंगै के पश्चात् तो यह परम्परा नाथमुनि के समय में और उनके परवर्ती आचार्यों के समय में भी चली थी और आज तक चली आ रही है। जिन जिन अवसरों पर संस्कृत-वेद का पाठ होता था उन सभी अवसरों पर तमिळ-वेद का गायन आवश्यक समझा गया।

मार्गशीर्ष महीने में शुक्ल पक्ष की एकादशी से १० दिन तक वेद-पाठ हुआ करता है। इसको 'मोक्षोत्सव' कहा गया है। श्रीरंगम् में इस उत्सव के अवसर पर वैकुंठ एकादशी से संस्कृत वेद-पाठ की परिपाटी चलती थी। तिरुमंगै आळ्वार ने इस उत्सव के अवसर पर वैकुण्ठ एकादशी से तमिळ-वेद 'तिरुवायमोळी' के पाठ का कार्यक्रम भी चालू किया। १ दिनों के उस उत्सव में प्रत्येक दिन यजुर्वेद के आठ-आठ 'प्रश्नों' का पाठ होता था। तिरुमंगै आळ्वार ने श्रीरंगम् के मन्दिर में उपर्युक्त क्रम के अनुकरण पर तमिळ-वेद के गायन के लिए एक उचित परिपाटी बनायी थी और उस परिपाटी के अनुसार उक्त उत्सव के अवसर पर प्रत्येक दिन तमिळ-वेद के कुछ मंत्रों का गायन होने लगा। तिरुमंगै आळ्वार के पश्चात् तमिळ-वेद के पाठ का कार्य-क्रम अधिकाधिक महत्व प्राप्त करने लगा जिसके फलस्वरूप यजुर्वेद के पाठ का कार्य-क्रम बंद हो गया। तब से केवल तमिळ वेद-पाठ ही होता आ रहा है। उक्त उत्सव के अवसर पर नम्माळ्वार के १० पदों में से १० पदों का गायन होता है और इस प्रकार १० दिनों में 'तिरुवायमोळी' के समस्त पदों का पाठ पूरा होता है। तमिळ-वेद-पाठ के अन्त में नम्माळ्वार के विग्रह को श्रीरंगनाथ जी के चरणों में रखा जाता है। भगवान् और नम्माळ्वार के ऐक्य हो जाने को सूचित करने के लिए ही ऐसा किया जाता है।

---

१ कण्णिनुण् शिरुत्तांबु, ८

२ 'नमाम्यहं द्राविड-वेद सागरम्' —तिरुवायमोळी तनियन

चूँकि उपर्युक्त धार्मिक उत्सव में 'तिरुवायमोऴि' (तमिऴ-वेद) का पाठ ही प्रधान कार्य होता है अतः उस उत्सव को 'तिरुवायमोऴि-उत्सव' अथवा 'मोक्षोत्सव' भी कहते हैं। प्रारम्भ में तो केवल 'तिरुवायमोऴि-उत्सव' ही मनाया जाता था। बाद में भक्तों के द्वारा एक अन्य उत्सव भी मनाया जाने लगा। यह उत्सव 'तिरुवायमोऴि-उत्सव' से १० दिन पूर्व प्रारम्भ होता है और 'तिरुवायमोऴि-उत्सव' के एक दिन पूर्व तक अर्थात् वैकुण्ठ एकादशी तक मनाया जाता है। इस उत्सव को 'वैकुण्ठोत्सव' कहते हैं। जिस तरह 'मोक्षोत्सव' में तिरुवायमोऴि का पाठ विशेष रूप से होता है, उसी तरह 'वैकुण्ठोत्सव' के दिनों में अन्य आऴ्वारों के पदों का पाठ होता है। उपर्युक्त दोनों उत्सवों का नामकरण तो आगम नियम के आधार पर हुआ है। परन्तु उनके स्थान पर तमिऴ नाम ही अब प्रचलित हैं। 'वैकुण्ठोत्सव' को 'तिरुमोऴि तिरुनाळ' और 'मोक्षोत्सव' को 'तिरुवायमोऴि-तिरुनाळ' कहा जाता है। प्रारम्भ के १० दिनों को पकल पत्तु और बाद के १० दिनों को इरा पत्तु कहते हैं। प्रथम उत्सव में 'तिरुमोऴि' का पाठ दिन के समय में और द्वितीय उत्सव में 'तिरुवायमोऴि' का पाठ रात के समय में होता है। 'तिरुमोऴि' के अन्तर्गत तिरुमंगै आऴ्वार के पदों को ही विशेष स्थान प्राप्त है। श्रीरंगम् में 'तिरुवायमोऴि-उत्सव' का बीजारोपण करने वाले तिरुमंगै आऴ्वार की बड़ी स्तुति श्री नाथमुनि ने की है। सम्भव है कि तिरुमंगै आऴ्वार की महान् सेवा का स्मरण करके ही श्री नाथ मुनि ने उनकी 'तिरुमोऴि' के पाठ के लिए 'तिरुमोऴि उत्सव' की परिपाटी चलायी हो।

ऊपर वर्णित दो प्रमुख धार्मिक उत्सवों के अतिरिक्त दक्षिण के प्रधान वैष्णव मन्दिरों से सम्बन्धित अन्य उत्सवों के अवसरों पर भी 'प्रबन्धम्' का पाठ होता है। दक्षिण के तीन वैष्णव मन्दिर बहुत प्रसिद्ध हैं, जिनसे आऴ्वार-साहित्य का अधिक सम्बन्ध है। वे हैं—'श्रीरंगम् तिरुपति और कांची-पुरम्'। इन मन्दिरों के उत्सव विग्रहों को जब जुलूस में लिया जाता है, तब 'प्रबन्धम्' के 'इयर्पा भाग' का पाठ होता है। विशेष रूप से 'ब्रह्मोत्सव' के अवसर पर १० दिन तक इयर्पा भाग का पाठ होना आवश्यक है। इयर्पा भाग में संगृहीत रचनाओं में अन्तिम रचना 'पेरिय तिरुमडल' का पाठ अन्तिम दिन में होता है। 'अध्ययनोत्सव' के दिनों में उक्त वैष्णव मन्दिरों के भीतर स्थित नम्माऴ्वार की मूर्ति के सामने ही उन पदों का गायन होता है। प्रारम्भ में यह उत्सव केवल श्रीरंगम् में ही मनाया जाता था। बाद में उसका अनुकरण कर अन्य वैष्णव मन्दिरों में यह मनाया जाने लगा। ऐसा ज्ञात होता है कि प्रारम्भ में तमिऴ-प्रदेश के प्रसिद्ध वैष्णव-केन्द्र श्रीरंगम् में ही ये सभी उत्सव मनाये जाते थे और बाद में अन्य मन्दिरों में। कुछ उत्सवों का उल्लेख शिलालेखों में मिलता है।[1]

---

1 *History of Tirupati* Dr S Krishnaswamy Aiyangar Vol I p. 48-51

'प्रबन्धम्' का पाठ केवल वैष्णव मन्दिरों से सम्बन्ध रखने वाले उत्सवों में ही नहीं, बल्कि अन्य सभी शुभ अवसरों पर भी होता है। श्रीकृष्ण जयन्ती के अवसर पर कृष्णावतार से सम्बन्धित 'प्रबन्धम्' के पदों का गायन होता है। जब भगवद्विग्रहों को जलूस में लिया जाता है, तब आगे आगे 'प्रबन्धम्' के पदों का और पीछे वाले संस्कृत-वेद का पाठ करते हैं। हो सकता है कि इस परिपाटी का उद्देश्य आळ्वार पदों को प्राप्त महत्वपूर्ण स्थान को सूचित करना ही हो। श्री वेदान्त देशिकाचार्य ने अपने ग्रन्थ 'पादुका सहस्रम्' में 'प्रबन्धम्' के महत्व को स्थापित करते हुए लिखा है कि भगवद्विग्रह के जुलूस में 'प्रबन्धम्' का पाठ सबसे आगे होना संगत ही है। मार्गशीर्ष महीने में प्रातःकाल आंडाळ की रचना 'तिरुप्पावै' के ३० पदों और तोंडरडि-पोडी आळ्वार की रचना 'तिरुप्पळ्ळि एळुच्चि' के पदों का गायन होता है। श्रावण महीने में 'ऊंजल उत्सव' (हिंडोला-उत्सव) के अवसर पर पेरियाळ्वार के कुछ पदों ("माणिक्कंकट्टी" से शुरू होने वाले पद) और कुलशेखराळ्वार के कुछ पदों ( "मन्नुपुकळ कौसल्या तन" से प्रारम्भ होने वाले) का गायन होता है। भगवद्विग्रह के सामने नैवेद्य लगाते समय पेरियाळ्वार के "वैण्णयळंन्द कुण्ळुम"[1] से प्रारम्भ होने वाले पदों का पाठ होता है। तिरुमंजन" (भगवद्विग्रह का स्नान) पूच्चूडल" (फूल धारण करना) "काप्पिडल" आदि नित्य-सेवा की वेलाओं में वैष्णव मन्दिरों में 'प्रबन्धम्" से चुने हुए गीत गाये जाते हैं। इन अवसरों पर संस्कृत के पाठ से 'प्रबन्धम्' का तमिळ-पाठ ही विशेष आवश्यक समझा जाता है। नित्य-पाठ के लिए चुने गये पदों को "नित्यानुसंधानम्" (नित्य-पाठ-संग्रह) कहते हैं। प्रत्येक दिन के अन्त में गाये जाने वाले पदों को 'सात्तुमुरै' कहा जाता है। यह सब परिपाटी तमिळ में ही बसती है।

उपर्युक्त विवरण से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'प्रबन्धम्' ने तमिळ जनता के के धार्मिक जीवन को किस हद तक प्रभावित किया है। वेद-तुल्य माने जाने वाले आळ्वार-पदों का सम्बन्ध तमिळ जनता के धार्मिक जीवन से इतना घनिष्ठ हो गया कि जनता ने वेद से अधिक महत्व 'प्रबन्धम्' को दिया।

साहित्य समाज की चेतना में साँस लेता है। वह समाज का वह परिधान है जो जीवन के सुख-दुःख, हर्ष-विषाद आकर्षण विकर्षण के ताने-बाने से बुना जाता है। उसमें विशाल मानव-जाति का स्पन्दन ध्वनित होता है। वह जनता के जीवन की व्याख्या करता है। इसी से उसमें जीवन देने की शक्ति आ जाती है। आळ्वारों के भक्ति-काव्य में समाज का स्पष्ट चित्रण है। उन्होंने समाज में रहते हुए उसकी आत्मा का परिचय प्राप्त किया था और सामाजिक जीवन के स्तर को उठाने के लिए पर्याप्त सामग्री अपने साहित्य में भर दी है। यही कारण है कि परवर्ती समाज ने आळ्वार-साहित्य में अपनी आवश्यकता की सभी चीजें प्राप्त कीं। भक्ति के अतिरिक्त अनेक वस्तुएँ आळ्वार-साहित्य ने परवर्ती समाज को प्रदान कीं।

---

1 पेरियाळ्वार तिरुमोळी २४१ से १० (अगले पृष्ठ की टिप्पणी)

प्रत्येक वैष्णव भक्त के यहाँ पूजा इत्यादि के लिए थोड़ी जगह अलग छोड़ी जाती है, जिसको 'कोयिल-आळ्वार' अर्थात् 'आळ्वार-मन्दिर' की संज्ञा प्राप्त है। पूजा इत्यादि के समय में आळ्वारों के भक्तिपरक पदों का गायन होता ही है। वैष्णव भक्त किसी न किसी कार्य को करते समय आळ्वार के किसी न किसी पद को गुनगुनाना मंगलदायक समझता है। यहाँ तक कि औरतें जब सबेरे अपने घरों के प्रांगण में 'कोलम्' (सजावट की रेखाएँ) खींचती हैं, तब आण्डाळ के तत्सम्बन्धी कुछ पदों को गाती हैं।

अगर किसी वैष्णव भक्त के यहाँ शिशु का जन्म होता है तो आळ्वारों के पदों का गायन होता है। माताएँ अपने बच्चों को सुलाने के लिए बड़े प्यार से पेरियाळ्वार और कुलशेखराळ्वार के लोरी-गीतों को ही गाती हैं। 'प्रबन्धम्' में वर्णित विभिन्न संस्कार उत्सव मनाये जाते हैं। 'प्रबन्धम्' में वर्णित व्रत आदि का अनुष्ठान भी होता है। आण्डाळ ने अपनी 'तिरुप्पावै' में 'मार्गऴी नोम्बु' (कात्यायिनी व्रत) का वर्णन किया है। युवतियाँ योग्य वर को प्राप्त करने के लिए "मार्गऴी नोम्बु" व्रत रखती हैं और आण्डाळ के पदों का गायन करती हैं। विवाह के अवसर पर आज भी वैष्णवों के यहाँ आळ्वार-गीतों का गायन सामूहिक रूप में होता है। इसको "सीर पाडल' कहते हैं। इस अवसर पर आण्डाळ की 'नाच्चियार तिरुमोऴि' से "वारणमायिरम्' से प्रारम्भ होने वाले १० पदों का गायन तो परमावश्यक समझा गया है और वर-वधू को आशीर्वाद देने के रूप में अन्य लोगों द्वारा उसका गायन होता है। आण्डाळ के लिए निर्मित मन्दिरों में मार्गशीर्ष महीने में एक पर्व लगता है। आण्डाळ ने अपने कुछ पदों में स्वप्न में विष्णु भगवान् से होने वाले अपने विवाह का वर्णन किया है। उसका स्मरण करते हुए प्रत्येक वर्ष इस महीने में भक्तों द्वारा एक उत्सव मनाया जाता है, जिसे 'आण्डाळ तिरुक्कल्याणम्' (आण्डाळ विवाहोत्सव) कहते हैं। इस अवसर पर आण्डाळ के उन गीतों का गायन होता है।

शोक के अवसर पर अथवा 'श्राद्ध' के अवसर पर उसके तीन दिन या कम से कम एक दिन पहले ही आळ्वार-गीतों का पाठ शुरू हो जाता है और श्राद्ध के दिन समाप्त होता है। 'प्रबन्धम्' के पाठ के पश्चात् ही अन्य कर्म किये जाते हैं। अन्त्येष्टि क्रिया के लिए शव को श्मशान में ले जाते समय आळ्वारों के कुछ पदों का पाठ अवश्य होता है। वैष्णवों का विश्वास है कि आचार्य के चरणों को प्राप्त करने के पश्चात् ही भगवान् के चरणों तक पहुँच सकते हैं। श्री रामानुजाचार्य की स्तुति में रचित (और 'प्रबन्धम्' के अन्त में संगृहीत) 'रामानुजनूट्रन्तादि' के एक सौ पदों को पढ़ते हैं। किसी वैष्णव भक्त की मृत्यु के कुछ क्षणों के पहले दूसरे लोग नम्माळ्वार के एक पद (जिसमें नम्माळ्वार ने मोक्ष की ओर अपनी यात्रा का उल्लेख किया है) को पढ़ते हैं। वैष्णवों का विश्वास है कि उस पद को गाने से उस आत्मा को मोक्ष प्राप्ति हो सकती है।

उपर्युक्त विवरणों से यह स्पष्ट हो जाता है कि 'प्रबन्धम्' ने किस हद तक वैष्णव भक्तों के धार्मिक और सामाजिक जीवन को प्रभावित किया है। विभिन्न अवसरों

पर आज भी प्रबन्धम् का गायन वैष्णवों के यहाँ होता है। संस्कृत-वेद-पाठ हो या न हो परन्तु 'प्रबन्धम्' का पाठ परमावश्यक है। इससे प्रबन्धम्' द्वारा सामाजिक जीवन पर डाले गये प्रभाव का अनुमान हो सकता है। इस प्रकार प्रबन्धम्' वैष्णवों के सामाजिक जीवन में घुल-मिल गया और उसका एक अभिन्न अंग बन गया। जिस विष्णु-मन्दिर में कम से कम नम्माळ्वार और आण्डाळ की मूर्तियाँ नहीं हों तथा जिस मन्दिर में प्रबन्धम्' का गायन नहीं होता हो वैष्णव भक्त उसे विष्णु-मन्दिर मानने को तैयार नहीं हैं। साम्प्रदायिक नियमों के अनुसार वैष्णव मन्दिरों में नम्माळ्वार और आण्डाळ के विग्रहों का स्थापन आवश्यक है और साथ ही साथ मन्दिर से सम्बन्धित उत्सवों में 'प्रबन्धम् का पाठ एक अनिवार्य अंग है। प्रबन्धम्' में उल्लिखित लगभग १०८ वैष्णव मन्दिरों की तीर्थ यात्रा करना वैष्णव भक्त कर्तव्य समझते हैं। कहने की आवश्यकता नहीं कि वैष्णव-जनों की दृष्टि में आळ्वार भक्तों का और 'प्रबन्धम्' का कितना अधिक महत्व है।

## (आ) विविध कलाओं पर 'प्रबन्धम्' का प्रभाव

आळ्वार साहित्य ने विविध कलाओं की श्रीवृद्धि में पर्याप्त योग दिया है। आळ्वार भक्तों ने जब समूचे तमिळ-प्रदेश में भक्तिमय वातावरण उत्पन्न किया तो भक्तों की उपासना-पिपासा को शान्त करने के लिए राज्याश्रय द्वारा अनेक वैष्णव मन्दिरों का निर्माण हुआ। बड़ी संख्या में भक्त मन्दिरों के दर्शन करने जाते थे और वहाँ स्थापित भगवद्विग्रहों और भगवल्लीलाओं को चित्रित करने वाले शिलाखण्डों के दर्शन कर आत्म-शान्ति पाते थे। आज तमिळ-प्रदेश में विद्यमान अधिकांश वैष्णव मन्दिर आळ्वारों के समय में अथवा उनके पश्चात् उनकी भक्ति-भावना से प्रेरित होकर विभिन्न राजाओं द्वारा निर्मित हैं।[1] पल्लव राजाओं ने तथा उनके परवर्ती राजाओं ने मन्दिर-निर्माण में बड़ी रुचि दिखायी। आज तमिळ-प्रदेश में विद्यमान विष्णु मन्दिर और शिव मन्दिर आळ्वारों और नायनमारों द्वारा चलाये गये भक्ति-आन्दोलन के फल हैं। मन्दिर-निर्माण के फलस्वरूप भवन निर्माण-कला ने भी विकास प्राप्त किया और बड़े कलाकारों को जन्म दिया। यह ध्यान देने योग्य है कि तमिळ-प्रदेश के सभी वैष्णव-मन्दिरों का बाह्य रूप एक ही प्रकार का होता है। मन्दिरों के ऊँचे-ऊँचे 'गोपुरम्' विशेष आकर्षण की वस्तुएँ हैं। वैष्णव मन्दिरों के भीतर प्रधान रूप से विष्णु के किसी रूप का विग्रह होता है और आळ्वार भक्तों की मूर्तियाँ भी विभिन्न स्थलों में स्थापित हैं। परवर्ती काल में आळ्वारों का महत्व इतना बढ़ा कि वे भी अवतार समझे जाने लगे। आळ्वारों के नाम से भी मन्दिर बनने लगे। श्री विल्लिपुत्तुर का आण्डाळ-मन्दिर बहुत ही प्रसिद्ध है। विजयनगर के राजा

---

१ 'प्रबन्धम्' में लगभग १०८ वैष्णव मन्दिरों का विवरण मिलता है। इनमें स्थित भगवद्विग्रहों की स्तुति में आळ्वारों ने अनेक पद गाये हैं। अतः ये वैष्णवों द्वारा प्रधान मन्दिर स्वीकृत हुए हैं।

श्रीकृष्णदेव राय (१६वीं शती के लगभग) ने प्रत्येक विष्णु-मन्दिर में आण्डाल की मूर्ति का स्थापन किया और ऐसा करना आवश्यक घोषित किया गया। मन्दिरों के अन्दर स्थित उस भाग को 'आण्डाळ-सन्निधि' कहते हैं।[1]

मन्दिरों के साथ अनेक मण्डप निर्मित हुए जहाँ बैठकर गायकगण विभिन्न वाद्यों के साथ आळ्वार-गीतों को गाते थे। भक्ति-आन्दोलन के परिणामस्वरूप निर्मित सहस्रों छोटे-बड़े मन्दिरों को लक्ष्य करके ही तमिळ-प्रदेश को "मन्दिरों का देश" कहा जाता है।

मूर्ति-कला और चित्र-कला पर भी आळ्वार साहित्य का प्रभाव पड़ा है। देव मूर्तियों को बनाने में उनके रूप इत्यादि के निर्णय में मूर्तिकारों ने आळ्वार-साहित्य का बहुत हद तक आधार लिया है। आळ्वार-साहित्य में विष्णु के जिन रूपों का वर्णन मिलता है, उनके अनुसार ही भगवद्विग्रहों का निर्माण हुआ है। मन्दिरों में स्थापित करने के निमित्त मूर्तियाँ बनायी गयीं। कलाकारों ने अपनी कुशलता से उन मूर्तियों में सौन्दर्य भर दिया। सामाजिक जीवन के दृश्य भी शिलाखण्डों में चित्रित किये गए। बड़े-बड़े शिलाखण्डों को मूर्ति का आकार देने में उस समय के मूर्तिकार कुशल थे। महाबलीपुरम के गुहा-मन्दिर, रथ मण्डप आदि इस प्रकार के शिलाखंडों से बने हैं। आळ्वारों के पश्चात् उनकी मूर्तियाँ भी निर्मित हुईं और उनकी स्थापना वैष्णव-मन्दिरों में हुई। मन्दिरों में आळ्वारों की मूर्तियों की स्थापना उनके प्रति वैष्णव भक्तों के भक्ति भाव को सूचित करती है। मूर्ति-कला के साथ चित्रकला भी विकास को प्राप्त हुई। उस समय के चित्र अब बहुत कम वैष्णव मन्दिरों में देखने को मिलते हैं। विष्णु के विभिन्न अवतारों में रामावतार और कृष्णावतार के प्रसंगों को (आळ्वार साहित्य में मिलने वाले वर्णनों के अनुसार) दिखाने वाले चित्र बने थे।

संगीत-कला को आळ्वारों की देन अत्यन्त महत्त्वपूर्ण है। विभिन्न राग रागिनियों में निर्मित आळ्वार-पदों को भक्त गा-गाकर आत्म विभोर हो जाते थे। आळ्वारों की गीत-पद्धति ने भक्तों के हृदय को वशीभूत करने की शक्ति प्रदर्शित की। स्वयं आळ्वार अच्छे गायक थे। तिरुप्पाण आळ्वार तो 'पाण' जाति के थे जिस जाति का पेशा ही गायन था। आळ्वारों के पूर्व भी तमिळ में गीत-पद्धति प्रचलित थी। परन्तु वह पर्याप्त विकसित नहीं थी। आळ्वारों ने तमिळ की गीत-पद्धति में नई स्फूर्ति पैदा की और उसको परवर्ती गायकों के लिए आदरणीय बना दिया। आळ्वारों ने अनेक नए रागों और रागिनियों को खोज निकाला है। आळ्वारों के पदों में गेयत्व की विशेषता की चर्चा पूर्व अध्याय में हम कर चुके हैं। तमिळ में मिलने वाले अधिकांश गेय पद आळ्वार और नायनमारों के ही हैं। अतः तमिळ में गेय पद्धति को प्रोत्साहित करने में आळ्वारों का विशेष हाथ रहा है। भक्त-गोष्ठी में आळ्वार-गीत-गायन की परिपाटी चली थी। विविध वाद्य-यन्त्रों का भी निर्माण हुआ

---

१ तमिळर वळर्त्त अळगुक्कलैगळ्—मी० मयिलै सीनी वेंकटस्वामी, पृ० १५

और वाद्यों के साथ भक्तिपरक पद गाकर भक्त-गायक आनन्द-विभोर हो जाते थे। जनता में संगीत प्रियता बढ़ी। तात्पर्य यह है कि आळ्वारों ने संगीत-कला के विकास में बहुत योग दिया है। डा० दीनदयालु गुप्त लिखते हैं— 'ईसा की सातवीं तथा आठवीं शताब्दियों में जब दक्षिण भारत में शिव और विष्णु की भक्ति के मार्गों का पुनरुत्थान और प्रचार हुआ उस समय यह कार्य धार्मिक गीतों के द्वारा अधिक मात्रा में हुआ। भक्ति के प्रचार के साथ इन शताब्दियों में संगीत प्रियता खूब बढ़ी। तमिळ भाषा में उस समय के संगीत के बहुत से नमूने अब भी सुरक्षित हैं। उत्तरी भारत में दक्षिण का धार्मिक प्रभाव आया और भक्ति के आन्दोलन के साथ संगीत का भी मान बढ़ा।'[1]

## (ग) तमिळ भाषा और साहित्य पर 'प्रबन्धम्' का प्रभाव

आळ्वार भक्तों ने तमिळ साहित्य की महान् सेवा की है। तमिळ भाषा और उसके संघ-साहित्य के प्रति आळ्वारों ने अपना प्रेम अपनी रचनाओं में अनेक स्थानों पर स्पष्ट रूप से प्रकट किया है। ( आळ्वार भक्तों के पूर्व का काल तमिळ-साहित्य के इतिहास में संघ काल कहलाता है। यह संघ-साहित्य तमिळ की अमूल्य निधि है। ) आळ्वार भक्तों ने संघ काल के साहित्य की सभी विशेषताओं और साहित्यिक परम्पराओं को अपने काव्य में महत्वपूर्ण स्थान दिया है। आण्डाळ और तिरुमंगै आळ्वार ने संघ-साहित्य की बड़ी प्रशंसा की है।[2] तमिळ भाषा के प्रति प्रेम प्रकट करते हुए भूतत्ताळ्वार ने लिखा है कि मैं ज्ञान-प्रधान तमिळ भाषा में गाता हूँ। मीठी तमिळ भाषा में भगवान् को दीपा-माला समर्पित करता हूँ।[3] इस प्रकार अन्य आळ्वारों की रचनाओं में मिल जाने वाली उक्तियों से स्पष्ट होता है कि आळ्वारों को अपनी भाषा तमिळ के प्रति बड़ा प्रेम था।

आळ्वारों का आविर्भाव तमिळ साहित्य के इतिहास में पर्याप्त महत्व रखता है। प्रारम्भिक आळ्वारों ने ( चौथी-पाँचवीं सदी ) ही तमिळ में सर्व प्रथम ऐसे काव्य का सर्जन किया जिसे हम पूर्णतः भक्ति-काव्य कह सकते हैं। उनके पूर्व भी तमिळ में एकाध भक्ति—सम्बन्धी रचनाएँ हुई थीं। परन्तु उन्हें पूर्णरूपेण भक्ति काव्य कहना कठिन है। प्रारम्भिक आळ्वार भक्तों ने काव्य-शैली को भी एक नई मोड़ दी। मधुर गेय पदों की रचना कर आळ्वारों ने एक नयी काव्य-शैली का उद्घाटन किया था। वष्णव भक्ति काव्य की दृष्टि से 'प्रबन्धम्' का स्थान सर्वोपरि है। प्रबन्धम्' में ही प्रथम बार विस्तार से रामावतार और कृष्णावतार की चर्चा हुई है। आळ्वारों का युग महाकाव्यों की रचना के लिए अनुकूल न था। अतः राम कथा या कृष्ण-कथा

---

१ अष्टछाप और वल्लभ सम्प्रदाय—डा० दीनदयाल गुप्त पृ० २६४

२ तिरुप्पावै ३ तथा पेरिय तिरुमोळी, ३ १ १०

३ इरंदाम तिरुवन्तादि १ और ७४

को लेकर महाकाव्य रचने की ओर वे प्रवृत्त नहीं हुए। परन्तु उन्होंने रामावतार और कृष्णावतार के कुछ विशिष्ट प्रसंगों को लेकर असंख्य सरस पद रच डाले। तमिळ में महाकाव्य के रूप में 'रामायण' की रचना ११ वीं शताब्दी में महाकवि कंबन द्वारा हुई। परन्तु कंबन को भी रामायण लिखने की प्रेरणा आळ्वारों के काव्य से ही मिली। अतः तमिळ में राम-कथा के प्रथम गायकों के रूप में भी आळ्वारों को गौरव पूर्ण स्थान प्राप्त है। जहाँ तक कृष्ण भक्ति का सम्बन्ध है 'प्रबन्धम्' ही तमिळ का सर्वप्रथम मौलिक काव्य है जिसमें कृष्ण की विविध लीलाओं का विस्तार और भाव पूर्ण वर्णन है। यद्यपि परवर्ती काल में कृष्ण भक्ति-प्रधान कुछ छोटे मोटे काव्य लिखे तो भी 'प्रबन्धम्' श्रेष्ठ कृष्ण भक्ति काव्य के रूप में अमर हो गया और उसका चिर स्थायी महत्त्व है। उसकी टक्कर का ग्रन्थ तमिळ में अभी तक नहीं हुआ। अतः वैष्णव भक्ति-काव्य के रूप में तमिळ में 'प्रबन्धम्' बेजोड़ है।

जहाँ तक प्रबन्धम् के साहित्यिक महत्व का प्रश्न है हम कह सकते हैं कि यद्यपि आळ्वार मूलतः भक्त थे और भावावेश में आकर गाते थे तो भी उनके काव्य में उच्चकोटि के साहित्य के गुण विद्यमान हैं। तमिळ के गौरवपूर्ण प्रेम-काल की विशिष्ट काव्य शैलियों और साहित्यिक परम्पराओं का निर्वाह आळ्वारों ने अपने काव्य में किया है। संघ-काल की रचनाओं में उपलब्ध लौकिक प्रेम-पद्धति को लेकर उसी पद्धति में उन्होंने अलौकिक प्रेम को प्रकट किया है और आत्मा परमात्मा के बीच के सम्बन्ध को उक्त पद्धति द्वारा बहुत स्पष्ट और आकर्षक बना दिया है। भक्ति में माधुर्य भाव को जोड़ने वाले प्रथम कवि हैं आळ्वार। नायिका के विरह-वर्णन के रूप में उन्होंने जो भक्ति-भाव प्रकट किये हैं, वे अद्वितीय हैं। इस प्रकार का सजीव विरह वर्णन तमिळ-साहित्य में अन्यत्र देखने को नहीं मिलता। पेरियाळ्वार ही प्रथम कवि हैं जिन्होंने कृष्ण के बाल-वर्णन के लिये वय-विकास को दस वय अवस्था में रखकर प्रत्येक वय-खण्ड का मार्मिक और मनोवैज्ञानिक चित्रण प्रस्तुत किया था। इस प्रकार के बाल-वर्णन की शैली तमिळ में 'पिळ्ळै-त्तमिळ' कहलाती है। 'पिळ्ळै-त्तमिळ' वर्णन शैली के जन्म-दाता के रूप में तमिळ कवियों में पेरियाळ्वार का स्थान मूर्धन्य है। पेरियाळ्वार ने जितने विस्तार से जितनी सूक्ष्मता और मार्मिकता से बाल-चेष्टाओं का वर्णन प्रस्तुत किया है, वह तमिळ में अन्यत्र दुर्लभ है। पेरियाळ्वार की 'पिळ्ळै तमिळ' शैली का अनुकरण कर अनेक परवर्ती कवियों ने 'पिळ्ळै-त्तमिळ' काव्यों की रचना की है। छन्द-योजना के क्षेत्र में आळ्वारों ने कई नव छन्दों की सृष्टि की थी। अन्तादि छन्द में रचित आळ्वारों के पदों को आदर्श रूप में लेकर परवर्ती कवियों ने उस छन्द का प्रयोग किया है। 'ताण्डकम्' आळ्वार काव्य में प्रयुक्त एक विशेष छन्द है जिसका प्रचार बाद में हुआ।

आळ्वार-काव्य में तत्कालीन समाज में प्रचलित लोक-गीत सुरक्षित हैं। पेरियाळ्वार, कुलशेखराळ्वार, तिरुमंगै आळ्वार आदि ने अपने काव्य में लोक-गीतों को परिष्कृत रूप में प्रस्तुत किया है। इन लोक-गीतों से तत्कालीन तमिळ जनता की

आत्मा का परिचय मिल जाता है। आऴ्वार-काव्य की एक बड़ी विशेषता यह है कि उसमें तत्कालीन समाज का सजीव और स्पष्ट चित्रण मिलता है। लोक में प्रचलित विभिन्न उत्सव, विभिन्न संस्कार, देवी-देवता, स्त्री-पुरुष के शृङ्गार, वेश-भूषा, विविध विश्वास आदि का विस्तृत परिचय हमें आऴ्वार-काव्य से मिलता है। लोगों के मनोरंजन के साधन, उनके व्यवहार, शिष्टाचार, दैनिक जीवन के कार्य इत्यादि का पूरा पूरा परिचय आऴ्वार साहित्य से मिलता है। कहने का तात्पर्य यह है कि आऴ्वार साहित्य में तत्कालीन समाज प्रतिबिम्बित हुआ है। चूँकि आऴ्वार समाज के ही प्राणी थे अतः उन्होंने अपने काव्य में समाज का सांगोपांग चित्रण किया है, जिससे कि तमिऴ संस्कृति के अतीत का रंगीन चित्र हमारे सामने आ सका है। सारांश यह है कि आऴ्वारों का भक्ति-काव्य—तमिऴ-साहित्य की अमूल्य निधि है।

## तमिऴ भाषा को आऴ्वारों की देन

तमिऴ भाषा के विकास में आऴ्वारों के प्रबन्धम् ने महत्वपूर्ण योग दिया है। आऴ्वारों के समय के पहले की तमिऴ भाषा संस्कृत-प्रभाव से बिल्कुल मुक्त है। संघ-काल की रचनाओं में प्रयुक्त भाषा पूर्णरूपेण शुद्ध साहित्यिक तमिऴ भाषा है, जिसमें संस्कृत के शब्दों का प्रयोग नहीं के बराबर है। ईसा की प्रारम्भिक शताब्दियों में उत्तर भारत से दक्षिण की ओर आर्य संस्कृति के गमन के साथ-साथ संस्कृत भाषा भी दक्षिण में आयी। उस समय तमिऴ कवि शुद्ध साहित्यिक तमिऴ भाषा में ही रचना करते थे। धीरे-धीरे संस्कृत भाषा में उपलब्ध धर्म, दर्शन विविध शास्त्र सम्बन्धी ग्रन्थों का प्रभाव तमिऴ के पण्डित-समाज पर पड़ा। आऴ्वार संस्कृत के भी ज्ञाता थे। उनका तमिऴ प्रेम भी अगाध था। फिर भी उन्होंने संस्कृत के प्रति विरोध भाव नहीं दिखाया।[1] यही कारण है कि तमिऴ कृतियों में 'प्रबन्धम्' में ही प्रथम बार संस्कृत शब्द मिलते हैं। भक्ति और दर्शन के माध्यम से आऴ्वारों की भाषा में कुछ संस्कृत शब्द भी आ गये। लोक में प्रचलित सरल संस्कृत शब्दों का ही उन्होंने प्रयोग किया है। आऴ्वारों ने संस्कृत के शब्दों को तत्सम रूप में न रखकर उनका 'तमिऴीकरण' कर उचित ढंग से भाषा में मिला दिया है। 'प्रबन्धम्' में मिलने वाले अधिकांश संस्कृत शब्द तद्भव रूप में अथवा परिष्कृत रूप में ही हैं। इस प्रकार सरल तमिऴीकृत संस्कृत-शब्दों के प्रयोग से तमिऴ भाषा में एक नयी शक्ति आयी। तमिऴ भाषा में गीतात्मकता और प्रवाहमानता आयी। आज तमिऴ भाषा का जो रूप है उसकी नींव आऴ्वारों ने ही डाली थी। आऴ्वार ही प्रथम कवि हैं जिन्होंने साहित्यिक तमिऴ भाषा में आवश्यक अर्थों में संस्कृत शब्दों का प्रयोग कर तमिऴ भाषा को एक नया मोड़ दिया था। स्मरण रहे कि संस्कृत का प्रभाव तमिऴ भाषा पर अपेक्षाकृत बहुत कम है।

---

१ कुलशेखराऴ्वार ने संस्कृत में 'मुकुन्दमाला' नाम के एक प्रसिद्ध स्तोत्र-ग्रन्थ की रचना भी की थी।

आळवारों के पश्चात् 'प्रबन्धम्' के टीकाकारों ने दार्शनिक विचारों के विवेचन के लिए अधिक से अधिक संस्कृत शब्दों का प्रयोग कर एक नयी शैली चला निकाली जिसे 'मणि प्रवाळ' कहते हैं। 'प्रबन्धम्' पर लिखा गया अधिकांश टीका-साहित्य 'मणि प्रवाळ' शैली में है। 'मणि प्रवाळ' में तमिळ और संस्कृत भाषाओं का समान रूप से प्रयोग होता है। इस 'मणि प्रवाळ' शैली में जब और भी संस्कृत शब्दों का प्रयोग होने लगा तो उसने मलयाळम भाषा को जन्म दिया। मलयाळम की उत्पत्ति में 'मणि प्रवाळ' का अत्यधिक योग है। परन्तु तमिळ के कवि (११वीं १२वीं सदी) संस्कृत के अधिक मोह में नहीं पड़े। यही कारण है कि आज भी तमिळ अपने निज रूप को लिए है। कहने का तात्पर्य यह है कि आळवारों ने संस्कृत भाषा का प्रयोग सीमित रूप में ही किया है जिससे तमिळ भाषा अपने निज सौन्दर्य को खोये बिना और भी समृद्ध हुई। यह तमिळ भाषा को आळवारों की सबसे बड़ी देन है।

'प्रबन्धम्' में प्रयुक्त भाषा की विशेषता यह है कि पूर्व-साहित्य में प्रयुक्त कठिन साहित्यिक भाषा की अपेक्षा प्रबन्धम् की भाषा में सारल्य है। उसमें लोक-भाषा के रूपों के भी दर्शन होते हैं परन्तु परिष्कृत रूप में। लोकोक्तियों और मुहावरों का प्रयोग प्रचुर मात्रा में है। आळवारों की भाषा में पाठकों को भावमग्न और रस निमज्जित करने की अपूर्व क्षमता है। उसमें उच्च कोटि की अलंकारिता के साथ संक्षिप्तता भी है। नाद-सौन्दर्य और संगीतात्मकता के पुष्कल उदाहरण भी आळवारों की भाषा में मिलते हैं।[1] तात्पर्य यह है कि तमिळ भाषा को समृद्ध, सुबोध, सुगम और सौन्दर्यपूर्ण बनाने में आळवारों का विशेष हाथ रहा है।

## परवर्ती तमिळ साहित्य पर आळवारों का प्रभाव

जब से श्री नाथमुनि ने (९वीं १०वीं सदी) 'प्रबन्धम्' का संपादन कर उसकी विचारधारा का प्रचार प्रारम्भ किया तबसे 'प्रबन्धम्' का वास्तविक महत्त्व अधिकाधिक प्रकाश में आने लगा। 'प्रबन्धम्' पर अनेक भाष्य लिखे। आळवारों के पश्चात् कुछ समय तक केवल भाष्य ही लिखते रहे। अतः यह काल तमिळ-साहित्य के इतिहास में 'भाष्य-काल' कहलाता है। १२वीं शताब्दी में तमिळ में महाकवि कंबन ने 'रामायण' लिखी। तमिळ के गौरव-ग्रन्थों में 'कंब-रामायण' का एक प्रमुख स्थान है। कंबन ने 'वाल्मीकि-रामायण' से राम-कथा का आधार तो लिया परन्तु 'कंब रामायण' में कवि की मौलिकता, प्रतिभा और विद्वत्ता के दर्शन होते हैं। 'कंब रामायण' जैसे अमर काव्य की रचना करने वाले 'कवि चक्रवर्ती' 'कंबन' पर आळवारों के 'प्रबन्धम्' का प्रभाव पड़ा है। कंबन के ब्रह्म सम्बन्धी विचारों पर नम्माळवार की 'तिरुवायमोळि' का पूरा-पूरा प्रभाव पड़ा है। कंबन ने अनेक स्थानों पर नम्माळवार के विचारों को वैसे ही रख दिया है। कुलशेखराळवार के राम-कथा प्रबंध के कुछ पदों के भाव को कंबन ने उसी रूप में दुहराया है। कई

---

१ आळवारों की भाषा की विस्तृत चर्चा सप्तम अध्याय में प्रस्तुत की गयी है।

स्थानों में कंबन ने आळ्वारों की भाषा-शैली को अपनाया है। स्वयं कंबन ने नम्माळ्वार के प्रति अपने ऋण का ज्ञापन किया है। 'शठकोपरन्तादि' नामक रचना कंबन द्वारा नम्माळ्वार की स्तुति में की गयी बतायी जाती है। 'शठकोपरन्तादि' में कंबन ने नम्माळ्वार की स्तुति करते हुए लिखा है— क्या विश्व के समस्त काव्य संग्रह नम्माळ्वार के एक शब्द की बराबरी कर सकते हैं ? इत्यादि।"

१३वीं शती के उत्तरार्ध में पुकळेन्दी नामक एक प्रसिद्ध कवि हुए जिनकी रचना 'नळवेण्बा' है। ये परम वैष्णव भक्त थे। 'नळवेण्बा' पर आळ्वारों की विचार धारा और भाषा-शैली का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। अपनी रचना के मंगलाचरण में पुकळेन्दी ने नम्माळ्वार की बड़ी स्तुति की है और नम्माळ्वार की 'तिरुवायमोळि' के प्रति अपना भक्ति ज्ञापित किया है। 'तिरुक्कुरळ' नामक प्रसिद्ध तमिळ नीति-ग्रन्थ के टीकाकार परिमेळळकर ने भी तिरुक्कुरळ की विस्तृत टीका में 'प्रबन्धम्' से अनेक स्थानों पर उद्धरण दिये हैं। १४ वीं शती के पूर्वार्ध में विल्लिपुत्तूराळ्वार नामक वैष्णव कवि ने तमिळ में 'महाभारत' की रचना की। यह बहुत ही सरस काव्य है। इस ग्रन्थ में रचयिता ने नम्माळ्वार और तिरुमंगै आळ्वार की बड़ी स्तुति की है। 'प्रबन्धम्' के अनेक स्थलों को इसमें दुहराया गया है। 'प्रबन्धम्' का सैद्धान्तिक और काव्यात्मक प्रभाव इस ग्रन्थ पर पड़ा है। 'तिरुप्पुकळ' नामक (१४ वीं शती का उत्तरार्ध) काव्य के रचयिता अरुणगिरिनाथर ने राम-कथा और कृष्ण-कथा के अनेक रसात्मक प्रसंगों का वर्णन किया है। इस ग्रन्थ पर 'प्रबन्धम्' का प्रभाव स्पष्ट है। मुरली-माधुर्य के प्रभाव के प्रसंग में इस कवि ने पेरियाळ्वार के तत्सम्बन्धी पद्य के भावों को ही दुहराया है। १६वीं शती के पूर्वार्ध में तिरुक्कुरुकै पेरुमाळ ने 'मारनलंकारम्' के नाम से एक ग्रन्थ लिखा। यह 'मारन' (नम्माळ्वार का दूसरा नाम) को नायक के रूप में मानकर लिखा गया अलंकार शास्त्र है।[1]

पेरियाळ्वार की पिळ्ळै-तमिळ-शैली का अनुकरण कर शैव भक्तों ने तथा मुस्लिम (सुब्रह्मण्य) भक्तों ने अपने आराध्य की लीलाओं का वर्णन किया है। आळ्वारों की काव्य-शैली का प्रभाव अनेक परवर्ती शैव और मुस्लिम भक्तों पर भी पड़ा है। ऊपर उल्लिखित रचनाओं के अतिरिक्त अनेक परवर्ती तमिळ कृतियों पर 'प्रबन्धम्' की विचार-धारा और भाषा-शैली का प्रभाव पड़ा है। (विस्तार भय से अधिक विवरण नहीं देते।)

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट होता है कि धर्म दर्शन साहित्य कला आदि पर 'प्रबन्धम्' ने कितना महान् प्रभाव डाला है। तमिळ में ही नहीं बल्कि अन्य आधुनिक भारतीय भाषाओं में शायद ही कोई ऐसी एक रचना हो, जिसने 'प्रबन्धम्' का-सा बहुमुखी प्रभाव डाला हो। 'प्रबन्धम्' समस्त भारतीय साहित्य भंडार का एक अमूल्य रत्न है।

---

१ तमिळ व वैष्णवमुम—एम० राधाकृष्ण पिळ्ळै पृ० १११

## (ई) तमिळेतर दक्षिणी भाषाओं पर प्रभाव

१ तेलुगु—तेलुगु में भक्ति-साहित्य की सर्जना विशेष रूप से ११वीं सदी के पश्चात् ही हुई। तेलुगु के भक्ति-साहित्य के प्रारम्भिक रचयिताओं में नन्नय भट्ट, तिक्कन सोमयाजी और एर्रा प्रगड़ के नाम उल्लेखनीय हैं। तिक्कन का काल १३ वीं सदी के आस-पास है। तिक्कन की रचनाओं में 'महाभारत' और 'निर्वचनोत्तर रामायण' मुख्य हैं। एर्रा प्रगड़ १४ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में जीवित थे। इन्होंने कई रचनाएँ की हैं जिनमें 'रामायणमु' 'लक्ष्मी नृसिंह पुराणमु' और 'हरिवंशमु' आदि मुख्य हैं। तेलुगु के सर्वाधिक प्रसिद्ध कवि ताल्लपाक अन्नमाचार्य हैं, जिनके जीवन-काल का अधिकांश समय १२वीं सदी के उत्तरार्द्ध में पड़ता है। बचपन से ही इनका झुकाव भक्ति की ओर था। घरबार छोड़कर ये तिरुपति तीर्थ-क्षेत्र की ओर निकल पड़े और १६ वर्ष की आयु से ही श्री वेंकटेश्वर के परम भक्त बन गये।

पीछे कहा जा चुका है कि आळवार भक्तों के अनेक गीत तिरुपति श्रीवेंकटेश्वर जी की स्तुति में हैं। विष्णु के अर्चावतार रूप 'वेंकटेश्वर' की स्तुति प्राय सभी आळवारों ने अपने भक्तिपूर्ण पदों में की है। आळवारों के पश्चात् उनके गीतों के गायन का प्रचलन सभी वैष्णव मन्दिरों में अनिवार्य रूप से किया गया। वेद-पाठ हो या न हो परन्तु 'प्रबन्धम्' का पाठ आवश्यक समझा गया। विश्वास किया जाता है कि श्री वेदान्त देशिकाचार्य के प्रबल अनुरोध से नम्माळ्वार कृत 'तिरुवायमोळि' का पाठ वेंकटेश्वर के मन्दिर में सन् ११६० ई० के आस-पास आरम्भ हुआ।[1] कहने की आवश्यकता नहीं कि उक्त घटना के बहुत पहले ही आळवार पदों का प्रचार तेलुगु प्रदेश में हुआ था और तमिळ-प्रदेश के भक्ति-आन्दोलन का प्रवाह उत्तर की ओर प्रवाहित होने लगा था। फलस्वरूप ११ वीं शती के पश्चात् तेलुगु-प्रदेश में एक भक्तिमय वातावरण उत्पन्न हुआ। जब तेलुगु भक्त अन्नमाचार्य तिरुपति वेंकटेश्वर के दर्शन करने गये थे तब वहाँ द्राविड़-प्रबन्ध-पाठ बड़ी श्रद्धा के साथ चल रहा था। भक्त अन्नमाचार्य का हृदय उस अपार तमिळ वाङ्मय की ओर आकृष्ट हुआ और उन्होंने संस्कृत के साथ-साथ तमिळ के भक्ति-साहित्य का भी प्रगाढ़ अध्ययन किया।[2] इसमें आश्चर्य किंचित् भी नहीं कि आळवार भक्तों की मधुर वाणी ने अन्नमाचार्य पर अपरिमित प्रभाव डाला हो। भक्ति के भावावेश में अन्नमाचार्य ने सहस्रों पद रच डाले। इनके पदों की संख्या ३२ ००० बतायी जाती है। पर उपलब्ध पद १६ ००० के लगभग हैं। इनमें अनेक पदों के भाव पूरे के पूरे आळवार-पदों के ही हैं। श्री अन्नमाचार्य के सभी पद गीत-शैली में हैं। इसमें अध्यात्म संकीर्तन भी है और शृङ्गार संकीर्तन भी। एक तेलुगु विद्वान् का कथन है कि हजारों पदों की रचना करने के लिए यदि एक ओर हिन्दी के भक्त-प्रवर सूरदास जी को श्री वल्लभाचार्य

---

१ हिस्टरी आफ तिरुपति—डा० कृष्णस्वामी अय्यंगार (भाग २) पृ० ११८०

२ वही (भाग १) पृ० १०८६-८८

का आदेश मिला तो दूसरी ओर ( तेलुगु के सूरदास ) श्री अन्नमाचार्य के समक्ष आळ्वारों के 'नालायिरम्' (प्रबन्धम्) का अनुदिन प्रबन्ध-पाठ का आदर्श रहा। इसमें सन्देह नहीं कि अन्नमाचार्य जी का भक्तिपूर्ण हृदय आळ्वारों के पदों को गाकर विह्वल हो उठा और तेलुगु वाणी में अभिव्यक्त हुआ। श्री अन्नमाचार्य ने तमिळ-प्रबन्ध-गान से प्रभावित होकर भी अपनी मौलिक प्रतिभा का परिचय दिया है। संस्कृत के भी प्रकांड पंडित थे और थे संगीत के पारंगत विद्वान्। संगीत पर उनका प्रभाव इतना अधिक था कि अपने भक्तिपूर्ण सहस्रों पदों के अतिरिक्त संगीत-शास्त्र पर एक रीति-ग्रन्थ भी रच डाला। इनकी कृतियों में 'द्विपद रामायणमु' 'शृंगार-मंजरी' 'वेंकटाचल माहात्म्यमु' आदि उल्लेखनीय हैं। अन्नमाचार्य के पदों में वात्सल्य और माधुर्य भाव की भक्ति के दर्शन होते हैं। माधुर्य भक्ति के उनके लिखे अनेक सुन्दर पद मिलते हैं।

अन्नमाचार्य के पदों की दार्शनिक पृष्ठभूमि आळ्वार-विचारधारा से प्रभावित विशिष्टाद्वैतवाद ही है। परन्तु जिस स्वतन्त्रता का परिचय अन्नमाचार्य ने अपनी विचार धारा में दिया है उससे स्पष्ट है कि वे किसी दार्शनिक या साम्प्रदायिक बन्धन में नहीं पड़े। तेलुगु के एक दूसरे प्रमुख कवि बम्मेरे पोतन हैं। पोतन सन् १४८० के आस-पास जीवित थे। इनकी प्रमुख रचनाएँ आंध्र महाभागवत 'वीरभद्रविजयमु' और 'नारायण शतकमु' हैं। 'महाभागवत' की रचना द्वारा महाकवि पोतन ने तेलुगु साहित्य में अमृत की धारा प्रवाहित की है। इनके पद भक्त-हृदय को आत्म-विभोर कर देने वाले हैं।

१६ वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध में राजा श्रीकृष्ण देवरायलु ने अनेक काव्य-रचनाएँ कर अपनी अपार कवित्व प्रतिभा का भी परिचय दिया जिसके कारण उन्हें 'साहिति समरांगण चक्रवर्ती' भी कहा जाता है। इनकी रचनाओं में सबसे श्रेष्ठ है, 'आमुक्त माल्यदा'। श्रीकृष्ण देवरायलु के समय तक तेलुगु-प्रदेश में आळ्वार भक्तों के जीवन-वृत्त की कहानियाँ बहुत ही प्रचलित थीं और उनसे भक्तों ने प्रेरणा भी प्राप्त की थी। पेरियाळ्वार और उनकी पोष्य पुत्री आण्डाळ के जीवन-वृत्तों ने श्रीकृष्ण देवरायलु को इतना आकर्षित किया कि उन्होंने उसे कथा का आधार बनाकर एक महाकाव्य ही रच डाला। 'आमुक्त माल्यदा' वही महाकाव्य है जिसमें पेरियाळ्वार और आण्डाळ की रोचक जीवन-कथाएँ प्रौढ़ काव्य-शैली में वर्णित हैं। 'आमुक्त-माल्यदा' का अर्थ है—'अपनी पहनी हुई माला अर्पित करने वाली।' इस काव्य में अनेक स्थानों पर पेरियाळ्वार और आण्डाळ के पदों के भाव लिये गये हैं। स्पष्ट है कि कृष्णदेव रायलु ने 'आमुक्त माल्यदा' द्वारा पेरियाळ्वार और आण्डाळ को तेलुगु-प्रदेश में अमर बना दिया।

२ मलयालम—मलयालम में भक्ति-साहित्य का निर्माण विशेष रूप से १३वीं शताब्दी के बाद ही हुआ। मलयालम भाषा की प्रारम्भिक रचनाओं पर तमिळ भाषा का प्रभाव स्पष्टतः दृष्टिगोचर होता है। तमिळ के अनेक शब्द-प्रयोग छन्द आदि मलयालम की प्रारम्भिक रचनाओं में मिल जाते हैं। पीछे कहा जा चुका है कि

आळ्वार-युग' के पश्चात् 'आचार्य-युग' में प्रबन्धम् पर अनेक भाष्य लिखे। प्रबन्धम्' पर लिखित भाष्यों की भाषा संस्कृत-मिश्रित तमिळ थी। इसे मणिप्रवाळ कहते हैं। मलयालम भाषा की प्रारम्भिक रचनाओं में कुछ इसी 'मणिप्रवाळ' भाषा में हैं। ज्यों ज्यों मलयालम पर संस्कृत भाषा का प्रभाव अधिक पड़ता गया त्यों त्यों उसका सम्बन्ध तमिळ भाषा से छूटता गया। जहाँ तक मलयालम के भक्ति-साहित्य पर प्रबन्धम् के प्रभाव का प्रश्न है हम निस्संकोच कह सकते हैं कि तमिळ-प्रदेश के भक्ति-आन्दोलन का प्रभाव उस पर अवश्य पड़ा है। मलयालम-प्रदेश का सम्बन्ध तमिळ-प्रदेश से बहुत प्राचीन काल से था। स्मरण रहे कि प्रसिद्ध कुलशेखराळ्वार का जन्म-स्थान वर्तमान मलयालम-प्रदेश के अन्तर्गत ही था। कुलशेखराळ्वार वहीं के शासक थे। अतः पूर्व काल से ही मलयालम-प्रदेश से आळ्वार भक्तों का सम्बन्ध रहा है (क्योंकि यह प्रदेश प्राचीन तमिळ-प्रदेश के अन्तर्गत था)। इस बात के प्रमाण मिलते हैं कि आळ्वार भक्तों में कुछ वर्तमान मलयालम-प्रदेश के विभिन्न स्थानों में जाकर भक्ति-प्रचार करते थे और जनता में भक्ति-भावना को जगाते थे। कुछ आळ्वारों ने केरल के राजाओं से आश्रय भी प्राप्त किया था। इस प्रकार मलयालम-प्रदेश में बहुत पूर्वकाल में ही आळ्वारों के गीतों का प्रचलन रहा और बहुत से गीत वहाँ के लोक-गीतों में घुल मिल गये।

मलयालम के प्रारम्भिक भक्ति-साहित्य के अन्तर्गत कीर्तन भजन का प्राचुर्य है। भक्ति-आन्दोलन के फलस्वरूप तमिळ-प्रदेश में कीर्तन-भजन को प्रोत्साहन मिला। मन्दिरों में गीत-गायन की प्रणाली चली। यही प्रणाली मलयालम-प्रदेश के मन्दिरों में पाठकम् के नाम से चली। इसी ने कीर्तन भजन साहित्य को प्रेरणा दी होगी। मलयालम के लोक-गीतों में पाणपाट्टु' विशेष रूप से उल्लेखनीय है। 'पाण' नामक जाति विशेष का मूलतः तमिळ-प्रदेश की थी—के लोगों का पेशा ही गीत गाना था। तिरुप्पाण पाण जाति के ही थे। सम्भव है कि इन 'पाणों' को एक शाखा के लोगों ने मलयालम के पाणपाट्टु-साहित्य की रचना की हो। इन लोक-गीतों में पौराणिक कथाओं का भी उल्लेख होता था।

११ वीं शताब्दी में रचित 'रामचरितम्' नाम से एक काव्य मलयालम भाषा में मिलता है। इस ग्रन्थ पर तमिळ के वैष्णव भक्ति-साहित्य का स्पष्ट प्रभाव दीख पड़ता है। ११ वीं शती में जब कंबन ने तमिळ में राम-कथा लिखी थी। इस कम्ब रामायण से प्रभावित होकर एक मलयालम कवि ने मलयालम भाषा में कंब-रामायण' का एक लघु रूपान्तर प्रस्तुत किया है। १४ वीं शती के पश्चात् ही मलयालम में कृष्ण काव्य का विशेष सर्जन हुआ। मलयालम भाषा के कृष्ण भक्त-कवियों में निरणम्' कवि मुख्य हैं। इनका काल १४ वीं शती के उत्तरार्ध और १५ वीं शती के पूर्वार्द्ध में पड़ता है। ये प्रधान तीन कवि थे। सबसे बड़े माधव पणिक्कर ने गीता का अनुवाद मलयालम भाषा में किया। दूसरे कवि शंकर पणिक्कर ने 'श्रीकृष्ण विजय' और भारत माला' नामक दो काव्य-ग्रन्थ रचे थे। तीसरे कवि राम पणिक्कर थे

जो उपर्युक्त दोनों कवियों के भक्ति समते थे। केरल के प्राचीन कवियों में राम पणिक्कर का प्रमुख स्थान है। राम पणिक्कर ने 'रामायण' 'भारत' 'ब्रह्माण्ड-पुराण' 'शिवरात्रि-माहात्म्यम्' 'भागवत का दशम स्कन्ध' आदि ग्रन्थ रचे थे। इनके काव्यों में अनेक स्थानों पर आळ्वारों से मिलते-जुलते वाले विचार पाये जाते हैं। मलयालम के कृष्ण-काव्य के रचयिताओं में चेरुश्शेरी नंपूतिरि बहुत प्रसिद्ध हैं। इनका आविर्भाव-काल १२ वीं शताब्दी में माना जाता है। इनकी रचना 'कृष्ण-गाथा' ने जनता पर अपरिमित प्रभाव डाला है। कृष्ण-गाथा के अध्ययन से कवि के श्रीकृष्ण के अनन्य भक्त होने का प्रमाण मिल जाता है। 'कृष्ण-गाथा' में गीत-पद्धति ही अपनायी गयी है। 'कृष्ण-गाथा' के पद संगीत और नृत्य के उपयुक्त हैं।

मलयालम भक्ति-साहित्य में एऴुत्तच्छन सर्वाधिक प्रसिद्ध कवि हैं जिनका समय १६ वीं शताब्दी के लगभग माना जाता है। मलयालम भाषा और साहित्य भी एऴुत्तच्छन के चिर ऋणी हैं। अपनी ज्ञान-पिपासा को बुझाने के लिए एऴुत्तच्छन ने कई साधुओं का सत्संग किया था और अनेक स्थानों की यात्रा की थी। एऴुत्तच्छन के कई काव्य-ग्रन्थों में 'अध्यात्म रामायण' और 'भारतम्' ही सर्वश्रेष्ठ माने जाते हैं। एक मलयालम विद्वान् के अनुसार एऴुत्तच्छन के दोनों काव्य 'रामायण' और 'भारतम्' केरली साहित्य-नभोमण्डल के सूर्य और चन्द्र हैं।[1] 'भारतम्' कृष्ण भक्ति-काव्य का उत्कृष्ट ग्रन्थ है। एऴुत्तच्छन की 'रामायण' से पता चलता है कि वे किसी विशिष्टाद्वैताचार्य के शिष्य रह चुके थे।[2] एऴुत्तच्छन तमिळ तेलुगु आदि भाषाएँ भी जानते थे। तमिळ के वैष्णव भक्ति-साहित्य ने अवश्य ही उन्हें प्रभावित किया होगा। कृष्ण-कथा को लेकर काव्य रचने वाले एक अन्य प्रमुख कवि हैं पून्तानम् नंपूतिरि। इनकी कृष्ण भक्ति प्रधान अनेक रचनाएँ हैं जिनमें 'सन्तानगोपालम् पाना' 'श्री कृष्ण कर्णामृतम्' 'ज्ञानप्पाना' 'पार्थसारथी स्तवम्' और 'कृष्ण लीला'—प्रमुख हैं। कवि की रचनाओं से उसके उच्च कोटि के कृष्ण भक्त होने की बात स्पष्ट हो जाती है। गीत-पद्धति में रचित इन ग्रन्थों के पद भक्त-हृदय को आत्म-विभोर कर देने वाले हैं।

४ कन्नड़—कन्नड़ में विशुद्ध भक्ति-साहित्य का सर्जन १२वीं शती के पश्चात् ही हुआ। कन्नड़ का भक्ति-साहित्य दो प्रमुख संप्रदायों के अन्तर्गत उपलब्ध होता है। एक ओर 'शैव संप्रदाय' है और दूसरा 'माध्व-सम्प्रदाय'। विद्वानों के अनुसार वीरशैवमत अनेक बातों में तमिळनाडु के शैव-सिद्धान्त से प्रभावित हुआ है।[3] यह एक नयी सामाजिक व्यवस्था को लेकर प्रवर्तित हुआ आन्दोलन है।

---

१ हिन्दी और मलयालम के कृष्ण-भक्ति काव्य का तुलनात्मक अध्ययन—डा० के भास्करन नायर पृ० १४।

२ एऴुत्तच्छन—पी० के० नारायण पिळ्ळा पृ० २४।

3 *A Hand-Book of Virasaivism*—Dr A. C Nandinath, p. 94

माध्वमत का आविर्भाव शंकराचार्य के मायावाद की प्रतिक्रिया के रूप में हुआ था। श्री मध्वाचार्य के आविर्भाव के पहले ही श्री रामानुजाचार्य ने कर्नाटक में विशिष्टाद्वैत मत का प्रचार किया था। अपने को विविध कष्ट पहुँचाने वाले शैव मतावलम्बी चोळ राजा के अत्याचार से बचने के लिए श्री रामानुज तमिळनाडु को छोड़कर कर्नाटक के होयसळ राजाओं की शरण में गये और उन्हें उन राजाओं का आश्रय प्राप्त हुआ था। (सन् १०९८) श्री रामानुज ने मैसूर के समीप 'मेलकोटे' नामक स्थान में रहकर कर्नाटक की जनता के बीच अपने मत का प्रचार किया। उन्होंने जैन राजा बिट्टिदेव को विष्णुवर्धन के नाम से अपने सम्प्रदाय में दीक्षित किया। इस घटना के पश्चात् पूरे कर्नाटक प्रदेश में श्री वैष्णव मत का अधिक प्रचार हुआ। यों कह सकते हैं चूँकि रामानुज आळवारों की विचार-धारा से स्वयं प्रभावित थे अतः रामानुज के माध्यम से आळवारों के भक्तिमार्ग का ही कर्नाटक में प्रचार हुआ। विशिष्टाद्वैत में जो द्वैत और भक्ति-तत्व प्राप्त हुए उनका पूर्ण विकास मध्वाचार्य के द्वैत में हुआ। श्री मध्वाचार्य के इसी सम्प्रदाय के भक्तों की एक मंडली आगे चलकर संगठित हुई जिसका नाम कर्नाटक में 'दासकूट' पड़ा और वे भक्त हरिदास कहलाये।

मध्ययुगीन भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले प्रबन्धम् के जिन सामान्य तत्वों की चर्चा हमने पहले की है उन सभी तत्वों को हम हरिदासों के भक्ति-साहित्य में पाते हैं। भक्ति का सर्वोपरि महत्व नाम महिमा स्तुति शरणागति गुरु-महिमा सत्संग और वैराग्य, ये तत्व सामान्य रूप से हरिदासों के भक्ति-साहित्य के तत्व हैं। हरिदासों की एक बड़ी विशेषता यह है कि उन्होंने आळवार भक्तों की तरह अपनी भक्ति-साधना में संकीर्तन-पद्धति का कर्नाटक में प्रचार किया। मन्दिरों में जाकर ये हरिदास भक्त गीत गाया करते थे। 'हरिदासों की परम्परा में श्रीपादराय १५ वीं शती के पूर्वार्द्ध' में हुए। उन्होंने पहली बार माध्व मठों में संस्कृत के माध्यम से चलने वाली पुरानी परिपाटी को तोड़कर कन्नड़ में लिखे कीर्तन भजन गाने का प्रबन्ध किया। कन्नड़ में उनकी प्रमुख रचनाएँ हैं—भ्रमरगीत वेणुगीत और गोपी गीत। बैंगलोर से प्रकाशित 'हरिकीर्तन तरंगिणी' के छठे भाग में श्रीपादराय के लगभग ६० पद दिये मिलते हैं। भक्ति और संगीत की दृष्टि से इन पदों का बड़ा महत्व है। श्रीपादराय के समय के एक अन्य हरिदास भक्त हैं—श्री व्यासराय जिन्होंने कन्नड़ में बहुत अच्छे भक्ति-गीत रचे हैं। कन्नड़ के हरिदासों में दो बहुत ही प्रसिद्ध हैं। वे हैं—पुरन्दरदास और कनकदास। पुरन्दरदास भक्त और गायक थे। इनका समय १५ वीं शताब्दी का उत्तरार्द्ध और १६ वीं का पूर्वार्द्ध है। हरिदासों में यह प्रसिद्ध है कि पुरन्दरदास ने 'पुरन्दरदास विट्ठल' के नाम से ४ लाख ७५ हजार पद बनाए थे। परन्तु अब तक उनके १००० के लगभग पद प्राप्त हुए हैं। पुरन्दरदास ने स्वयं महान् संगीताचार्य होने के कारण हरिदासों में संकीर्तन पद्धति को प्रोत्साहन दिया। पुरन्दरदास के

भजनों की लोक-प्रियता के कारण आगे चलकर दाक्षिणात्य संगीत का नाम 'कर्नाटक संगीत' पड़ा।

कर्नाटक के हरिदासों में पुरन्दरदास के बाद लोकप्रियता की दृष्टि से कनकदास का स्थान है। कुछ विद्वानों का मत है कि कनकदास श्री वैष्णवमत (रामानुज सम्प्रदाय) को मानने वाले भक्त थे। इसके प्रमाण-रूप में वे कनकदास कृत 'मोहन तरंगिणी' से उद्धरण प्रस्तुत करते हैं। श्री कारमरकर का मत है कि सम्भवतः कनकदास अपने जीवन के आरम्भिक समय में रामानुजाचार्य के श्री वैष्णव सम्प्रदाय के प्रति आदर का भाव रखते थे। लेकिन सन् १५२१ में व्यासराय से दीक्षा लेने के उपरान्त वे माध्वमत के पक्के अनुयायी हो गये।[1] कुछ भी हो कनकदास पर श्री-वैष्णव मत का आंशिक प्रभाव अवश्य पड़ा है। कनकदास उच्चकोटि के भक्त विचारक और कवि थे। उन्होंने हजारों भजनों के अतिरिक्त ५ काव्य-कृतियाँ भी रची हैं—'नरसिंह स्तोत्र' मोहन-तरंगिणी 'रामधान्य-मन्त्र' 'हरि भक्ति-सार' और 'नल चरित्र'। 'हरि भक्ति-सार' में भक्ति का सर्वोपरि महत्त्व नाम-महिमा आदि वर्णित है। कनकदास एक सुधारक भी थे। उनके असाधारण व्यक्तित्व का परिचय उनकी कृतियों से मिलता है। कह सकते हैं कि पुरन्दरदास और कनकदास कन्नड-साहित्य में दो अमर नाम हैं।

## परवर्ती भक्ति-सम्प्रदायों पर प्रभाव

भारतवर्ष के मध्यकालीन इतिहास की सबसे विशिष्ट और महत्त्वपूर्ण घटना भक्ति का जन-आन्दोलन है। भक्ति-आन्दोलन का उदय तो तमिळ-प्रदेश में हुआ था। परन्तु उसको देशव्यापी बनाने का श्रेय आळ्वारों के पश्चात् आने वाले आचार्यों को है। दक्षिण के इन आचार्यों ने शंकर के मायावाद का खण्डन करने के निमित्त अपने दार्शनिक मतों की स्थापना की और ज्ञान-मार्ग की अपेक्षा सरलतर भक्ति-मार्ग की प्रतिष्ठा जनता में की। भक्ति-तत्वों के विवेचन की प्रेरणा इन लोगों को पूर्व अवस्था-चार्य आळ्वारों के 'प्रबन्धम्' से मिली। आळ्वार तथा आचार्य—दोनों ही विष्णु भक्ति के जीवंत प्रतिनिधि थे परन्तु दोनों में एक पार्थक्य है। आळ्वारों की भक्ति उस पावन सलिला सरिता की नैसर्गिक धारा के समान है जो स्वयं उच्छलित होकर प्रखर गति से बहती जाती है और जो कुछ सामने आता है उसे तुरन्त बहाकर अलग फेंक देती है। आचार्यों की भक्ति उस तरंगिणी के समान है जो अपनी सत्ता अबाध रखने के लिए रुकावट डालने वाले विरोधी पदार्थों से लड़ती-झगड़ती आगे बढ़ती है।[2]

आळ्वारों की विचार-धारा का पर्याप्त प्रभाव उनके परवर्ती काल में जन्म

---

1 *Mystic Teachings of the Haridasas of Karnataka*—Dr A. P Karmarkar p 69

२ भागवत-सम्प्रदाय—श्री बलदेव उपाध्याय पृ० १८६।

होने वाले दार्शनिक मतों पर पड़ा है। सबसे अधिक प्रभाव श्री रामानुजाचार्य के विशिष्टाद्वैत मत पर देखा जा सकता है। विशिष्टाद्वैत-दर्शन का सूत्रपात तो श्री नाथमुनि के समय में ही हो गया था। प्रबन्धम् के पदों का प्रचार करने वाले श्री नाथमुनि ने आळ्वारों की विचार-धारा का कुछ शास्त्रीय विवेचन प्रस्तुत किया था। उस विचार-धारा को दार्शनिक रूप देकर सुदृढ़ दार्शनिक धरातल पर लाने का श्रेय श्री रामानुजाचार्य को है। स्वयं श्री रामानुजाचार्य ने 'प्रबन्धम्' के महत्व को जानकर उसका प्रचार अपने शिष्यों के द्वारा कराया था। अपने सिद्धान्तों के विवेचन के लिए उन्होंने 'प्रबन्धम्' से बड़ी सहायता ली है। सम्प्रदाय में यह प्रसिद्ध है कि वेद के तात्पर्य को समझने में कहीं जो कठिनाई होती तो श्री रामानुज 'प्रबन्धम्' से उसके तात्पर्य को समझकर सन्तुष्ट हो जाते थे। आण्डाळ कृत 'तिरुप्पावै' के प्रति श्री रामानुज का इतना प्रेम था कि श्री रामानुज को तमिळ प्रदेश में तिरुप्पावै जीयर (तिरुप्पावै-प्रेमी) कहा जाता है। इसमें सन्देह नहीं कि श्री रामानुज ने भक्ति-तत्वों के विवेचन में 'प्रबन्धम्' से अवश्य आधार लिया है। श्री रामानुज पर पड़े 'प्रबन्धम्' के प्रभाव को स्पष्ट करते हुए श्री अण्णंगराचार्य स्वामी जी ने 'द्राविडोपनिषद् प्रभाव सर्वस्वम्' नाम से एक ग्रन्थ तमिळ में लिखा है। इस ग्रन्थ में उन्होंने अनेक प्रमाणों द्वारा यह स्थापित किया है कि श्री रामानुज पर 'प्रबन्धम्' का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। यहाँ विस्तार में न जाकर, संक्षेप में आळ्वारों की विचार धारा और विशिष्टाद्वैत-दर्शन में दीख पड़ने वाले साम्य की ओर संकेत करना पर्याप्त है।

आळ्वार भक्त मानते हैं कि ईश्वर समस्त जगत् का निमित्त कारण होते हुए भी उपादान कारण है। जगत् की सृष्टि भगवान् की लीला से उत्पन्न है। जीव और जगत् भी नित्य तथा स्वतः स्वतन्त्र पदार्थ हैं तथापि ईश्वर के इन दोनों के भीतर अन्तर्यामी रूप से विद्यमान होने के कारण ये उनके अधीन रहते हैं। अतः जीव और जगत्—ब्रह्म के शरीर या प्रकार माने जाते हैं। ब्रह्म और जीव के बीच शेषी-शेष अंगी-अंग सम्बन्ध है। आळ्वारों ने माना है कि भगवान् भक्त पर अनुग्रह करने के लिए पाँच रूपों में प्रकट होता है—पर रूप, व्यूह रूप, विभव रूप, अन्तर्यामी रूप और अर्चावतार रूप। आळ्वारों के ये दार्शनिक विचार ही पूर्णरूपेण विशिष्टाद्वैत दर्शन में दीख पड़ते हैं।[1] शंकर के 'जगन्मिथ्या' के विरुद्ध आळ्वारों की धारणा पड़ती है जिसे श्री रामानुज ने स्वीकार कर शंकर के मायावाद का खण्डन किया।

श्री रामानुज ने अपने सम्प्रदाय की एक गद्दी मैसूर में स्थापित कर अपने विशिष्टाद्वैतवादी विचारों का प्रचार किया। इस प्रकार आळ्वारों की भक्ति-पद्धति से पुष्ट रामानुज-सम्प्रदाय के विचारों का कर्नाटक में प्रचार हुआ। किन्तु रामानुज की मृत्यु के सौ वर्षों के भीतर एक अन्य मत कर्नाटक में उत्पन्न हुआ जिसके प्रतिष्ठापक थे श्री मध्वाचार्य। माध्वमत व्यवहार-पक्ष में पूर्ण रूप से भक्तिवादी है। उसका

---

१ इस विषय पर प्रथम अध्याय में विस्तार से लिखा जा चुका है।

अध्यात्म-पक्ष भेदवादी अथवा द्वैतवादी है। श्री रामानुज और श्री मध्व के भक्ति-सम्बन्धी विचारों में बहुत कुछ साम्य है। परन्तु जीव और ईश्वर के सम्बन्ध के विषय में मतैक्य नहीं है। माध्व मत जीव जगत्, ईश्वर आदि में पारस्परिक भेद मानता है। श्री मध्व ने भले ही एक भिन्न दार्शनिक मत खड़ा किया हो किन्तु उस नये मत की प्रेरणा भी उन्होंने श्री रामानुज की विचार धारा से ही प्राप्त की है। मध्व भी (आळवार और) रामानुज की तरह शंकर के विचार के विरुद्ध जगत् को सत्य मानते हैं। श्री मध्वाचार्य ने अपने सिद्धान्तों के निरूपण के लिए ग्रन्थ प्रणयन करने के पूर्व सारे दक्षिण भारत की यात्रा की थी। तमिळ-प्रदेश में यात्रा करते समय उन्होंने आळवार-ग्रन्थों का परिचय उनके ऊपर लिखे भाष्य द्वारा प्राप्त किया होगा और आंशिक रूप में प्रबन्धम् की विचार-धारा को अपनाया होगा। यह मानना उचित ही है कि श्री मध्व पर आळवारों के विचारों का प्रभाव श्री रामानुज के विशिष्टाद्वैत के माध्यम से पड़ा।

दक्षिण के तीसरे प्रमुख आचार्य निम्बार्क हैं। आचार्य निम्बार्क ब्रह्म और जीव के सम्बन्ध में भेदाभेद या द्वैताद्वैत के प्रतिपादक हैं। उनकी मान्य सम्मति में जीव अवस्था-भेद से ब्रह्म के साथ भिन्न भी है अभिन्न भी। यह निम्बार्क मत का विशिष्ट तत्त्व है। निम्बार्क मत के भक्ति-सम्बन्धी विचारों में तथा उनके पूर्व के आचार्यों के विचारों में कोई विशेष अन्तर नहीं है। निम्बार्क मत में भगवान् की प्राप्ति का साधन भक्ति है। यही आळवारों का भी विचार है। निम्बार्क मत में यह भक्ति पाँच भावों से पूर्ण मानी गयी है—शान्त दास्य, सख्य वात्सल्य और उज्ज्वल। उज्ज्वल रस के भक्त—गोपी और राधा हैं। आळवारों ने पहले से ही इन पाँच प्रकारों की भक्ति का निरूपण किया है। उज्ज्वल भाव की भक्ति—आळवारों के माधुर्य भाव की भक्ति ही है। आळवारों का प्रपत्ति-तत्त्व भी निम्बार्क मत में स्वीकृत है। चूँकि निम्बार्क दक्षिण के ही आचार्य थे तथा उनके समय तक दक्षिण भारत में आळवारों के विचारों का प्रचार हो चुका था अतः यह मानना संगत ही है कि श्री निम्बार्क ने भक्ति-विवेचन में आंशिक रूप में ही सही आळवारों की विचारधारा का आधार लिया था।

दक्षिण भारत में उत्पन्न एक अन्य सम्प्रदाय 'विष्णुस्वामी-सम्प्रदाय' है। इस सम्प्रदाय के प्रतिष्ठापक श्री विष्णुस्वामी तमिळ प्रदेश के कांचीपुरम् नगर के वासी माने जाते हैं। इनका काल निश्चित रूप से आळवारों के पश्चात् ही पड़ता है। विष्णुस्वामी की विचार-धारा और आळवारों की विचार धारा में बहुत कुछ साम्य है। विष्णुस्वामी का आविर्भाव उस समय हुआ जबकि तमिळ-प्रदेश में 'प्रबन्धम्' का महत्त्व प्रकाश में आ रहा था। अतएव विष्णुस्वामी की विचार-धारा पर 'प्रबन्धम् के आंशिक प्रभाव के पड़ने की सम्भावना अवश्य है।

उपर्युक्त सम्प्रदायों के अतिरिक्त अन्य सम्प्रदायों के प्रवर्तक आचार्यों में जो भी तमिळ-प्रदेश में आये और तमिळ-प्रदेश के विभिन्न भक्ति-धामों की यात्रा कर गये वे

आलवारों के विषय में अवश्य विवरण प्राप्त कर सके। उन आचार्यों ने आळवारों की पूर्व प्रचलित भक्ति-पद्धति को न्यूनाधिक रूप में मान्यता दी है। यही कारण है कि उत्तर के वल्लभ-सम्प्रदाय और चैतन्य-सम्प्रदाय के भक्ति-सम्बन्धी विचारों और आळवारों के विचारों में बहुत कुछ साम्य दीख पड़ता है।

## १६वीं शती के हिन्दी कृष्ण-भक्ति-काव्य का मूल्यांकन

ईसा की १६ वीं शती हिन्दी साहित्य के इतिहास में विशिष्ट महत्व रखती है। जितने विधान साहित्य का निर्माण इस एक शताब्दी में हिन्दी में हो सका उतना उसके पहले या बाद में किसी एक शताब्दी में सम्भव नहीं हो सका। परिमाण में ही क्यों विषय की गम्भीरता की दृष्टि से भी १६वीं शती का हिन्दी-साहित्य सर्वाधिक समृद्ध है। इस शताब्दी में ही हिन्दी के सर्वाधिक प्रसिद्ध कवि विद्यमान थे। राम भक्ति-काव्य के सर्वश्रेष्ठ कवि गोस्वामी तुलसीदास सूफी प्रेम-काव्य के मूर्धन्य कवि मलिक मुहम्मद जायसी और कृष्ण-भक्ति-काव्य के 'सूर' अक्षर-अमर सूरदास इसी शताब्दी को अलंकृत करने वाले कवि श्रेष्ठ हैं। हिन्दी के समस्त भक्ति-साहित्य का महत्व-केन्द्र १६ वीं शती का साहित्य ही है। आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्ति-काव्य का मूल्यांकन कई दृष्टिकोणों से निम्नांकित स्तम्भों में प्रस्तुत किया जाता है:—

### हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य-परम्परा में १६ वीं शती के कृष्ण भक्ति-काव्य का स्थान

कुछ विद्वानों का मत है कि हिन्दी में कृष्ण भक्ति-काव्य की रचना विशेष रूप से १६वीं शताब्दी में ही प्रारम्भ हुई और उसके पूर्व की कृष्ण-भक्ति-प्रधान कोई विशिष्ट रचना हिन्दी में उपलब्ध नहीं है। डा० धीरेन्द्र वर्मा ने लिखा है— 'सोलहवीं शताब्दी से पहले भी कृष्ण-काव्य लिखा गया था, लेकिन वह सब का सब या तो संस्कृत में है, जैसे जयदेव कृत 'गीत-गोविन्द' या अन्य प्रादेशिक भाषाओं में जैसे मैथिल कोकिल विद्यापति कृत 'पदावली'। ब्रजभाषा में लिखी हुई १६वीं शताब्दी से पहले की प्रामाणिक रचनाएँ उपलब्ध नहीं हैं।'[1] परन्तु आधुनिक शोध के आधार पर यह सिद्ध हुआ है कि ब्रज-भाषा में १६वीं शती के पूर्व भी कृष्ण-भक्ति प्रधान कुछ अच्छी रचनाएँ हुई थीं। डा० शिवप्रसाद सिंह ने अपने शोध-ग्रन्थ "सूर-पूर्व ब्रजभाषा और उसका साहित्य" में यह सिद्ध करने की चेष्टा की है कि हिन्दी में कृष्ण-काव्य की परम्परा काफी पुरानी है, कम से कम उसका आरम्भ १२ वीं शताब्दी तक तो मानना ही पड़ता है।[2] ब्रजभाषा की जननी 'शौरसेनी अपभ्रंश' में श्रीकृष्ण सम्बन्धी काव्य

---

1 नाम माहात्म्य—श्री ब्रजांक—अगस्त १९४० 'ब्रजभाषा' नामक लेख से उद्धृत।

2 सूर-पूर्व ब्रजभाषा और उसका साहित्य—डा० शिवप्रसाद सिंह, पृ० २९०

लिखे गये। इनमें सर्वाधिक महत्व की रचना पुष्पदन्त कवि का 'महापुराण' है जिसमें कृष्ण-जीवन का विशद चित्रण किया गया है। इसमें कृष्ण-भक्ति का स्पष्ट रूप तो दीख नहीं पड़ता बल्कि कृष्ण जीवन से सम्बन्धित अनेक घटनाएँ वर्णित हुई हैं। १२ वीं शताब्दी में हेमचन्द्र के द्वारा संकलित अपभ्रंश के दोहों में या ऐसे हैं जिनमें कृष्ण-सम्बन्धी चर्चा है।

कृष्ण भक्ति-काव्य का वास्तविक रूप पिंगल ब्रजभाषा में १४ वीं शती के आस-पास निर्मित होने लगा। 'प्राकृत पैंगलम्' का रचना काल १४ वीं शती के पहले का माना जाता है। वह एक संकलन-ग्रन्थ है, जिसमें १४ वीं सदी तक के पिंगल ब्रजभाषा के काव्यों से छन्दों के उदाहरण दिये गये हैं। इसमें कृष्ण-भक्ति सम्बन्धी कई पद संकलित हैं। कृष्ण के अतिरिक्त शंकर विष्णु आदि की स्तुति भी कई पदों में की गई है। इन पदों का विश्लेषण करने पर भक्ति के कई तत्वों का संधान मिलता है। प्रेम भक्ति का सुन्दर और मार्मिक चित्रण हुआ है। इस ग्रन्थ के अतिरिक्त १६ वीं शती के पूर्व की ब्रजभाषा में रचित कुछ ऐसी रचनाएँ भी मिलती हैं, जिनमें कृष्ण भक्ति का कोई न कोई रूप मिल जाता है।

प्रायः विद्वान् १६ वीं शती के पूर्व के दो विशिष्ट कृष्ण भक्ति-प्रधान ग्रन्थों की चर्चा करते हैं, जिन्होंने १६ वीं शती तथा बाद के हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों को प्रभावित किया है, वे हैं—जयदेव कृत 'गीत गोविन्द' और मैथिल कोकिल विद्यापति की 'पदावली'। जयदेव राजा लक्ष्मण सेन (१२ वीं शती) के दरबार के कवि थे। जयदेव ने 'गीत-गोविन्द' में कोमल-कान्त-पदावली में राधा-कृष्ण-प्रेम का वर्णन प्रस्तुत किया है। जयदेव के पद शृङ्गारयुक्त होने पर भी उनके मधुर संगीत ने अनेक परवर्ती कवियों को प्रभावित किया है। जयदेव की विपुल अनुरक्ति-मूलक और शृङ्गारपरक भाव-धारा के उत्तराधिकारी मैथिल कोकिल विद्यापति हैं। विद्यापति सन् १४०० ई० के आस-पास जीवित थे। प्रधानतः इन्होंने अपनी रचनाएं संस्कृत में लिखीं। इनके लिखे पद संस्कृत के अतिरिक्त अवहट्ठ और मैथिली में भी मिलते हैं। विद्यापति ने अपनी कविता में राधाकृष्ण-प्रेम का जो वर्णन प्रस्तुत किया है, उसमें शृङ्गार का प्रस्फुटन स्पष्ट रूप से मिलता है। विद्यापति के भक्त-हृदय का रूप उनकी वासनामयी कल्पना के आवरण में छिप जाता है। डा० रामकुमार वर्मा का कथन है— 'विद्यापति ने राधा-कृष्ण का जो चित्र खींचा है, उसमें वासना का रंग बहुत ही प्रखर है। आराध्य देव के प्रति भक्त का जो विचार होना चाहिए, वह उसमें लेशमात्र भी नहीं है।'[1] विद्यापति के कुछ ऐसे भी पद मिलते हैं जिनमें विशुद्ध भक्ति के दर्शन होते हैं। किन्तु ऐसे पद बहुत कम हैं।

---

१ हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास—डा रामकुमार वर्मा पृ० ५०८ (चतुर्थ संस्करण)

हिन्दी में भक्ति प्रधान कृष्ण-काव्य का प्रणयन विशेष रूप से १६वीं शताब्दी में ही प्रारम्भ हुआ। दक्षिण से आने वाले भक्ति आन्दोलन के प्रवाह ने १४वीं १५वीं शताब्दियों में हिन्दी प्रदेश को आप्लावित कर दिया और १५वीं शती के उत्तरार्द्ध में समस्त हिन्दी-प्रदेश में भक्तिमय वातावरण उत्पन्न कर दिया। फलस्वरूप अनेक भक्ति-संप्रदायों का जन्म हुआ। वृन्दावन को केन्द्र बनाकर कई कृष्ण भक्ति प्रधान संप्रदाय पनपे। इन संप्रदायों से प्रभावित होकर भक्त-कविगण साहित्य सर्जन करने लगे। भक्ति-भावना से प्रेरित होकर काव्य के क्षेत्र में पदार्पण करने वाले इन विभिन्न संप्रदायों के कवियों ने १६ वीं शती में उच्च कोटि के भक्ति-साहित्य का निर्माण किया। ऐसा प्रतीत होता है कि इस शताब्दी में भक्ति का स्वर सबसे ऊँचा था। वल्लभ संप्रदाय, चैतन्य संप्रदाय निम्बार्क संप्रदाय राधावल्लभीय संप्रदाय हरिदासी संप्रदाय के सभी श्रेष्ठ कवि इसी शताब्दी में हुए। इन कवियों ने अपने-अपने संप्रदाय के अन्तर्गत रहकर ही कृष्ण भक्ति-काव्य का सर्जन किया। फिर भी उनका सारा काव्य भक्ति-भावना से ओतप्रोत है। भक्ति-भावना और काव्य-सौष्ठव की दृष्टि से १६ वीं शती का ब्रजभाषा-कृष्ण-काव्य अधिक समृद्ध है—(इस काव्य के भाव-पक्ष और कला-पक्ष का विस्तृत विवेचन पिछले अध्यायों में किया जा चुका)।

१६ वीं शती के पश्चात् भी हिन्दी में अनेक कृष्ण भक्त कवि हुए हैं। १७ वीं शती के उत्तरार्द्ध में आकर कवियों का झुकाव शृङ्गार की ओर अधिक रहा। १६ वीं शती में भक्ति के क्षेत्र में जो भावावेश था वह १७ वीं शती के मध्य या बाद के काव्य में दृष्टिगोचर नहीं होता। डा० रामकुमार वर्मा लिखते हैं—"विक्रम की १७ वीं शताब्दी के मध्यम धार्मिक काल की पवित्रता नष्ट होने लगी थी। उसमें शृङ्गार के अत्यधिक प्राधान्य ने वासना के बीज बो दिये थे। राधा और कृष्ण की विनय अब कवित्त और सवैयों में प्रकट होकर नायिका और नायक के भेदों की कुतूहल-वर्धक पहेलियाँ सुलझाने लगी थी।"[1] तात्पर्य यह है कि १६ वीं शती के बाद के कृष्ण-काव्य में भक्ति-भावना का प्राधान्य नष्ट हो गया। इस प्रकार हिन्दी में कृष्ण भक्ति-काव्य की परम्परा पर दृष्टि डालते समय यह स्पष्ट हो जाता है कि १६ वीं शती का ब्रजभाषा कृष्ण-काव्य ही हिन्दी का सर्वाधिक समृद्ध कृष्ण भक्ति-काव्य है।

### भक्ति-आन्दोलन और १६ वीं शती के हिन्दी कृष्ण भक्त-कवि

पीछे लिखा जा चुका है कि दक्षिण से आने वाले भक्ति-आन्दोलन ने ईसा की १४ वीं १५ वीं शताब्दी में हिन्दी-प्रदेश में आकर एक व्यापक जन-आन्दोलन का रूप धारण कर लिया। समस्त हिन्दी-प्रदेश में १५ वीं और १६ वीं शताब्दियों में भक्ति-

---

१　हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास—डा० रामकुमार वर्मा पृ० ५१६ (चतुर्थ संस्करण)

आन्दोलन के व्यापक प्रभाव के दर्शन किये। भक्ति इस युग की सबसे ऊँची आवाज थी। भक्त-कवियों ने जनता की भाषा में उच्च कोटि के भक्ति-भावों को अभिव्यक्त कर एक भक्तिमय वातावरण उपस्थित कर दिया। इस युग के भक्ति-आन्दोलन के व्यापक रूप के विषय में आश्चर्य चकित होकर डा० ग्रियर्सन कहते हैं— कोई भी व्यक्ति जिसे कि १५ वीं शताब्दी तथा बाद की शताब्दियों के साहित्य का अध्ययन करने का अवसर प्राप्त हुआ है उस भारी व्यवधान को लक्ष्य किये बिना नहीं रह सकता जो प्राचीन एवं नूतन धार्मिक भावनाओं में दृष्टिगोचर होता है। हम अपने को इस प्रकार के धार्मिक आन्दोलनों के सामने पाते हैं जो उन समस्त आन्दोलनों से कहीं अधिक विशाल है, जिन्हें भारतवर्ष ने कभी देखा है। इस युग में धर्म ज्ञान का नहीं, अपितु भावावेश का विषय हो गया। यहीं से हम साधना एवं प्रेमोल्लास के प्रदेश में प्रवेश करते हैं।" भक्ति-आन्दोलन को व्यापक और शक्तिशाली जन आन्दोलन के रूप में परिणत करने में १६वीं शती के हिन्दी भक्ति-साहित्य का बड़ा हाथ रहा है। कितने ही भक्त इन भक्त कवियों के पदों को गा-गाकर आत्म विभोर हो जाते थे। समस्त समाज ने इस युग के भक्ति-साहित्य-सागर की सरस तरंगों में मज्जन और अवगाहन कर चिर शांति प्राप्त की। भक्ति-आन्दोलन को आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्ति-काव्य की देन बड़ी महत्ता की है।

## १६ वीं शती के हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य का व्यापक प्रभाव

### (अ) धार्मिक और सामाजिक जीवन

आलोच्यकालीन कृष्ण भक्ति-काव्य में तत्कालीन सामाजिक और धार्मिक जीवन की सुन्दर झाँकी मिलती है। हिन्दी प्रदेश के सांस्कृतिक अध्ययन के लिए पर्याप्त सामग्री हमें आलोच्य हिन्दी कृष्ण-भक्ति-काव्य में मिल जाती है। आलोच्य कृष्ण काव्य में तत्कालीन समाज में प्रचलित संस्कार पूजा व्रत उत्सव मनोरंजन विश्वास आदि के न्यूनाधिक विवरण मिलते हैं। हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों ने अपने काव्य में अनेक उत्सव और पर्वों का विस्तृत वर्णन किया है। इन उत्सवों में दधिकांदा उत्सव, दीपावली अन्नकूटोत्सव गोवर्धन पूजा फाग (होली) आदि का विस्तृत परिचय मिलता है। इन उत्सवों के अवसर पर तत्कालीन लोक में विविध प्रकार के गीत गाये जाते थे। परवर्ती काल में इन अवसरों पर आलोच्य कवियों के तत्सम्बन्धी गाये जाने लगे।

उत्सवों के अतिरिक्त कृष्ण भक्त कवियों ने विविध संस्कारों का भी चित्रण किया है। कृष्ण-काव्य में वर्णित संस्कारों में जन्म-संस्कार, नामकरण संस्कार, यज्ञोपवीत संस्कार, विवाह संस्कार अंत्येष्टि संस्कार आदि का हमें विस्तृत विवरण मिलता है। आलोच्य कृष्ण काव्य में विशेषकर अष्टछाप-काव्य में ब्रज संस्कृति का सुन्दर चित्रण हुआ है। विविध शृंगार—रास-शृंगार, पुष्प शृंगार, बाल-शृंगार,

साधुओं का शृंगार केश-कलाप विविध आभूषण आदि तक का सूक्ष्म वर्णन मिलता है। ब्रजवासियों के विविध विश्वास और मान्यताओं का भी परिचय मिलता है। ब्रज-वासियों में पुनर्जन्म जादू-टोना शकुन अपशकुन आदि अनेक बातों में विश्वास था। वे अपने दैनिक जीवन में इन बातों का ध्यान रखते थे। तत्कालीन समाज में नारी का क्या स्थान था, इसका भी पता चल जाता है।

विवाह, जन्म रास पर्व त्यौहार उत्सव आदि पर अथवा अन्य मंगल के अवसरों पर प्रसन्नता प्रकट करने के लिए जिन वाद्य-यन्त्रों का प्रचलन था उनका भी परिचय मिलता है। ब्रज में मनोरंजन के लिए जल-क्रीड़ा रास खेल हिंडोले आखेट चौपड़ चौगान आदि का प्रयोग होता था। समारम्भ के विविध साधनों का विवरण मिलता है। ब्रज-समाज में ब्राह्मण ऋषि आदि का क्या स्थान था इसका भी पता चलता है। आतिथ्य सत्कार शिष्टाचार और अभिवादन के ढंग का भी परिचय मिलता है। तात्पर्य यह है कि आलोच्यकालीन कृष्ण-काव्य में सामाजिक और धार्मिक जीवन का सूक्ष्म चित्रण हुआ है। कृष्ण भक्त कवियों ने अपने काव्य में तत्कालीन सामाजिक और धार्मिक परिस्थितियों का परिचय दिया है। ब्रज-संस्कृति के अध्ययन में आलोच्य कृष्ण भक्ति-काव्य बड़ा ही उपयोगी सिद्ध होता है।

### (आ) विविध कलाओं पर प्रभाव

विविध कलाओं की भी वृद्धि में आलोच्य कालीन कृष्ण-काव्य का योगदान श्लाघनीय है। शिल्प-कला चित्र-कला और संगीत-नृत्य-कला पर प्रत्यक्षरूप से अथवा अप्रत्यक्ष रूप से कृष्ण भक्ति-काव्य का पर्याप्त प्रभाव पड़ा है। बहुत प्राचीन काल से ही इस देश में मन्दिरों का निर्माण होता आ रहा है। विदेशी शासकों के शासन-काल में धार्मिक स्वातन्त्र्य के न होने से कारण मन्दिर-निर्माण में बाधा पड़ी। १६वीं सदी में अकबर के शासन-काल में उसकी धार्मिक उदारता के कारण अनेक पुराने मन्दिरों की मरम्मत और नये मन्दिरों के निर्माण को अवसर मिला। उस समय के चार प्रमुख मन्दिर आज भी मथुरा में हैं। भक्ति-सम्प्रदाय के प्रवर्तक आचार्यों के प्रयत्नों के फलस्वरूप अनेक मन्दिर निर्मित हुए। मन्दिरों में समारोहपूर्वक पूजन भजन गायन, वन्दनादि की व्यवस्था हुई। इन अवसरों पर कृष्ण भक्त-कवियों के पद गाये जाते थे। मन्दिरों में स्थित भगवद्विग्रहों की सजावट शृंगार बाह्य रूप आदि के निर्णय में कृष्ण भक्ति-काव्य का बड़ा हाथ था। कृष्ण भक्त-कवियों ने अपने काव्यों में अपने आराध्य के जिन जिन रूपों का वर्णन किया है उनके अनुरूप मूर्तियाँ बनती थी और उनका शृंगार होता था।

आलोच्य कृष्ण भक्ति-काव्य ने चित्र-कला की अभिवृद्धि में महत्त्वपूर्ण योग दिया है। कृष्ण भक्त-कवियों की चित्र-योजना हिन्दी-काव्य के इतिहास में एक विशिष्ट स्थान रखती है। कृष्ण की रूप प्रीति तथा उनकी लीलाओं के चित्रण के लिए इन कवियों ने अपनी कविता का चित्र-अंकन चित्रकला के साथ किया और तत्कालीन

चित्रकला को अनन्त सौन्दर्य की निधि राधा-कृष्ण जैसा आलम्बन प्रदान किया। इन
कवियों की रचनाओं की आधार-भूमि पर पल्लवित और विकसित मध्य-कालीन
चित्रकला की राजपूत शैली में राधा और कृष्ण की लीलाएँ उतनी ही सजीव और
प्राणवन्त हैं जितनी कि कृष्ण भक्त-कवियों द्वारा वर्णित लीलाएँ। दोनों में एक
आश्चर्यजनक एकरूपता है, जिससे इस बात का भी प्रमाण मिलता है कि ये कवि
चित्रकला में भी सिद्धहस्त थे। चित्रकला में अपनी इसी प्रवीणता के कारण उन्होंने
अनेक भावना-चित्रों का निर्माण किया है जिनमें रूप भेद रूप की प्रतीति चित्र के
विभिन्न तत्वों में संतुलन और सामंजस्य भाव-योजना लावण्य-योजना वर्णिका-भंग
इत्यादि का सफल निर्वाह किया गया है। उनको अनुभूति के सत्य इन चित्रों में अमर
हो गये हैं।[1]

जिस तरह कृष्ण भक्त-कवियों की चित्र-योजना ने चित्रकला को आधार-भूमि
प्रदान की उसी तरह संगीत के उस उत्थान-युग में उनका योग बहुत महत्वपूर्ण रहा।
इन कवियों ने शास्त्रीय संगीत को एक नई दिशा में मोड़ दिया। साथ ही साथ
इन्होंने लोक-संगीत के विभिन्न उपकरणों का परिष्कार किया। आलोच्य कवियों
रचनाओं में उस समय में प्रचलित प्रमुख संगीत-शैलियों का प्रयोग हुआ है। ध्रुप
हेली और धमार शैली—वालों के उपयुक्त पदों का निर्माण इन्होंने किया है। इन
शैलियों के अलावा भजन-कीर्तन और लोक-गीत शैलियों का भी समावेश आलं.
कवियों की रचनाओं में हुआ है। इसके द्वारा उनकी रचनाएँ सर्वसाधारण में अत्यन्त
लोकप्रिय हो गयीं। संगीत-शैलियों के प्रयोग के अतिरिक्त इन कवियों ने अपने पदों में
विविध राग-रागिनियों का प्रयोग किया है और शास्त्रीय संगीत की श्रीवृद्धि की है।

कृष्ण-भक्ति-काव्य में विभिन्न ललित कलाओं का विन्यास इतने संश्लिष्ट रूप
में हुआ है कि पृथक-पृथक विश्लेषण करना कठिन है। चित्रकला संगीत-कला नृत्य
कला आदि कलाओं में किस कला को अधिक प्राधान्य दिया गया है, यह निर्धारित
करना कठिन है। आलोच्य कवियों की चित्र-कल्पना की समानता का बहुत कुछ श्रेय
उनके भारतीय नृत्य की परम्परागत और सामयिक शैलियों के पूर्ण ज्ञान को है। नृत्य
की मुद्राओं तथा भावों के कलापूर्ण प्रदर्शन के लिए ही उन्होंने वाचिक अभिनय (शब्द
का प्रयोग) किया है। उनके द्वारा नियोजित नृत्यों के भाव-विन्यास और कविता के
शब्द-विन्यास में पूर्ण सामंजस्य है। नृत्य की मुद्रा तथा कविता के भाव एक-दूसरे के
प्रेरक रूप में प्रयुक्त हुए हैं। इनके नृत्यों में लास्य जैसा प्रधान है। ताण्डव की उग्रता
के लिए प्रतिपाद्य में कोई स्थान नहीं था। रास-नृत्य की शृङ्गारिक मुद्राओं और भावों
की अभिव्यक्ति के लिए इन कवियों ने प्राचीन भारतीय नृत्य-शैलियों का ग्रहण किया।

1 ब्रजभाषा के कृष्ण-भक्ति-काव्य में अभिव्यंजना-शिल्प—डा० सावित्री सिन्हा पृ० ८०९

आलोच्य कवियों के लीला-गान के पदों ने चित्रकला और वास्तु की भाँति ही नृत्य कला को भी आधारभूमि प्रदान की है।[1]

## (ङ) ब्रजभाषा पर प्रभाव

मध्यकालीन कृष्ण भक्ति-काव्य की भाषा एक मात्र ब्रजभाषा है। ब्रजभाषा की समृद्धि और परिष्करण में १६ वीं शती के कृष्ण-भक्त-कवियों का एक निश्चित और बहुमूल्य योग है। सूरदास जी ने अपने काव्य की भाषा के लिए 'ब्रजभाषा' शब्द का प्रयोग न कर उसे केवल 'भाषा' ही कहा है।[2] ब्रजभाषा के सम्बन्ध में मिर्जा खाँ ने सन् १६७६ ई० में एक पुस्तक लिखी था जिसमें 'हिन्दी' और 'भाखा' दोनों शब्दों को पर्यायवाची माना है।[3] इस ग्रन्थ में ब्रज प्रदेश और उसके आसपास की बोली को ही 'भाखा' कहा गया है। साहित्य में इस भाषा का प्रथम प्रयोग चन्दबरदायी कृत पृथ्वीराज रासो में माना जाता है।[4] उसके पश्चात् बहुत समय तक साहित्य में ब्रज भाषा का प्रयोग नहीं मिलता। ब्रजभाषा गद्य के प्रथम लेखक गोरखनाथ की बानियों में ब्रजभाषा का प्रथम रूप मिलता है।

ब्रजभाषा में विशेष रूप से साहित्य का आरम्भ उस समय हुआ जब गोवर्धन में श्रीनाथ जी के मन्दिर का निर्माण कर महाप्रभु वल्लभाचार्य ने कीर्तन भजन इत्यादि की व्यवस्था की थी। उनके आश्रय में सूरदास जी तथा अन्य भक्तों ने ब्रजमण्डल की स्थानीय बोली में गीत लिखे और गाये। इस प्रकार साधारण बोली को एक साहित्यिक भाषा के रूप में विकसित होने का शुभवसर मिला।[5] सूरदास जी ने स्थानीय ब्रजभाषा का प्रयोग जिस सुगमता और कुशलता से किया है वह भाषा की दृष्टि से बेजोड़ है। राधावल्लभीय सम्प्रदाय के संस्थापक श्री हितहरिवंश के काव्य की भाषा निश्चय ही विशुद्ध ब्रजभाषा है। हाँ उनकी शैली पर संस्कृत का प्रभाव अवश्य है। नन्ददास और नरोत्तमदास ने ब्रजभाषा को एक साहित्यिक भाषा के रूप में अपनाया है। रसखान की भाषा में विशुद्धता और अद्भुत प्रवाह है। उनकी भाषा में शुद्ध साहित्यिक ब्रजभाषा के उत्कृष्ट उदाहरण मिलते हैं। आलोच्य कृष्ण भक्त कवियों के काव्य में प्रयुक्त भाषा का निरीक्षण करने पर हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि उन्होंने संस्कृत और हिन्दी की अन्य उपभाषाओं

---

१ ब्रजभाषा के कृष्ण-भक्ति-काव्य में अभिव्यंजना शिल्प—डा० सावित्री सिन्हा पृ० ४८१

२ सूरदास सोई कहै पद भाषा करि गाई।
—सूरसागर (दशम स्कन्ध) पद २२५

३ सूर और उनका साहित्य—डा० हरवंश लाल शर्मा पृ० १०५

४ ब्रजभाषा—डा० धीरेन्द्र वर्मा पृ० १८

५ वही पृ० २२

से रूप ग्रहण कर ब्रजभाषा के रूप को परिमार्जित और परिष्कृत किया है और कृष्ण की लीला का गान करने के लिए अपनी भाषा में समस्त मधुर उपकरणों का समावेश किया है। भाव-सौन्दर्य और चित्र-कल्पना के समर्थ संयोजन का सबसे बड़ा श्रेय उनकी भाषा को है। प्रतिपाद्य के उपयुक्त भाषा प्रयोग—उनकी सबसे बड़ी विशेषता है। वास्तव में प्रारम्भ में ही सूरदास आदि ने ब्रजभाषा को इतना सुन्दर मधुर और आकर्षक बना दिया था कि लगभग ४०० वर्षों तक उत्तर-पश्चिमी भारत का कविता का सारा—विराग प्रेम प्रतीति भजन भाव उसके द्वारा अभिव्यक्त हुआ। आलोच्यकालीन कृष्ण भक्त कवियों की यह हिन्दी भाषा को सबसे बड़ी देन है।

पिछले पृष्ठों में आळ्वार भक्तों तथा १६वीं शती के हिन्दी कृष्ण-भक्त कवियों के काव्यों का जो मूल्यांकन प्रस्तुत किया गया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि आळ्वार-काव्य और १६वीं शती के हिन्दी कृष्ण-काव्य अपने-अपने क्षेत्रों के सर्वाधिक महत्वपूर्ण भक्ति-काव्य हैं और उनका बहुमुखी प्रभाव भाषा साहित्य समाज, कला आदि पर पड़ा है।

## उपसंहार

प्रस्तुत अध्ययन के मूल में मुख्य रूप से दो उद्देश्य रहे हैं। प्रथम उद्देश्य यह रहा है कि भारतीय भक्ति-आन्दोलन में आळ्वार भक्तों के महत्वपूर्ण योगदान पर प्रकाश डालना तथा परवर्ती भक्ति-साहित्य को प्रभावित करने वाले 'प्रबन्धम्' के तत्वों का सामान्य विवेचन प्रस्तुत करना। चूँकि अभी तक किसी विद्वान् द्वारा आळ्वारों के साहित्य का गंभीर अध्ययन नहीं किया गया अतः उनका वास्तविक महत्वपूर्ण रूप प्रकाश में आ नहीं सका। प्रबन्धम् भक्ति-आन्दोलन का मूल-ग्रन्थ ठहरता है, अतएव भक्ति-आन्दोलन के विशिष्ट सन्दर्भ में उसका मूल्यांकन उचित समझा गया है। दूसरा उद्देश्य यह रहा है कि आळ्वारों के भक्ति-काव्य की तुलना १६वीं शती के हिन्दी कृष्ण भक्ति काव्य से करके कई दृष्टिकोणों से दोनों के साम्य और वैषम्य को स्पष्ट किया जाय।

भक्ति-आन्दोलन बिजली की चमक के समान अचानक उत्पन्न नहीं हुआ। उसका काफी लम्बा इतिहास है। इस भक्ति की शोध धारा का उद्गम तमिळ-प्रदेश है। ईसा की पाँचवीं और छठी शताब्दियों में तमिळ-प्रदेश की धार्मिक और सामाजिक परिस्थितियों ने आळ्वार भक्तों को जन्म दिया। बौद्धों और जैनों के गिरे हुए आचारों और विचारों से तंग आने वाली जनता को ऐसा मार्ग दिखाने के लिए, जिसमें सब समान रूप से आत्म-शान्ति प्राप्त कर सकें और वैदिक धर्म को जो अब तक यज्ञादि कठिन नियमों को पकड़े आया है, सरल बनाकर मुक्ति के साधनों को सुलभ और सर्व साधारण के लिए प्राप्य बनाने के लिए हिन्दू-धर्म में सुधारकों की आवश्यकता हुई। इस आवश्यकता की पूर्ति करते हुए आळ्वार भक्तों ने भक्ति का एक प्रबल धारा

तमिल को बाद की शताब्दियों में उत्तर की ओर प्रवाहित हुई। भक्ति-आन्दोलन को जन-आन्दोलन के रूप में व्यापक और शक्तिशाली बनाने में 'प्रबन्धम्' का विशेष हाथ रहा। अनायास ही भक्त-हृदय की तंत्रियों को झंकृत कर देने वाले आळवारों के भाव भरे पदों ने जनता में भक्ति-भावना को जगाकर सर्वत्र एक भक्तिमय वातावरण उत्पन्न कर दिया। आळवारों के पश्चात् उनकी विचार-धारा से प्रभावित अनेक आचार्यों ने भक्ति-आन्दोलन को जारी रखा। फलस्वरूप यह भक्ति-आन्दोलन बाद की शताब्दियों में उत्तर भारत की ओर उन्मुख हुआ। श्रीमद्भागवत में आळवारों के द्वारा चलाये गये इस भक्ति-आन्दोलन को लक्ष्य करके ही कहा गया है— "उत्पन्ना द्राविडे साहं" इस भक्ति-आन्दोलन के प्रारम्भिक प्रवर्तकों के रूप में आळवारों का स्थान सर्वथा महत्वपूर्ण है। उनका 'प्रबन्धम्' भक्ति-आन्दोलन का मूल ग्रन्थ इसलिए ठहरता है कि 'प्रबन्धम्' के सामान्य भक्ति-तत्वों ने परवर्ती भक्ति-साहित्य को और विशिष्ट तत्वों ने परवर्ती कृष्ण भक्ति साहित्य को व्यापक रूप में प्रभावित किया है।

किसी भी साहित्य का आलोचन अथवा मूल्यांकन उस साहित्य की तुलना अन्य सम्बन्धी साहित्य से करने पर ही उचित ढंग से हो सकता है। दो साहित्यों के तुलनात्मक अध्ययन द्वारा ही विषय विवेचन में सुगमता अथवा स्पष्टता आ सकती है। १६ वीं शती का हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य कई दृष्टिकोणों से महत्वपूर्ण है। आळवारों का भक्ति-काव्य से १६ वीं शती का हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य बहुत कुछ मिलता जुलता है। दोनों काव्यों की समान विशेषताओं पर प्रकाश डालने के उद्देश्य से दोनों का तुलनात्मक अध्ययन प्रस्तुत किया गया। भक्ति के क्षेत्र में दार्शनिक विचारों के क्षेत्रों में भिन्न-भिन्न बातों में दोनों क्षेत्रों के कवियों के विचार, भाव आदि समान हैं, उसकी एक तालिका प्रस्तुत की गयी है। काव्य-कला की कसौटी पर दोनों काव्यों का परीक्षण भी किया गया है। निष्कर्ष यह निकलता है कि 'प्रबन्धम्' अपने ढंग का सर्वाधिक महत्व पूर्ण ग्रन्थ ठहरता है और १६वीं शती का कृष्ण-काव्य हिन्दी का महान् भक्ति-काव्य प्रमाणित होता है। दोनों का प्रभाव बहुमुखी है। दोनों क्षेत्रों के कवियों के विचारों में समानता देखकर आश्चर्य होता है। दो भिन्न क्षेत्रों के दो भिन्न भाषाओं के दो भिन्न युगों के कवियों के विचारों में ठीक पढ़ने वाले साम्य को देखने पर आश्चर्य होता है। परन्तु बात है सच। इतना अधिक साम्य हिन्दी कृष्ण भक्ति-काव्य का अन्य किसी भाषा के साहित्य से कदाचित् ही हो सकता है।

तमिल ने भक्ति-आन्दोलन का प्रारम्भ किया। हिन्दी ने उस आन्दोलन को पराकाष्ठा पर पहुँचा दिया। तमिळ ने एक ही 'आण्डाळ' को दिया और हिन्दी ने एक ही 'मीरा' को। तमिळ ने 'नम्माळवार' और 'पेरियाळवार' को दिया तो हिन्दी ने 'सूरदास' और 'परमानन्ददास' को दिया। तमिळ में एक 'कुलशेखराळवार' हैं तो हिन्दी में एक रसखान हैं। इन दो परवर्ती धाराओं को एक सूत्र में बाँधने वाली भक्ति-शक्ति है। इन दोनों के काव्यों के मूल में भक्ति ही प्रधान है। भक्ति का इतिहास शृंखलाबद्ध है। आळवार भक्त, भक्ति-शृंखला की प्रारम्भिक कड़ियाँ हैं तो १६वीं शती

हैं हिन्दी कृष्ण भक्त कवि उस शृंखला की अन्तिम कड़ियाँ हैं। दोनों के बीच की कड़ियाँ विभिन्न भक्ति-सम्प्रदायों के प्रवर्तक आचार्यगण हैं। काल से, स्थान से दूरवर्ती दो छोरों के कवियों को एक सूत्र में बाँधने वाले भक्त आचार्यगण हैं। हम इन भक्त-आचार्यों को तमिळ और हिन्दी के भक्ति-सरोवरों को सम्बद्ध करने वाला एक नाला कह सकते हैं। दक्षिण और उत्तर की सांस्कृतिक एकता को बनाये रखने में इन आचार्यों का बड़ा हाथ रहा है।

तमिळ के आळ्वार भक्तों और हिन्दी कृष्ण भक्त कवियों के विचारों में और भावों में दीख पड़ने वाला अद्भुत साम्य यही घोषित करता है कि भारत की आत्मा एक है। उसकी मूल प्रेरणा एक है। तुलनात्मक अध्ययन के फलस्वरूप तमिळ के आळ्वार भक्तों और हिन्दी के कृष्ण भक्त-कवियों के विचारों में हमें जो साम्य दीख पड़ता है, वह भारतवर्ष की 'भावात्मक एकता' (Emotional Integrity) की ही घोषणा करता है।

परिशिष्ट १

# आलवारों के चुने हुए कुछ गीत-रत्न[1]

## पोयग आळवार

● ● "मैं अपने जीवन की असीम अनन्त आकांक्षाओं और अपराधों को पार कर दौड़ता हुआ आपके सम्मुख आया हूँ। अपनी गीत-माला में आपके नाम-सुमन भी गूँथ देता हूँ और आपके परम पावन पद-पंकज पर समर्पित करता हूँ, जिसे आप मेरी विमल भक्ति और विशुद्ध स्नेह के उपहार-रूप में स्वीकार करें।"

× × ×

● ● "स्नेह-मान्द्र हृदय-विपंची की तंत्रियों में जो मधुर निनाद मुखरित होता है, शिल्प-कला की सूक्ष्म सफलता का द्योतक जो भव्य रूप निकलता है आत्मा के स्वप्न-पटल पर जो सुकुमार स्वरूप अंकित होता है, वे सब मेरे ही आराध्य के नाम और स्वरूप हैं।"

## भूतत्ताळवार

● ● "मैं यह नहीं जानता कि भगवान् का मेरे प्रति क्या विचार होगा और भगवान् के दरबार में मुझ अकिंचन का क्या स्थान होगा ? फिर भी मैं विचलित नहीं हूँ। मैं चाहता हूँ कि मेरे टूटे हुए हृदय के टुकड़ों से बना चषक भगवत्कृपा रूपी रस से आकण्ठ भर जाय किस प्रकार मुझे करीदर वर्षा के जल से ही भर सकते हैं।"

## पेयाळवार

● ● "मैं निरन्तर उसकी अथक खोज में रहता हूँ, तब भी वह मुझे नहीं मिल पाता। पर वह मेरे निवेदन के बिना भी मुझे अपना लेता है। फिर भी हाय ! मैं उसको देख नहीं पाता।"

---

१ इन पदों के स्वतन्त्रानुवाद में श्री रा० श्री वेंकटेश्वरन् द्वारा अंग्रेजी में प्रस्तुत "Grains of Gold" नामक ग्रन्थ का आधार लिया गया है।

●● "विशाल व्योम पुञ्ज उठा। बिजली चमकी। वज्र का भयानक गर्जन हुआ। यह था वर्षा-काल। मैं गगन की ओर देखता रहा। उसकी अनुपम आभा की रेखाएँ दीख पड़ीं और वह व्योम-वीथी में मेघ मणि रथ पर चढ़कर आया।

× × ×

●● "हरमोज्ज्वला सौदामिनी रूपी विजय पताका फहराती हुई और मिला दिये वज्र रूपी विजय दुंदुभी बजाती हुई गगन-मण्डल-बीच भ्रमण करने वाली नीरद राशि मेरे मानस पटल पर आपके ही स्मृति-चिह्न अंकित करती है।"

## तिरुमळिशै आळ्वार

●● "मेरे जन्म लेने का एक मात्र उद्देश्य यही है कि मैं उस प्रभु की सेवा में अपने को निरन्तर लगाये रहूँ, जिसका वास मुझ में है। इस कर्तव्य-स्वीकृति से बढ़कर कौन-सा दिव्य कार्य हो सकता है? इसी से मैं अपना निर्वाण पाता हूँ।"

× × ×

●● "मेरे मनमोहन प्रभु का सुन्दर वास-स्थान मुझ से बहुत दूर है। किन्तु मैं अपने गीत-रूपी अदृश्य पंखों से उड़ता हुआ प्रभु के पास पहुँच जाता हूँ। केवल प्रभु की कीर्ति को गाने वाले मुझ अकिंचन कवि के लिए प्रभु के दरबार में क्या स्थान होगा?"

× × ×

●● "इस जहान में तुम्हारा स्थान कुछ भी हो, उस माली की देखरेख में तुम अपने को छोड़ दो जो हमारी आत्माओं का रक्षक है। तुम सर्वदा चिंतित क्यों होते हो? तुम अपने मन के एकान्त को क्यों भंग करते हो? जब प्रभु का अनुग्रह निकट ही है, तो तुम्हें चिन्ता किस बात की?

× × ×

●● "तुम इन्द्रिय-बाह्य गुणों के किवाड़ों को बन्द करके उसके भीतर ज्ञान का दीपक जलाओ। अनन्तकाल तक जाज्वल्यमान रहने वाला वह अमर दीपक तुम्हें प्रभु के मन्दिर का दुर्गम पथ दिखायेगा जो अब अन्धकाराच्छन्न है। पावन प्रेम के स्पर्श मात्र से उस मन्दिर के द्वार आप ही आप खुल जायेंगे।

+ + +

●● "शीतामृत बिन्दुओं के स्वर्ण-कुहरों में रस-वर्षा करने वाला यह क्या है? नितान्त जीवन-व्यथाओं के बीच में स्वर्गीय शान्ति प्रदान करने वाला यह क्या है? गीतों और कीर्तनों का चिरन्तन से विषय बनकर रहने वाला यह क्या है? समस्त वेदों में संगृहीत निधि क्या है? वह मेरे प्रभु का नाम है, मेरे प्रभु का नाम है।"

## पेरियाळ्वार

●● "लुब्ध मनुष्य की कीर्ति गाने वाले गायको! तुम हमारे वश में नहीं हो। अपनी आत्मा को मुक्ति प्रदान करने की इच्छा जिनमें हो, वे ही हमारी कवि-मण्डली

में पदार्पण करने योग्य हैं। हम युग-युग से उस परमात्मा प्रभु की कीर्ति गाकर उसी की सेवा में लीन हैं।

+ + +

● ● 'चिन्ता मत करो ? मरण के चंगुल से बचने के लिये अब भी अवकाश शेष है। क्या तुम्हारे नेत्र ज्योतिहीन होकर धुंधले प्रकाश का ही अवलोकन कर रहे हैं ? क्या तुम्हें मृत्यु का भय त्रस्त-व्यस्त हो रहा है ? क्या तुम्हारे बन्धु तुम्हें घेरकर खड़े हैं ? क्या शब्द लड़खड़ा कर तुम्हारे कंठ में ही रह जाते हैं ? अपने मानस में प्रभु के वास के लिए एक मन्दिर बनाओ जिसमें प्रभु का स्मरण सतत होता रहे और वहाँ प्रभु के पाद-पीठ पर अपनी सेवा और प्रेम के सुमन चढ़ाते रहो।

+ + +

● ● "हे प्रभु ! आपके स्पर्श मात्र से हृदय की सारी कठोरता द्रवित होकर एक क्षण में ( एक पल में ) सरलता में परिणत हो गयी है। मैं देखता हूँ, आपका साम्राज्य काल और मरण की अवहेलना कर सतत विराजमान है। आपकी कीर्ति राशि में मेरा मन का निमज्जन हो जाता है।'

## आण्डाळ

● ● 'सुषमा भरी उषा की नीरव बेला में पक्षियों की मधुर कूजती तान में प्रभु के शुभागमन का सन्देश पाती हूँ। मैं आशा युक्त नयनों से देखती रहती हूँ। पर नहीं जानती कि प्रियतम कब आयेंगे ?'

+ + +

● ● 'हे कोयल ! मेरे शरीर की समस्त इन्द्रियाँ द्रवित हो गयी हैं। निशि दिन मेरे प्यासे नयन जागृत ही रहते हैं (नींद को पास फटकने नहीं देते)। प्रभु के दर्शन-अनुग्रह से वंचित मैं व्यथा-सरिता में बह रही हूँ। प्रेम भरे हृदय की विरह-वेदना को तू भली भाँति जानती है। तू कृपया मेरे प्रभु के पास जाकर मेरी इस दीन दशा का समाचार तो दे आ।"

+ + +

● ● 'हे शंख ! प्रभु के मोती-सम अधरों की सुन्दरता का परिचय तुमसे पाने के लिए उत्सुक हूँ। क्या प्रभु के अधरों से कपूर की सुगन्ध आती है ? और मनोहर पंकज-दल के समान प्रभु के अधरों से क्या सुगन्धित सुमन का परिमल निकल रहा है ? बताओगे तो ?'

## कुलशेखराळ्वार

● ● "मुझे चाह नहीं कि अशेष अनुपम सुख-सम्पत्ति अथवा अप्सराओं के विलासमय सान्निध्य से पूर्ण नाक स्वर्गीय आनन्द प्राप्त करूँ। मुझे चाह नहीं कि नितान्त विराट् व अनुपम धनकोष प्राप्त करूँ। मैं अपने को [illegible]

जैसे वेंकटाचल के मधु रसोज्ज्वल पुष्प मंजरियों से पूर्ण नन्दन उपवन की निर्मम निर्झरणी के एक मीन होने का परम सौभाग्य प्राप्त हो।"

× × ×

●● क्षीर सागर की धवल तरंगों से परिपूत एवं प्रोल्लसित भगवान् शेषशायी के पावन पद-कमलों के दर्शनार्थ गीत-रस-लहरी में निमज्जित भ्रमर समूह के झंकार गुंजित वेंकटगिरि की वाटिका में एक चंपक कुसुम बन जाऊँ।

× × ×

●● 'महापापियों को भी अपनी शरण में लेने वाले कृपा-सिन्धु भगवान्! हे अनादिनन्त श्रेष्ठ महान्, वेंकटवासी! मैं तुम्हारे मन्दिर का वह सोपान बन जाऊँ जिस पर चढ़कर अप्सराएँ, देव और भक्तगण तुम्हारे दर्शनार्थ मन्दिर में प्रवेश करते हैं।'

× × ×

●● 'इस भ्रमपूर्ण भव में कितनी मलिनता है? कितना द्वेष है? मैं मनुष्य जीवन की उन पीड़ित आकांक्षाओं को तिलांजलि देकर, अतृप्त और संतुष्ट हृदय लेकर सत्य के उस राजमार्ग पर जा रहा हूँ जो स्वर्ग की कांति से सर्वदा आलोकित रहता है। किन्तु इस जगत् के प्रेमी मुझे उन्मत्त (पागल) कहते हैं। मैं समझता हूँ कि इस संसार के क्षणिक सुखों के भ्रम में पड़े वे लोग ही पागल हैं। सच है, मुझ में एक विचित्र प्रकार का तीव्र उन्माद है। वह है भगवत्-प्रेम रूपी मधु को पीकर उन्मत्त जीव का नशा।

× × ×

●● 'अहंकार से शासित होने के कारण मैं यह नहीं जान पाया था कि आपकी शरण से ही मुझे आत्म-बल और स्वरक्षा के आयुध प्राप्त करने हैं। मैं उस जहाज के पक्षी की तरह आपकी शरण में आया हूँ, जो फिर-फिर उड़कर दूर दिगंत तक जल ही जल को देखकर भयभीत हो पुनः जहाज के खंभे पर ही आकर बैठता है।'

## तोंडरडीपोडी आळ्वार

●● 'इन्द्रियों की दासता के चंगुल से आपके नाम-कीर्तन ने हमें मुक्त कर दिया है। आप पर हमारे भरोसे के फलस्वरूप उत्पन्न साहस और आत्मबल के शस्त्रों से सम्पन्न होकर हम दुःख पाप और मृत्यु तक को हम चुनौती दे सकते हैं।"

× × ×

●● "प्रभु के साम्राज्य में पद प्राप्त करने की कामना करने वाले! तुम अपनी जाति के गर्व को त्याग दो। अपने ज्ञान की थोथी बघारना बन्द कर दो। अपनी जाति के गर्व को त्याग दो। अपना ज्ञान की थोथी बधारना बन्द कर दो। संकीर्ण जाति-गर्व के कारण तुम क्यों उस जन-समूह से दूर जा बैठे हो? अगर वे अपने कर्मों पर पड़ी मनुष्य निर्मित जाति की शृंखलाओं को तोड़ कर आयें तो तुम्हें क्या आपत्ति है? क्या इतना पर्याप्त नहीं कि वे भी भगवान् के सेवक हैं? उनकी पूजा करो, उनकी सेवा करो। क्योंकि किसको क्या पता है कि उनके मध्य भगवान् वास नहीं करते हों?"

## तिरुमंगै आळ्वार

● ● हे प्रभो ! मैं आपके दर्शन-सुख के लिए तड़प रहा हूँ ! पापपूर्ण कितना लम्बा जीवन मैंने बिता दिया है । अब मैं आपकी शरण में आया हूँ । जब उन लम्बे वर्षों के व्यर्थ हो जाने की बात याद आती है तो मेरा हृदय व्यथाओं से भर जाता है । अब मैं आपकी शरण में आया हूँ मेरी रक्षा करें प्रभु जी ! मेरी रक्षा करें ।"

× × ×

"आपने अपनी मुद्रा मुझ पर लगा दी है । आपने मुझे अपना आज्ञाकारी सेवक बना लिया है । मेरे दुर्बल जीवन के कितने ही क्षेत्रों को आपने भर दिया है । मैं अपने मन-मन्दिर में आपकी उपस्थिति का अनुभव कर पुलकित हो उठता हूँ । आपके स्पर्श मात्र से मेरी हृत्तंत्री झंकृत होकर मीठी तान उत्पन्न कर देती है ।"

× × ×

● ● 'हे प्रभो ! हमारे नेत्रों से क्या प्रयोजन है, यदि वे आपकी द्युति राशि में मज्जन न करें । हमारे कानों से क्या प्रयोजन है यदि आपकी कीर्ति का गायन न सुनें । हमारे करों से क्या लाभ है, यदि वे आपको श्रद्धाञ्जलि न दें । हमारे मृदङ्ग-वीणा जैसे वाद्य यन्त्रों से क्या प्रयोजन है अगर वे आपकी महत्ता का गायन कर हमें पुलकित न करें । हमारे हृदय से क्या प्रयोजन है, यदि वह आपकी ओर उन्मुख न हो तो ।'

+ + +

● ● 'मेरे मन रूपी उस प्रेम-वियोग विदग्ध विरहिणी की क्या दशा हो गयी है । वह पगली सी इधर-उधर फिरती है । अपने प्रियतम के आगमन का आनन्द पूर्ण सन्देश सुनकर वह हर्षोन्मत्त हो रही है । स्निग्ध ज्योत्स्ना चर्चित रजनी में वह अकेली ही अपने करों को (उस असीम आकाश) स्वर्ग की ओर बढ़ाकर चिल्लाती है—"मैं देख तो नहीं रही हूँ कि प्रभु अपने महल के द्वार पर खड़े मुझे बुला रहे हैं ।'

+ + +

● ● 'वह मधुर स्वप्न जिसने प्रियतम के दर्शन की आशा से मेरे मानस मन्दिर को आलोकित किया था अब टूट गया । समस्त संसार अन्धकार की गोद में अब भी लोरी सुनकर नींद में मग्न है । निशि के अनन्त तिमिर-प्रवाह के साथ मेरे साथी भी विलीन हो गये । अरुण शिखा की सुरीली तान उषा काल के द्वारा को खोल रही है और मन्दिर के अन्दर शयन मग्न प्रभु को जगा देगी ।

+ + +

● ● 'दुःख और संघर्षों से पूर्ण नीरस जीवन-यात्रा में चलते-चलते मैं व्यथित सूखता जा रहा हूँ । "मैंने सुन्दर रमणियों के जादू भरे सौन्दर्य से मोहित

भोगा ही आया है। सुन्दरियों के लावण्य युक्त कर-पाश में आबद्ध होकर सुरापान के मादक आनन्द में उन्मत्त अब मैं थक चुका हूँ। विशुद्ध ज्ञान का नाद जो मेरे उर के अन्तरतम भाव से मुखरित हो उठा था उसने मेरे भीतर ही किसी की खोज की। प्रेरणा दी है और मैंने सत्य के प्रकाश को ढूंढ पाया। हे प्रभो ! मैंने आप ही में अपने जीवन के समस्त आनन्द और पवित्र परिमल का आकर देखा।'

\+ \+ \+

● ● 'प्रभो ! उस विरहिणी को अपने दर्शन से वंचित रखते हैं क्यों ? (माता का वचन) मेरी प्रिय तनया जो आम के नवल किसलय के समान स्वर्ण-कांति युक्त थी अब विरह व्यथा में पीली पड़ गयी है। वह क्षीण होकर इतनी पतली हो गयी है कि उसके हाथ के कंकण स्वयं गिर रहे हैं। अब मुक्ता खचित चारु चन्द्रहार तथा सुगन्धित चन्दन भी उसके विरहानल में तप्त हृदय पर बड़े आघात कर देते हैं। राका रजनी में अमृत तुल्य शीतल किरणों को भेजने वाला चन्द्र भी मेरी पुत्री के लिए मानों धधकने वाली आग की ज्वाला बरसा रहा हो। दूर के समुद्र-गर्जन की तरह इसका हृदय भी विलाप में आन्दोलित है। प्रभो उस विरहिणी को अपने दर्शन से वंचित रखते हैं, क्यों ?

\+ \+ \+

● ● "परिश्रम से थके-से पाँव घसीटती हुई रात भी कितनी मन्द गति से कटती जा रही है। एक क्षण भी एक युग के समान दीख पड़ता है। समुद्र के विलाप गान तथा प्रेम-पीड़ा में रत क्रौंच पक्षी के अविराम गायन के अतिरिक्त और कोई ध्वनि नहीं सुन पड़ती। घोर तिमिर को दूर कर समस्त संसार को आलोकित करने वाला प्रभात कब होगा ? मन्द-मन्द बहने वाला शीतल समीरण भी आग की चिन्गारियों की तरह अधिक ताप देने वाला हो गया है।"

\+ \+ \+

● ● 'हे मनुष्यो ! क्यों कापाय वस्त्र पहनकर शरीर पर भस्म लगाकर फिरते हो ? कठिन व्रत रखकर विफल तपस्या में लीन रहकर काया को असह्य कष्ट क्यों देते रहते हो ? तुम अपने संसार का त्याग कर आ जाओ और प्रभु की अनन्त अहेतुकी करुणा युक्त शरण में उनकी असीम कृपा में सक्ति और शान्ति प्राप्त करो।"

× × ×

● ● 'मेरी पत्नी और संतान भी अविश्वासी हैं। उन्हें त्याग कर मैंने आपके मार्ग को अपनाया। आपकी कृपा रूपी चमचमाती तलवार से मूर्खता और इन्द्रियों द्वारा मुझे फँसाने के लिए बुलाये गए उलझे हुए जीवन-जाल को मैंने काट दिया। अब मैं क्लेशों में डालने वाली जीवन-बाधाओं से दूर एक सतत शान्त और सुरक्षित स्थान में पहुँच गया हूँ।

● 'मानस पथ-प्रदर्शन कराने वाले ज्ञान रूपी प्रकाश से वंचित मैं भव
ागर में तुमुल तरंग प्रचण्ड पवन और कोलाहल के मध्य बिना पतवार के अनेक
म और मरण से युक्त इस जीवन-नौका को चलाता गया। चट्टानों से टकराकर
न-भिन्न हो जाने से बचकर मेरी नौका ने आपकी कृपा रूपी सुरक्षित क्षेत्र में
कर शान्ति पायी।"

× × ×

● "(नायिका का कथन) मेरे इस सौन्दर्य और नखों से सम्पन्न यौवन से
या लाभ है? इन उभरे हुए उरोजों से क्या प्रयोजन, यदि मुझे मदनमोहन का
ालिंगन-सुख प्राप्त न हो तो। उस कानन-कुसुम की भाँति जो परिमल को बिखेर कर
सी से अपनाये न जाने के कारण किसी निर्जन वन की लता से गिरकर अपना
ौन्दर्य नष्ट कर देता है, मेरा यह सारा यौवन भी प्रियतम से दूर रहने के कारण
ष्ट होता जा रहा है।

## नम्माळ्वार

● ● 'कान्तिपूर्ण घन-बिम्ब आपकी अनुपम सुषमा और अनुपम वर्तन
ोभा का ही स्मरण दिलाता है। यह समुन्नत शिखिर भी आप ही की असीम शक्ति
की ओर इंगित करता है। रिमझिम रिमझिम वर्षा को देखकर जिस प्रकार मोर नाच
उठते हैं उसी प्रकार मेरा मन भी आनन्द नृत्य कर रहा है—मानों नारायण ही वर्षा
के रूप में पधारे हों।'

× × ×

● ● सारा जीव सुषुप्ति में विलीन हुआ है। समस्त विश्व अन्धकार-सान्द्र
है। निशा इतनी बढ़ती जाती है—मानो निस्सीम चल-चल एक लम्बी रेखा-सा बनता
जा रहा हो। मैं ही केवल अकेली जाग रही हूँ। वह शेषशायी भगवान्, जिसने एक
बार समस्त विश्व को निगल लिया था मगर मेरे पास न आये तो हाय! इस
अभागिनी की कौन रक्षा कर सकेगा?"

× × ×

● ● 'हमारे प्यासे नयन कब आपके और आपका अनुग्रह प्राप्त श्रेष्ठ जीवों
के दर्शन-सुख से तृप्त होंगे? आपके अनन्त अनुपम सौन्दर्य-सागर में मज्जन करके
भी वे कब संतुष्ट होंगे? रवि उदित होता है और फिर छिप जाता है। मेघ आते
हैं और अपनी अतुल आभा दिखा कर चले जाते हैं। युग पर युग आता है और
बीतता जाता है, फिर भी हम आपकी ओर देखते ही रहते हैं। आपके दर्शन की
प्यास कभी बुझती नहीं है।

+ + +

● ● "प्रभु के महल तक पहुँचने के लिए तो मार्ग अनेक हैं। वे हमारे बीच
में विलक्षण और विविध रूप में अपने को प्रकट करते हैं। मेरी चाह है कि प्रभु

महल की ओर आने वाले उस अज्ञात पथ में क्षण-क्षण प्रभु की आहट सुन सकूँ। मेरी चाह है कि इस संघर्ष रत और अशान्त जगत् के निरन्तर कोलाहल के बीच प्रभु के आगमन की मधुर हल्की ध्वनि सुन सकूँ। उस अद्वितीय आनन्द-भण्डार के दर्शन के लिये मैं युग-युग से भूखा और प्यासा रहूँ।

+ + +

● ● मेरा प्रियतम हमारे मिलन-स्थान पर अभी तक आ नहीं पहुँचा। जिस तरह गोधूली की मनोहर बेला में तम की हल्की रेखा आती रहती है, उसी तरह आशा भरे मेरे हृदय में अब दुःख की रेखा छा जाती है। मेरे उर के मीन का भंग करने वाले विलाप के प्रारम्भ होते हुए शोभाहीन पश्चिमी व्योम-वीथी पर समस्त पृथ्वी को आनन्द सागर में निमज्जित करने वाले मधु चन्द्र का आगमन हुआ। उस उमंग भरे क्षण में मेरा मन कामना करता है कि प्रियतम के आगमन का आभास मिल जाय। हाय! दूर से प्रिय का जो सन्देश अम्बर-पथ पर तैरता आ रहा था, उसको भंग करने के लिए एक दुष्ट समीरण भी कहीं से चल पड़ा।'

× × ×

● ● "मेरा हृदय विश्राम नहीं लेता क्योंकि यह निर्दय निशा मुझ पर ताना मार रही है। जब मैं अपने प्रियतम के बाहु-पाश में आबद्ध रहती हूँ, इस निमम निशा का शासन ओस की बूँद की तरह या स्वप्न के समान शीघ्र ही लुप्त हो जाता है। परन्तु अब प्रियतम की अनुपस्थिति में यामिनी का एक-एक क्षण उसके क्रूरतापूर्ण शासन का लम्बा युग सा प्रतीत होता है।"

× × ×

● ● 'वह दूर देश के वासी प्रभु की तुलसी-माला की सुरम्य सुगन्धित का सेवन करना चाहती है। हाय! उसकी अपूर्ण आशायें व्यथा पर व्यथा डालती जा रही है। वह प्रभु भी क्यों इस भोली विरहिणी की ओर ध्यान नहीं देता? सचमुच अनन्त काल के प्रांगण में नित्य आँख-मिचौनी खेलने वाला वह प्रभु भी निर्मम और निर्दयी दीख पड़ता है।"

× × ×

● ● ओ प्रभुओं के प्रभु! आप हमारी प्रार्थनाओं को सुनने की कृपा करें और हमें अन्धकार से प्रकाश की ओर ले जायें। अज्ञान के घोर तिमिर में पाप और दुःख के पुत्र हम आर्त पुकार कर आपकी करुणा की भीख माँगते हुए अपने करों को आपकी ओर बढ़ाते हैं। आप हैं अनन्त कृपासिन्धु! आपके सौलभ्य का क्या कहना? हमारे जीवन को नित्य आलोकित कर देने वाली कृपा रूपी कुंजी आपके पास ही है।"

× × ×

● ● "मेरा प्रभु इस अमन्द में पड़ा है कि अगणित नक्षत्रों और कृती की एक सुमन-माला बनाकर उसे अपने व्यक्तित्व के विशाल मन्दिर में छिपा रखा है।

परन्तु उसका समस्त व्यर्थ है, क्योंकि मैंने उस महान् प्रभु को भी अपने मन-मन्दिर में बसा लिया है।"

+ + +

● ● "तुम अपना सब कुछ समर्पित कर हमारी जीवन-नौकाओं के उस माँझी पर भरोसा रखकर उसकी दिव्य देहलोक में उसका पीछा करते चलो। उससे बिजली की चमक के समान अपने दुर्बल जीवन में आत्म बल का संचार कर सकोगे। अतएव हे लोगो! तुम उस परमात्मा पुरुषोत्तम की खोज में निरन्तर लगे रहो। 'अहम्' की भावना पर कुल्हाड़ी मार कर उस अनन्त महान् करुणाकर भगवान् की शरण में लो जिसने तुम्हारी सृष्टि की है। इसके अतिरिक्त जीवन की व्यथाओं से बचने के लिए और कोई उपाय नहीं है।"

× × ×

● ● "कविगण अपने गीत जाल में आपको फँसाना चाहते हैं। चित्रकार अपने पटल पर आपकी शोभा को अंकित करना चाहते हैं। मूर्तिकार श्रेष्ठ संगमरमर के शिला-खण्ड में आप को बनाना चाहते हैं। दार्शनिक विद्वान् आपको अपने शब्द जाल में फँसाना चाहते हैं। उनके प्रयास सब व्यर्थ हैं—क्योंकि आपके अनुपम शोभायुक्त स्वरूप के एक अंश तक को भी वे पहचान नहीं पाते।"

+ + +

● ● "मेरा हृदय पंखों से युक्त होकर सब जगह उड़ता जाता है। मेघों के साथ घूमता है, ऊँचे पर्वत के साथ गगन को चुम्बन करने जाता है। सागर की लहरों के साथ नाच उठता है। सुन्दर सुमनों के साथ हँस पड़ता है। तम के साथ स्वप्न में विलीन हो जाता है—क्योंकि मेरा मन दूर के प्रभु से संकेतित प्रेम-क्रीड़ाओं का आभास पाता है।"

× × ×

● ● "हे प्रभु! आपकी सभा में गाने वाले कितने ही महान् कवि हैं, जिनकी ध्वनि नक्षत्रों की मधुर गुप्त ध्वनि को भी मात कर देती है। किन्तु फिर भी आप उनके गीतों से सन्तुष्ट नहीं होते और सुन्दरतम मोहक गान की आशा में मुझ अकिंचन को अपने करों की (आश्चर्य है) मोहन मुरली बनाकर मेरे द्वारा अपने रहस्यों का मोहक गान में निनादित करते हैं।"

× × ×

● ● "मैं सागर और व्योम को भी प्रभु की कीर्ति को निनादित करता हुआ देखता हूँ। मृत्यु उस अमर लोक को हम तक पहुँचाने वाला सन्देशवाहक है। सागर की लहरें उस गान में मस्त होकर तालियाँ बजाती हैं। मेघ मृदंग बजाते हैं। मित्रो! मुझे विदा करो। मैं अधिक विलम्ब नहीं कर सकता। मेरा प्रियतम मेरी प्रतीक्षा कर रहा है।"

●● 'हमारे महान् कवि श्रेष्ठ ने हमें गान की कला सिखायी। हम वीणा की तन्त्रियों को झंकृत कर एक अज्ञात स्वर-सरिता बहा रहे हैं। काम की विडम्बनाओं में हम नित संघर्ष रत हैं। परन्तु प्रभु मुसकाते बैठे हैं, क्योंकि वे जानते हैं कि हम उनकी कीर्ति-ध्वनि को गुंजायमान कर रहे हैं।

+ + +

●● "मैं उन अनगिनत नक्षत्रों के जो असंख्य सन्देश सुना रहे हैं रहस्य को जानने की चेष्टा में गगन की ओर देखता हूँ। पर वे असल में क्या हैं? यह मैंने समझ नहीं पाया। मुझ पर जादू करने वाले उन नक्षत्रों को देखकर मेरे हृदय में छाये सन्नाटे को चीरकर एक सुरीली तान गूँज उठी— वे नक्षत्र रात की विशाल समतल भूमि को प्रकाशित करने वाले दीपक नहीं जो दूर्वों से जलते हैं परन्तु स्वर्ग के दिव्य पुरुषों द्वारा चुन चुनकर उस अज्ञात प्रभु की वेदी पर चढ़ाये गये सुन्दर सुमन हैं।"

+ + +

●● मैंने स्वर्ग के द्वार को खटखटाया। देवतागण अचम्भे में आ गये। चिंतित हुए कि इसको कैसे आने दिया गया। मैंने उनको समझाया कि प्रभु के साम्राज्य में प्रवेश करने की कामना इस पृथ्वी तल से जन्मे मनुष्यों को मिला मूल अधिकार है।

+ + +

●● रजनी की नीरवता में मैंने व्योम की ओर दृष्टि दौड़ायी। मैंने देखा कि प्रभु का ही सन्देश नक्षत्र रूपी अक्षरों से अंकित है। मैं आनन्द में चिल्ला उठा और हर्षातिरेक से नाच उठा। चारों ओर फैली हुई प्रकृति को देखकर पृथ्वी के प्रत्येक पुष्प पंखुड़ियों और पत्ते की सृष्टि करने वाले उस महान् कलावान् सर्वेश्वर की कल्पना कर नतमस्तक हो गया।'

+ + +

●● "प्रत्येक वेदी पर भगवान् को पुष्प अर्पित किये जायें जिनसे उत्पन्न होने वाले परिमल से समस्त वायुमण्डल सुरभित हो जाय। प्रत्येक मन्दिर और पूजा घर भगवान् के भजनों की ध्वनि से गूंज उठे। तब हम इस पृथ्वी-तल पर ही भगवान् का साम्राज्य स्थापित कर सकेंगे।"

+ + +

●● 'हे सागर! तुम क्यों सर्वदा अविराम हो? तुम क्यों अहर्निश गर्जन करते रहते हो और फेन-राशि को उत्पन्न करते रहते हो? जिसकी खोज में मेरा मन मारा मारा फिरता है क्या तुम भी उसी की खोज में निरन्तर जाग्रत हो?'

+ + +

●● "यह गगन यह पृथ्वी यह पवन क्या है? उस अज्ञात असीम अगाध अगम्य महापुरुष के अङ्ग ही हैं।'

\+ \+ \+

• • "मैंने उसमें कभी काटनी चाही। यह सोचा कि वह मुझे देख नहीं पायेगा। कदाचित् मेरी आवश्यकता उसे थी। मेरे जीवन रूपी मधुर पान का सेवन करके भी उसकी प्यास नहीं बुझती।'

\+ \+ \+

• • "सारी रात पवन के झकोरों की सनसनाहट से गूँज उठी। परन्तु उषा के आते ही शोक-पीड़ित होकर हमने बाहर आकर देखा तो समवेत नरक के अभागियों पर स्वप्न भरा पड़ा है। विजय से गर्वित हमारा ललाट अति अद्भुत कान्तियुक्त हो रहा था। यम का कराल शासन अब समाप्त हुआ और स्वर्ग का साम्राज्य इस पृथ्वी तल पर स्थापित हो चुका है।"

\+ \+ \+

• • मेरी सारी पीड़ाएँ अब दूर हुईं और मेरे हृदय ने परम शान्ति प्राप्त की। इहलौकिक संसार की हँसी और व्यथा के बीच नरक की पीड़ा और स्वर्ग की उमंग के बीच मेरे कानों ने उस महापुरुष के नाम-मंत्र को सुन लिया है।

\+ \+ \+

• • मैं मर्त्य मनुष्यों के नाम से काव्य को कलंकित करने वाला तुच्छ कवि नहीं हूँ। मैं प्रभु के दरबार का गायक हूँ। मैं सृष्टि सौन्दर्य को गीत में परिणत कर अपनी गीत-माला को प्रभु के दिव्य चरणों पर अर्पित करता हूँ जिस पर प्रसन्न होकर प्रभु इहलोक और परलोक की समस्त सम्पत्ति से मुझे पुरस्कृत करते हैं।'

परिशिष्ट २

# आलवारों की रामभक्ति

तमिळ के आळ्वार परम वैष्णव भक्त और श्रेष्ठ कवि थे। उन्होंने अपने भक्ति-काव्यों में अवतारी विष्णु की विभिन्न लीलाओं का सांगोपांग वर्णन प्रस्तुत किया है। आळ्वारों के अनुसार परब्रह्म विभिन्न युगों में मनुष्यों के उद्धार के लिए अवतार लेते हैं। जब पृथ्वी में अधर्म फैल जाता है और अज्ञान अन्धकार पृथ्वी को कलुषित करता है, तब कृपा-सिन्धु भगवान् अपनी करुणा को प्रकट करने के हेतु अवतार लेते हैं। नम्माळ्वार ने यहाँ तक कह दिया है कि अपने ही अंशभूत असंख्य जीवों को अपना दर्शन-सुख प्रदान करने के निमित्त भगवान् अवतार लेते हैं। कहने का तात्पर्य यह है कि आळ्वारों ने विष्णु के विभिन्न अवतारों में कोई भेद नहीं देखा। फिर भी उनको विष्णु के दो अवतार—रामावतार और कृष्णावतारों ने विशेष रूप से आकर्षित किया है। इन दोनों अवतारों में भी कृष्णावतार में उनका मन जितना रमा उतना रामावतार में नहीं। श्रीकृष्ण की विभिन्न लीलाओं का उन्होंने ऐसा सजीव वर्णन किया है, मानों उन्होंने स्वयं उन लीलाओं का अवलोकन किया हो। उनके कोमल भावुक और कवि-हृदय ने कृष्ण-लीलाओं में ही अपनी अभिव्यक्ति की भाव-भूमि विशेष रूप से पायी। अतएव उन्होंने लीलानायक कृष्ण की विविध लीलाओं का रसपूर्ण वर्णन किया और उनके भाव-पक्षेरु स्वच्छन्द रूप से काव्य-व्योम में उड़ सके जिससे कि उच्चकोटि के सरस कृष्ण-काव्य का निर्माण उनके द्वारा हो सका।

प्रमुख रूप से कृष्ण-काव्य रचना पर भी आळ्वारों के काव्यों में विष्णु के अन्य अवतारों का भी पर्याप्त उल्लेख मिलता है। डा० भण्डारकर ने अपने प्रसिद्ध ग्रन्थ 'वैष्णविज्म शैविज्म एण्ड अदर माइनर रिलिजियस सेक्ट्स' में लिखा है कि आधुनिक भारतीय भाषाओं में रामकाव्य का विकास साधारणतया ११वीं या १२वीं शताब्दी के

पश्चात् ही देखने को मिलता है। परन्तु उससे कई शताब्दियों के पूर्व ही (आळ्वारों का समय पाँचवीं शताब्दी से लेकर नवीं शताब्दी तक का माना जाता है।) आळ्वारों ने रामभक्ति-काव्य का सर्जन किया है। यह सच है कि आळ्वारों के काव्यों में कृष्णावतार की अपेक्षा रामावतार का विस्तार कम है। रामावतार के केवल कुछ विशिष्ट प्रसंगों को ही उन्होंने अपने काव्य में स्थान दिया। पूरी राम-कथा को लेकर आळ्वारों ने कोई प्रबन्ध-काव्य नहीं रचा क्योंकि तमिळ-काव्य-क्षेत्र में उनका युग महाकाव्यों का नहीं था। अतः प्रबन्ध-काव्य रचने की आवश्यकता उन्हें नहीं सूझी। उनका युग भक्ति के भावावेश का युग था। अतः उन्होंने भक्ति-प्रधान मधुर गीत रचे जिन्हें गा-गाकर भक्त आत्मविभोर हो जाते थे। उनके भक्तिपरक पदों में रामावतार का भी पर्याप्त उल्लेख है।

तमिळ भाषा में जिस प्रकार कृष्णकाव्य के जन्मदाता आळ्वार हैं, उसी प्रकार वे राम-काव्य के भी हैं। इसलिये उन्हें दोनों क्षेत्रों में एक विशिष्ट स्थान प्राप्त है। तमिळ में आळ्वारों के पूर्व का कोई राम-काव्य हमें नहीं मिलता। न किसी ने रामावतार के विशिष्ट प्रसंगों का उतना वर्णन किया है, जितना आळ्वार-साहित्य में मिलता है। आळ्वारों के पूर्व के तमिळ संघ-साहित्य के कुछ काव्य-ग्रन्थों में इधर उधर रामकथा के कुछ प्रसंगों का उल्लेख मिल जाता है। परन्तु उनके रचयिताओं का उद्देश्य भक्ति-प्रधान राम-काव्य प्रस्तुत करना कदापि नहीं था। अतः तमिळ में राम-काव्य के जन्म-दाता के रूप में आळ्वारों को मानने में किसी को आपत्ति नहीं होगी। कहने की आवश्यकता नहीं कि परवर्ती सभी कवि आळ्वारों के भक्ति-परक पदों से बहुत ही प्रभावित हुए हैं। यहाँ तक कि तमिळ में राम-कथा को लेकर प्रथम बार महाकाव्य रचने वाले 'कवि चक्रवर्ती' कंबन आळ्वारों से बहुत प्रभावित हैं। राम-कथा के कुछ प्रसंगों का आळ्वारों ने जो भावपूर्ण वर्णन प्रस्तुत किया है, उसका कंबन ने बहुत अनुकरण किया है—यह तो प्रसिद्ध है कि कंबन ने नम्माळ्वार की स्तुति में 'शठगोपरन्तादि' नामक स्तुति-ग्रन्थ तक रच डाला था। सारांश यह है कि राम काव्य के रचयिता के रूप में आळ्वारों को तमिळ में ही नहीं बल्कि सभी आधुनिक भारतीय भाषाओं की राम-काव्य-धारा में एक महत्वपूर्ण स्थान प्राप्त है।

द्वादश आळ्वारों में केवल कुलशेखराळ्वार, तिरुमंगै आळ्वार पैरियाळ्वार तथा नम्माळ्वार ने ही राम-कथा के विशिष्ट प्रसंगों को कुछ विस्तार से अपने काव्य में लिया है। ध्यान रखने की बात यह है कि इनमें किसी ने भी राम-कथा को क्रमिक रूप से प्रस्तुत नहीं किया। इन आळ्वारों में राम-भक्त के रूप में कुलशेखराळ्वार का स्थान सर्वोपरि है। कुलशेखराळ्वार की अपार राम भक्ति को सूचित करने वाली अनेक कथाएँ तमिळ प्रदेश में प्रचलित हैं। कथावाचक के द्वारा राम कथा को सुनते समय रावण द्वारा सीता-हरण प्रसंग तथा राम रावण युद्ध के प्रसंग में राम की सहायता करने के निमित्त सेना को कूच करने की आज्ञा देकर स्वयं कुलशेखर के चल पड़ने की कथाएँ तो सर्व प्रसिद्ध हैं। ये कथाएँ कुलशेखर की तीव्र राम भक्ति की ओर

दर्शन कराती है। उनके पदों के संग्रह 'पेरुमाळ तिरुमोळि' के अन्तिम तीन दशक रामकथा से सम्बन्धित हैं। एक दशक में बालक राम को पालने में लिटाकर माता कौसल्या के लोरी गाकर उन्हें सुलाने का वर्णन है। इसमें वात्सल्य रस का अद्भुत परिपाक हुआ है। दूसरे दशक में राम के वन-गमन पर दशरथ के विलाप का वर्णन है। ये दसों पद हृदय को द्रवित करने वाले हैं। करुण रस का इतना सजीव वर्णन अन्यत्र दुर्लभ है। काव्य-क्षेत्र में यह 'दशरथ विलाप" बेजोड़ है। तीसरे दशक में सम्पूर्ण राम-कथा को कुलशेखर ने संक्षेप में लिया है।

कुलशेखर का राम-कथा सम्बन्धी प्रथम दशक 'तालाट्टु' शैली में है। लोरी गाकर शिशु को सुलाने के बहाने अपने भावों को व्यक्त करने की एक तमिळ काव्य शैली है जिसे 'तालाट्टु' कहते हैं। इसमें 'तालेलो' शब्द का प्रत्येक पद में एक या अनेक बार प्रयुक्त करना आवश्यक है। तमिळ के इस 'तालेलो' शब्द में बच्चे को सुलाने का भाव भरा है। कुलशेखर ने इसी तालाट्टु शैली में एक मधुर गीत-पद्धति में (नीलाम्बरी राग—तिरिपुडै ताल) में स्वयं को कौसल्या के रूप में अनुभव कर राम के लिए लोरी गायी है। इन पदों में श्रुति सुखद संगीत निनादित होता है।

"मन्नु पुकळ कौसलै तन,
मणि वयिर वाइत्तवने

एन्नुडैय इन्नमुदे !
इरामवने ! तालेलो !"[1]
'एंगल कुलत्तु इन्नमुदे !
इरामवने ! तालेलो"[2]

[ माता कौसल्या के गर्भ से निकले हे रत्न ! मेरे दिव्यामृत हे राघव ! तालेलो (सो जाओ) — "हमारे कुल के दिव्य सुत ! राघव तालेलो !' ]

इस 'तालाट्टु' गीत में राम की स्तुति के साथ-साथ राम-कथा के कुछ प्रसंगों की ओर भी संकेत है जिनमें राम का जन्म, ताड़का-वध, सीता विवाह, छोटी माता (कैकेयी) का वचन सुनकर वन-गमन, उस समय उनके साथ कुछ वस्तुओं का चलना, भरत पर भरोसा कर शासन भार को उनके ऊपर छोड़ना आदि घटनाएँ, राम का लंका प्रवेश, रावण-वध इत्यादि प्रसंगों की ओर भी संकेत है। इस दशक में कवि ने अपने को माता कौसल्या के स्थान पर कल्पित कर राम को एक बालक के रूप में देखा है और अपनी वात्सल्य-भक्ति का परिचय दिया है।

---

१ "पेरुमाळ तिरुमोळि" ८ १
२ वही ८-४

जैसा कि ऊपर कहा जा चुका है कुलशेखर का दशरथ-विलाप नामक दशक भक्ति-काव्य क्षेत्र में बेजोड़ है। कवि ने प्रिय पुत्र राम के वन-गमन पर चक्रवर्ती दशरथ के मन में उठने वाली विभिन्न भाव-तरंगों को लहराया है और उनका सजीव चित्र दर्शाया है। उसे हम "नाटकीय स्वगत भाषण" कह सकते हैं—क्योंकि इसमें वर्णित सभी बातें हमारे सामने प्रत्यक्ष सी दीखती हैं। प्रत्येक पद में कवि का कोमल हृदय राम-वन-गमन के असह्य दुःख का स्मरण कर रो उठता है करुण-क्रन्दन करता है। वेदना की पराकाष्ठा ने मानों उसे काव्य-रूप दे डाला हो। इन पदों का भावार्थ नीचे दिया जाता है जो कवि की आत्मा से परिचित होने के लिए पर्याप्त है—

"सिंहासन पर तुम्हें शोभित होकर हर्षित होने के बदले कैकेयी-वचन सुनकर भयानक वन में भेजने वाला मैं बड़ा पापी हूँ। हे मेरे सुपुत्र! मैं अपने दुर्भाग्य को क्या कहूँ!"[1]

"अपने अनुज और पुष्प-सम कोमल देह वाली सीता को लेकर भयानक वन के लिए तुम कैसे चल दिये! मैं क्या करूँ? भयानक वन में असह्य ताप व अत्यधिक दुःख से तुम्हारे जाने का कारण मैं बना। मैं बड़ा पापी हूँ।"[2]

तुम पहले मृदु-शैया पर सोते थे। अब तुम्हें वन-वृक्ष की छाया में तीक्ष्ण पत्थरों की शैया पर सोना पड़ेगा! हाय![3]

"आज कानन-पथ में तुम्हें जाना पड़ा—तुम्हें वन को भी प्रिय मान कर। छद्म के हाथ वाले भाले के समान तीक्ष्ण पत्थर तुम्हारे पाँवों को चुभते हैं। रुधिर प्रवाह के होने पर भी तुम्हें चलना पड़ता है। हे मुझ जैसे पापी के पुत्र! पापी महिला कैकेयी का वचन सुनकर निराशा में पड़ा मैं अभागा अब क्या कर सकूँ?"[4]

(दशरथ को राम-सीता-विवाह का प्रसंग स्मरण हो आता है) "तुम्हारा विवाह कराकर तुम दम्पतियों को सुखी देखकर स्वयं हर्षित होने के बदले अब तुम्हें भयानक वन में भेजने का कारण मैं बना जबकि मुझे स्वयं वनवास करना था। तुम्हारे वन-गमन पर मेरा हृदय दो टूक हो रहा है!"[5]

'तुम्हारे माँ कहकर बुलाने का सौभाग्य तक मैंने कौशल्या को नहीं दिया। तुम्हारे सुन्दर वदन को देखकर पुलकित होने से उसको मैंने वंचित रखा। कितनी लज्जा की बात है कि तुम्हें वन में भेजकर मैं अब भी जीवित हूँ!'[6]

(कैकेयी के अन्यायपूर्ण आचरण का स्मरण कर दशरथ कहते हैं)—"हे कैकेयी! मेरे पुत्र को वन में भेजकर मुझे इस प्रकार तड़पाकर तुमने कौन-सा सुख पाया?"[7]

---

१ पेरुमाळ तिरुमोळि, ९.१    २ पेरुमाळ तिरुमोळि ९.२
३ वही ९.३    ४ वही ९.५
५ वही, ९.४    ६ वही ९.७
७ वही, ९.८

दशक की अन्तिम दो पंक्तियाँ हमारे हृदय को अद्भुत ही द्रवित कर देने वाली हैं—

"कानकमे मिक विरुम्बी नी तुरन्द
कळनगरै तुरन्दु नागुम
वानकमे मिक विरुम्बी पोगिन्रेन
मनुकुलत्तार तंगळ कोवे !"[1]

[जिस प्रकार तुम समृद्ध अयोध्या नगर को त्याग कर वन (कानकम्) चले गये हो उसी प्रकार मैं भी इस नगर को छोड़कर आकाश-लोक (वानकम) जा रहा हूँ।]

यहाँ पर कवि ने 'कानकम' और 'वानकम' शब्दों को अनायास ही करुण-रस से सिंचित किया है।

पेरुमाळ तिरुमोळी"[1] के अन्तिम दशक 'संक्षिप्त रामायण' में कवि ने बीच बीच में भगवद् स्तुति कर कृपा-सिन्धु भगवान् से अपने पापों को क्षमवाना कि अनुग्रह क्षम से धोकर, भगवान् के दास-भक्त में अपने को स्वीकार कर लेने की विनीत प्रार्थना की है। सामान्यतः कुलशेखराळ्वार की भक्ति दास्य भक्ति की कोटि में आती है।

तिरुमंगै आळ्वार के करीब २० पद राम-कथा प्रसंग की ओर संकेत करते हैं। इस आळ्वार ने भी पूरी राम-कथा को क्रमिक रूप से नहीं लिया है। इनकी रचना "पेरिय तिरुमोळी' के एक दशक[2] में राम रावण-युद्ध में पराजित राक्षसों के मुँह से राम की स्तुति का वर्णन है। तमिळ-काव्य शैली में पराजित व्यक्तियों के मुख से विजयी पुरुषों की प्रशस्ति सुनाने की एक परम्परा है। तात्पर्य यह है कि पराजित व्यक्ति द्वारा विजयी पुरुष की प्रशस्ति का वर्णन करने से ही विजयी पुरुष के विशिष्ट गुणों और शक्तियों का अच्छा परिचय मिल सकता है। कवि ने राम के विशिष्ट गुणों के गायन के लिए इस प्रकार का एक प्रसंग खोज निकाला है। उक्त दशक में पराजित राक्षस राम के श्रेष्ठ गुणों का वर्णन कर उनसे अपनी रक्षा की प्रार्थना करते हैं। वे अपनी दुर्बलताओं को प्रकट कर रावण को धिक्कारते हैं और राम की स्तुति करते हैं। उनके कथन के बीच राम-कथा के अनेकों प्रसंगों का उल्लेख हुआ है। तिरुमंगै के अन्य पदों में कहीं-कहीं विष्णु के अन्य अवतारों के साथ राम-कथा के कुछ प्रसंगों की ओर भी संकेत है। तिरुमंगै आळ्वार ने उन पदों में जहाँ वे आत्म निवेदन करते हैं, वहाँ *उनकी दास्य भक्ति दृष्टिगोचर होती है। तिरुमंगै आळ्वार के* अनेक पद ऐसे हैं जहाँ उन्होंने नायक-नायिका-भाव से भक्त-भगवद् सम्बन्ध को वर्णित किया है, वहाँ उनकी माधुर्य-भक्ति की सुन्दर झाँकी मिल जाती है। उनकी रचना 'तिरुनेडुंदांडकम्' के एक पद में उनकी राम भक्ति भी माधुर्य भाव के माध्यम से प्रकट होती है।

---

१ पेरुमाळ तिरुमोळी ९.१०
२ वही १ २—११०

यद्यपि पेरियाळ्वार ने लीलानायक कृष्ण की विभिन्न बाल-लीलाओं में अपने मन को डुबो दिया, तो भी रामावतार के प्रति उन्होंने उपेक्षा नहीं दिखाई। पेरिय आळ्वार की रचना 'पेरियाळ्वार तिरुमोळी' में दो दशकों में राम-कथा के प्रसंगों का वर्णन है। एक दशक[1] में दो सखियों के सम्भाषण के रूप में रामावतार और *कृष्णावतार की विशेषताओं का गायन कराया गया है।* रामावतार की विशेषताओं का गायन कराया गया है। रामावतार की विशेषताओं का वर्णन करने वाली सखी राम-कथा के प्रसंगों में परशुराम गर्व-भंग ताड़का-वध, कैकेयी के कथन पर राम का सीता सहित वन-गमन भरत की प्रार्थना पर पादुका देना शूर्पणखा-वध रामेश्वरम् में पुल बांधकर लंका प्रवेश आदि की ओर संकेत मात्र करती है। एक अन्य दशक[2] में अशोक-वाटिका प्रसंग चित्रित है। सीताजी की खोज में निकले हनुमान ने जब लंका की अशोक-वाटिका में व्यथा से युक्त सीताजी के दर्शन किये तो एक ओर उसे असह्य वेदना हुई और दूसरी ओर उसके आनन्द की सीमा नहीं रही क्योंकि उसका परिश्रम निष्प्रयोजन नहीं गया। पेरियाळ्वार के उक्त दशक में हनुमान द्वारा सीताजी का अपना परिचय अपने राम के दास और दूत रूप का निरूपण करने के कुछ संकेत तथा उसके द्वारा सीताजी को रामजी की दी हुई अंगूठी देने का वर्णन है। हनुमान के मुख से रामचन्द्रजी के परम कल्याणकारी गुणों की और सीताजी की स्तुति प्रस्तुत की गयी है। पेरियाळ्वार के पद अधिकांशतः वात्सल्य रस से ओत प्रोत हैं। कुछ पदों में जहाँ कवि आत्म-समर्पण की भावना व्यक्त करता है वहाँ दास्य भक्ति की सुन्दर झाँकी मिलती है।

नम्माळ्वार (शठकोप) ने उपर्युक्त तीन आळ्वारों की तरह राम-कथा-वर्णन में कोई दशक नहीं दिया है। फिर भी उनके पदों में यत्र-तत्र अन्य आळ्वारों के उल्लेख के साथ रामावतार के कुछ कथा-प्रसंगों की ओर भी संकेत है। द्वादश आळ्वारों में नम्माळ्वार का स्थान सर्वोपरि है। उन्हें 'वेदम् तमिळ् सेय्दमारन्' अर्थात् 'वेद को तमिळ में प्रस्तुत करने वाला' कहा जाता है। उनका समस्त पद-संग्रह तिरुवायमोळि' भक्ति का उत्कृष्ट ग्रन्थ है। भक्त-हृदय की करुण पुकार इन पदों में गूँज उठती है। कवि ने स्वयं को विरहिणी नायिका के रूप में चित्रित कर नायक (भगवान्) से मिलने के लिए तड़पने वाले अपने उर का मार्मिक परिचय दिया है। लौकिक प्रेम-वर्णन के लिए तमिळ काव्य-परम्परा में उपलब्ध सभी रूढ़ियों का प्रयोग कर उन्होंने उसे अलौकिक प्रेम का स्वरूप दे दिया है। इनका ग्रन्थ तिरुविरुत्तम' मधुर भक्ति का लक्षण-ग्रन्थ माना जा सकता है। मधुर भक्ति के दोनों पक्ष (संयोग और वियोग) के सजीव चित्र इनके पदों में देखने को मिलते हैं।

---

१ पेरियाळ्वार तिरुमोळी, ३ ६।१—१०

२ वही ३।१० १—१०

उपर्युक्त विवेचन से तात्पर्य यह है कि यद्यपि आळ्वार भक्त प्रधानतः कृष्णोपासक थे उन्होंने रामोपासना भी की है। हिन्दी के प्रसिद्ध राम-भक्त कवि गोस्वामी तुलसीदास ने भी विष्णु के अवतार रूपी अपने इष्टदेव राम का वर्णन करते हुए भी 'कृष्ण गीतावली' में अपनी कृष्ण-भक्ति का भी परिचय दिया है। इसी प्रकार परम कृष्ण-भक्त कविवर सूरदास ने भी रामावतार की महिमा गायी है। कृष्ण भक्ति के क्रमिक-विकास का अध्ययन करने वाला विद्यार्थी जहाँ आळ्वार भक्तों में कृष्ण भक्ति-काव्य का मूल स्रोत देखता है, वहाँ वह आळ्वारों को राम-कथा के प्रथम गायकों के रूप में अवश्य पायेगा। यह सच है कि आळ्वारों ने अपने युग की माँग के अनुसार कृष्ण के लोक-रंजक रूप का ही अधिक वर्णन गीत-पद्धति में प्रस्तुत किया है। कारण यह है कि उनका युग भक्ति-आन्दोलन का युग था, भावावेश का युग था। उसमें 'रामायण' जैसे महाकाव्यों का प्रणयन असम्भव था। फिर भी उन्होंने राम-कथा के कतिपय प्रसंगों को अपने पदों में स्थान दिया जिससे परवर्ती राम-भक्त कवि भी बहुत प्रभावित हुए और उसके फलस्वरूप उन लोगों ने महाकाव्य रचे हैं।

अगर 'नालायिर दिव्य प्रबन्धम्' में इधर-उधर दिये गये राम-कथा-प्रसंगों को एकत्रित कर क्रमिक रूप में रखा जाय तो हमें पूरी राम-कथा मिल जाती है। 'प्रबन्धम्' के टीकाकार श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै ने प्रबन्धम् में यत्र-तत्र उपलब्ध राम कथा-संकेतों और वर्णनों को एक व्यवस्थित रूप में रखकर उन्हें 'पाशुरप्पडी रामायण' के नाम प्रस्तुत किया है। आळ्वारों के पदों से कतिपय पंक्तियों को लेकर उन्होंने जो 'रामायण' प्रस्तुत किया है, उसके अवलोकन से यह स्पष्ट विदित होगा कि आळ्वारों में रामोपासना भी कितनी तीव्र थी। 'प्रबन्धम्' से श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै द्वारा संकलित पदों से निर्मित 'रामायण' को नीचे दिया जाता है। यदि इसको हम 'आळ्वार रामायण' की संज्ञा दें तो उचित ही होगा।

## 'आळ्वार-रामायण'

### बालकाण्ड

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद-सं० |
|---|---|---|
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | १ १०-१ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | २-८ ४ |
| वही | वही | १० ६ ११ |
| वही | वही | ४ ३ १ |
| वही | वही | १ १ १ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ११-८-८ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | ५ १ ६ |
| वही | वही | १०-७-२ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ७-८ ६ |

| आळवार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
| --- | --- | --- |
| नम्माळवार | तिरुवायमोळी | १० १-५ |
| तिरुमंगै आळवार | पेरिय तिरुमोळी | १-७-७ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १ १० |
| वही | वही | १०-१ |
| वही | वही | ६ १ |
| वही | वही | १०-११ |
| वही | वही | १० २ |
| तिरुमंगै आळवार | पेरिय तिरुमोळी | १ १० १ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० २ |
| तिरुमंगै आळवार | पेरिय तिरुमोळी | ४ १-८ |
| नम्माळवार | तिरुवायमोळी | ६ २ १० |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० ३ |
| वही | वही | ६ ६ |
| वही | वही | १०-८ |
| वही | वही | ६ १ |

## अयोध्याकाण्ड

| आळवार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
| --- | --- | --- |
| पेरियाळवार | पेरियाळवार तिरुमोळी | २ १-८ |
| वही | वही | १ १० ३ |
| वही | वही | ३ ६ ४ |
| वही | वही | ४-८ ४ |
| वही | वही | १ १०-३ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ६ २ |
| पेरियाळवार | पेरियाळवार तिरुमोळी | ४-८ ४ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ६ २ |
| वही | वही | ६-७ |
| तिरुमंगै आळवार | पेरिय तिरुमोळी | ११ ५ १ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ६-२ |
| नम्माळवार | तिरुवाय मोळी | ८ ३ १ |
| तिरुमंगै आळवार | पेरिय तिरुमोळी | १ ५ १ |
| कुलशेखराळवार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० ४ |
| वही | पेरिय तिरुमोळी | १-२ २ |
| वही | पेरुमाळ तिरुमोळी | ६ ३ |
| पेरियाळवार | पेरियाळवार तिरुमोळी | ३ १०-६ |

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
|---|---|---|
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ८ ११ |
| वही | वही | ८ १० |
| मम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | १० ६ ५ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १० ६ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ६ ६ ३ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ६-७ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३-१०-२ |
| वही | वही | ४ ६ १ |
| वही | वही | २ १-८ |
| वही | वही | ४-६ १ |

अरण्य काण्ड

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
|---|---|---|
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिया तिरुमोळी | १०-२ १ |
| वही | वही | ८ ५ ४ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० २ |
| तिरुमंगै आळवार | सिरिय तिरुमडल | २४ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १० ३ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ३ ४ ६ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १०-५ |
| तिरुमंग आळ्वार | पेरिय तिरुमडल | १४५ |
| वही | सिरिय तिरुमडल | १६ |
| वही | वही | ४ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १ ५ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ३-६ ४ |
| वही | वही | ४-७-७ |
| वही | वही | ११ ४-७ |
| तिरुमाळिशै आळ्वार | तिरुच्चन्त विरुत्तम् | ५१ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमडल | ११२ |
| वही | वही | ११ |
| वही | पेरिय तिरुमोळी | ५-७-७ |
| वही | वही | ६ ३ ५ |
| वही | वही | १ २४ |
| वही | वही | १० २ ३ |
| वही | वही | १० २ ५ |

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
|---|---|---|
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १०-४ |
| नम्माळ्वार | तिरुकुरुन्ताण्डकम् | १६ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ११ ४-७ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १०-६ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | ७-२ १ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ ६ ४ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | २ १० ५ |
| | **किष्किन्धा काण्ड** | |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | — |
| वही | वही | १०-६ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | १ ५ ६ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ४ ६ ३ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १०-८ |
| वही | तिरुप्पल्लाण्डु | ६ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० ११ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | १ ५ ८ |
| वही | वही | ६ ७-६ |
| | **सुन्दर काण्ड** | |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १०-११ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | १० २-६ |
| वही | वही | १०-२ ५ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १० १० |
| वही | वही | ३ १० १ |
| वही | वही | ३-१० २ |
| वही | वही | ३ १० ३ |
| वही | वही | ३ १०-४ |
| वही | वही | ३-१० ५ |
| वही | वही | ३ १० ६ |
| वही | वही | ३ १०-७ |
| वही | वही | ३ १०-८ |
| वही | वही | ३ १० ८ |
| वही | वही | ३ १० १० |
| वही | वही | ३ १० ६ |

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
|---|---|---|
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० ११ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ८ ५-७ |
| वही | वही | १० २ ६ |
| वही | तिरुनेडुन्ताण्डकम | २६ |
| वही | तिरुकुरुन्ताण्डकम | १५ |
| | मुक्त काव्य | |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ६ १० ६ |
| वही | वही | ८ ६ ४ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ४ १ १ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ६-८ ५ |
| नम्माळ्वार | तिरुवाय मोळी | ७-६-९ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १०-७ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ८ ६ ४ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | ८ |
| तिरुमंगै आळ्वार | सिरिय तिरुमडल | २६ |
| वही | पेरिय तिरुमोळी | ११ ४-७ |
| वही | वही | १० २ ५ |
| वही | वही | १० १-२ |
| वही | वही | ४-८ ५ |
| वही | वही | १ ११ |
| वही | वही | १ ६ ५ |
| आण्डाळ | तिरुप्पावै | ४ |
| तिरुमळिशै आळ्वार | तिरुच्चन्द विरुत्तम | ५६ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | २ १०-८ |
| तिरुमळिशै आळ्वार | नान्मुकन तिरुवन्तादि | ४२ |
| पोयगै आळ्वार | मुदल तिरुवन्तादि | ५२ |
| तिरुमळिशै आळ्वार | तिरुच्चन्द विरुत्तम | ८७ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | १०-६ १ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | १ ४-७ |
| वही | वही | १-२ ४ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | ६ ६ १ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | ६-८ २ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | ३ १०-८ |

| आळ्वार का नाम | रचना का नाम | पद सं० |
|---|---|---|
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | १ १० ४ |
| कुलशेखराळ्वार | पेरुमाळ तिरुमोळी | १० १ |
| वही | वही | ६-९ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | ८ ४-७ |
| वही | तिरुविरुत्तम | १ |
| वही | तिरुविरुत्तम | २१ |
| तिरुमंगै आळ्वार | पेरिय तिरुमोळी | २ १-७ |
| नम्माळ्वार | तिरुवाय मोळी | ६ २-१ |
| तिरुमळिसै आळ्वार | तिरुच्चन्द विरुत्तम | ५३ |
| पेरियाळ्वार | पेरियाळ्वार तिरुमोळी | १ १०-९ |
| आण्डाळ | तिरुप्पावै | २१ |
| नम्माळ्वार | तिरुवायमोळी | ४ ५ १ |

परिशिष्ट १

# 'प्रबन्धम्' पर लिखित भाष्य और उनकी भाषा

निश्चित प्रमाणों के अभाव में ऐसा प्रतीत होता है कि आळ्वार भक्तों के पद बहुत समय तक मौखिक परम्परा से ही लोक-प्रचलित रहे। अन्तिम संत तिरुमंगै आळ्वार के उपरान्त आळ्वार भक्तों का पद-साहित्य नष्ट-प्राय होने लगा और श्री नाथमुनि (८२४ ई०—९२४ ई०) के समय तक यह पद-साहित्य प्रायः नष्ट हो चुका। कहा जाता है कि एक बार नाथमुनि ने श्रीरंगम् में तीर्थ-यात्रा में आए हुए कुछ यात्रियों से आळ्वारों का एक पद सुना जिसमें नम्माळ्वार के एक सहस्र पदों में उसके अन्तिम पद होने का उल्लेख था। श्री नाथमुनि ने उन यात्रियों से आळ्वारों के अन्य पदों को सुनाने की प्रार्थना की। परन्तु उन भक्तों को उस एक मात्र पद के अतिरिक्त कोई पद याद नहीं था। तब यह विचार कर कि नम्माळ्वार के जन्म स्थान पर पहुँचने पर सम्भवतः उनके अन्य पदों का भी पता चल जाय नाथमुनि ने उन भक्तों से नम्माळ्वार के जन्म-स्थानादि के सम्बन्ध विस्तृत विवरण प्राप्त किया और वे अपनी लक्ष्य-पूर्ति के लिए चल दिये। किंवदन्ती है कि श्री पराङ्कुशमुनि ने जो मधुरकवि के शिष्य थे (मधुरकवि स्वयं नम्माळ्वार के शिष्य थे), नाथमुनि को बताया कि मधुरकवि द्वारा नम्माळ्वार की स्तुति में रचित 'कण्णिनुण् शिरुत्ताम्बु' का सहस्रों बार गायन करने से नम्माळ्वार के दर्शन मिल सकेंगे। कहा जाता है कि नाथमुनि के 'कण्णिनुण् शिरुत्ताम्बु' को एक सहस्र बार गायन करने पर स्वप्न में नम्माळ्वार ने दर्शन दिये और प्रबन्धम् के समस्त पद उन्हें गाकर सुनाए। कुछ भी हो इस किंवदन्ती से इतनी बात तो स्पष्ट हो जाती है कि नाथमुनि ने ही आळ्वारों के समस्त पदों का जो नष्ट प्राय अवस्था में थे—संकलन किया और 'प्रबन्धम्' के रूप में सम्पादन किया। इस बात के अनेक प्रमाण मिलते हैं कि नाथमुनि के परवर्ती वैष्णव आचार्यों ने प्रबन्धम् के प्रति अपरिमित श्रद्धा दिखायी थी और उसका महत्त्व पूर्णतः समझा था।

## भाष्यों का आविर्भाव

श्री नाथमुनि के समय से लेकर श्री रामानुजाचार्य के समय तक लगभग तीन सौ वर्षों के इस दीर्घकाल में वैष्णव-आचार्य प्रायः सभी आळ्वार-पदों के अध्ययन में लीन थे। आळ्वार-पदों से प्रभावित होकर वैष्णव आचार्यों ने इन भक्तिपूर्ण भावमय पदों की अनेक टीकाएँ भी प्रस्तुत कीं। इसी काल में आचार्यों ने 'प्रबन्धम्' के पद सागर से अमूल्य रत्न खोज निकाले। आळ्वारों के प्रति उनका श्रद्धा भाव बढ़ता गया जिसके फलस्वरूप श्री रामानुजाचार्य के समय से आळ्वारों की रचनाओं पर अनेक भाष्य निकलने लगे। आळ्वार-पदों की सुन्दर व्याख्या करने वाले आचार्यों ने उन पदों के जितने भी अर्थ निकाले थे, वे ही लिपिबद्ध होकर भाष्यों के रूप में जनता के सामने आये। आळ्वार-पदों पर प्रथम भाष्य नम्माळ्वार की 'तिरुवायमोऴि' पर था। आळ्वारों के बीच में नम्माळ्वार को सर्वोपरि स्थान प्राप्त था। इसको सूचित करने के लिए ही कदाचित् प्रथम भाष्य उनकी रचना 'तिरुवायमोऴि' पर लिखा होगा। इसको श्री रामानुजाचार्य के शिष्य तिरुकुरुकैपिरान् पिळ्ळै न श्री रामानुजाचार्य के आदेश पर लिपिबद्ध करके प्रस्तुत किया। इस भाष्य का नाम है, 'आराइरप्पडी'[1] (६००० परिच्छेदों वाला भाष्य)। तत्पश्चात् श्री भट्टर के शिष्य नञ्जीयर ने एक विस्तृत भाष्य लिखा जो 'ओम्पदायिरप्पडी' (९,००० परिच्छेदों वाला भाष्य) कहलाता है। नंजीयर के बाद एक बृहद् भाष्य प्रस्तुत करने का श्रेय नञ्जीयर के शिष्य नंपिळ्ळै को है। यह भाष्य मुप्पत्ति आराइरप्पडी' (३६,००० परिच्छेदों वाला भाष्य) के नाम से प्रसिद्ध है। इसको लिपिबद्ध करने वाले श्री वडक्कु तिरुवीधि पिळ्ळै थे। यह भाष्य 'ईडु' के नाम से बहुत ही प्रसिद्ध हुआ। 'ईडु' शब्द का अर्थ है—लिखित रूप में प्रस्तुत करना। 'प्रबन्धम्' के समस्त भाष्यों में 'ईडु' को सर्वाधिक महत्त्व प्राप्त है। इस भाष्य से ही आळ्वारों के पदों की व्याख्या में आलोचनात्मक और सैद्धान्तिक दृष्टिकोण रखा गया। (यह मणिप्रवाल-शैली में है। इसका शुद्ध तमिळ-अनुवाद मद्रास-विश्वविद्यालय की ओर से श्री पुरुषोत्तम नायुडु द्वारा १० भागों में हाल ही में प्रस्तुत किया गया है।)

नंपिळ्ळै के शिष्य पेरियवाच्चान पिळ्ळै ने आळ्वारों के चार सहस्र पदों का एक विस्तारपूर्ण भाष्य तैयार किया। इसमें तिरुवायमोऴि से सम्बन्ध रखने वाला भाष्य 'इरुपत्तिनालायिरप्पडी' (२४००० परिच्छेदों वाला भाष्य) कहलाता है। पेरियवाच्चान पिळ्ळै के शिष्य के बाद केसरी अऴगिय मणवाळजीयर ने एक भाष्य केवल 'तिरुवायमोऴि' पर प्रस्तुत किया जिसे 'पन्निरंडायिरप्पडी' (१२,००० परिच्छेदों वाला भाष्य) कहा जाता है। इस प्रकार हम देखते हैं कि 'तिरुवायमोऴि' को पाँच भाष्यों

---

१ 'पडी' का शाब्दिक अर्थ है—"एक माप"। यहाँ पडी के लिए परिच्छेद अर्थ लेना ही उचित होगा।

को प्राप्त करने का गौरव प्राप्त है। कहते हैं कि इनके अतिरिक्त 'पतिनेट्टामिरप्पडी' के नाम से भी वेदान्त देशिकाचार्य के परवर्ती आचार्यों द्वारा एक और भाष्य भी लिखा गया। यह भी कहा जाता है कि श्री वेदान्त देशिकाचार्य ने ( जो 'वडकलै सम्प्रदाय के संस्थापक थे) 'निगम परिमळम्' के नाम से ७६ ०० परिच्छेदों वाला एक बृहद् भाष्य प्रस्तुत किया था।

कुछ विद्वानों का मत है कि 'प्रबन्धम्' का सर्वाधिक प्रचार नाथमुनि के बहुत बाद में हुआ क्योंकि नाथमुनि तथा रामानुजाचार्य के बीच के आचार्यों ने अपनी रचनाओं म आळ्वारों का विशेष उल्लेख नहीं किया है। आळवन्दार (नाथमुनि के पौत्र) जो पाँच ग्रन्थों के रचयिता थे आळ्वारों का विशेष उल्लेख कहीं नहीं करते। इस प्रकार आळवन्दार के शिष्यों (जिनको पंचाचार्य कहते हैं। वे हैं—पेरिय तिरुमलै नंबी तिरुक्काच्चि नंबी पेरिय नंबी तिरुमलै आंडान तिरुक्कोट्टियूर नंबी) ने भी आळ्वारों की कोई विशेष चर्चा नहीं की है। यह भी कहा जाता है कि श्री रामानुजाचार्य ने अपने ग्रन्थों में आळ्वारों का स्पष्ट उल्लेख नहीं किया है। किन्तु यह तर्क निराधार है। एक कारण यह है कि नाथमुनि से रामानुजाचार्य तक के आचार्यों ने जितने भी ग्रन्थ लिखे हैं, वे आळ्वारों से सीधा सम्बन्ध नहीं रखते। अतः उनके ग्रन्थों में आळ्वारों की विशेष चर्चा नहीं मिलना स्वाभाविक ही है। नाथमुनि ने तो नम्माळ्वार की स्तुति में एक श्लोक[1] लिखा था जो 'तिरुवायमोळी' के प्रारम्भ में नम्माळ्वार स्तुति में स्थान पाता है। नाथमुनि के पौत्र श्री आळवन्दार ने भी एक श्लोक में नम्माळ्वार की स्तुति की है। रामानुजाचार्य के शिष्य कुरत्ताळ्वान ने आळ्वारों की अपने ग्रन्थ 'वैकुण्ठस्तव' में बड़ी स्तुति की है। कुरत्ताळ्वान के पुत्र श्री भट्टर ने भी 'द्राविड वेद' कहकर 'प्रबन्धम्' की महिमा का गान किया है।

ध्यान देने की बात है कि जितने भी भाष्य आळ्वारों की रचनाओं पर लिखे उनमें अधिकांश नम्माळ्वार की रचना 'तिरुवायमोळी' के पदों से सम्बन्धित हैं। भाष्यकारों ने तिरुमोळी के एक सहस्र पदों को एक भाग में लिया है और 'प्रबन्धम्' के शेष तीन सहस्र पदों को दूसरे भाग में अलग रूप से लिया है। 'तिरुवायमोळी' के अतिरिक्त प्रबन्धम् में संगृहीत अन्य पुस्तकों पर भी अलग-अलग टीकाएँ लिखी हैं। पेरियवाच्चान पिळ्ळै ने तिरुवायमोळी भाष्य' के साथ 'प्रबन्धम्' के शेषांश पर भी भाष्य प्रस्तुत किया है। उनके भाष्य में कुछ पद अछूते रह गये थे विशेष रूप से 'पेरियाळ्वार तिरुमोली' के कुछ पद। श्री मणवाळ मामुनि ने उन पदों पर भाष्य प्रस्तुत कर पूरा किया। श्री मणवाळ मामुनि के गुरु तिरुवायमोळी-पिळ्ळै ने भी 'पेरियाळ्वार तिरुमोळी'

---

१ 'भक्तामृत विश्वजनानुमोदनं ।
सर्वार्थदं श्री शठकोपवाङ्मयम् ।
सहस्र शाखोपनिषत्समागमम् ।
नमाम्यहं द्राविडवेद सागरम् ॥"

पर दार्शनिक दृष्टिकोण से युक्त एक बृहत् भाष्य प्रस्तुत किया। आण्डाळ की रचना 'तिरुप्पावै' पर अनेक टीकाएँ मिलती हैं—ईरायिरप्पडी नालायिरप्पडी मूवायिरप्पडी आरायिरप्पडी तथा पुथा ससम् वात्ताचार्य कृत स्वापदेशाय। इनमें 'मूवायिरप्पडी' (३००० परिच्छेदों वाली टीका) के टीकाकार श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै हैं। 'आरायिरप्पडी' (६००० परिच्छेदों का भाष्य) के प्रणेता अळगिय मणवाळ पेरुमाळ्नायनार थे। 'ईरायिरप्पडी और 'नालायिरप्पडी' के रचयिताओं के नाम अज्ञात हैं।

तोण्डरडिप्पोडी आळ्वार कृत तिरुप्पळ्ळि एळुच्चि पर श्री नंजीयर तथा श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै द्वारा प्रस्तुत दो टीकाएँ मिलती हैं। तिरुप्पाण आळ्वार विरचित 'अमलनादिपिरान' पर श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै तथा अळगिय मणवाळ पेरुमाळ नायनार की टीकाएँ मिलती हैं। इस पर वेदान्त देशिकाचार्य ने मुनिवाहन भोगम्' नाम से एक संस्कृत-टीका भी लिखी है। मधुर-कवि आळ्वार कृत 'कण्णिनुण् शिरुत्ताम्बु' पर पर सब श्री नंजीयर नंपिळ्ळै पेरियवाच्चान पिळ्ळै आदि ने टीकाएँ प्रस्तुत की हैं। तिरुमंग आळ्वार कृत 'पेरिय तिरुमोळि' पर मिलने वाली टीकाओं में एक श्री पेरिय वाच्चान पिळ्ळै की है और दूसरी नंजीयर की। तिरुमंगै आळ्वार की दूसरी रचना 'तिरुनेडुन्ताण्डकम' पर श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै की एक प्रसिद्ध टीका उपलब्ध है। इसके अतिरिक्त उक्त ग्रन्थ पर श्रीरंगम् के तंपुरान लोगों (भक्तगण) द्वारा रचित एक टीका भी है। परन्तु यह अब अप्रकाशित है। नम्माळ्वार की कृति तिरुविरुत्तम' पर भी नंपिळ्ळै श्री पेरियवाच्चान पिळ्ळै श्री वादिकेसरि श्री अळगिय मणवाळ जीयर आदि विद्वानों द्वारा प्रस्तुत टीकाएँ भी मिलती हैं। तिरुमंगै आळ्वार की कृति पेरिय तिरुमडल' पर भी पेरियवाच्चान पिळ्ळै तथा श्री अळगिय पेरुमाळ नायनार ने टीकाएँ लिखी हैं। श्री नायनार की टीका 'नायनार व्याख्यानम्' कहलाती है। यह भी कहा जाता है कि अप्पिळ्ळै नामक एक विद्वान् ने 'प्रबन्धम्' के सभी पदों पर एक सामान्य भाष्य प्रस्तुत किया था। वह अब उपलब्ध नहीं है।

## भाष्यों की भाषा

श्री तिरुक्कुरुकै पिरान पिळ्ळान के समय से लेकर श्री मणवाळ मामुनि के समय तक; अर्थात् लगभग १२वीं सदी से १५वीं सदी तक के सभी भाष्यकार अपने भाष्यों में एक विशेष प्रकार की भाषा का प्रयोग करते थे यद्यपि वे दक्षिण भारत के विभिन्न स्थानों के निवासी थे। श्री नंजीयर मैसूरवासी थे। श्री पेरिय वाच्चान पिळ्ळै मद्रास प्रान्त के कुम्भकोण-क्षेत्र के थे और मणवाळ मामुनि रामानाड् जिले के थे। इस प्रकार अन्य भाष्यकार भी समस्त दक्षिण भारत के भिन्न-भिन्न स्थानों के रहने वाले थे। परन्तु एक विशेष बात यह है कि इन सभी भाष्यकारों की भाषा शैली में एक समानता स्पष्ट दृष्टिगोचर होती है। उन्होंने जिस विशिष्ट भाषा का प्रयोग किया था,

वह 'मणिप्रवाळ'[1] कहलाती है। वे अपने भाष्यों में अपने समय के दैनिक जीवन में काम आने वाले समस्त शब्दों और प्रयोगों को अपनाते थे। वे तमिळ की गद्य-शैली में अपने भाष्या में तमिळ शब्दों के बीच-बीच वर्णन से पुष्ट संस्कृत के शब्दों और उद्धरणों को पिरो देते थे। ऊपर उल्लिखित टीकाकारों का काल तमिळ-साहित्य के इतिहास में 'भाष्य-काल' कहलाता है। इन टीकाकारों ने जिस मणिप्रवाळ' भाषा का प्रयोग किया था उससे तमिळ-भाषा का शब्द-भण्डार व्यापक हुआ और तमिळ-भाषा में एक नयी शक्ति आ गयी। कहने की आवश्यकता नहीं कि इन टीका-ग्रन्थों में प्रयुक्त संस्कृत शब्द बड़े महत्व के हैं। इन भाष्या में प्रयुक्त विशिष्ट शब्दों और प्रयोगों का एक विस्तृत अध्ययन ही अपेक्षित है। पुराने समय में गुरु या आचार्य की सहायता के बिना इन भाष्यों को समझना कठिन समझा जाता था। इन टीकाकारों ने अपने भाष्यों में जिन विशिष्ट प्रयोगों शब्दों वाक्यांशों का प्रयोग किया था उनके अर्थ को स्पष्ट करने के लिए व्याख्या सहित उनका संकलन भी मणवाळ मामुनि के समय के पश्चात् हुआ। इन संकलनों में एक का नाम है, अरुंपद विळक्कम (कठिन शब्दार्थ)। तिरुवायमोळी पर उपलब्ध 'ईडु' नाम के प्रसिद्ध भाष्य में प्रयुक्त विशिष्ट शब्दों का अर्थ बताने वाला एक ग्रन्थ 'जीयर अरुंपदम' है। वस्तुतः इस प्रकार के शब्दार्थ बताने वाले ग्रन्थ 'प्रबन्धम्' के भाष्यों के भी भाष्य ठहरते हैं।

स्मरण रहे कि जिस प्रकार आळ्वार विरचित प्रबन्धम्' पर 'मणिप्रवाळ' शैली में तमिळ में अनेकानेक भाष्य उपलब्ध हैं, उस प्रकार के भाष्यों के दर्शन हमें तमिळ के अन्य धार्मिक साहित्यों के क्षेत्र में नहीं होते। वैष्णव भक्त-कवि आळ्वारों के प्रबन्धम्' पर लिखे हुए अनगिनत श्रेष्ठ भाष्यों के समान शैव भक्त-कवि नायन्मारों के पद-संग्रह 'तेवारम्' पर भाष्य नहीं मिलते। यह बड़े महत्व की बात है कि 'तेवारम्' पर एक साधारण-सा भाष्य ही उपलब्ध है। नंपिळ्ळै तथा अन्य सभी भाष्यकार संस्कृत के भी बड़े विद्वान् थे। किन्तु उन्होंने अपने भाष्यों में संस्कृत

---

1 संस्कृत शब्दों से मिश्रित तमिळ भाषा की शैली ही 'मणिप्रवाळ' कहलाती है। 'मणिप्रवाळ' से आशय है कि यह शैली जिसमें दो भिन्न भाषाओं के शब्द रूपी मोती और रत्नों से पिरोयी गयी एक माला। इस शैली का एक लघु उदाहरण इस प्रकार है—"इन्त जगत्तिल् चित्त चिदीश्वरर्कळुडैय स्वरूप स्वभावङ्ङळैयुम् अरियादे पुरुषार्थोपाय ङ्ङळैयुम् मूळादे शब्दादि विषय ङ्ङळिल् मिक्कुम् मेवी पोरुळ्कळुम् कळञ्जुम् कोण्डातिरुक्किरदु संसार दुःख सागरत्तिल् अळुन्दामिन्द्र चेतनर्क्कु 'दुर्लभो मानुषो देहो' एन्गिर पडिये पुरुषार्थोपयोगी आन मनुष्य शरीरं दुर्लभम्। इप्पडि दुर्लभमान शरीरत्तै पेट्रालुम मोक्षत्तै परिक्के अरिदु। मोक्षेच्छै पिरन्दालुम निरतिशय सुख रूपमाय भगवद् गुणानुभव कालाभाव तत्कैङ्कर्यप्राप्ति रूप मोक्षत्तै मोक्षकामनुक्कु निरतिशयरसता।"—(नंजीयर टीका से)

प्रणालियों का पूर्णरूप से अनुकरण नहीं किया। उनकी भाषा मूलतः तो लिए हुए भी संस्कृत की रूढ़ियों का पालन नहीं करती। जिस तरह संस्कृत में लिखित भाष्यों को 'संजीवनी' 'सर्वांकुष' 'रसिक रंजनी' 'कल्पतरु' जैसे नाम प्राप्त हैं, उस तरह तमिळ में रचित भाष्यों के अलग-अलग नाम नहीं हैं। जहाँ संस्कृत भाष्यों के प्रारम्भ में एक 'मंगलाचरण-श्लोक' रखने की तथा प्रत्येक अध्याय में रचयिता और उसकी विद्वत्ता की स्तुति करने की परिपाटी है, वहाँ तमिळ भाष्य उनसे मुक्त हैं। एक प्रश्न यह उठ सकता है कि जब इन तमिळ भाष्यों में उनके रचयिताओं के नाम एवं परिचय नहीं मिलते हैं तो उनके रचयिताओं के सम्बन्ध में कैसे कुछ कहा जाय? संयोगवश प्रत्येक भाष्य के अन्त में एक पंक्ति में इस प्रकार का उल्लेख अवश्य लिखा मिलता है कि अमुक के चरण ही मेरी शरण हैं। इन पंक्तियों में जिनकी स्तुति मिलती है वह स्पष्टतः उनके रचयिताओं के आचार्यों (गुरुओं) की ही है। इस प्रकार हम देखते हैं कि शिष्यों ने भाष्यकार गुरुओं के भाष्यों को सुरक्षित रखा है और उनके प्रति श्रद्धा भाव प्रदर्शित किया है।

'प्रबन्धम्' पर लिखित पूरे भाष्यों के अतिरिक्त आळ्वारों के चुने हुए पदों को लेकर उनका सार बताने वाले कुछ स्वतन्त्र ग्रन्थ भी लिखे गये। इस प्रकार के ग्रन्थकारों में सर्व श्री नंजीयर, पिळ्ळै लोकाचार्य और वेदान्त देशिकाचार्य प्रमुख हैं। इन ग्रन्थों को 'रहस्य ग्रन्थ' कहा जाता है। इस ढंग के 'आत्म विवाहम्' तथा 'मुमुक्षु दर्पणम्' नामक दो ग्रन्थ श्री नंजीयर ने लिखे हैं। श्री पेरियवाच्चान् पिळ्ळै के भी दो ग्रन्थ इस प्रकार के मिलते हैं। वे हैं—'माणिक्कमाले' और 'निगमनप्पडि'। श्री पिळ्ळै लोकाचार्य तथा श्री वेदान्त देशिकाचार्य ने सब से अधिक 'रहस्य-ग्रन्थ' लिखे हैं। श्री पिळ्ळै लोकाचार्य के लिखे १८ 'रहस्य' ग्रन्थों का सामूहिक नाम है 'अष्टादश रहस्यम्'। श्री वेदान्त देशिकाचार्य ने छोटे-मोटे १० रहस्य ग्रन्थ लिखे हैं जिनमें 'रहस्य त्रयसारम्' नामक ग्रन्थ सबसे अधिक प्रसिद्ध है।

यह ध्यान देने योग्य बात है कि वेद, उपनिषद् तथा ब्रह्म-सूत्रों पर लिखित संस्कृत भाष्यों का जो महत्त्व है, वही तमिळ-प्रदेश में तमिळ में लिखित प्रबन्धम् के भाष्यों का है। दोनों में समान रूप से दार्शनिक विवेचन का दृष्टिकोण रखा गया है। श्री सम्प्रदाय (रामानुज सम्प्रदाय) के सभी आचार्य और उनके शिष्यों ने इन भाष्यों का गम्भीर अध्ययन किया है।

उपर्युक्त ग्रन्थों के अतिरिक्त १७वीं सदी के पश्चात् भी 'प्रबन्धम्' पर टीका ग्रन्थ लिखते रहे। इन टीकाओं की भाषा और ऊपर वर्णित भाष्यों की भाषा में अन्तर है। प्रारम्भ के 'प्रबन्धम् भाष्यों' में 'मणिप्रवाळ' शैली (संस्कृत मिश्रित तमिळ) सर्वगामी रही थी। कुछ काल के पश्चात् मणिप्रवाळ शैली छोड़ दी गयी और संस्कृत शब्दों से मुक्त शुद्ध तमिळ-शैली में अनेक टीकाएँ लिखने लगीं। इस प्रकार 'प्रबन्धम्' के भाष्यों का एक पृथक् विस्तृत-साहित्य ही निर्मित हो चुका है।

इन भाष्यों के अध्ययन से निम्नलिखित बातें स्पष्ट हो जाती हैं—

१ इन भाष्यों के द्वारा आळवारों के पदों का व्यापक प्रचार तमिळ-प्रदेश में हो सका और लोग आळवारों के उदात्त विचारों से परिचित हो सके। आळवारों के प्रति तमिळ-समाज में श्रद्धा-भाव जाग उठा।

२ 'प्रबन्धम्' के प्रारम्भिक भाष्यों की भाषा के संस्कृत शब्दों और विशिष्ट प्रयोगों से युक्त होने (मणिप्रवाळ-शैली में होने) के कारण तथा उन भाष्यकारों के समस्त दक्षिण भारत के भिन्न स्थानों के निवासी होने के कारण दक्षिण के विभिन्न भागों के लोगों में आळवार पदों का प्रचार हो सका। इस प्रकार की शैली में होने के कारण सब लोग समझ सके और इस प्रकार समस्त दक्षिण भारत मे आळवारों के विचारों को फैल जाने का अवसर मिला।" 'मणिप्रवाळ' के संस्कृत भाषा के निकट होने से यह भी सम्भव है कि उत्तर भारत के विद्वान् भी इन भाष्यों को समझ सके।

३ तमिळ भाषा में इन भाष्यकारों के भाष्यों के माध्यम से बहुत से संस्कृत शब्द प्रवेश कर गये। ये शब्द अविकृत सरल और मधुर संस्कृत शब्द थे, जिनसे तमिळ भाषा में एक नयी छवि आ गयी।

४ तमिळ में १२ वीं शती से १६, १७ वीं शती के बीच मे प्रधान रूप से भाष्य ही लिखे गये। यही कारण है कि तमिळ-साहित्य के इतिहास में यह काल 'भाष्य ग्रन्थ-काल' कहलाता है।

५ इन भाष्यों ने आळवारों की विचार-धारा का प्रचार करने में बड़ी सहायता की और आळवार-पदों को सुरक्षित रखने में महान् योग दिया है और उनके महत्त्व को समझने में बड़ी सहायता मिली।

परिशिष्ट ४

# सहायक ग्रन्थ-सूची

## हिन्दी


१ अष्टछाप और वल्लभ-सम्प्रदाय—डा० दीनदयालु गुप्त

२ भागवत-सम्प्रदाय—बलदेव उपाध्याय

३ भारतीय साधना और सूर साहित्य—डा० मुंशीराम शर्मा

४ मध्यकालीन धर्म-साधना —डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी

५ मध्यकालीन प्रेम-साधना—परशुराम चतुर्वेदी

६ उत्तरी भारत की संत-परम्परा—परशुराम चतुर्वेदी

७ सूर और उनका साहित्य—डा० हरवंश लाल शर्मा

८ भागवत दर्शन—डा० हरवंश लाल शर्मा

९ सूरदास—डा० ब्रजेश्वर वर्मा

१० महाकवि सूरदास—आचार्य नन्द दुलारे वाजपेयी

११ सूर की काव्य-कला—डा० मनमोहन गौतम

१२ राधावल्लभ संप्रदाय सिद्धान्त और साहित्य—डा० विजयेन्द्र स्नातक

१३ हिन्दी साहित्य की दार्शनिक पृष्ठभूमि—विश्वम्भर नाथ उपाध्याय

१४ सूरदास—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल

१५ सूर-साहित्य—डा हजारी प्रसाद द्विवेदी

१६ वैष्णव धर्म—परशुराम चतुर्वेदी

१७ हिन्दी काव्य-धारा में प्रेम प्रवाह—परशुराम चतुर्वेदी

१८. अकबरी दरबार के हिन्दी कवि—डा० सरयूप्रसाद अग्रवाल

१९ मध्यकालीन हिन्दी कवयित्रियाँ—डा० सावित्री सिन्हा

२० हिन्दी काव्य में प्रेम और सौन्दर्य—डा० रामेश्वरलाल खंडेलवाल

२१ हिन्दी कृष्ण-भक्ति काव्य पर पुराणों का प्रभाव—डा० शशि अग्रवाल
२२ ब्रजभाषा के कृष्ण भक्ति काव्य में अभिव्यंजना शिल्प—डा० सावित्री सिन्हा
२३ भक्ति का विकास—डा० मुंशीराम शर्मा
२४ अष्टछाप काव्य का सांस्कृतिक मूल्यांकन—डा० मायारानी टण्डन
२५ अष्टछाप परिचय—प्रभुदयाल मीतल
२६ कृष्ण भक्ति-कालीन साहित्य में संगीत—डा० उषा गुप्ता
२७ हिन्दी काव्य में रहस्यात्मक प्रवृत्तियाँ—डा० ब्रजमोहन गुप्त
२८ सूर सौरभ—डा० मुंशीराम शर्मा
२९ सूर की झाँकी—डा० सत्येन्द्र
३० राधा का क्रमिक विकास—डा० शशिभूषणदास गुप्ता
३१ अष्टछाप—डा० धीरेन्द्र वर्मा
३२ ब्रजभाषा—डा० धीरेन्द्र वर्मा
३३ भारतीय दर्शन—बलदेव उपाध्याय
३४ भारतीय संस्कृति—प्रो० देवदत्त शास्त्री
३५ हिन्दुस्तान की पुरानी सभ्यता—डा० बेनी प्रसाद
३६ संस्कृति के चार अध्याय—रामधारीसिंह 'दिनकर'
३७ कृष्ण-काव्य में भ्रमर-गीत—डा० श्याम सुन्दरलाल दीक्षित
३८ रामानन्द संप्रदाय तथा हिन्दी साहित्य पर उसका प्रभाव—डा० बद्रीनारायण श्रीवास्तव
३९ राम-भक्ति साहित्य में मधुर उपासना—भुवनेश्वर मिश्र 'माधव'
४० हिन्दी काव्य में प्रकृति चित्रण—डा० किरण कुमारी गुप्ता
४१ मीरा स्मृति ग्रन्थावली—बंगीय हिन्दी परिषद्
४२ पोद्दार अभिनन्दन ग्रन्थ
४३ गुजराती और ब्रजभाषा कृष्ण-काव्य का तुलनात्मक अध्ययन—डा० जगदीश गुप्त
४४ हिन्दी और कन्नड़ में भक्ति-आन्दोलन का तुलनात्मक अध्ययन—डा० हिरण्मय
४५ १६ वीं शती के हिन्दी और बंगाली वैष्णव कवि—डा० रत्नकुमारी
४६ हिन्दी और मलयालम में कृष्ण-भक्ति काव्य—डा० भास्कर नायर
४७ कंबर और तुलसी—डा० शंकर राजु नायडु
४८ हिन्दी साहित्य—डा० श्यामसुन्दरदास
४९ हिन्दी साहित्य का इतिहास—आचार्य रामचन्द्र शुक्ल
५० हिन्दी साहित्य का आलोचनात्मक इतिहास—डा० रामकुमार वर्मा
५१ हिन्दी साहित्य की भूमिका—डा० हजारी प्रसाद द्विवेदी
५२ तमिल और उसका साहित्य—पूर्ण सोमसुन्दरम्
५३ तमिल साहित्य और संस्कृति—प्रबन्ध नन्दन
५४ सूरसागर—प्र० नागरी प्रचारिणी सभा

५५ परमानन्द सागर—सं० डा० गोवर्धननाथ शुक्ल
५६ नन्ददास ग्रन्थावली—प्र० नागरी प्रचारिणी सभा
५७ मीराबाई की पदावली—सं० परशुराम चतुर्वेदी
५८. ब्रजमाधुरी सार—सं० वियोगी हरि
५९ निम्बार्क माधुरी—सं० बिहारीशरण वृन्दावन
६० रसखान का अमर काव्य—सं० दुर्गाशंकर मिश्र
६१ श्रीहित स्फुटवाणी
६२ सुदामा-चरित—नरोत्तमदास
६३ भक्तमाल—नाभादास
६४ दो-सौ बावन वैष्णवन की वार्ता
६५ चौरासी वैष्णवन की वार्ता


## पत्र-पत्रिकाएँ (हिन्दी)


१ आलोचना
२ भारतीय साहित्य
३ अभिनव भारती
४ साहित्य-सन्देश
५ कल्याण ( भक्ति-अंक )


## संस्कृत


१ नारद भक्ति-सूत्र
२ श्रीमद्भागवत—गीता प्रेस गोरखपुर
३ मुकुन्दमाला—कुलशेखराळवार
४ हरिभक्तिरसामृत सिन्धु—श्री रूप गोस्वामी
५ दिव्य प्रबन्ध कथामृत—श्री अण्णंकराचार्य


## तमिळ


१ नालायिर दिव्य प्रबन्धम्—सं० कृष्णमाचारियार
२ वही —सं० अण्णंकराचार्य
३ आळवारकळ चरित्तिरम—सी० आर० श्रीनिवास अय्यंगार
४ आळ्वारकळ वरलाऱु—के० आर० गोविन्दराज मुदलियार
५ आळ्वारकळ वक्षिप्पुरवार वरलाऱु—के० आर० गोविन्दराज मुदलियार
६ आळवारकळ कालनिलै—एम० राघवय्यंगार
७ श्री भगवत् विषयम—ए० रंगनाथ मुदलियार
८ भक्ति-पू का—बी० एविरा[illegible]

९ श्री वैष्णवम—सं० ए० रंगनाथ मुदलियार
१० इंग्लिश तमिळ्-अकराति (तिरुनाम मोळी) दस भाग—श्री पुरुषोत्तम नायडू
(प्रकाशक—मद्रास विश्वविद्यालय)
११ तिरुविड मुनिवरकळ—एम० रामाकृष्ण पिल्लै
१२ मूवर एट्रिय मोळि विळक्कु—पी० श्री आचार्य
१३ तॉण्डरुक्कने तोळ कुमम—पी० श्री० आचार्य
१४ भगवान वळर्त्त मरबर—पी० श्री० आचार्य
१५ कुलशेखर—टी० पी० मीनाक्षीसुन्दरनार
१६ तमिळ म वैष्णवम—एम० रामाकृष्ण पिल्लै
१७ पेरियाळ्वार पिळ्ळै तमिळ—टी० पद्मावती अम्माळ
१८ विसिसपुत्त्र विळक्कु—एस० कृष्णवेणी अम्मैयार
१९ तिरुवायमोळी विळक्कम—पूर्णराम पिल्लै
२० मार्गळिपवळिय तिरुप्पाव—पी० के० षण्मुखनाथन
२१ भक्ति नैरी—श्री० राजगोपालाचारी
२२ आळ्वारकळ अमुतमोळी—स्वामी चित्तपरनार
२३ दिव्य प्रबन्ध सारम्—पी० श्री० आचार्य
२४ पेरियाळ्वार पेरुळोरी—कृष्णवेणी अम्मैयार
२५ दिव्य प्रबन्ध उरै—श्री अण्णंकराचार्य
२६ कंबन कण्ड तमिळकम—स्वामी चित्तपरनार
२७ कंबन काविपम्—एस० वैयापुरी पिल्लै
२८ मोळी वरलार—डा० मु० वरदराजनार
२९ पल्लवर वरलार—डा० एम० राजमाणिक्कनार
३० तमिळ इलक्किय वरलार (२ भाग)—के० सुब्रह्मण्य पिल्लै
३१ तमिळ चरित्तिरम्—एन० एस० कन्दैया पिल्लै
३२ तमिळ इलक्किय वरलार—ई० एस० वरदराज अय्यंगार
३३ तमिळ वरलार—के० एस० श्रीनिवास पिल्लै
३४ तमिळर शास्तु—डा० चिदानन्दन
३५ इलक्किय उदयम—एस० वैयापुरी पिल्लै
३६ प्रबन्धोत्तुम अर्थविशेषत्तुम—टी० डी० रामस्वामी नायडू
३७ ज्ञान शिखरम्—पी० श्री० आचार्य
३८ तुमिल एळ्ळुम्पिय तोंडर—पी० श्री० आचार्य
३९ आळ्वारकळ म आचार्यर्कळ म—पी० श्री० आचार्य
४० तमिळर पण्पाडु—वैयापुरी पिल्लै
४१ तमिळ नाट्टु विळायाट्टु—एम० परमशिवानन्दम
४२ तमिळर वळर्त्त अळगु कलैकळ—मयिलै चीनी वेंकटस्वामी

४३ याप्पिलक्कणम—प्रकाशक शैव सिद्धान्त नूर्पतिप्पु कळगम

४४ अणियिलक्कणम—वही

४५ तालाट्टु इलक्कियम—मु० अरुणाचलम


## पत्र-पत्रिकाएँ (तमिळ)


१ सेंतमिळ

२ तमिळ पोळिल

३ तिरुक्कोयिल

४ श्री रामकृष्ण विजयम


## ENGLISH


1 Alvar Saints—Swami Shudbananda Bharati.

2. The Divine Wisdom of Dravida Saints—A. Govindacharya.

3 The Life & Teachings of Ramanujacharya—C R. Srinivasa Aiyengar

4 A Metaphysique of Mysticism—A Govindacharya Swamin

5 Grains of Gold—R. S. Desikan

6 The Holy Lives of Alvars or Dravida Saints —A Govindacharya.

7 Hymns of Alvars—J S M Hooper

8. Tiruppavai (English Translation)—D Ramaswamy Aiyengar

9 Sri Mukundamala (with notes)—K. Ramapisharotty (Annamalai University Publication)

10. The Glory of Tamil Prabhanda—(Annangaracharya) English Translation by M V V K Rangachari.

11 History of Srivaishnavas—T A Gopinatha Rao (Sri Subramonia Iyer Lectures)

12. Early History of Vaishnavism in South India —Dr S Krishnaswamy Aiyengar

13. History of Tirupathi (Two Volumes)—Dr S Krishnaswamy Aiyengar

14 Ancient India—Dr S. Krishnaswamy Aiyengar

15 Tamil Studies—M Srinivasa Aiyengar

16 Origin and Early History of Saivism in South India—C. V Narayana Iyer

४३ पाण्पित्तरुणम—प्रकाशक शैव सिद्धान्त नूर्पतिप्पु कळकम
४४ पणियमत्तळम—वही
४५ तामाट्टु इलक्कियम—मु० अरुणाचलम

## पत्र-पत्रिकाएँ (तमिळ)

१ सेंतमिळ
२ तमिळ पोळिल
३ तिरुक्कोयिल
४ श्री रामकृष्ण विजयम

## ENGLISH

1 Alvar Saints—Swami Shudbananda Bharati.
2. The Divine Wisdom of Dravida Saints—A. Govindacharya.
3 The Life & Teachings of Ramanujacharya—C R. Srinivasa Aiyengar
4 A Metaphysique of Mysticism—A Govindacharya Swamin
5 Grains of Gold—R. S. Desikan
6 The Holy Lives of Alvars or Dravida Saints—A Govindacharya.
7 Hymns of Alvars—J S M Hooper
8. Tiruppavai (English Translation)—D Ramaswamy Aiyengar
9 Sri Mukundamala (with notes)—K. Ramapisharotty (Annamalai University Publication)
10. The Glory of Tamil Prabhanda—(Annangaracharya) English Translation by M V V K. Rangachari.
11 History of Srivaishnavas—T.A Gopinatha Rao (Sri Subramonia Iyer Lectures).
12. Early History of Vaishnavism in South India—Dr S Krishana swamy Aiyengar
13 History of Tirupathi (Two Volumes)—Dr S. Krishnaswamy Aiyengar
14 Ancient India—Dr S. Krishnaswamy Aiyengar
15 Tamil Studies—M Srinivasa Aiyengar
16 Origin and Early History of Saivism in South India—C. V Narayana Iyer

17 Studies in Tamil Literature and History—V R. Ramachandra Dikshitar
18 Tamil India—M S Purnalingam Pillai
19 History of the Tamils—P T Srinivasa Iiyengar
20. Some Contributions of South India to Indian Culture—Dr S Krishnaswamy Aiyengar
21 Tamils Eighteen Hundred Years Ago—K. Kanakasabai
22. Dr S Krishnaswamy Aiyengar—Commemoration Volume.
23 Tamilnad through Ages—M Paramasivanandam.
24 Essays on the Origin of South Indian Temple—Dr Venkata Rammayya.
25 A History of South India—K. A. Nilakanta Sastri.
26 South Indian Inscriptions (Vol. I & II.)
27 Advanced Studies in Tamil Prosody—Dr A Chidambaranatha Chettiar
28. History of Tamil Language and Literature—S. Vaiyapuri Pillai.
29 Philosophy of Vishista-dvaita—P N Srinivasachari
30. Mystics and Mysticism—P N Srinivasachari.
31 Aspects of Bhakti—Dr K. C Varadachari.
32. Idea of God—Dr K. C Vardachari.
33. Vaisnavism, Saivism and other Minor Religious Sects—Dr R. G Bhandharkar
34 A History of Indian Philosophy (Vol III)—Dr. S. N Das Gupta.
35. Bhakti Cult in Ancient India—Dr Bhagat Kumar Goswami.
36 The Cultural Heritage of India Series (Volumes III & IV)—Sri Rama Krishna Mission-Calcutta.
37 Materials for the Study of the Early History of the Vaishanava Sect—Hemachandra Ray Choudhuri
38 Vaishnavite Myths (In Folk lore Setting)—Dr Banikant Kakati
39 Indian Philosopoy (2 parts)—Dr Radhakrishnan
40. Obscure Religious Cults—Dr Shashibushan Das Gupta
41 Monograph on the Religious Sects of India—D A. Pal
42. Vaishnavite Reformers of India—T Rajagopalachari

